।२१। पूर्व समुद्र से लेके पश्चिम समुद्र तक और हिमाचल विंध्याचल का मध्य यह आर्यावर्त कहाता है ।२२। काला मृग अपने स्वभाव से जिस देश में रहै सो देश यज्ञ करने के योग्य है इस के परे म्लेच्छ देश है । २३ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य यत्न पूर्वक इसी देश में रहैं और शूद्र तो जीविका के कष्ट से जिस देश में चाहै तिस देश में रहै । २४ । भृगु जी कहते हैं कि हे ऋषि लोगो आप से संक्षेप करके धर्म का मूल और सबों की उत्पत्ति इन दोनों को मैं ने कहा अब वर्णों के धर्मों को जानिए । २५ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन सब को वेद में कहे जो गर्भाधान आदि शरीर का संस्कार सो इस लोक में और पर लोक में पवित्र करनहार है इस लिये इन संस्कारों को करना चाहिए ।२६। गर्भसंस्कार जातकर्म चूडाकरण व्रतबंध इन संस्कारों से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों के बीज का दोष और गर्भ का दोष छूट जाता है । २७ । वेद का पढ़ना व्रत होम त्रैविद्यनाम का व्रत देव ऋषि पितरों का तर्पण पुत्र की उत्पत्ति महायज्ञ यज्ञ इन सब कर्मों से यह शरीर मोक्ष प्राप्ति के योग्य होती है ।२८। नालच्छेदन के पहिले जातकर्म होता है उस में मंत्र सहित सोना मधु घी लड़का को भोजन कराना पड़ता है ।२९। जन्म से दश-

२१। आसमुद्रात्तुवैपूर्वादासमुद्राच्चपश्चिमात् तयोरेवान्तरंगिर्योरार्य्यावर्तम्विदुर्बुधाः ।२२। कृष्णसारस्तुचरतिमृगोयत्रस्वभावतः सज्ञेयोयज्ञियोदेशोम्लेच्छदेशस्त्वतः परः ।२३। एतान्द्विजातयोदेशान्संश्रयेरनप्रयत्नतः शूद्रस्तुयस्मिन्कस्मिन्वानिवसेद्वृत्तिकर्षितः ।२४। एषाधर्मस्यवोयोनिः समासेनप्रकीर्तितासम्भवश्चास्य सर्वस्यवर्णधर्म्मान्निबोधत ।२५। वैदिकैः कर्म्मभिः पुण्यैर्निषेकादिर्द्विजन्मनाम कार्य्यःशरीरसंस्कारःपावनःप्रेत्यचेह च ।२६। गार्भैर्होमैर्जातकर्म्मचौडमौञ्जीनिबंधनैःवैजिकंगार्भिकञ्चैनोद्विजानामपमृज्यते ।२७। स्वाध्यायेनव्रतैर्होमैस्त्रैविद्येनेज्ययासुतैः महायज्ञैश्चयज्ञैश्च ब्राह्मीयंक्रियतेतनुः ।२८। प्राङ्नाभिवर्द्धनात्पुंसोजातकर्मविधीयते मंत्रवत्प्राशनञ्चास्यहिरण्यमधुसर्पिषाम ।२९। नामधेयन्दशम्यान्तुद्वादश्याम्वास्यकारयेत् पुण्येतिथौमुहूर्तेवानक्षत्रेवागुणान्विते ।३०। मङ्गल्यम्ब्राह्मणस्य स्यात् क्षत्रियस्य बलान्वितम् वैश्यस्यधनसंयुक्तं शूद्रस्यतु जुगुप्सितम ।३१। शर्म्मवद्ब्राह्मणस्य स्याद्राज्ञोरक्षासमन्वितम् वैश्यस्य पुष्टिसंयुक्तंशूद्रस्यप्रैष्यसंयुतम ।३२। स्त्रीणांसुखोद्यमक्रूरंविस्पष्टार्थंमनोहरम मङ्गल्यन्दीर्घवर्णान्तमाशीर्वादाभिधानवत् ।३३। चतुर्थेमासिकर्तव्यंशिशोर्निष्क्रमणंगृहात् षष्ठेन्नप्राशनंमासियद्वेष्टम्मङ्गलङ्कुले ।३४।

सवें दिन में अथवा बारहवें दिन में नामकरण होता है कदाचित इन दिनों में न हुआ तो अच्छी तिथि नक्षत्र पुण्य दिन गुण सहित में करना ।३०। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन्हों का नाम क्रम से मङ्गल बल धन निन्दा इन का कहनेवाला जो शब्द तिस करके युक्त करना ।३१। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन्हों के नाम के अंत में क्रम से शर्म रक्षा पुष्टि प्रेष्य (अर्थात् दास) इन शब्दों का कहनेवाला शब्द रहै जैसा शुभशर्मा बलवर्मा वसुभूतिः दीनदासः ।३२। जो सुख पूर्वक कहा जाय और कठोरता से रहित अर्थ जिसका खुला मनोहर मंगल और आशीर्वाद इन दोनों में से एक अर्थ का कहनेवाला दीर्घ वर्ण अंत में हो ऐसा नाम स्त्रियों का करना चाहिए जैसा यशोदा देवी ।३३। चौथे महीना में घर से बाहर निकालना छठें महीना में अन्नप्राशन कराना अथवा जिस महीने में अपने कुल की रीति हो उस में करना ।३४। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन सब का चूडाकर्म प्रथम वर्ष में अथवा तीसरे वर्ष में करना चाहिए यह वेद की आज्ञा है ।३५। गर्भ से अथवा जन्म से आठवें इग्यारहवें बारहवें बर्ष में क्रम से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन को यज्ञोपवीत करना ।३६। ब्रह्मतेज बल धन इन सबों की

इच्छा चाहै तो क्रम से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य को पांचवें छठवें आठवें वर्ष में यज्ञोपवीत करै । ३७ । सोलह बाईस चौबीस वर्ष तक ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों की गायत्री पतित नहीं होती । ३८ । इस के उपरांत तीनों वर्ण यज्ञोपवीत से रहित होते हैं और व्रात्य कहाते हैं गायत्री इन्हों की पतित होती है और भले लोग इन्हों की निन्दा करते हैं । ३९ । इन्हों के साथ कोई संबंध पढ़ने पढ़ाने का अथवा विवाह आदि का न राखै जब तक ये लोग प्रायश्चित्त न करैं । ४० । अब तीनों वर्णों के ब्रह्मचारियों का चर्म आदि सब कहते हैं काला मृग हरिण बकरा इन सबों के चर्म को क्रम से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ऊपर के अंग में धारण करैं और सन तीसी भेड़ इन सबों के सूत्र से जो वस्त्र होता है उस को नीचे अंग में राखैं । ४१ । ब्राह्मण को मूज की मेखला (अर्थात् करधनी) सो कैसी रहै कि तीन लर को बराबर चिक्कन और क्षत्रिय को मूर्वा अर्थात् इसी नाम का तृण विशेष है उसके दृढ़ लर की वैश्य को सन के सूत्र की तीन लर की । ४२ । मूज मूर्वा सन ये तीनों न मिलैं तो कुश अश्मन्तक (अर्थात् बहेड़ा बल्वज अर्थात् बगई) इन्हों की करना तीन लर की एक वा तीन अथवा पांच गांठि का करना जैसा कुल का

चूडाकर्म्मद्विजातीनां सर्वेषामेवधर्म्मतः प्रथमेब्देतृतीयेवा कर्तव्यंश्रुतिचोदनात् ॥ ३५ । गर्भाष्टमेब्देकुर्वीतब्राह्मणस्योपनाय-
नम् गर्भादेकादशेराज्ञोगर्भात्तुद्वादशेविशः । ३६ । ब्रह्मवर्चसकामस्यकार्य्यम्विप्रस्यपञ्चमे राज्ञोबलार्थिनः षष्ठेवैश्यस्येहार्थिनो
ऽष्टमे । ३७ । आषोडशाद्ब्राह्मणस्यसावित्रीनातिवर्तते आद्वाविंशात् क्षत्रबंधोराचतुर्विंशतेर्विशः । ३८ । अतऊर्द्ध्वंत्रयोप्येते
यथाकालमसंस्कृताः सावित्रीपतिताव्रात्याभवन्त्यार्य्यविगर्हिताः । ३९ । नैतैरपूतैर्विधिवदापद्यपिहिकर्हिचित् ब्राह्मान्
यौनांश्च संबंधान्नाचरेद्ब्राह्मणः सह । ४० । कार्ष्णरौरवास्तानिचर्म्माणिब्रह्मचारिणः वसीरन्नानुपूर्व्येणशाणक्षौमाविकानि च ।
४१ । मौञ्जीत्रिवृत्समाश्लक्ष्णा कार्य्याविप्रस्यमेखला क्षत्रियस्यतुमौर्वीज्यावैश्यस्यशणतान्तवी । ४२ । मुञ्जालाभेतुकर्तव्याः
कुशाश्मांतकबल्वजैः त्रिवृताग्रन्थिनैकेनत्रिभिः पञ्चभिरेववा । ४३ । कार्पासमुपवीतंस्याद्विप्रस्योर्द्ध्ववृतंत्रिवृत् शणसूत्रमयं-
राज्ञोवैश्यस्याविकसौत्रिकम् । ४४ । ब्राह्मणोबैल्वपालाशौक्षत्रियो वाटखादिरौ ॥ पैलवौदुम्बरौवैश्योदण्डानर्हन्तिधर्म्मतः ।
४५ । केशान्तिकोब्राह्मणस्यदण्डः कार्य्यः प्रमाणतः ललाटसम्मितोराज्ञः स्यात्तुनासान्तिकोविशः । ४६ । ऋजवस्तेतुसर्वेस्यु
रव्रणाः सौम्यदर्शनाः अनुद्वेगकरान्नृणां सत्वचोनाग्निदूषिताः । ४७ । प्रतिगृह्येप्सितन्दण्डमुपस्थायचभास्करम् प्रदक्षिण-

आचार चला आया हो तैसा करना यह नहीं कि ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये लोग क्रम से एक तीन पांच गांठि का राखैं । ४३ । कपास का जनेऊ ब्राह्मण को सन का क्षत्रिय को भेड़ के रोम का वैश्य को सो कैसा करना कि तिगुना करके फेर तिगुना करना । ४४ । ब्राह्मण बेल का अथवा पलास का दंड धारण करै क्षत्रिय बर का अथवा खैर का वैश्य पीलु का अथवा गूलर का । ४५ । केश मस्तक नासिका तक दंड को क्रम से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य धारण करैं । ४६ । सब दंड कोमल और छिद्र से रहित सुंदर त्वचा सहित रहैं और मनुष्यों के अनुद्वेग करनेवाला और अग्नि करके दूषित न रहै । ४७ । दंड धारण करके सूर्य का उपस्थान करके (अर्थात् सूर्य के संमुख होके अग्नि को प्रदक्षिण करके बिधि पूर्वक भिक्षा मांगै । ४८ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण के ब्रह्मचारी भिक्षा मांगने की वाक्य में क्रम से प्रथम मध्यम अंत में भवत् शब्द को कहैं । ४९ ।

माता भगिनी मौसी इन्हों से प्रथम भिक्षा मांगे और जो ब्रह्मचारी का अपमान न करे उस से भी मांगे । ५० । निश्छल होकर भिक्षा मांग के गुरु के समीप
राखे इस के अनंतर आचमन करके पवित्रता से पूर्व मुख बैठकर भोजन करे । ५१ । पूर्व दक्षिण पश्चिम उत्तर इन दिशों की ओर मुखकर भोजन करने से क्रम
करके आयुष यश लक्ष्मी सत्य इन्हों की वृद्धि होती है । ५२ । प्रति दिन एकाग्र ( अर्थात् निश्चिंत ) होके आचमन करके भोजन करे और फेर भी भोजन करके
आचमन करे और इन्द्रियों को जल से छूवे । ५३ । प्रति दिन अन्न का पूजन करे और अन्न की निन्दा न करे अन्न को देखकर प्रसन्न होवे और हर्ष करे इस को
यह अन्न नित्य मिले ऐसा कहके भोजन करे । ५४ । अन्न की पूजा करने से सामर्थ्य ( अर्थात् तेज ) और वीर्य ( अर्थात् इन्द्रिय शक्ति ) ये दोनों बढ़ते हैं और
बिना पूजा करने से वही दोनों का नाश होता है । ५५ । जूठ किसी को न देना सायंकाल और प्रातःकाल के मध्य में भोजन न करना ( अर्थात् तीन बेर न भोजन
करना ) अति भोजन ( अर्थात् बहुत भोजन ) न करना जूठ हुए संते कहीं न जाना । ५६ । अति भोजन आयुष आरोग्य स्वर्ग पुण्य इन सबों के हित नहीं है

न्परीत्याग्निञ्चरेद्भैक्षं यथाविधि ।४८। भवत्पूर्वञ्चरेद्भैक्षमुपनीतो द्विजोत्तमः भवन्मध्यस्तु राजन्योवैश्यस्तु भवदुत्तरः ।४९।
मातरम्वास्वसारं वामातुर्वै भगिनीं निजाम भिक्षेत भिक्षां प्रथमं याचैनं नावमानयेत् ।५०। समाहृत्य तुतद्भैक्षं यावदर्थम
मायया निवेद्य गुरवेश्नीयादाचम्य प्राङ्मुखः शुचिः ।५१। आयुष्यं प्राङ्मुखोभुङ्क्ते यशस्यन्दक्षिणामुखः श्रियं प्रत्यङ्
मुखो भुङ्क्ते ऋतम्भुङ्क्तेह्युदङ्मुखः ।५२। उपस्पृश्यद्विजोनित्यमन्नमद्यात्समाहितः भुक्त्वाचोपस्पृशेत्सम्यगद्भिः खानिच संस्पृ-
शेत ।५३। पूजयेदशनन्नित्यमद्याच्चैतदकुत्सयन दृष्ट्वा हृष्येत्प्रसीदेच्च प्रतिनन्देच्च सर्वशः ।५४। पूजितं ह्यशनं नित्यम्ब-
लमूर्जञ्च यच्छति अपूजितन्तु तद्भुक्तमुभयं नाशयेदिदम ।५५। नोच्छिष्टङ्कस्यचिद्दद्यान्नाद्याच्चैव तथान्तरा नचैवात्यशनङ्कु-
र्यान्नचोच्छिष्टः क्वचिद्व्रजेत् ।५६। अनारोग्यमनायुष्यमस्वर्ग्यञ्चातिभोजनम अपुण्यं लोकविद्विष्टं तस्मात्तत्परिवर्जयेत् ।
५७। ब्राह्मेण विप्रस्तीर्थेन नित्यकालमुपस्पृशेत् कायत्रैदशिकाभ्याम्वान पित्र्येण कदाच न ।५८। अङ्गुष्ठमूलस्य तल
ब्राह्मन्तीर्थम्प्रचक्षते कायमङ्गुलिमूलेग्रेदैवम्पित्र्यन्तयोरधः ।५९। त्रिराचामेदपः पूर्वंद्विः प्रमृज्यात्ततोमुखम खानिचैव स्पृशेद-
द्भिरात्मानं शिरएव च ।६०। अनुष्णाभिरफेनाभिरद्भिस्तीर्थेन धर्मवित् शौचेप्सुस्सर्वदाचामेदेकान्ते प्रागुदङ्मुखः ।६१।

और लोक में निंदित है इस लिये अति भोजन नहीं करना । ५७ । ब्रह्मतीर्थ से नित्य ही ब्राह्मण आचमन करे देवतीर्थ पितृतीर्थ प्रजापतितीर्थ से आचमन
न करे । ५८ । अंगूठा तर्जनी कनिष्ठिका इन तीनों का मूल क्रम से ब्रह्मतीर्थ पितृतीर्थ प्रजापतितीर्थ कहाता है हाथ का अग्र देवतीर्थ है । ५९ । प्रथम
तीन बेर आचमन करना दो बार मुख धोना मुख में जो इन्द्रिय हैं ( अर्थात् नाक कान आंख मुख ) इन सबों को जल से छूना शिर और हृदय इन्हों को भी
। ६० । पूर्व मुख अथवा उत्तर मुख होकर फेन से रहित शीतल जल से सर्वकाल एकान्त में पवित्रता की इच्छा करता हुआ आचमन करे । ६१ । ब्राह्मण
क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन सबों के आचमन करने में जल का प्रमाण यह है कि क्रम से हृदय कण्ठ मुख मध्य जिह्वा ओष्ठ तक जल प्रवेश करे । ६२ । बाएं
कंधे में जनेऊ रहने से उपवीती ( अर्थात् सव्य ) कहाता है दहिने कंधे में रहने से प्राचीन आवीती ( अर्थात अपसव्य ) कहाता है कंठ में रहने से निवीती

कहाता है। ६३ । मेखला चर्म दंड जनेऊ कमंडलु ये सब नष्ट होजावें तो जल में डाल देना और नवीन मंत्र सहित ग्रहण करना । ६४ । ब्राह्मण को केशांत कर्म गर्भ से सोरहवें बर्ष में होता है क्षत्रिय को वही कर्म बाईसवें बर्ष में और वैश्य के चौबीसवें बर्ष में । ६५ । ये सब संस्कार स्त्रियों के मन्त्र रहित करना परन्तु जिस काल में जिस क्रम से कहा है उसी काल में उसी क्रम से करना । ६६ । स्त्रीयों के बिवाह संस्कार मंत्र सहित हैं पति की सेवा यही गुरु कुल में वास है गृह का काम काज यही अग्नि की सेवा है । ६७ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य को जनेऊ की बिधि कहा यह बिधि पुण्य है दूसरे जन्म का जनानेवाला है (अर्थात् इस कर्म से दूसरा जन्म होता है) इसके उपरांत कर्म योग को जानो । ६८ । शिष्यों को जनेऊ कराके पहिले पवित्रता आचार अग्नि का सेवा संध्यो पासन (अर्थात् संध्या करने की रीति) इन सब को गुरु सिखलावे । ६९ । शास्त्र की रीति से पठन समय में आचमन कर उत्तर मुख से ब्रह्माञ्जली कर

हृद्गाभिः पूयतेविप्रः कण्ठगाभिस्तु भूमिपः वैश्योद्भिः प्राशिताभिस्तु शूद्रः स्पृष्टाभिरन्ततः । ६२ । उद्धृतेदक्षिणे पाणावुपवीत्युच्यतेद्विजः सव्येप्राचीन आवीतीनिवीती कण्ठसज्जने । ६३ । मेखलामजिनन्दण्डमुपवीतंकमण्डलुम् अप्सुप्रास्यविनष्टानिगृह्णीतान्यानिमन्त्रवत् । ६४ । केशान्तः षोडशेवर्षेब्राह्मणस्य विधीयते राजन्यबंधोर्द्वाविंशे वैश्यस्य द्व्यधिकेततः । ६५ । अमंत्रिकातुकार्येयं स्त्रीणामावृदशेषतः संस्कारार्थं शरीरस्य यथाकालंयथाक्रमम् । ६६ । वैवाहिको विधिः स्त्रीणां संस्कारोवैदिकः स्मृतः पतिसेवागुरोवासोगृहार्थोऽग्निपरिक्रिया । ६७ । एषप्रोक्तोद्विजातीनामौपनायनिको विधिः उत्पत्तिव्यञ्जकः पुण्यः कर्मयोगन्निबोधत । ६८ । उपनीयगुरुः शिष्यंशिक्षयेच्छौचमादितः आचारमग्निकार्यञ्चसंध्योपासनमेवच । ६९ । अध्येष्यमाणस्त्वाचान्तोयथाशास्त्रमुदङ्मुखः ब्रह्माञ्जलिकृतोध्याप्योलघुवासाजितेन्द्रियः । ७० । ब्रह्मारम्भेवसानेचपादौग्राह्यौगुरोस्सदा संहत्यहस्तावध्येयं सहि ब्रह्माञ्जलिः स्मृतः । ७१ । व्यत्यस्तपाणिनाकार्यमुपसंग्रहणंगुरोः सव्येनसव्यः स्प्रष्टव्योदक्षिणेनचदक्षिणः । ७२ । अध्येष्यमाणन्तुगुरुर्नित्यकालमतन्द्रितः अधीष्वभोइतिब्रूयाद्विरामोस्त्विविनिचारमेत् । ७३ । ब्राह्मणः प्रणवंकुर्य्यादादावन्तेचसर्वदा स्रवत्यनोंकृतम्पूर्वंपरस्ताच्चविशीर्य्यति । ७४ । प्राक्कूलानपर्युपासीनः पवित्रैश्चैवपावितः प्राणायामैस्त्रिभिः पूतस्ततओंकारमर्हति । ७५ । अकारञ्चाप्युकारञ्च मकारञ्च प्रजापतिः वेदत्रयान्निरदुहद्भूर्भुवः स्वरितीति च ।

(अर्थात् हाथ जोड़ कर) जितेंद्रिय होके छोटा बस्त्र पहिरकर शिष्य रहै । ७० । प्रति दिन पाठ के प्रारंभ में और समाप्ति में अपने दोनों हाथ से गुरु के दोनों पाद को ग्रहण करें हाथ का जोड़ना ब्रह्माञ्जली कहाती है । ७१ । गुरु के संमुख होकर दहिने हाथ से दहिने पाद को और बाएं हाथ से बाएं पाद को ग्रहण करें । ७२ । शिष्यों के पढ़ाने के समय में गुरु ऐसा बोलै कि अधीष्वभो (अर्थात् पढ़ो) तब शिष्य पढ़े और जब कहे कि विरामोस्तु (अर्थात बस करो) तब शिष्य चुप रहे इसका तात्पर्य्य यह है कि गुरु की आज्ञा से पढ़े और चुप रहे । ७३ । प्रति दिन पाठ के प्रारंभ में और समाप्ति में प्रणव (अर्थात् ओंकार) को कहे और न कहे तो पढ़ा भूल जाता है । ७४ । पूर्व दिशा में कुश का अग्र भाग करके उस पर बैठकर पवित्र मंत्र से पवित्र होकर तीन बार प्राणायाम करे तब ओंकार कहने के योग्य होता है । ७५ । अकार उकार मकार इन तीनों अक्षरों को और भूः भुवः स्वः इनको भी ब्रह्मा ने तीनों वेद से (अर्थात् ऋग्यजुसाम से) निकाला । ७६ । इन्हीं तीनों

वेद से एक एक पाद गायत्री का ब्रह्मा ने निकाला ।७७। ॐभूः भुवः स्वः इसको और गायत्री के तीनों पाद को दोनों संध्या में जप करे वेद पढ़ने-वाला ब्राह्मण तो संपूर्ण वेद के पुण्य से युक्त होवे । ७८ । बाहर जाके हजार बार इन्हीं तीनों को पढ़े तो एक महीना में बड़े पाप से छूटे जैसे कांचुर से सांप छूटता है ।७९। अपने काल में जो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य यह तीनों से रहित हैं सो साधु लोगों में निन्दा को पाते हैं । ८० । यही तीनों (अर्थात ॐभूः भुवः स्वः गायत्री) वेद का मुख है और परमात्मा के मिलने का द्वार है । ८१ । जो मनुष्य आलस्य को छोड़कर तीन बर्ष तक प्रति दिन यही तीनों को पढ़े सो वायु रूप होकर ब्रह्म स्वरूप को प्राप्त होवे । ८२। ॐ यह परंब्रह्म है प्राणायाम (अर्थात वायु का रोकना) यह परम तप है गायत्री से बड़ा कोई नहीं है चुप रहने से सत्य बोलना अच्छा है । ८३ । जो संपूर्ण क्रिया वेद में लिखी है सो सब बिनाश सहित है और ॐकार रूप जो ब्रह्म है सो अबिनाशी है । ८४। यज्ञ से दस गुण अधिक जप है सो उपांशु (अर्थात पास के रहनेवाले भी न सुनें) करे सो सुन पराने से सय गुन अधिक है

।७६। त्रिभ्यएवतुवेदेभ्यः पादम्पादमदूदुहत् तदित्यृचोस्याः साविच्याः परमेष्टीप्रजापतिः ।७७। एतदक्षरमेताञ्चजपन् व्याहृति-पूर्विकाम् संध्ययोर्वेदविद्विप्रोवेदपुण्येनयुज्यते ।७८। सहस्रकृत्वस्त्वभ्यस्यवहिरेतत्त्रिकंद्विजः महतोप्येनसोमासात्त्वचेवाहिर्मुच्यते-।७९। एतदृचयाविसंयुक्तः कालेचक्रिययास्वया ब्रह्मक्षत्रियविड्योनिर्गर्हणांयातिसाधुषु ।८०। ॐकारपूर्विकास्तिस्रोमहाव्याहृतयो ऽव्ययाः त्रिपदाचैवसावित्रीविज्ञेयम्ब्रह्मणोमुखम् । ८१ । योधीते ऽहन्यहन्येतांस्त्रीणिवर्षाण्यतंद्रितः स ब्रह्मपरमभ्येतिवायुभूतः खमूर्तिमान ।८२। एकाक्षरम्परंब्रह्मप्राणायामाः परन्तपः साविच्यास्तुपरंनास्तिमौनात्सत्यंविशिष्यते ।८३। क्षरन्तिसर्वावैदिक्योजुहोतियजति क्रियाः अक्षरंदुष्करंज्ञेयम्ब्रह्मचैव प्रजापतिः ।८४। विधियज्ञाज्जपयज्ञोविशिष्टोद शभिर्गुणैः उपांशुः स्याच्छतगुणः सहस्रोमानसः स्मृतः ।८५। येपाकयज्ञाश्चत्वारोविधियज्ञसमन्विताः सर्वेतेजपयज्ञस्यकलांनार्हतिषोडशीम् । ८६ । जप्येनैवतुसंसिध्येद्ब्राह्मणोनात्रसंशयः कुर्यादन्यन्नवाकुर्यान्मैत्रोब्राह्मणउच्यते ।८७। इन्द्रियाणाम्विचरतांविषयेष्वपहारिषु संयमेयत्नमातिष्ठेद्विद्वानयंतेववाजिनाम् । ८८ । एकादशेन्द्रियाण्याहुर्यानिपूर्वेमनीषिणः तानिसम्यक्प्रवक्ष्यामियथा

और मन में जप करे ओंठ न हिलने पावे सो उपांशु से हजार गुन अधिक है ।८५। जो पाक यज्ञ चार है (अर्थात वैश्वदेव होम बलिकर्म नित्य श्राद्ध अतिथि भोजन) और विधी यज्ञ (अर्थात अमावास्या पुर्णमासि के होम आदि ये सब जप यज्ञ के सोरहवां भाग भी नहीं पासकते ।८६। ब्राह्मण सब जीव से मित्रता राखे (अर्थात यज्ञ करने में हिंसा होती है उसको न करें) केवल जप ही को करे तो रूप सिद्धि होती है । ८७। अपने अपने विषयों से इन्द्रियों को रोके (अर्थात रूप रस गंध स्पर्श शब्द ये पांचों विषयों में नेत्र जिह्वा नासिका त्वचा कर्ण ये पांचों इन्द्रिय लगने न पावें जैसे सारथी कुशल से घोड़ा को रोकता है।८८। जो पूर्व पंडितों ने एकादश इन्द्रिय कहा है तिन सब को ठीक ठीक क्रम से कहेंगे ।८९। श्रोत्र त्वक् चक्षु जिह्वा नासिका पायु उपस्थ हस्त पाद बाणी तिस में पायु (अर्थात मार्ग) उपस्थ (अर्थात भग लिंग ।९०। इन सबों में पहिली पांच ज्ञान इन्द्रिय कहाती हैं दूसरी पांच कर्म इन्द्रिय कहाती है ।९१। इगारहवां मन है अपने गुण करके दोनों (अर्थात ज्ञान इन्द्रिय और कर्म इन्द्रिय) कहाता है जिस

मन के जीतने से ये सब इंद्रव जीते जाते हैं ।८२। इन्द्रियों के प्रसंग से जीव दोषी होता है और इन्द्रियों का निग्रह करे (अर्थात् विषयों में न लगावे तो जीव सिद्धि को पाता है ।८३। जिस वस्तु में मन की इच्छा है उस वस्तु के मिलने से मन की तृप्ति हो सो कभी नहीं होती जैसे घी को पाके अग्नि बढ़ती ही है। ८४। जिस मनुष्य को मन का इच्छित पदार्थ सब मिलता है और जो मिले हुए पदार्थों को त्याग करता है इन दोनों में त्याग करनेवाला बड़ा है।८५। विषयों को सेवा बिना किए उन्हों का त्याग नहीं होता किंतु उन्हों में दोष देखने से त्याग होता है ।८६। जिसका स्वभाव दुष्ट है उसको वेद त्याग यज्ञ नियम तप ये सब सिद्धि को नहीं दे सकते। ८७। जो मनुष्य सुन के छू के देख के भोग करके सूंघ के न हर्ष को पाता और न इसके बिना शोक को पाता सो जितेन्द्रिय कहाता है। ८८। सब इन्द्रियों में से एक भी इन्द्रिय अपने विषय में लगी तो जीव की बुद्धि भ्रष्ट हो जाती है जैसे चलनी से पानी का निकालना। ८९। उपाय से सब इन्द्रियों को और मन को वस करके जिस में शरीर को दुःख न होने पावे ऐसी रीति से

वदनुपूर्वशः । ८९ । श्रोत्रन्त्वक्चक्षुषी जिह्वानासिकाचैवपञ्चमी पायूपस्थंहस्तपादंवाक्चैवदशमीस्मृता । ९० । बुद्धीन्द्रियाणि पञ्चैषां श्रोत्रादीत्यनुपूर्वशः कर्मेन्द्रियाणिपञ्चैषांपाय्वादीनिप्रचक्षते । ९१ । एकादशंमनोज्ञेयंस्वगुणेनोभयात्मकम् यस्मिन् जितेजितावेतौ भवतः पञ्चकौगणौ । ९२ । इन्द्रियाणाम्प्रसङ्गेनदोषमृच्छत्यसंशयम् सन्नियम्यतुतान्येवततःसिद्धिन्नियच्छति। ९३ । नजातुकामः कामानामुपभोगेनशाम्यति हविषाकृष्णवर्त्मेवभूयएवाभिवर्द्धते। ९४ । यश्चैतान्प्राप्नुयात्सर्वान्यश्चैतान्के-वलांस्त्यजेत् प्रापणात्सर्वकामानांपरित्यागोविशिष्यते । ९५ । नतथैतानिशक्यन्तेसन्नियन्तुमसेवया विषयेषुप्रजुष्टानियथाज्ञा-नेननित्यशः । ९६ । वेदास्त्यागश्चयज्ञाश्चनियमाश्चतपांसि च नविप्रभावदुष्टस्यसिद्धिङ्गच्छन्तिकर्हिचित् ।९७। श्रुत्वास्पृष्ट्वाच दृष्ट्वाचभुक्त्वाघ्रात्वाचयोनरः नहृष्यतिग्लायतिवासविज्ञेयोजितेन्द्रियः ।९८। इन्द्रियाणान्तुसर्वेषांयद्येकंक्षरतीन्द्रियम् तेनास्यक्ष-रतिप्रज्ञाहृतेः पात्रादिवोदकम् । ९९ । वशेकृत्वेन्द्रियग्रामंसंयम्यचमनस्तथा सर्वान्संसाधयेदर्थानक्षिण्वन्योगतस्तनुम् । १०० । पूर्वांसंध्यांजपंस्तिष्ठेत्सावित्रीमार्कदर्शनात् पश्चिमांतुसमासीनः सम्यगृक्षविभावनात् । १०१ । पूर्वांसंध्यांजपंस्तिष्ठ

सब अर्थों को सिद्धि करे ।१००। प्रातःकाल में गायत्री का जप करता रहे जब तक सूर्य का दर्शन न होवे और इसी रीति से सायंकाल में जब तक तारा का दर्शन न होवे ।१०१। प्रातःकाल की संध्या करने से रात्रि का पाप छूटता है और सायंकाल संध्या करने से दिन का पाप छूटता है ।१०२। जो मनुष्य दोनों काल की संध्या को नहीं करता है सो शूद्र की नाईं संपूर्ण द्विज कर्म से बाहर निकल जाता है ।१०३। बन में जाकर जल के समीप नित्य विधि करके निश्चिन्त होके केवल गायत्री को पढ़ें ।१०४। वेद के जो अंग हैं (अर्थात् शिक्षा कल्प व्याकरण निरुक्त ज्योतिष छंद) और जो नित्य कर्म है होम के मंत्र हैं इन सबों में अनध्याय का आदर नहीं है ।१०५। जो नित्य कर्म में मंत्र पढ़े जाते हैं सो अनध्याय भी पुण्य ही है ।१०६। जो मनुष्य एक बर्ष तक विधि पूर्वक पवित्र होकर नित्य ही वेद को पढ़ता है उसको वही वेद नित्य ही दूध दही घी मधु को देता है ।१०७।

जिसका यज्ञोपवीत हुआ हो वह समावर्तन ( अर्थात् वेद पढ़ने की समाप्ति) तक अग्नि में इंधन लगावें भिक्षा मांगें भूमि में सोवे गुरु का हित करे ।१०८। आचार्य का पुत्र सेवा करने वाला ज्ञान देनेवाला पवित्रता से रहनेवाला बांधव ग्रहण धारण समर्थ साधु जातिवाला द्रव्य देनेवाला ये दश धर्म पूर्वक पढ़ाने के योग्य हैं ।१०९। बिना पूछे कोई बात किसी को न कहना अन्याय से पूछे तो भी न कहना जाने हुए भी बुद्धिमान लोक में जड़ की नाईं रहे ।११०। जो अधर्म से कहता है और जो अधर्म से पूछता है दोनों में से एक मर जाता है अथवा शत्रुता को पाता है। १११। जिस स्थान में धर्म अर्थ और सेवा जैसा कहा है शास्त्र में तैसा नहीं तिस स्थान में विद्या को न बोना जैसे सुन्दर बीज ऊसर भूमि में नहीं बोया जाता है ।११२। विद्या के सहित वेद पढ़नेवाला इच्छा पूर्वक मरि जावे परन्तु कैसी भी विपत्ति में उस विद्या को ऊसर भूमि में न बोवे ।११३। विद्या ब्राह्मण

न्नैशमेनोव्यपोहति पश्चिमांतुसमासीनोमलंहंतिदिवाकृतम् । १०२ । नतिष्ठतितुयः पूर्वांनोपास्तेयश्चपश्चिमाम् सशूद्रवद्बहिष्कार्य्यः सर्वस्माद्द्विजकर्म्मणः । १०३ । अपांसमीपेनियतोनैत्यिकंविधिमास्थितः सावित्रीमप्यधीयीतगत्वारण्यंसमाहितः । १०४ । वेदोपकरणेचैवस्वाध्यायेचैवनैत्यके नानुरोधोस्त्यनध्यायेहोममंत्रेषुचैवहि । १०५ । नैत्यकेनास्त्यनध्यायो ब्रह्मसत्रंहितत्स्मृतम् ब्रह्माहुतिहुतिम्पुण्यमनध्यायवषट्कृतम् । १०६ । यः स्वाध्यायमधीतेब्दंविधिनानियतः शुचिः तस्यनित्यंक्षरत्येषपयोदधिघृतं मधु । १०७ । अग्नीन्धनम्भैक्षचर्य्यामधः शय्यांगुरोर्हितम् आसमावर्तनात्कुर्य्यात्कृतोपनयनोद्विजः । १०८ । आचार्य्यपुत्रः शुश्रूषुर्ज्ञानदोधार्मिकः शुचिः आप्तः शक्तोऽर्थदः साधुः स्वोध्याप्यादशर्म्मतः । १०९ । नापृष्टः कस्यचिद्ब्रूयान्नचान्यायेनपृच्छतः जानन्नपिहिमेधावीजडवल्लोकआचरेत् । ११० । अधर्म्मेणचयः प्राहयश्चाधर्म्मेणपृच्छति तयोरन्यतरः प्रैतिविद्वेषम्वाधिगच्छति । १११ । धर्मार्थौयत्रनस्यातांशुश्रूषावापितद्विधा तत्रविद्यानवप्तव्याशुभंबीजमिवोषरे । ११२ । विद्ययैवसमंकामंमर्तव्यंब्रह्मवादिना आपद्यपिहिघोरायांनत्वेनामिरिणेवपेत् । ११३ । विद्याब्राह्मणमेत्याहशेवधिस्तेस्मिरक्षमाम् असूयकायमांमादास्तथास्यां वीर्य्यवत्तमा । ११४ । यमेवतुशुचिं विद्यान्नियतं ब्रह्मचारिणम् तस्मैमांब्रूहिविप्रायनिधिपायाप्रमादिने । ११५ । ब्रह्मयस्त्वननुज्ञातमधीयानादवापुयात् स ब्रह्मस्तेयसंयुक्तोनरकम्प्रतिपद्यते । ११६ । लौकिकम्वैदिकम्वापितथाध्यात्मिकमेवच आददीतयतोज्ञानन्तम्पूर्वमभिवादयेत् । ११७ । सावित्रीमात्रसारोपिवरंविप्रः सुयंत्रितः नायन्त्रि

के पास आकर कहती है कि मैं तुम्हारी निधि हूं मेरी रक्षा करो निंदक को मुझे न दो तो मैं बहुत वीर्य सहित रहूंगी ।११४। जिसको पवित्र और ब्रह्मचारी निधि का रक्षा करनेवाला सावधानता से रहनेवाला जानो उस ब्राह्मण को मुझे दो ।११५। गुरु की आज्ञा बिना पढ़ते पढ़ाते सुनके जो वेद को जानता है सो वेद का चोर है और नरक में जाता है ।११६। लौकिक ज्ञान अथवा वैदिक ज्ञान वा ब्रह्मज्ञान इन सब को जिस्से पावे उसके पहिले प्रणाम करे ।११७। केवल गायत्री को जानता हो परंतु शास्त्रोक्त नियम से सहित हो सो मान के योग्य है और तीनों वेद को पढ़े हो सब वस्तु का बेचनेवाला हो शास्त्रोक्त नियम से रहित हो निषिद्ध वस्तु का भोजन करनेवाला हो सो मान के योग्य नहीं होवे ।११८। बड़े लोग जिस आसन पर

वा जिस शय्या पर बैठे हों उस पर न बैठे और आपशय्या अथवा आसन पर बैठा हो तो उठके बड़े लोगों को प्रणाम करें । ११९ । बड़े लोगों के आने से छोटे लोगों का प्राण ऊपर जाने की इच्छा करता है और छोटे लोग जब उठके प्रणाम करते हैं तब उस प्रणाम को पाते हैं ।१२०। जो मनुष्य बड़े लोगों को नित्य ही प्रणाम करता है और सेवा करता है उसकी विद्या आयुष यश बल ये चारो बढ़ते हैं । १२१ । बड़े लोगों को प्रणाम के उपरान्त में फलाना हूं ऐसा अपना नाम कहे । १२२ । जो मनुष्य प्रणाम करने की वाक्य को नहीं जानते सो केवल अपने नाम ही को कहें और स्त्री भी इसी प्रकार से कहें । १२३ । प्रणाम करत अपने नाम के अंत में भोः ऐसा कहे भो शब्द जो है सो नाम का स्वरूप है यह ऋषियों ने कहा । १२४ । आशीर्वाद देने में आयुष्मान्भवसौम्य ऐसा कहना चाहिए नाम के अन्त में अकारादि स्वर को प्लुत (अर्थात त्रिमात्रात्मक) कहना । १२५ । जो मनुष्य आशीर्वाद

तस्मिन्वेदोपिसर्वाशीसर्वविक्रयी । ११८ । शय्यासनेऽध्याचरितेश्रेयसानसमाविशेत् शय्यासनस्थश्चैवैनंप्रत्युत्थायाभिवादयेत् । ११९ । ऊर्द्ध्वम्प्राणात्युत्क्रामन्तियूनः स्थविरआयति प्रत्युत्थानाभिवादाभ्याम्पुनस्तान्प्रतिपद्यते । १२० । अभिवादनशीलस्यनित्यंवृद्धोपसेविनः चत्वारितस्यवर्द्धन्तेआयुर्विद्यायशोबलम् । १२१ । अभिवादात्परम्विप्रोज्यायांसमभिवादयन् असौनामाहमस्मीतिस्वन्नामपरिकीर्तयेत् । १२२ । नामधेयस्ययेकेचिदभिवादन्नजानते तान्प्राज्ञोऽहमितिब्रूयास्त्रियस्सर्वास्तथैवच । १२३ । भोःशब्दंकीर्तयेदन्तेस्वस्यनाम्नोभिवादने नाम्नांस्वरूपभावोहिभोभावऋषिभिःस्मृतः । १२४ । आयुष्मान्भवसौम्येतिवाच्योविप्रोभिवादने अकारश्चास्यनाम्नोन्तेवाच्यः पूर्वाक्षरः प्लुतः । १२५ । योनवेत्त्यभिवादस्यविप्रःप्रत्यभिवादनम् नाभिवाद्यःसविदुषायथाशूद्रस्तथैवसः । १२६ । ब्राह्मणङ्कुशलम्पृच्छेत्क्षत्रबन्धुमनामयम् वैश्यंक्षेमंसमागम्यशूद्रमारोग्यमेवच । १२७ । अवाच्योदीक्षितोनाम्नायवीयानपियोभवेत् भोभवत्पूर्वकन्त्वेनमभिभाषेतधर्म्मवित् । १२८ । परपत्नीतुयास्त्रीस्यादसम्बन्धाचयोनितः तान्ब्रूयाद्भवतीत्येवंसुभगेभगिनीतिच । १२९ । मातुलांश्चपितृव्यांश्चश्वशुरानृत्विजोगुरून् असावहमितिब्रूयात्प्रत्युत्थाययवीयसः । १३० । मातृष्वसामातुलानीश्वश्रूरथपितृष्वसा सम्पूज्यागुरुपत्नीवत्समास्तागुरुभार्य्यया ।

देने की वाक्य को नहीं जानता है उसको प्रणाम नहीं करना जैसा शूद्र तैसा वह है । १२६ । ब्राह्मण से कुशल क्षत्रिय से अनामय वैश्य से क्षेम शूद्र से आरोग्य पूछना चाहिए । १२७ । जो मनुष्य अपने से छोटा है और यज्ञ करता है उसको यज्ञ में भो भवत ऐसे शब्द से बोलना उसका नाम न लेना । १२८ । जो स्त्री अपने कोई संबंध में नहीं है उसको भवती सुभगे भगिनी ऐसा कहना । १२९ । मामा चाचा श्वसुर ऋत्विज (अर्थात यज्ञ करानेवाला) गुरु ये सब अपने वय से छोटे भी हों तो उसको मैं फलाना हूं ऐसा कहकर उठके प्रणाम करे । १३० । मौसी मामी सासु फुफू ये सब गुरु की स्त्री के सम हैं इस लिये गुरु की स्त्री की नाईं इन सब का पूजा करना उचित है । १३१ । जेठे भाई की जो सवर्णा स्त्री है (अर्थात दूसरे वर्ण की नहीं है) उसका पाद छू के नित्य ही प्रणाम करना और जाति संबंध की जो स्त्री है उसका पाद छू के प्रणाम करना विदेश से आके अपने देश में रहे तब पाद को

न करे प्रणाम मात्र करे । १३२ । फूफू मौसी जेठी भगिनी इन सब को माता के समान जानना माता तो इन सभों मे बड़ी है । १३३ । एक ग्राम वा एक पुर के रहने वाले गुण से रहित हो और दस बरस जेठा हो तो उस के साथ मित्रता का व्यवहार होता है और गुणी हो पांच बरस जेठा हो तो भी मित्रता ही का व्यवहार होता है और वेद पढ़े हो तीन बरस जेठा हो तो मित्रता ही होती है और सम्बंध में हो तो थोड़े ही काल में मित्रता होती है सर्वत्र जो काल कह आए हैं उसके ऊपर ज्येष्ठता का व्यवहार होता है । १३४ । दस बरस का ब्राह्मण और सौ बरस का क्षत्रिय दोनों आपुस में पिता पुत्र की नाईं रहें तिस में ब्राह्मण पिता है और क्षत्रिय पुत्र है । १३५ । द्रव्य बन्धु बय कर्म विद्या ये पांच मान्य के स्थान हैं इस में पूर्व पूर्व से उत्तर उत्तर बड़ा है । १३६ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों के इन पांचों के मध्य में जिस में जितना अधिक वस्तु रहै सो मान्य के योग्य है नब्बे ९० बरस के ऊपर वय हो तो शूद्र भी मान के योग्य है । १३७ । जो रथ पर चढ़ा है और जो नब्बे ९० बरस के ऊपर का बय वाला है रोगी है बोझ लिए है स्त्री है ब्रह्मचारी है राजा है विवाह करने के लिए जो वर है इन सब को राह छोड़ देना (अर्थात

१३१ । भ्रातुर्भार्य्योपसंग्राह्यासवर्णाहन्यहन्यपि विप्रोष्यतुपसंग्राह्याज्ञातिसम्बन्धियोषितः । १३२ । पितुर्भगिन्यांमातुश्च ज्यायस्यांचस्वसर्य्यपि मातृवद्वृत्तिमातिष्ठेन्माताताभ्योगरीयसी । १३३ । दशाब्दाख्यंपौरसख्यं पञ्चाब्दाख्यंकलाभृताम त्र्यब्दपूर्वं-श्रोत्रियाणां स्वल्पेनापिस्वयोनिषु । १३४ । ब्राह्मणन्दशवर्षन्तुशतवर्षन्तुभूमिपम पितापुत्रौविजानीयाद्ब्राह्मणस्तुतयोः पिता । १३५ । वित्तम्बन्धुर्वयः कर्म्मविद्याभवतिपञ्चमी एतानिमान्यस्थानानिगरीयोयद्यदुत्तरम । १३६ । पञ्चानान्त्रिषुवर्णेषुभूयांसिगुणवन्ति च यत्रस्युः सोत्रमानार्हः शूद्रोपिदशमींगतः । १३७ । चक्रिणोदशमीस्थस्यरोगिणोभारिणः स्त्रियाः स्नातकस्यचराज्ञश्च पन्थादेयोवरस्य च । १३८ । तेषान्तुसमवेतानांमान्यौस्नातकपार्थिवौ राजस्नातकयोश्चैवस्नातकोनृपमानभाक । १३९ । उपनीयतुयः शिष्यंवेदमध्यापयेद्द्विजः सकल्पंसरहस्यञ्चतमाचार्य्यम्प्रचक्षते । १४० । एकदेशन्तुवेदस्यवेदाङ्गान्यपिवापुनः योध्यापयतिवृत्त्यर्थमुपाध्यायःसउच्यते । १४१ । निषेकादीनिकर्म्माणियः करोतियथाविधि सम्भावयतिचान्नेनसोविप्रोगुरुरुच्यते । १४२ । अग्न्याधेयम्पाकयज्ञानग्निष्टोमादिकान्मखान् यः करोतिवृतोयस्यसतस्यर्त्विगिहोच्यते । १४३ । य आवृणोत्य-

इन सभों में कोई एक ओर से आता हो और उसके समीप दूसरी ओर से कोई आता हो तो वह राह छोड़ देवे इन सभों के जाने के लिये । १३८ । और इन सब आपुस में ब्रह्मचारी को और राजा को राह देवें और राजा औ ब्रह्मचारी में राजा राह देवे । १३९ । यज्ञोपवीत करके कल्प औ रहस्य (अर्थात गोप्य द्रव्य) सहित वेद को पढ़ावे वह आचार्य कहाता है । १४० । वेद का एक देश और वेद के छ अंग (अर्थात् शिक्षा कल्प व्याकरण निरुक्त ज्योतिष छन्द) इन सब को जीविका के लिए जो पढ़ाता है सो उपाध्याय कहाता है । १४१ । गर्भाधान आदि कर्म को विधि सहित जो कराता है और अन्न से बढ़ाता है सो ब्राह्मण गुरु कहाता है । १४२ । वरण लेके अग्नि होत्र कर्म अष्टका श्राद्ध आदि अग्निष्टोम आदि यज्ञ इन सब को करता है सो ऋत्विक् कहाता है । १४३ । जो दोनों कान को वेद से संपूर्ण करता है सो माता है और पिता है उस से द्रोह कभी न करना । १४४ । उपाध्याय से दस गुण आचार्य बड़ा है आचार्य से सौ गुण पिता बड़ा

है पिता से हजार गुण माता बड़ी है । १४५ । जन्म देने वाला और वेद पढ़ानेवाला इन दोनों में वेद पढ़ाने वाला बड़ा है वेद पढ़ने से जो जन्म होता है सो नित्य (अर्थात् नाश रहित) है । १४६ । माता पिता अपने काम के वस होकर पुत्र को उत्पन्न करते हैं इस लिए उत्पत्ति की योनि है । १४७ । जो जन्म गायत्री करके आचार्य्य करता है सो जन्म सत्य है अजर है अमर है । १४८ । थोड़ा वा बहुत वेद के पढाने से जो उपकार करता है उस को भी गुरु जानना । १४९ । अपने वय से छोटा है और वेद को पढ़ाता है धर्म को सिखलाता है वह भी गुरु कहाता है । १५० । अंगिरा के लड़का ने अपने चाचों को पढ़ाया और बेटा ऐसा कहा क्यों कि ज्ञान से बड़ा रहा इस लिए । १५१ । वे चाचा लोग क्रोध पाके देवतों से पूछा सब देवतों ने मिलके कहा कि तुमारे लड़के ने अच्छा कहा । १५२ । क्योंकि जो

वितथं ब्रह्मणाश्रवणावुभौसमातामपिताज्ञेयस्तन्नद्रुह्येत्कदाचन । १४४। उपाध्यायान्दशाचार्य्यआचार्य्याणां शतं पिता सहस्रंतु पितृन्मातागौरवेणातिरिच्यते । १४५ । उत्पादकब्रह्मदात्रोर्गरीयान्ब्रह्मदः पिता ब्रह्मजन्महिविप्रस्यप्रेत्यचेहचशाश्वतम् । १४६ । कामान्मातापिताचैनंयदुत्पादयतोमिथः संभूतिंतस्यतांविद्याद्यद्योनावभिजायते । १४७ । आचार्य्यस्त्वस्ययांजातिं विधिवद्वेदपारगः उत्पादयतिसाविच्यासासत्यासाजरामरा । १४८। अल्पंवावहुवायस्यश्रुतस्योप करोतियः तमपीहगुरुंविद्या-च्छ्रुतोपक्रिययातया । १४९। ब्राह्मस्यजन्मनः कर्तास्वधर्मस्यचशासिता वालोपिविप्रोवृद्धस्यपिताभवतिधर्म्मतः । १५० । अध्यापयामासपितृन् शिशुरांगिरसः कविः पुत्रकाइतिहोवाचज्ञानेनपरिगृह्यतान् । १५१ । तेतमर्थमपृच्छन्तदेवानागतमन्यवः देवाश्चैतान्समेत्योचुर्न्याय्यम्वः शिशुरुक्तवान् । १५२ । अज्ञोभवतिवैवालः पिताभवतिमंत्रदः अज्ञंहिवालमित्याहुःपितेत्येवतु-मंत्रदम् । १५३ । नहायनैर्नपलितैर्नवित्तेननवंधुभिः ऋषयश्चक्रिरेधर्म्मंयोनूचानः सनोमहान् । १५४ । विप्राणां ज्ञानतोज्यैष्ठ्यंक्षत्रियाणान्तुवीर्य्यतः वैश्यानांधान्यधनतः शूद्राणामेवजन्मतः । १५५ । नतेनवृद्धोभवतियेनास्यपलितंशिरः योवैयुवाप्य-धीयानस्तन्देवाः स्थविरंविदुः । १५६ । यथाकाष्ठमयोहस्तीयथाचर्ममयोमृगः यश्चविप्रोनधीयानस्त्रयस्तेनामविभ्रति । १५७। यथापंढोफलः स्त्रीषुयथागौर्गविचाफला यथाचाज्ञेफलंदानं तथाविप्रोनृचोफलः । १५८ । अहिंसयैवभूतानांकार्य्यंश्रेयोनु-

कुछ नहीं जानता वह बालक कहाता है और जो मंत्र देता है सो पिता कहाता है । १५३ । वरस और केश का पाकना द्रव्य बन्धु इन सबों करके बड़ा नहीं होता किन्तु ऋषि लोगों ने यही धर्म कहा है कि हमारे मत में अंग सहित वेद का पढ़नेवाला जो है सोई बड़ा है । १५४ । ब्राह्मणों में ज्ञान से बड़ाई है क्षत्रियों में बल से वैश्यों में धन धान्य से शूद्रों में जन्म से बड़ाई है । १५५ । केश के पकने से वृद्ध नहीं कहाता युवा है और पढ़े है उसी को देवतों ने वृद्ध कहा है । १५६ । काष्ठ को हाथी चाम का मृग मूर्ख ब्राह्मण इन तीनों के सब नाम ही को धारण करते हैं काम कुछ नहीं कर सकते । १५७ । जिस प्रकार से नपुंसक मनुष्य स्त्रियों में निष्फल है और गौ गौ में निष्फल है जिस प्रकार से मूर्ख ब्राह्मण को दान देना निष्फल है तिस प्रकार से बे पढ़ा ब्राह्मण निष्फल है । १५८ । जिस में सब जीवों को

पीड़ा न हो ऐसा कल्याण करनहार जो कर्म उस कर्म को आज्ञा देना चाहिए और मधुर चिक्कन वाणी बोलना चाहिए धर्म की इच्छा करने वाले को ।१५९। जिसकी वाणी और मन शुद्ध है सर्वकाल में रक्षित है सो वेदान्त के फल को पाता है ।१६०। दुःखित हो तो भी ऐसी बात न बोले कि जिस से किसी को मर्म घाव हो पराए के द्रोह कर्म में बुद्धि को न राखे जिस बात में किसी का जीव उद्वेग को प्राप्त हो ऐसी बात न बोले ।१६१। सम्मान से ब्राह्मण डरता रहे विष की नाईं और अपमान की इच्छा करे अमृत की नाईं ।१६२। अपमान पाके सुख पूर्वक सोता है और सुख पूर्वक जागता है इस लोक में घूमता है और अपमान करनेवाला नाश को पाता है ।१६३। इस प्रकार से संस्कार को पाके धीरे धीरे गुरु कुल में वास करता हुआ ब्रह्म को प्राप्ति करने वाली तप को करे ।१६४। नाना प्रकार के तप और व्रत को करके रहस्य (अर्थात् गोप्य वस्तु) सहित वेद को पढ़े ।१६५। ब्राह्मण तप करता हुआ वेद ही को पढ़े यही उस का परम तप है ।१६६।

शासनम् वाक्चैवमधुराश्लक्ष्णाप्रयोज्याधर्ममिच्छता । १५९ । यस्यवाङ्मनसोशुद्धेसम्यग्गुप्तेचसर्वदा सवैसर्वमवाप्नोतिवेदान्तोपगतंफलम् ।१६० । नारुन्तुदः स्यादार्तोपिनपरद्रोहकर्मधीः ययास्योद्विजतेवाचानालोक्यान्तामुदीरयेत् । १६१ । सम्मानाद्ब्राह्मणोनित्यमुद्विजेतविषादिव अमृतस्येवचाकांक्षेदवमानस्यसर्वदा । १६२ । सुखंह्यवमतः शेतेसुखंचप्रतिबुध्यते सुखञ्चरतिलोकेस्मिन्नवमंताविनश्यति । १६३ । अनेनक्रमयोगेनसंस्कृतात्माद्विजःशनैः गुरौवसन्सञ्चिनुयाद्ब्रह्माधिगमिकन्तपः । १६४ । तपोविशेषैर्विविधैर्व्रतैश्चविधिचोदितैः वेदः कृत्स्नोधिगन्तव्यः सरहस्योद्विजन्मना । १६५ । वेदमेवसदाभ्यस्येत्तपस्तप्सन् द्विजोत्तमः वेदाभ्यासोहिविप्रस्यतपः परमिहोच्यते ।१६६। आहैवसनखाग्रेभ्यः परमन्तप्यतेतपः यः स्रग्व्यपिद्विजोधीतेस्वाध्यायंशक्तितोन्वहम् । १६७ । योनधीत्यद्विजोवेदमन्यत्रकुरुतेश्रमम् सजीवन्नेवशूद्रत्वमाशुगच्छतिसान्वयः । १६८ । मातुरग्रेधिजननंद्वितीयंमौंजिबंधने तृतीयंयज्ञदीक्षायां द्विजस्यश्रुति चोदनात् । १६९ । तत्रयद्ब्रह्मजन्मास्यमौंजीबंधनचिन्हितम् तत्रास्यमातासावित्रीपितात्वाचार्य्यउच्यते । १७० । वेदप्रदानादाचार्य्यम्पितरंपरिचक्षते नह्यस्मिन् युज्यतेकर्म्मकिञ्चिदामौञ्जिबंधनात् । १७१ । नाभिव्याहारयेद्ब्रह्मस्वधानिनयनादृते शूद्रेणहिसमस्तावद्यावद्वेदेनजायते । १७२ । कृतोपनयनस्यास्यव्रतादेशनमिष्यते ब्रह्मणोग्रहणञ्चैवक्रमेणविधिपूर्वकम् । १७३ । यद्यस्यविहितंचर्म्मयत्सूत्रंयाच मेखला योदण्डायच्चवसनं

पांव से लेके नख तक परम तप वह करता है जो माला पहिरे हुए भी बुद्धिमान शक्ति पूर्वक दिन दिन वेद को पढ़ता है ब्रह्मचारी को माला पहिरना निषिद्ध है इस लिए निषिद्ध कर्म करके भी वेद को पढ़े तो भी वह तप ही है ।१६७। जो ब्राह्मण वेद का पढ़ना छोड़के शास्त्रों के पढ़ने में परिश्रम करता है सो जीता हुआ अपने वंश सहित शूद्र के भाव को प्राप्त होता है ।१६८। वेद में यह बात है कि ब्राह्मण का जन्म तीन हैं प्रथम माता से दूसरा यज्ञोपवीत होने से तीसरा यज्ञ करने से ।१६९। तिस में जो यज्ञोपवीत होने से जन्म है उस में गायत्री माता है आचार्य्य पिता है ।१७०। वेद के देने से आचार्य्य पिता कहाता है जब तक यज्ञोपवीत नहीं होता तब तक उस लड़के का अधिकार कोई काम में नहीं होता ।१७१। यज्ञोपवीत के भए विना लड़के का अधिकार श्राद्ध करने में होता है

और तब तक शूद्र के समान होता है । १७२ । यज्ञोपवीत के उपरान्त व्रत करना चाहिए और विधि पूर्वक वेद ग्रहण करना चाहिए । १७३ । जिस का जो चर्म जो सूत्र जो मेखला जो दण्ड जो वस्त्र है सोई व्रत में और है । १७४ । ब्रह्मचारी गुरु कुल में वास करता हुआ इन्द्रियों को बस करके अपने तप के बढ़ने के लिए आगे जो कहेंगे नियम उस को सेवन करे । १७५ । नित्य ही स्नान करके पवित्र होकर देव ऋषि पितरों का तर्पण करे देवतों का पूजन करे अग्नि में लकड़ी डाले । १७६ । मधु मांस गंध माला रस स्त्री और शुक्त (अर्थात जो स्वभाव से मधुर हो काल पाके जल वास करके खट्टा हो जावे) प्राणियों का मारना । १७७ । उबटन काजल जूता छाता काम क्रोध लोभ नाच गीत बाजा । १७८ । जुआ झगड़ा पराए का झूठा दोष कहना स्त्रियों को देखना और छिलना पराए का नाश इन सब को बरावे । १७९ । अकेला सोवे वीर्य को न गिरावे और जो इच्छा से वीर्य को गिराता है सो अपने व्रत को नाश करता है । १८० । स्वप्न में बिना इच्छा से वीर्य गिरा हो तो नहा के सूर्य को पूजा करके पुनर्मां इस मंत्र को तीन बेर जप करे । १८१ । जल का घड़ा पुष्प गोबर माटी कुशा इन सब को

तत्तदस्यव्रतेष्वपि । १७४ । सेवेतेमांस्तुनियमान्ब्रह्मचारीगुरौवसन् सन्नियम्येन्द्रियग्रामन्तपोवृद्ध्यर्थमात्मनः । १७५ । नित्यं-स्नात्वाशुचिः कुर्य्याद्देवर्षिपितृतर्प्पणम् देवताभ्यर्चनं चैवसमिदाधानमेव च । १७६ । वर्जयेन्मधुमांसंचगंधंमाल्यंरसान्स्त्रियः शुक्तानियानिसर्वाणिप्राणिनाञ्चैवहिंसनम । १७७ । अभ्यङ्गमञ्जनञ्चाक्ष्णोरुपानच्छत्त्रधारणम कामंक्रोधञ्चलोभञ्चनर्तनं गीतवादनम् द्यूतञ्चजनवादञ्चपरिवादन्तथानृतम स्त्रीणाञ्चप्रेक्षणालम्भमुपघातम्परस्य च । १७९ । एकःशयीतसर्वत्रनरेतः स्कन्दयेत्क्वचित् कामाद्धिस्कंदयन्रेतोहिनस्ति व्रतमात्मनः । १८० । स्वप्नेसिक्त्वाब्रह्मचारीद्विजःशुक्रमकामतःस्नात्वार्कमर्चयि-त्वात्रिः पुनर्मामित्यृचञ्जपेत । १८१ । उदकुम्भंसुमनसोगोशकृन्मृत्तिकांकुशान आहरेद्यावदर्थानिभैक्षञ्चाहरहश्चरेत् । १८२। वेदयज्ञैरहीनानां प्रशस्तानां स्वकर्म्मसु ब्रह्मचार्य्याहरेद्भैक्षंगृहेभ्यः प्रयतोन्वहम । १८३ । गुरोः कुलेनभिक्षेतनज्ञातिकुलबंधुषु अलाभेत्वन्यगेहानाम्पूर्वम्पूर्वम्विवर्जयेत् । १८४। सर्वम्वापिचरेद्ग्रामम्पूर्वोक्तानामसंभवे नियम्यप्रयतोवाचमभिशस्तांस्तुवर्जयेत्। १८५ । दूरादाहृत्यसमिधः सन्निदध्याद्विहायसि सायम्प्रातश्चजुहुयात्ताभिरग्निमतन्द्रितः । १८६ । अकृत्वाभैक्षचरणमसमि-

अपने कार्य के अनुसार लावे और भिक्षा को नित्य ही मांगे । १८२ । जो मनुष्य वेद और यज्ञ और अपने अच्छे कर्मों से सहित हो उसी के गृह से भिक्षा लावे । १८३ । गुरु के कुल में जाति के कुल में बन्धु के कुल में भिक्षा न मांगे दूसरे गृह में न मिल सके तो पहिले पहिले को छोड़ देवे । १८४ । जो सब कहि आए हैं इन सबों का अभाव हो तो सब गांव में भिक्षा मांगे मौन होके इन्द्रियों को बस करके परन्तु पापियों का गृह छोड़ देवे । १८५ । दूर से लकड़ी लाकर आकाश में राखे उसी लकड़ी से सायंकाल में और प्रातःकाल में होम करे आलस्य को छोड़ देवे । १८६ । समर्थ रहत भी सात दिन तक भिक्षा न मांगे और अग्नि में होम न करे तो अवकीर्णी का व्रत जो आगे कहेंगे उस व्रत को करे । १८७ । भिक्षा मांग के नित्य ही भोजन करे परन्तु एक ही के अन्न न भोजन करे भिक्षा मांग के भोजन करना उपवास के सम है । १८८ । विश्वे देव कर्म के निमित्त अथवा पितृ कर्म के निमित्त निमंत्रित हो तो श्राद्ध में इच्छा पूर्वक भोजन करे परन्तु

दोनों कर्म में क्रम से व्रती की नाईं और ऋषियों की नाईं रहे अर्थात् व्रत में जैसे मधु मांस आदिक का भोजन निषिद्ध है तैसे ही रहे और ऋषि कल्पित यती तिनकी नाईं मधु मांस आदि का वर्जन करे यह करने से उसके व्रत का लोप नहीं होता) ।१८९। श्राद्ध में भोजन करना यह ब्राह्मण ही का काम है और क्षत्रिय वैश्य ब्रह्मचारियों का नहीं है ।१९०। गुरु की आज्ञा हो चाहे न हो परन्तु वेद के पढ़ने में और गुरु के हित कर्म में यत्न करे ।१९१। गुरु के मुख को देखता हुआ शरीर वाणी बुद्धि इन्द्रिय मन इन सब को वश करके हाथ जोड़े खड़ा रहे ।१९२। ओढ़ने का जो वस्त्र है उसके बाहर दक्षिण हस्त को नित्य ही लिए रहे साधु की नाईं आचार सहित रहे चंचलता को छोड़े रहे बैठो ऐसी आज्ञा गुरु की हो तब उन के सन्मुख बैठे ।१९३। गुरु के समीप सर्व काल में हीन अन्न और हीन वस्त्र में और हीन स्वरूप से रहे (अर्थात् जैसा अन्न गुरु भोजन करें उससे निकृष्ट अन्न भोजन करे और जैसा वस्त्र गुरु पहिरें उससे निकृष्ट वस्त्र पहिरे और जैसा स्वरूप गुरु बनाए रहें उससे निकृष्ट स्वरूप अपना बनाए रहे) गुरु के जागने के पहिले जागे और गुरु के सोने के पीछे सोवे ।१९४। सोता आसन पर बैठा भोजन

ध्यग्नपावकम् अनातुरः सप्तरात्रमवकीर्णिव्रतञ्चरेत् । १८७ । भैक्ष्येणवर्तयेन्नित्यंनैकान्नादीभवेद्व्रती भैक्ष्येणव्रतिनोवृत्तिरुपवा-
ससमास्मृता ।१८८। व्रतवद्देवदैवत्येपित्र्येकर्मण्यथर्षिवत् काममभ्यर्थितोऽश्नीयाद्व्रतमस्यनलुप्यते । १८९ । ब्राह्मणस्यैवकर्मैतदुप-
दिष्टंमनीषिभिः राजन्यवैश्ययोस्त्वेवंनैतत्कर्मविधीयते । १९० । चोदितोगुरुणानित्यमप्रचोदितएववा कुर्यादध्ययनेयत्नमा-
चार्य्यस्यहितेषुच । १९१ । शरीरञ्चैववाचञ्चबुद्धीन्द्रियमनांसिच नियम्यप्राञ्जलिस्तिष्ठेद्वीक्षमाणोगुरोर्मुखम् ।१९२। नित्यमुद्धृ-
तपाणिः स्यात्साध्वाचारः सुसंयतः आस्यतामिति चोक्तस्सन्नासीताभिमुखंगुरोः ।१९३। हीनान्नवस्त्रवेषः स्यात्सर्वदागुरुसन्निधौ
उत्तिष्ठेत्प्रथमञ्चास्यचरमञ्चैवसंविशेत् ।१९४। प्रति श्रवण सम्भाषेशयानोनसमाचरेत् नासीनोनचभुञ्जानोनतिष्ठन्नपराङ्मुखः।
१९५ । आसीनस्यस्थितः कुर्यादभिगच्छंस्तुतिष्ठतः प्रत्युद्गम्यत्वाव्रजतः पश्चाद्धावंस्तुधावतः । १९६ । पराङ्मुखस्याभिमुखोदूर-
स्थस्यैत्यचान्तिकम् प्रणम्यतुशयानस्यनिदेशेचैवतिष्ठतः । १९७ । नीचंशय्यासनञ्चास्यसर्वदागुरुसन्निधौ गुरोस्तुचक्षुर्विषयेनय-
थेष्टासनोभवेत् । १९८ । नोदाहरेदस्यनामपरोक्षमपिकेवलम् नचैवास्यानुकुर्वीतगतिभाषितचेष्टितम् । १९९ । गुरोर्यत्रप-

करता और विमुख (अर्थात मुख फेरे) हुआ गुरु से न बोले और गुरु की बात न सुनें किन्तु ।१९५। गुरु बैठे हों तो आप ठाढ़ होकर बोलें और बात को सुनें गुरु खड़ा हो तो आप डोलता हुआ बातों को कहे और गुरु डोलते हों तो सन्मुख जाकर बोलें और बात को सुनें जो गुरु दौड़ते हों तो आप भी पीछे दौड़कर बोलें और बात को सुनें ।१९६। गुरु विमुख हो तो उन के सन्मुख जाकर और दूर हो तो समीप जाकर सोए हो तो प्रणाम कर आज्ञा को सुनें ।१९७। गुरु के समीप में शय्या आसन अपना नीच राखें गुरु के देखते हुए जैसा चाहें तैसा आसन करके न रहे ।१९८। गुरु के पीछे भी केवल उसके नाम को न कहे और गुरु के गमन भाषण चेष्टा की नाईं आप यह तीनों कर्म को न करें ।१९९। जहां गुरु का सच्चा वा झूठा दोष कहा जाता हो वा निंदा होती हो तहां कान मूंदना अथवा वहां से उठि जाना ।

२००। गुरु का सञ्चा वा झूठा दोष कहने से गदहा होता है और निंदा करने से कुत्ता होता है अनुचित गुरु का धन भोजन करने से छोटा कीड़ा होता है और गुरु की बड़ाई को नहीं सहि सकता सो बड़ा कीड़ा होता है । २०१ । गुरु की पूजा दूर से (अर्थात् किसी से पूजा की सामग्री भेज के) न करना और क्रुद्ध होके न करना अपनी स्त्री के समीप हो तो भी न करना आप सवारी पर हो वा आसन पर बैठा हो तो सवारी से उतर के और आसन को छोड़ के प्रणाम करै । २०२ । जो मनुष्य गुरु के देश से शिष्य के देश में आया है और जो शिष्य के देश से गुरु के देश में गया है इन दोनों मनुष्यों के समीप में गुरु के साथ शिष्य न रहै जो बात गुरु के सुनने में न आवै ऐसी कोई बात गुरु की वा और की न कहै (अर्थात् गुरु से छिपा कर कोई बात न कहै) । २०३ । बैल घोड़ा ऊंट इन करके युक्त जो यान (अर्थात् रथ गाड़ी) तिस पर और अटारी चटाई पाथर काठ नाव इन सबों पर गुरु के साथ बैठै । २०४ । गुरु के गुरु से भी गुरु की नाईं आचरण करै और गुरु की आज्ञा बिना अपने देश से आए हुए चाचा आदि को प्रणाम न करै । २०५ । इसी प्रकार से आचार्य्य को छोड़ कर उपाध्याय आदि

रीवादोमिन्दावापिप्रवर्त्तते कर्णौ तत्रपिधातव्यौगन्तव्यं वाततोन्यतः ।२००। परीवादात्खरो भवति श्वावैभवति निन्दकः परिभोक्ता कृमिर्भवति कीटो भवतिमत्सरी ।२०१। दूरस्थोनार्चयेदेनं नक्रुद्धोनान्तिके स्त्रियाः यानासनस्थश्चैवैनमवरुह्याभिवादयेत्।२०२। प्रतिवातेऽनुवातेवनासीतगुरुणासह असंश्रवेचैवगुरोर्नकिञ्चिदपिकीर्तयेत्।२०३। गोऽश्वोष्ट्रयानप्रासादस्रस्तरेषु कटेषु च आसीतगुरुणासार्द्धं शिलाफलकनौषु च।२०४। गुरोर्गुरौसन्निहिते गुरुवद्वृत्तिमाचरेत् नचानिसृष्टोगुरुणास्वान्गुरूनभिवादयेत्।२०५। विद्यागुरुष्वेतदेवनित्यावृत्तिः स्वयोनिषु प्रतिषेधत्सुचाधर्मान् हितंचोपदिशत्स्वपि।२०६। श्रेयस्सुगुरुवद्वृत्तिंनित्यमेवसमाचरेत् गुरुपुत्रेषुचार्य्येषुगुरोश्चैवस्ववंधुषु।२०७। बालःसमानजन्मावाशिष्योवायज्ञकर्मणि अध्यापयन्गुरुसुतोगुरुवन्मानमर्हति।२०८। उत्सादनञ्चगात्राणां स्नापनोच्छिष्टभोजने नकुर्य्याद्गुरुपुत्रस्य पादयोश्चावनेजनम्।२०९। गुरुवत्प्रतिपूज्याः स्युस्सवर्णागुरुयोषितः असवर्णास्तु संपूज्याः प्रत्युत्थानाभिवादनैः।२१०। अभ्यञ्जनं स्नापनञ्च गात्रोत्सादनमेवच गुरुपत्न्यानकार्य्याणि केशानाञ्च प्रसाधनम्।२११। गुरुपत्नीतुयुवतिर्नाभिवाद्येह पादयोः पूर्णविंशतिवर्षेणगुणदोषौविजानता।२१२।

दश गुरु हैं और संबंधी जो चाचा आदि हैं और जो अधर्म से बचाते हैं और जो हित बात का उपदेश करते हैं इन सबों में नित्य ही गुरु की नाईं सब व्यवहार राखै। २०६ । जो बड़े लोग हैं और श्रेष्ठ जो गुरु पुत्र हैं और जो गुरु के बंधु जन हैं इन सबों में गुरु की नाईं आचरण करै । २०७। गुरु का पुत्र अपने वयसे छोटा हो वा बड़ा हो और पढ़ाने में समर्थ हो और अपनी यज्ञ दर्शन के लिये आवे तो उसका मान गुरु की नाईं करना चाहिये । २०८। स्नान कराना उबटन लगाना जूठा भोजन करना पांव धोना ये सब काम गुरु पुत्र का न करना । २०९ । सवर्णा जो गुरु पत्नी है उस को पूजा गुरु की नाईं करना और असवर्णा जो है उस की पूजा तो उठ के प्रणाम करै इतना ही है । २१० । गुरु की स्त्री को तेल और उबटन न लगावै स्नान कराना केश सवारना ये भी न करै । २११ । जो शिष्य बीस वर्ष का हो और गुण दोष को जानता हो वह युवती गुरु पत्नी का पांव पकड़ के प्रणाम न करै ।२१२। मनुष्यों को दूषित करना यह नारियों का स्वभाव ही ह

इस लिये पंडित लोग स्त्री के विषय में सावधानता से रहते हैं । २१३ । काम क्रोध सहित हो पंडित वा मूर्ख हो तो उस को निषिद्ध राह पर लेजाने को स्त्री लोग समर्थ हैं । २१४ । माता भगिनी लड़की इन सबों के साथ एकांत में न रहना इंद्रिय सब बलवान हैं पंडितों को भी खींचती हैं । २१५ । युवती गुरु पत्नी को युवा शिष्य इच्छा पूर्वक विधि से मैं फलाना हूं ऐसा कहता हुआ भूमि में बंदना करे । २१६ । सज्जनों के धर्म को स्मरण करता हुआ शिष्य विदेश से आके गुरु पत्नी का पांव पकड़े और प्रणाम तो प्रति दिन करे । २१७ । जिस प्रकार से कुदारी से खनते खनते जल को मनुष्य पाता है तिस प्रकार से सेवा करते करते गुरु की संपूर्ण विद्या को शिष्य पाता है । २१८ । मूड़ मुड़ाए वा जटा रखाये अथवा शिखा को जटा सदृश बनाए हो परन्तु ब्रह्म चारी को ग्राम में रहते हुए सूर्य उदय को और अस्त को न प्राप्त होवे किंतु ग्राम से बाहर जब ब्रह्म चारी जावे तब ये दोनों कर्म होवे । २१९ । कदाचित ब्रह्म चारी के ग्राम में रहते हुए ये दोनों

स्वभाव एषनारीणां नराणामिहदूषणम अतोर्थान्नप्रमाद्यंति प्रमदासुविपश्चितः । २१३ । अविद्वांसमलंलोके वि-
द्वांसमपिवापुनः प्रमदाह्युत्पथन्नेतुं कामक्रोधवशानुगम । २१४ । मात्रास्वस्रादुहित्रा वानविविक्तासनो भवेत् बलवानिंद्रिय-
ग्रामोविद्वांसमपकर्षति । २१५ । कामंतुगुरुपत्नीनांयुवतीनांयुवाभुवि विधिवद्वंदनं कुर्यादसावहमितिब्रुवन । २१६ । विप्रो-
ष्यपादग्रहणमन्वहंचाभिवादम गुरुदारेषुकुर्वीतसतान्धर्ममनुस्मरन । २१७ । यथाखनन्खनित्रेणनरोवार्यधिगच्छति तथा
गुरुगताम्विद्यांशुश्रूषुरधिगच्छति । २१८ । मुण्डोवाजटिलोवास्यादथवास्याच्छिखाजटः नैनंग्रामेभिनिम्लोचेत्सूर्योनाभ्युदिया-
त्क्वचित् । २१९ । तञ्चेदभ्युदियात्सूर्यः शयानंकामचारतः निम्लोचेद्वाप्यविज्ञानाज्जपन्नुपवसेद्दिनम । २२० । सूर्येणह्यभिनि-
र्मुक्तः शयानोभ्युदितश्चयः प्रायश्चितम कुर्वाणोयुक्तः स्यान्महतैनसा । २२१ । आचम्यप्रयतो नित्यमुभेसंध्ये समाहितः शुचौ-
देशेजपन् जप्यमुपासीतयथाविधि । २२२ । यदिस्त्रीयद्यवरजः श्रेयः किञ्चित्समाचरेत् तत्सर्वमाचरेद्युक्तोयचवास्यरमेन्मनः ।
२२३ । धर्मार्थावुच्यतेश्रेयः कामार्थौधर्मएवच अर्थएवेहवाश्रेयस्त्रिवर्गइतितुस्थितिः । २२४ । आचार्य्यो ब्रह्मणोमूर्तिः पिता-
मूर्तिः प्रजापतेः मातापृथिव्यामूर्तिस्तु भ्रातास्वोमूर्तिरात्मनः । २२५ । आचार्य्यश्च पिताचैव माताभ्राता च पूर्वजः नार्तेनाप्यवम-

कर्म होवें तो जप करता हुआ उस दिन उपवास करे । २२० । यह दोनों कर्म भए पीके पूर्व कथित जो प्रायश्चित्त है उस को न करे तो बड़े पाप से युक्त होता है । २२१ । आचमन करके दोनों संध्या में एकाग्र चित्त होकर पवित्र देश में विधि पूर्वक गायत्री का जप करे । २२२ । स्त्री अथवा छोटा मनुष्य कोई अच्छी बात करता हो तो उस बात को ग्रहण करे अथवा शास्त्र से अविरुद्ध जो कर्म है उस में पुरुष का मन संतुष्ट हो सो कर्म करे । २२३ । किसी के मत में धर्म और अर्थ ये दोनों कल्याण करने हारे हैं किसी के मत में अर्थ और काम कल्याण करने हारे हैं किसी के मत में धर्म कल्याण करने हारा है अब अपना मत कहते हैं कि धर्म अर्थ काम ये तीनों परस्पर अविरुद्ध हैं पुरुषार्थ साधनता करके कल्याण कारक है (अर्थात् पुरुष को सब वस्तु यही तीनों से होता है) । २२४ । आचार्य्य परमात्मा की मूर्ति है पिता ब्रह्मा की मूर्ति है माता पृथिवी की मूर्ति है सहोदर भाई अपनी मूर्ति है । २२५ । आचार्य्य पिता जेठा सहोदर भाई ये

तीनों का अपमान आप दुःखित हो तो भी न करै ब्राह्मण हो तो अवश्य यह बात है । २२६ । मनुष्य के उत्पत्ति समय में जो क्लेश माता पिता सहते हैं उस क्लेश से उरिण सव जन्म के उपकार से भी नहीं हो सकता इस लिये ये सब देवता रूप हैं इन्हों का अपमान न करना चाहिये । २२७ । माता पिता आचार्य्य यह तीनों का प्रिय नित्य ही करना तीनों के संतुष्ट होने से सब तपस्या समाप्त होती है । २२८ । यही तीनों की सेवा परम तप है इन्हों की आज्ञा बिना कोई दूसरा धर्म नहीं करना । २२९ । तीनों लोक तीनों आश्रम तीनों वेद तीनों अग्नि यही तीनों हैं । २३० । गार्हपत्य अग्नि पिता हैं दक्षिण अग्नि माता हैं आहवनीय अग्नि गुरु हैं यह तीनों अग्नि बहुत बड़ी हैं । २३१ । यह तीनों के विषय में सावधानता से रहने में तीनों लोक को जीतता है बड़ा तेजस्वी होकर देवतों की नाईं स्वर्ग में आनंद करता है । २३२ । माता पिता गुरु यह तीनों की भक्ति से क्रम करके भू लोक अंतरिक्ष लोक ब्रह्म लोक को पाता है । २३३ । जिस मनुष्य ने

त्व्याब्राह्मणेन विशेषतः । २२६ । यंमाता पितरौ क्लेशं सहेते सम्भवेन्नृणाम नतस्यनिष्कृतिः शक्याकर्तुम्वर्षशतैरपि । २२७ । तयोर्नित्यं प्रियं कुर्य्यादा चार्य्यस्य च सर्वदा तेष्वेवत्रिषु तुष्टेषु तपः सर्वं समाप्यते । २२८ । तेषां त्रयाणां शुश्रूषापरमन्त प उच्यते नतैरभ्यननुज्ञातोधर्ममन्यं समाचरेत् । २२९ । त एवहि त्रयोलोकास्त एव त्रय आश्रमाः त एवहि त्रयोवेदास्त एवोक्तास्त्र योग्नयः । १३० । पिता वैगार्हपत्योग्निर्माताग्नि र्दक्षिणः स्मृतः गुरु राहवनीयस्तु साग्नि त्रेतागरीयसी । २३१ । त्रिष्व प्रमाद्यन्नेतेषु त्रींल्लोकान्विजयेद्गृही दीप्यमानः स्ववपुषादेववद्दिविमोदते । २३२ । इमं लोकं मातृ भक्त्या पितृ भक्त्यातु मध्यमम् गुरु शुश्रूषयात्वेवम्ब्रह्म लोकं समश्नुते । २३३ । सर्वे तस्यादृता धर्मायस्यै तेत्रय आदृताः अनादृ तास्तु यस्यैते सर्वास्तस्याफलाः क्रियाः । २३४ । यावत्त्रयस्ते जीवे युस्तावन्नान्यंसमाचरेत् तेष्वेवनित्यं शुश्रूषां कुर्य्यात्प्रियहितेरतः । २३५ । तेषामनुपरोधेन पारत्र्यं यद्यदाचरेत् तत्तन्निवेदयेत्तेभ्यो मनो वचन कर्म्मभिः । २३६ । त्रिष्वेते ष्विति कृत्यंहि पुरुषस्य समाप्यते एष धर्मः परः साक्षादुप धर्मो ऽन्य उच्यते । २३७ । श्रद्दधानः शुभां विद्यामाददीताव रादपि अन्त्यादपिपरं धर्मं स्त्री रत्नं दुष्कुलादपि । २३८ । विषादप्यमृतं ग्राह्यं बालादपि सुभाषितम विविधानि च शिल्पानि समादेयानि सर्वतः । २३९ । स्त्रियो रत्नान्यथो विद्या धर्मः शौचंसु भाषितम् विविधानि च शिल्पानि समादेयानि सर्वतः । २४० । अब्राह्मणा दध्ययन

इन तीनों का आदर किया उस के सब धर्म आदर को पा चुके और जिस मनुष्य ने इन तीनों का आदर नहीं किया उस का सब क्रिया निष्फल भई । २३४ । जब तक ये तीनों जीते रहैं तब तक स्वतंत्र होकर दूसरा धर्म न करै उन्हीं की सेवा और हित और प्रिय को करै । २३५ । इन्हों की सेवा पूर्वक दूसरा धर्म्म जो करै तो मन वाणी कर्म करके उन्हीं से कहि देवै । २३६ । यही तीनों में पुरुष के करने की जो वस्तु है सो हो जाती है यही साक्षाद्धर्म है और तो उपधर्म है । २३७ । श्रद्धा करते हुए सुंदर विद्या को नीच से भी लेना और चांडाल से भी परम धर्म को लेना स्त्री सुंदरी को दुष्ट कुल से भी लेना । २३८ । विष बालक शत्रु इन सबों से क्रम करके अमृत सुंदर बचन सुंदर आचरण सुवर्ण इन सब को ग्रहण करना । २३९ । स्त्री रत्न विद्या धर्म पवित्रता सुंदर वचन नाना प्रकार की कारीगरी इन सब को जहां से मिलै वहां से लेना । २४० । आपत काल आके पड़ै तो क्षत्रिय आदि से ब्राह्मण पढ़ै जब तक पढ़ै तब तक उस गुरु के पीछे चलै और

सेवा करै । २४१ । उत्तम गति की आकांक्षा करता हुआ मनुष्य क्षत्रिय आदि गुरु के समीप में और मूर्ख ब्राह्मण के समीप में भी अत्यन्त वास न करै । २४२ । जब गुरु कुल में अत्यंत वास की इच्छा करै तब सावधानता से जब तक शरीर त्याग न हो तब तक सेवा करता वास करै परंतु ब्राह्मण गुरु के कुल में वह नैष्ठिक ब्रह्मचारी कहाता है । २४३ । जो ब्रह्मचारी शरीर त्याग पर्यंत गुरु की सेवा करता है सो परिश्रम बिना अविनाशी जो ब्रह्म लोक है उस को पाता है । २४४ । धर्म का जानने वाला ब्रह्मचारी जब तक पढ़ता रहै तब तक सेवा छोड़ के दूसरा उपकार गुरु का न करै जब पढ़ चुकै तब समावर्तन के निमित्त ( अर्थात पढ़ने के समाप्ति में पितृ कुल में आने के लिये विवाह के अर्थ ) स्नान करता हुआ गुरु की आज्ञा पाके जो गुरु मांगै सो दक्षिणा शक्ति पूर्वक देवै । २४५ । गुरु को प्रसन्न करता हुआ भूमि सुवर्ण गौ घोड़ा छाता जूता आसन साग वस्त्र इन

मापत्काले विधीयते अनुव्रज्या च शुश्रूषा यावदध्ययनङ्गुरोः । २४१ । नाब्राह्मणे गुरौ शिष्यो वासमात्यन्तिकं वसेत् ब्राह्मणे चाननूचाने काङ्क्षन्गतिमनुत्तमाम् । २४२ । यदि त्वात्यन्तिकं वासं रोचयेत गुरोः कुले युक्तः परिचरेदेनमाशरीरविमोक्षणात् । २४३ । आसमाप्तेः शरीरस्य यस्तु शुश्रूषते गुरुम् स गच्छत्यञ्जसा विप्रो ब्रह्मणः सद्मशाश्वतम् । २४४ । न पूर्वं गुरवे किञ्चिदुपकुर्वीत धर्मवित् स्नास्यंस्तु गुरुणाज्ञप्तः शक्त्या गुर्वर्थमाहरेत् । २४५ । क्षेत्रं हिरण्यं गामश्वं छत्रोपानहमासनम् धान्यं शाकं च वासांसि गुरवे प्रीतिमावहेत् । २४६ । आचार्ये तु खलु प्रेते गुरु पुत्रे गुणान्विते गुरुदारे सपिण्डे वा गुरुवद्वृत्तिमाचरेत् । २४७ । एतेष्वविद्यमानेषु स्थानासन विहारवान प्रयुञ्जानोग्नि शुश्रूषां साधयेद्देह मात्मनः । २४८ । एवञ्चरति यो विप्रो ब्रह्मचर्य्य मविप्लुतः स गच्छत्युत्तमं स्थानं न चेहाजायते पुनः । २४९ । इति मानवे धर्म शास्त्रे भृगु प्रोक्तायां संहितायां द्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥ * * * * * * * * * *

षट्त्रिंशदाब्दिकं चर्य्यं गुरौ त्रैवेदिकम्व्रतम् तदर्द्धिकम्पादिकम्वा ग्रहणान्तिकमेव वा । १ । वेदानधीत्य वेदौ वा वेदम्वापि यथाक्रमम

सभ को देवै । २४६ । आचार्य्य के मरणोत्तर गुरु पुत्र गुण करके युक्त हो वा गुरु की स्त्री हो किम्वा गुरु के सपिण्ड (अर्थात संबंधी) हो तो इन सबों को गुरु की नांई मानना । २४७ । और जो नैष्ठिक ब्रह्मचारी है सो इन सभों के अभाव में गुरु के स्थान और आसन में विहार करता हुआ अग्नि की सेवा करता अपने देह को साधन करै ( अर्थात जीव को ब्रह्म प्राप्ति योग्य करै । २४८ । इस प्रकार से जो ब्राह्मण अखंडित ब्रह्मचर्य्य को करता है सो उत्तम स्थान में जाता है संसार में फेर नहीं आता है । २४९ । इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लूक भट्ट व्याख्यानुसारिण्यां श्री बाबू देवीदयाल सिंह कारितायां श्री मत्काशनी संस्कृत पाठ शालीय धर्म शास्त्रि गुलजार शर्म्म पण्डित कृतायां द्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥

छत्तिस वर्ष तक अथवा अठारह वर्ष तक वा नव वर्ष तक किम्वा जब तक वेद ग्रहण न करै तब तक तीनों वेद के पढ़ने का व्रत करना योग्य है । १ ।

तीनों वेद को वा दो वेद को अथवा एक ही वेद को क्रम से पढ़के अखण्डित व्रत वाला पुरुष गृहस्थाश्रम में आवे । २ । धर्म का अनुष्ठान करने से प्रसिद्ध जो ब्रह्मचारी हो और पिता से वेद पढ़ा हो (अर्थात् पिता से पढ़ना मुख्य है और आचार्य आदि से पढ़ना तो गौण है पिता पढ़ाने के योग्य न हो तो आचार्य आदि से पढ़ना ) माला पहिरे हो शय्या पर बैठा हो तो उस को गौ मार के उस के रक्त से मधुपर्क बनाके पूजन करे आचार्य वा पिता । ३ । गुरु की आज्ञा पाके स्नान करके विधि से समावर्तन कर्म को प्राप्त होके अपने वर्णकी लक्षण सहित जो कन्या है उससे विवाह करे । ४ । जो कन्या माता की सपिण्ड न हो ) अर्थात मातृ कुल के संबंध में पांच पुरुष के भीतर न हो और माता की सगोत्रा न हो ( अर्थात जब तक जन्मनाम का ज्ञान रहै वंश में तब तक गोत्र कहाता है उस से न हो ) पिता के गोत्र में और पिता के सपिण्ड में न हो ( अर्थात् पितृ कुल के संबंध में सात पुरुष के भीतर न हो सपिण्ड शब्द का अर्थ यह है कि पिण्ड कहिए देह तिस का जो अवयव कहिए हाथ पांव नासिका आदि ये सब लड़का लड़कों में माता पिता का आता है सो साक्षात् वा परंपरा करके जिस में रहै सो सपिण्ड कहाता है जैसे माता पिता का हस्तपाद आदि पुत्र और कन्या में साक्षात आता है और पौत्रपौत्री में परंपरा से आता है जैसे पिता का हस्त

**अविप्लुतब्रह्मचर्य्योगृहस्थाश्रममाविशेत् । २ । तम्प्रतीतंस्वधर्म्मेणब्रह्मदायहरम्पितुः स्रग्विणंतल्पआसीनमर्हयेत्प्रथमङ्गवा । ३ ।**
**गुरुणानुमतः स्नात्वासमावृत्तो यथा विधि उद्वहेतद्विजोभार्यांसवर्णां लक्षणान्विताम ।४। असपिण्डाचयामातुरस गोत्राचयापितुः**
**साप्रशस्ताद्विजातीनांदारकर्म्मणिमैथुने । ५ । महान्त्यपिसमृद्धानिगोजाविधनधान्यतः स्त्रीसंबंधेदशैतानिकुलानिपरिवर्ज-**
**येत् । ६ । हीनक्रियंनिष्पुरुषं निश्छन्दोरोमशार्शसम् क्षय्यामयाव्यपस्मारिश्वित्रिकुष्ठिकुलानिच । ७ । नोद्वहेत्कपिलांकन्यां**
**नाधिकाङ्गींनरोगिणीम नालोमिकांनातिलोमांनवाचाटान्नपिङ्गलाम । ८ । नर्क्षवृक्षनदीनाम्नींनान्त्यपर्वतनामिकाम् नप-**
**क्ष्यहिप्रेष्यनाम्नीं नचभीषणनामिकाम । ९ । अव्यङ्गाङ्गींसौम्यनाम्नींहंसवारणगामिनीम तनुलोमकेशदशनां मृद्वङ्गीमुद्वहे-**

पाद आदि पुत्र में आया और पौत्र में पुत्र का हस्त पाद आदि गया तो वह हस्त पाद आदि पिता ही का ठहरा पुत्र के द्वार से यह परंपरा कहाता है इसी प्रकार से सब का जानना ऐसी कन्या ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों को दारकर्म और मैथुन कर्म में अच्छी है (अर्थात् जो कर्म स्त्री पुरुष दोनों से होता है जैसे अग्निहोत्र और पुत्रोत्पादन इस कर्म में प्रशस्त है । ५ । गौ बकरी धन अन्न इन्ह सभों करिके बड़ी संपत्ति से युक्त हो तोभी जो आगे दशकुल कहेंगे उस में विवाह न करना । ६ । हीन है क्रिया जिस में और पुरुष से रहित है वेद का पढ़ना जिस में नहीं है बहुत रोम वाले पुरुष और स्त्री जिस में हैं बावसीर की बीमारी जिस कुल में है क्षयी ( अर्थात राजयक्ष्मा ) अग्निमंदता मृगी श्वेतकुष्ठ और जो अनेक प्रकार के कुष्ठ हैं इन सभों में से कोई रोग करके युक्त कुल हो तो पूर्व कथितधनधान्य आदि से युक्त भी हो तो उस कुल में विवाह न करना । ७ । कपिल वर्ण की अधिक अंग की ( अर्थात् छगुरी ) रोगिणी बिना रोम वाली अति लोम वाली बहुत बोलने वाली पिङ्गल वर्ण वाली । ८ । नक्षत्र वृक्ष म्लेच्छ पर्वत पक्षी सर्प दास भयानक इन सभों के नाम की नाईं जिस का नाम है उस से विवाह न करना । ९ । अंग से हीन न हो और सुंदर जिस का नाम हो हंस और हाथी की गति के समान जिस की गति हो केश लोम दांत

जिस का रूप न हो उस से विवाह करना ।१०। जिस कन्या के भाई न हो और पिता का नाम न जाना हो उस से विवाह न करना पुत्रि का करण शंका करके और अधर्म शंका करके ( अर्थात् विना भाई की कन्या से विवाह करने में पहिला लड़का उस कन्या के पिता का कहावेगा और पिता के नाम जानें विना अधर्म होगा ।११। ब्राह्मण चत्रिय वैश्यों के अपानी जाति की स्त्री से विवाह करना श्रेष्ट है और काम से और जात की कन्या से विवाह करें तो आगे जो रीति कहेंगे उस रीति से करें परंतु वह श्रेष्ठ नहीं है ।१२। शूद्र के एकही भार्या है ( अर्थात् अपाने ही वर्ण की है ) वैश्य के दो एक अपानें वर्ण की और एक शूद्र वर्ण की चत्रिय के तीन एक अपाने वर्ण की दो पूर्व वर्ण की ब्राह्मण के चार एक अपाने वर्ण की तीन पूर्व वर्ण की ।१३। अब निषेध करते हैं आपत्काल में भी ब्राह्मण चत्रिय को शूद्र वर्ण की भार्या कोई इतिहास में नहीं है ।१४।

ब्राह्मण चत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण मोह से हीन जाति की कन्या से विवाह करें तो संतान सहित अपाने कुल को झट पट अकुल कर डारते हैं ।१५। शूद्र

लक्षणम् ।१०। यस्यास्तुनभवेद्भ्रातानविज्ञायेतवापिता नोपयच्छेततांप्राज्ञः पुत्रिकाधर्मशङ्कया ।११। सवर्णाग्रेद्विजातीनांप्रशस्तादारकर्मणि कामतस्तुप्रवृत्तानामिमाःस्युःक्रमशोवराः ।१२। शूद्रैवभार्य्याशूद्रस्यसाचस्वाचविशःस्मृते तेचस्वाचैवराज्ञश्चताश्चस्वाचाग्रजन्मनः ।१३। नब्राह्मणक्षत्रिययोरापद्यपिहितिष्ठतोः कस्मिंश्चिदपिवृत्तान्तेशूद्राभार्य्योपदिश्यते ।१४। हीनजातिस्त्रियंमोहादुद्वहन्तोद्विजातयः कुलान्येवनयन्त्याशुससन्तानानिशूद्रताम ।१५। शूद्रावेदीपतत्यत्रेरुतथ्यतनयस्यच शौनकस्यसुतोत्पत्त्यातदपत्यतयाभृगोः ।१६। शूद्रांशयनमारोप्यब्राह्मणोयात्यधोगतिम जनयित्वासुतंतस्यांब्राह्मण्यादेवहीयते ।१७। दैवपित्र्यातिथेयानितत्प्रधनानियस्यतु नाश्नन्तिपितृदेवास्तन्नचस्वर्गंसगच्छति ।१८। वृषलीफेनपीतस्यनिःश्वासोपहतस्यच तस्यांचैवप्रसूतस्यनिष्कृतिर्नविधीयते ।१९। चतुर्णामपिवर्णानांप्रेत्यचेहहिताहितान् अष्टाविमान्समासेनस्त्रीविवाहान्नि

की कन्या के साथ विवाह करने से पतित होता है यह अत्रि ऋषि का मत है और उतथ्य ऋषि का भी यही मत है और उस कन्या में पुत्र होने से पतित होता है यह शौनक ऋषि का मत है और पौत्र होने से पतित होता है यह भृगु ऋषि का मत है ।१६। शूद्र की कन्या को शय्या में रख के ब्राह्मण नरक को जाता है और उस में पुत्र होने से ब्राह्मण के कर्म से हानि होती है ।१७। जिस ब्राह्मण को देवपितृ कार्य्य में शूद्र की कन्या प्रधान है ( अर्थात् उस कार्य्य को वही करती है ) उस का दिया हव्य और कव्य को देवता और पितर ग्रहण नहीं करते और वह ब्राह्मण स्वर्ग नहीं जाता देवतों के देने योग्य वस्तु को हव्य कहते हैं और पितरों के देने योग्य वस्तु को कव्य कहते हैं ।१८। शूद्र की कन्या के ओठ को जिस ब्राह्मण ने चुम्बन किये और उस कन्या के श्वास से उस ब्राह्मण का मुखहत भया और पुत्र रूप हो कर आप उस में उत्पन्न भया ( अर्थात पुत्र जो होता है सो अपना स्वरूप है मानो आपही उस में उत्पन्न होता है ) उस ब्राह्मण का प्रयश्चित्त ( अर्थात् उसपाप के छूटने को उपाय ) शास्त्र में नहीं है ।१९। चारों वर्णों के इसी लोक में और परलोक में हित अहित करने वाला आठ प्रकार का विवाह है उस को हे ऋषि लोगों हम से जानिए यह बात को भृगु मुनि कहते हैं

। २० । ब्राह्म दैव आर्ष प्राजापत्य आसुर गांधर्व राक्षस पैशाच इसमें आठवां अधम है । २१ । जो विवाह जिस वर्ण को धर्म से युक्त है और जिस विवाह का जो गुण दोष है और जिस विवाह से पुत्र होने में जो गुण अगुण है सो सब आप लोगों से हम कहेंगे । २२ । प्रथम से छः विवाह ब्राह्मण को अच्छा है और क्षत्रिय के ऊपर का आसुर आदि चार अच्छा है वैश्य शूद्र को भी राक्षस को छोड़के क्षत्रिय को जो कहा है सो अच्छा है । २३ । पहिले से चार विवाह ब्राह्मण को क्षत्रिय को राक्षस वैश्य को आसुर बहुत अच्छा है । २४ । तिस में भी प्राजापत्य गांधर्व राक्षस ये तीनों धर्म करिके युक्त हैं सामान्य से चारों वर्ण को क्षत्रिय को पूर्वकथित से प्राजापत्य नहीं पाया था उस को आज्ञा हुई और राक्षस वैश्य शूद्र को पूर्व कथित से नहीं पाया था उस को भी आज्ञा भई । २५ । गांधर्व और राक्षस ये दोनों क्षत्रिय को अति अच्छा है । २६ । अब आठो

बोधत । २० । ब्राह्मोदैवस्तथैवार्षः प्राजापत्यस्तथासुरः गांधर्वोराक्षसश्चैवपैशाचश्चाष्टमोधमः । २१ । योयस्यधर्म्योवर्णस्य-गुणदोषौ चयस्ययौ तद्वः सर्वम्प्रवक्ष्यामिप्रसवेचगुणागुणान् । २२ । षडानुपूर्व्याविप्रस्यक्षत्रस्यचतुरोवरान विट्शूद्रयोस्तुतानेवविद्याद्धर्म्यान्नराक्षसान् । २३ । चतुरोब्राह्मणस्याद्यान्प्रशस्तान्कवयोविदुः राक्षसंक्षत्रियस्यैकमासुरंवैश्यशूद्रयोः । २४ । पञ्चानान्तु त्रयो धर्म्याद्वावधर्म्यौस्मृताविह पैशाचश्चासुरश्चैवनकर्तव्यौकदाचन । २५ । पृथक् पृथग्वामिश्रौवा विवाहौ पूर्वचोदितौ गांधर्वोराक्षसश्चैवधर्म्यौक्षत्रस्यतौस्मृतौ । २६ । आच्छाद्यचार्चयित्वाच श्रुतिशीलवतेस्वयम् आहूयदानंकन्याया ब्राह्मोधर्मः प्रकीर्त्तितः । २७ । यज्ञेतुविततेसम्यगृत्विजेकर्मकुर्वते अलंकृत्यसुतादानं दैवंधर्मं प्रचक्षते । २८ । एकंगोमिथुनंद्वेवावरादादायधर्मतः कन्याप्रदानं विधिवदार्षोधर्मः स उच्यते । २९ । सहनौचरतां धर्ममिति वाचानुभाष्यच कन्याप्रदानमभ्यर्च्य-प्राजापत्योविधिः स्मृतः । ३० । ज्ञातिभ्योद्रविणं दत्वाकन्यायैचैवशक्तितः कन्याप्रदानं विधि दासुरोधर्म उच्यते । ३१ । इच्छया-न्योन्यसंयोगःकन्यायाश्चवरस्यच गांधर्वः सतुविज्ञेयोमैथुन्यः कामसंभवः । ३२ । हत्वाछित्वाचभित्वाचक्रोशंतींरुदतींगृहात् प्रसह्यकन्याहरणंराक्षसोविधिरुच्यते । ३३ । सुप्तांमत्तांप्रमत्तांवारहोयत्रोपगच्छति सपापिष्ठोविवाहानांपैशाचश्चाष्टमोऽधमः ।

विवाहों का लक्षण कहते हैं बर और कन्या को कपड़ा गहना देके बर को बुला के कन्या को देवै वह ब्राह्म विवाह कहाता है । २७ । यज्ञ में ऋत्विक को अलंकार सहित कन्या को देवै वह दैव विवाह कहाता है । २८ । एक वा दो गौ और बैल बर से लेके कन्या को देवै वह आर्ष विवाह कहाता है । २९ । बर और कन्या ये दोनों साथ धर्म को करैं ऐसा वाणी से कहके बर की और कन्या की पूजा करके कन्या को देवै वह प्राजापत्य विवाह कहाता है । ३० । कन्या को और कन्या की जाति को द्रव्य देके कन्या ग्रहण करना यह आसुर विवाह कहाता है । ३१ । बर और कन्या की परस्पर इच्छा करके जो संयोग भया सो गांधर्व विवाह कहाता है वह मैथुन के हित है और काम से उत्पन्न है । ३२ । मारि के छेदि के भेदि के हठ करके रोती पुकारती कन्या को गृह से ले आना यह राक्षस विवाह है । ३३ । ऐसो है मदनीय द्रव्य करिके मत्त है वातिक पैत्तिक श्लैष्मिक सान्निपातिक दुःख करिके

प्रमत्त हो उस से एकांत में भोग करना सो पैशाच विवाह है वह सब विवाहों से अधम है । ३४ । ब्राह्मण को जल से कन्यादानकरना अच्छा है क्षत्रिय आदि को विना जल हीं परस्पर की इच्छा से वाणीमात्र के कहने से विवाह होता है । ३५ । जिस विवाह का जो गुण मनुजी ने कहा है सो हे ब्राह्मण लोगो हम अच्छे प्रकार से कहते हैं आप लोग सुनिए । ३६ । ब्राह्म विवाह से पुत्र उत्पन्न हो और अच्छे कर्मों को करै तो दश पुरुष ऊपर के और दश पुरुष नीचे के एक्कीसवां अपने को पाप से छुड़ाता है । ३७ । दैव विवाह से उत्पन्न पुत्र अच्छे कर्म को करने वाला हो तो सात पुरुष ऊपर के और सात पुरुष नीचे के और अपने को पाप से छुड़ाता है आर्ष विवाह से उत्पन्न तीन तीन ऊपर और नीचे को प्राजापत्य विवाह से उत्पन्न छ छ नीचे ऊपर पुरुषों को पाप से छुड़ाता है अच्छे कर्मों को करने वाला हो यह सर्वत्र जानना । ३८ । ब्राह्म आदि चार विवाह से उत्पन्न पुत्र बड़ा तेजस्वी होता है और भले लोगों के संमत होता है । ३९ । रूप गुण धन यश भाग्य धर्म इन सभों से युक्त होता है और सव वर्ष

। ३४ । अद्भिरेव द्विजाग्र्याणां कन्यादानम्विशिष्यते इतरेषान्तु वर्णानामितरेतरकाम्यया । ३५ । यो यस्यैषाम्विवाहानां मनुना कीर्त्तितो गुणः सर्वं शृणुत तं विप्राः सर्वं कीर्त्तयतो मम । ३६ । दश पूर्वान्परान्वंश्यानात्मानं चैकविंशकम् । ब्राह्मीपुत्रः सुकृतकृन्मोचयेदेनसः पितॄन् । ३७ । दैवोढाजः सुतश्चैव सप्त सप्त परावरान् आर्षोढाजः सुतस्त्रींस्त्रीन षट षट कायोढजः सुतः । ३८ । ब्राह्मादिषु विवाहेषु चतुर्ष्वेवानुपूर्वशः ब्रह्मवर्चस्विनः पुत्रा जायंते शिष्टसंमताः । ३९ । रूपसत्वगुणोपेता धनवन्तो यशस्विनः पर्य्याप्तभोगा धर्मिष्ठा जीवंति च शतं समाः । ४० । इतरेषु तु शिष्टेषु नृशंसानृतवादिनः जायंते दुर्विवाहेषु ब्रह्मधर्मद्विषः सुताः । ४१ । अनिन्दितैः स्त्रीविवाहैरनिंद्या भवति प्रजा निन्दितैर्निन्दिता नृणां तस्मान्निंद्यान्विवर्जयेत् । ४२ । पाणिग्रहणसंस्कारः सवर्णासूपदिश्यते असवर्णास्वयं ज्ञेयो विधिरुद्वाहकर्मणि । ४३ । शरः क्षत्रियया ग्राह्यः प्रतोदो वैश्यकन्यया वसनस्य दशा ग्राह्या शूद्रयोत्कृष्टवेदने । ४४ । ऋतुकालाभिगामी स्यात्स्वदारनिरतः सदा पर्ववर्ज्जं व्रजेच्चैनां तद्व्रतो रतिकाम्यया । ४५ । ऋतुः स्वा

जीता है । ४० । और जो चार विवाह हैं उन से जो उत्पन्न पुत्र होता है सो घातक होता है और झूठ बहुत बोलता है ब्रह्म धर्म का शत्रु होता है । ४१ । अनिंदित विवाह से अनिन्दित प्रजा उत्पन्न होते हैं और निन्दित विवाह से निन्दित प्रजा उत्पन्न होते हैं इस लिये निन्दित विवाह को नहीं करना चाहिये । ४२ । अपने वर्ण की जो कन्या है उसी में हस्त ग्रहण का संस्कार जानना और दूसरे वर्ण की कन्या के साथ विवाह करने में आगे जो विधि कहेंगे सो जानना । ४३ । क्षत्रिया कन्या वाण को ग्रहणकरै और वैश्य की कन्या पैना ( अर्थात् वृषभ को हांकने की वस्तु ) को ग्रहण करै शूद्र की कन्या वस्त्र को दशा को ग्रहण करै बड़ी जाति वाले से विवाह करने में । ४४ । ऋतुकाल ( अर्थात् प्रतिमास में स्त्रियों के योनिद्वार से रुधिर का गिरना और गर्भधारण के योग्य स्त्रियों की अवस्था विशेष जो सो ऋतु कहाता है ) में स्त्री से भोगकरै और दूसरे की स्त्री से गमन को नहीं करै परन्तु अपनी स्त्री के साथ गमन करने में ऋतुकाल में भी पर्व को वराय देवै पर्व ये कहाते हैं कि कृष्णपक्ष की अष्टमी और चतुर्दशी अमावास्या पूर्णिमा

रवि संक्रांति और स्त्रीका मन हो तो बिना ऋतुकाल भी संभोग करै यह नियम है ऋतुकाल में समीप रहै और सामर्थ्य रहित हो पुरुष तो अवश्य
गमन करै नहीं तो बड़ा दोष होता है । ४५ । ऋतुकाल की सोलह रात्रि है । ४६ । तिस में पहिली चार और इग्यारहीं तेरहीं रात्रि निन्दित है इस
रात्रि अच्छी है । ४७ । समरात्रि में पुत्र होता है ( जैसे छठईं अठईं दशईं बारहीं चौदहीं सोलहीं ) और विषमरात्रि में कन्या होती है ) जैसे
पंचईं सतईं नवईं इग्यारहीं तेरहीं पंद्रहीं ) इस लिये पुत्रार्थी पुरुष समरात्रि में स्त्री संभोग को करै । ४८ । पुरुष के वीर्य अधिक से पुत्र होता
है विषमरात्रि में भी और स्त्री के वीर्य्य अधिक से कन्या होती है समरात्रि में भी इस लिये अच्छे वस्तुओं के भोजन से अपाने वीर्य को अधिक
करै और निकाम वस्तु के भोजन से और थोड़ा खिलाने से स्त्री के बीज को कम करै और स्त्री पुरुष का बीज समर है तो नपुंसक होता है अथवा
कन्या और पुत्र दोनों उत्पन्न होते हैं और जो पुरुष दोनों का बीर्यकमर है ( अर्थात् निस्सार रहै ) तो गर्भ की संभवै नहीं होती । ४९ । निंदायुक्त

भाविकः स्त्रीणां रात्रयः षोडशस्मृताः चतुर्भिरितरैस्सार्द्धमहोभिः सद्विगर्हितैः । ४६ । तासामाद्याश्चतस्रस्तु निन्दितैकादशी च
या त्रयोदशी च शेषास्तु प्रशस्ता दशरात्रयः । ४७ । युग्मासु पुत्रा जायंते स्त्रियोयुग्मासु रात्रिषु तस्माद्युग्मासु पुत्रार्थी संविशेदा-
र्तवे स्त्रियम । ४८ । पुमा न्पुंसोधिके शुक्रे स्त्रीभवत्यधिके स्त्रियाः समेऽपुमान्पुंस्त्रियौ वा क्षीणेल्पे च विपर्ययः । ४९ । निंद्यास्व-
ष्टासु चान्यासु स्त्रियो रात्रिषु वर्जयन् ब्रह्मचार्य्येव भवति यत्रतत्राश्रमे वसन । ५० । न कन्यायाः पिता विद्वान्गृह्णीयाच्छुल्क-
मण्वपि गृह्णन शुल्कं हि लोभेन स्यान्नरोपत्यविक्रयी । ५१ । स्त्रीधनानि तु ये मोहादुपजीवंति बांधवाः नारीयानानि वस्त्रं वा-
ते पापा यान्त्यधो गतिम । ५२ । आर्षे गोमिथुनं शुल्कं केचिदाहुर्मृषैव तत् अल्पोप्येवं महान्वापि विक्रयस्तावदेव सः । ५३ । यासां
नाददते शुल्कं ज्ञातयो न स विक्रयः अर्हणं तत्कुमारीणामानृशंस्यं च केवलम् । ५४ । पितृभिर्भ्रातृभिश्चैताः पतिभिर्देवरैस्तथा पू-
ज्याभूषयितव्याश्चवहुकल्याणमीप्सुभिः । ५५ । यत्रनार्यस्तुपूज्यन्तेरमंतेतत्रदेवताः यत्रैतास्तुनपूज्यन्तेसर्वास्तत्राफलाःक्रियाः । ५६ ।

जो आठ रात्रि है तिस में स्त्री गमन नहीं करने से जिस आश्रम में रहै तिस में ब्रह्मचारी सो कहाता है । ५० । पिता कन्या का थोड़ा भी शुल्क
अर्थात् किछु लेके कन्या देना ) न लेवै लोभ करके शुल्क लेने से कन्या वेचने वाला कहाता है । ५१ । स्त्रियों का धन यान ( अर्थात् सवारी ) वस्त्र
इन सभको मोह से लेके उपजीवन करते जो बांधव लोग हैं सो बड़े पापी हैं और नरक में जाते हैं । ५२ । कोई ऋषिने आर्षविवाह में दोगौ लेना कहा है
सो झूठ है थोड़ा वा बहुत जो लेना है सो वेचने कहाता है । ५३ । जिस कन्या के शुल्क को जाति लोग नहीं लेते सो वेचना नहीं कहाता शुल्क न लेना यह
तो कुमारी का पूजन है और दया है । ५४ । बहुत कल्याण की इच्छा करनेहार जो पिता भाई पति देवर हैं ये सब गहना और वस्त्र से स्त्रियों की पूजा
करें । ५५ । जिस कुल में स्त्रियों की पूजा होती है उस कुल में देवता रमण करते हैं और जहां स्त्रियों की पूजा नहीं होती वहां सभक्रिया निष्फल होती है । ५६ ।
जिस कुल में स्त्री लोग शोक को करती हैं वह कुल झट पट नष्ट हो जाता है और जिस कुल में स्त्री लोग शोक को नहीं करती हैं वह कुल सदा बढ़ता

है। ५७। पूजा को बिना पाए स्त्री लोग जिस कुल को शाप देती हैं वह कुल चारों ओर से नष्ट हो जाता है। ५८। इस लिये विभूति की इच्छा करने हारे जो पुरुष हैं सो गहना वस्त्र भोजन से स्त्रियों की पूजा सदा करें। ५९। जिस कुल में स्त्री से पति प्रसन्न रहता है और पति से स्त्री प्रसन्न रहती है उस कुल में ध्रुवकरके कल्याण है। ६०। जब स्त्री पति को प्रसन्न न राखे तो संतति कहां से होगी। ६१। स्त्री के प्रसन्न रहने से कुल प्रसन्न रहता है और स्त्री के अप्रसन्न रहने से सब कुल अप्रसन्न रहता है। ६२। निन्दित विवाह क्रियालोप वेद का न पढना ब्राह्मण का अपमान इन सभों से कुल अकुलता को पाता है। ६३। चित्रलेखन आदि कर्म व्याज लेने के निमित्त धन देना केवल शूद्र जाति की स्त्री से पुत्रोत्पत्ति गौ घोड़ा रथ इन सभों को मोल लेना और बेंचना खेती करना राज सेवा करना इन सभों से। ६४। और यज्ञ कराने के योग्य नहीं है उस को यज्ञ कराने से और मंत्र के अभाव से झट

शोचन्तिजामयोयच विनश्यत्याशु तत्कुलम् न शोचन्तितु यत्रैता वर्द्धते तद्धि सर्वदा। ५७। जामयो यानि गेहानिशपन्त्यप्रतिपूजिताः तानि कृत्याहतानीव विनश्यन्ति समन्ततः। ५८। तस्मादेताः सदापूज्या भूषणाच्छादनाशनैः भूतिकामैर्नरैर्नित्यं सत्कारेपूत्सवेषुच। ५९। संतुष्टो भार्यया भर्ता भर्त्रा भार्या तथैवच यस्मिन्नेव कुले नित्यंकल्याणन्तत्र वैध्रुवम्। ६०। यदि हि स्त्री न रोचेतपुमांसं न प्रमोदयेत् अप्रमोदात्पुनः पुंसः प्रजनं न प्रवर्त्तते। ६१। स्त्रियां तु रोचमानायांसर्वं तद्रोचते कुलम् तस्यान्त्वरोचमानायां-सर्वमेवनरोचते। ६२। कुविवाहैः क्रियालोपैर्वेदानध्ययनेन च कुलान्यकुतां यान्ति ब्राह्मणातिक्रमेण च। ६३। शिल्पेन व्यवहारेण शूद्रापत्यैश्चकेवलैः गोभिरश्वैश्च यानैश्च कृष्या राजोपसेवया। ६४। अयाज्य याजनैश्चैव नास्तिक्येन च कर्म्मणाम् कुलान्याशु विनश्यन्ति यानि हीनानि मंत्रतः। ६५। मंत्रतस्तु समृद्धानि कुलान्यल्पधनान्यपि कुलसंख्यां च गच्छन्ति कर्षन्ति च महद्यशः। ६६। वैवाहिकेऽग्नौ कुर्वीत गृह्यं कर्म यथा विधि पञ्च यज्ञ विधानञ्च पंक्तिञ्चान्वाहिकीं गृही। ६७। पञ्चसूना गृहस्थस्य चुल्ली पेषण्युप-स्करः कण्डनी चोदकुम्भश्च बध्यते यास्तु वाहयन्। ६८। तासां क्रमेण सर्वासां निष्कृत्यर्थं महर्षिभिः पञ्चक्लृप्तामहायज्ञाः प्रत्यहं गृहमेधिनाम्। ६९। अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम् होमो दैवो बलिर्भौतो नृयज्ञोऽतिथिपूजनम्। ७०।

पट कुल विनाश को प्राप्त होता है। ६५। जो कुल मंत्र से सहित है और बहुत धन से रहित है सो बड़ा कुल कहाता है बड़ा यश को पाता है। ६६। गृह्यसूत्र में जो कर्म कहे हैं और पंचयज्ञ (अर्थात् वेद का पठन देव ऋषि पितृ का तर्पण होम बलि अतिथि के भोजन) का विधान नित्यभोजन पाक इन सभों को विवाह समय की अग्नि में विधि से करना। ६७। गृहस्थ को चूल्हा सील लोढ़ा बढनी ओखली मूसर जल का घड़ा ये पांच सूना (अर्थात् बधका स्थान) इन सभों का कर्म करने से जीव का नाश होता है। ६८। इस पांच सूना के प्रायश्चित्त के लिये पांच महा यज्ञ को गृहस्थ लोग नित्यहीं करें। ६९। वेदकापढना देव ऋषिपितरोंकातर्पण करना होमकरना बलिदेना अतिथिकापूजनकरना इन सभों को क्रमसे ब्रह्मयज्ञ पितृयज्ञ देवयज्ञ भूतयज्ञमनुष्ययज्ञ कहते हैं। ७०। शक्तिपूर्वक इन पांचोमहायज्ञों को जोत्यागनहीं करता है सो गृहमेवासकरतेभीसूनादोषसेलिप्त नहीं होता। ७१। जो

मनुष्य देवता अतिथि भृत्य पितर इन सभों को और अपने को भोजन नहीं देता सो जीते हुए मुआ है। ७२। अहुत हुत प्रहुत ब्राह्महुत प्राशित ये पांच यज्ञ हैं। ७३। इन पांचों को जप होम भूतबलि अतिथिपूजा पितृतर्पण क्रम से कहते हैं। ७४। जो मनुष्य नित्यही वेदपढ़ता है अग्निमे होम करता है सो संपूर्ण संसार को धारण कर सकता है। ७५। अग्नि में जो आहुति पड़ती है सो सूर्य के समीप जाती है सूर्य से वृष्टि होती है वृष्टिसे अन्न होता है अन्नसे प्रजाहोती हैं। ७६। जिस प्रकार से वायु को आश्रय करके सबजीवरहते हैं तिसीप्रकारसे गृहस्थाश्रम को आश्रय करके सब आश्रमरहते हैं। ७७। वेद के अर्थकोकथन करके अन्नकादानिदेके तीनों आश्रमीको गृहस्थाश्रमी दिन दिन धारण करता है इस लिये गृहस्थाश्रमी श्रेष्ठ है। ७८। इसलोक में

पञ्चैतान यो महायज्ञान्न हापयति शक्तितः स गृहेऽपि वसन्नित्यं सूनादोषैर्न लिप्यते। ७१। देवतातिथिभृत्यानां पितृणामात्मनश्च यः ननिर्वपति पञ्चानामुच्छ्वसन्न स जीवति। ७२। अहुतञ्च हुतञ्चैव तथा प्रहुतमेव च ब्राह्म्यं हुतं प्राशितञ्च पञ्च यज्ञान प्रचक्षते। ७३। जपोहुतो हुतो होमः प्रहुतो भौतिको वलिः ब्राह्म्यं हुतं द्विजाग्र्यार्चा प्राशितं पितृतर्पणम। ७४। स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्याद्दैवे चैवेह कर्म्मणि दैव कर्म्मणि युक्तो हि बिभ्रतीदञ्चराचरम। ७५। अग्नौ प्रास्ता हुतिः सम्यगादित्यमुपतिष्ठते आदित्याज्जायते वृष्टिर्वृष्टेरन्नन्ततः प्रजाः। ७६। यथा वायुं समाश्रित्यवर्तन्ते सर्वजन्तवः तथा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमाः। ७७। यस्मात्त्रयोप्याश्रमिणो ज्ञानेनान्नेन चान्वहम गृहस्थेनैव धार्यन्ते तस्माज्ज्येष्ठाश्रमो गृही। ७८। स सन्धार्यः प्रयत्नेन स्वर्गमक्षयमिच्छता सुखं चेहेच्छता नित्यं योऽधार्य्यो दुर्वलेन्द्रियैः। ७९। ऋषयः पितरो देवा भूतान्यतिथयस्तथा आशासते कुटुम्बिभ्यस्तेभ्यः कार्य्यम्विजानता। ८०। स्वाध्यायेनार्चयेतर्षीन होमैर्देवान्यथा विधि पितॄन श्राद्धैश्च नॄनन्नैर्भूतानि वलिकर्म्मणा। ८१। कुर्य्यादहरहः श्राद्धमन्नाद्येनोदकेन वा पयो मूलफलैर्वापि पितृभ्यः प्रीतिमावहन। ८२। एकमप्याशयेद्विप्रं पित्रर्थे पाञ्चयज्ञिके न चैवात्राशयेत्किञ्चिद्वैश्वदेवम्प्रतिद्विजम। ८३। वैश्वदेवस्य सिद्धस्य गृह्येग्नौ विधिपूर्वकम आभ्यः कुर्य्याद्देवताभ्यो ब्राह्मणो होममन्वहम। ८४। अग्नेः सोमस्य चैवादौ तयोश्चैव समस्तयोः विश्वेभ्यश्चैव देवेभ्यो धन्वन्तरय एव च। ८५।

अक्षय स्वर्गको और इसलोक में सुखकी इच्छा करनेवाला पुरुष उस गृहस्थाश्रम को नित्यही धारण करै जो दुर्वल इन्द्रिय वालों से धारण नहीं होसकता। ७९। ऋषि पितर देवता अतिथि ये सब गृहस्थों से भोजन की आशा करते हैं इसलिये इन सब को अन्न और जल देना चाहिए। ८०। वेद पढ़ना होम करना श्राद्धकरना अन्न देना वलिकर्म करना इन सभों से ऋषि देवता पितर मनुष्य भूत इन सबों का क्रम से विधि सहित पूजा करना। ८१। पितरों को प्रीति करता हुआ अन्न जल दूध मूल फल इन सभों से दिन दिन में पावण श्राद्ध करै। ८२। पंचमहा यज्ञ के मध्य में पितरों के निमित्त वलिकर्म जो कहा है सो न बनपड़े तो एक को अथवा बहुत ब्राह्मण कोभोजन करावै परंतु वैश्वदेवके निमित्त ब्राह्मण भोजन न करावै। ८३। संस्काररहित आवसथ्य नाम की अग्निमें जो आगे देवताकहे हैं उनको दिन दिन में विधिसहित आहुति देवै। ८४। अग्निसोम अग्नीषोम विश्वेदेव धन्वन्तरि। ८५। कुहू अनुमति प्रजापति द्यावापृ-

पृथिवी स्विष्टकृत् इन सब को आहुति देवे । ८६ । अच्छे प्रकार से होम करके सब दिशा में प्रदक्षिण क्रम से इन्द्र वरुण यम चंद्र इन सब को और इन्हों के सेवकों को बलि देवे । ८७ । द्वारदेश में मरुत् को जल स्थान में जल को मूसल ओखरी के स्थान में वनस्पति को । ८८ । वास्तु पुरुष के शिर पाद मध्य में क्रम से श्री भद्र काली वास्तोष्पति इन सब को देवे । ८९ । विश्वे देव दिन में फिरने वाले भूत रात्रि में फिरने वाले भूत इन सब को आकाश में देवे । ९० । वास्तु पुरुष के पीठ में सर्वात्म भूति को बलि देवे बलि देने से जो शेष अन्न है सो दक्षिण दिशा में पितरों को देवे । ९१ । कुक्कुर पतित डोम पाप रोगी कौआ छोटा कोड़ा इन सभों को धीरे से भूमि में देवे । ९२ । इस रीति से जो ब्राह्मण सब जीवों को नित्य ही पूजन करता है सो तेज रूप होकर कोमल मार्ग

कुहै चैवानुमत्यै च प्रजापतय एव च सह द्यावापृथिव्योश्च तथा स्विष्टकृतेन्ततः । ८६ । एवं सम्यग्घविर्हुत्वा सर्वदिक्षु प्रदक्षिणम् इन्द्रांतकाप्पतीन्दुभ्यः सानुगेभ्यो बलिं हरेत् । ८७ । मरुद्भ्य इति तु द्वारि क्षिपेदप्स्वद्भ्य इत्यपि वनस्पतिभ्य इत्येवं मुसलोलूखले हरेत् । ८८ । उच्छीर्षके श्रियै कुर्य्याद्भद्रकाल्यै च पादतः ब्रह्म वास्तोष्पतिभ्यां तु वास्तुमध्ये बलिं हरेत् । ८९ । विश्वेभ्यश्चैव देवेभ्यो बलिमाकाश उत्क्षिपेत् दिवाचरेभ्यो भूतेभ्यो नक्तञ्चारिभ्य एव च । ९० । पृष्ठवास्तुनि कुर्वीत बलिं सर्वात्मभूतये पितृभ्यो बलिशेषन्तु सर्वन्दक्षिणतो हरेत् । ९१ । शुनां च पतितानाञ्च श्वपचां पापरोगिणाम् वायसानां कृमीणाञ्च शनकैर्निक्षिपेद्भुवि । ९२ । एवं यः सर्वभूतानि ब्राह्मणो नित्यमर्चति स गच्छति परं स्थानन्तेजोमूर्तिपथर्जुना । ९३ । कृत्वैतद्बलिकर्म्मैवमतिथिम्पूर्वमाशयेत् भिक्षां च भिक्षवे दद्याद्विधिवद्ब्रह्मचारिणे । ९४ । यत्पुण्यफलमाप्नोति गान्दत्वा विधिवद्गुरोः तत्पुण्यफलमाप्नोति भिक्षान्दत्वा द्विजो गृही । ९५ । भिक्षामप्युदपात्रम्वा सत्कृत्य विधिपूर्वकम् वेदतत्वार्थविदुषे ब्राह्मणायोपपादयेत् । ९६ नश्यन्ति हव्यकव्यानि नराणामविजानताम भस्मीभूतेषु विप्रेषु मोहाद्दत्तानि दातृभिः । ९७ । विद्या तपः समृद्धेषु हुतं विप्रमुखाग्निषु निस्तारयति दुर्गाच्च महतश्चैव किल्बिषात् । ९८ । सम्प्राप्ता यात्वतिथये प्रदद्यादासनो-

से बड़े स्थान को जाता है । ९३ । इस प्रकार से बलि कर्म करके गृह जन के भोजन के पहिले अतिथि को भोजन करावे और ब्रह्मचारी भिक्षुक को भिक्षा देवे । ९४ । विधि पूर्वक गुरु को गौ देने से जो फल होता है सो फल भिक्षुक को भिक्षा देने से गृहस्थाश्रमी पाता है । ९५ । वेद का सिद्धांत अर्थ का जानने वाला ब्राह्मण को आदर से विधि पूर्वक भिक्षा को अथवा जल को देवे । ९६ । भस्म सदृश ब्राह्मण में ( अर्थात् मूर्ख ब्राह्मण में ) देवता और पितर के निमित्त जो वस्तु मोह से दाता लोग देते हैं सो सब नष्ट हो जाता है । ९७ । विद्या तप करके युक्त जो ब्राह्मण उस की मुख रूपी अग्नि में जो होम किया जाता है सो बड़े पाप से होम करने वाले को छुड़ाता है । ९८ । आप से जो अतिथि आया उस को आदर से विधि पूर्वक यथा शक्ति आसन अन्न जल इन सब

को मनुष्य देवे। ९९। वे पूजित ब्राह्मण अतिथि गृह में वास करे तो गृहवाला बड़ा तेजस्वी भी हो और शिल उंछ से जीवन करता हो पंचाग्नि को सेवन करता हो तो भी उस के सुकृत को वह लेता है शिल उंछ पंचाग्नि इस का अर्थ लिखते हैं कि खेती करने वाले खेत का अन्न काटि के ले जाते हैं उस में जो बालि गिरी रहती है वह शिल कहाता है और बनिआं लोग सायंकाल में अन्न की ढेरी को दुकान में रख देते हैं उस ढेरी के स्थान पर जो अन्न गिरा रहता है वह उंछ कहाता है त्रेता आवसथ्य सभ्य यह पञ्चाग्नि कहाता है। १००। तृण भूमि जल मीठी बाणी इन वस्तुओं से सज्जनों का गृह कभी शून्य नहीं रहता ।१०१। एक रात्रि निवास करने से अतिथि कहाता है उस का रहना नित्य ही नहीं है इस लिये अतिथि कहाता है ।१०२। भार्या अग्नि इन दोनों से युक्त जो गृहस्थ है उस के गृह में वैश्व देव के समय में आया हो तो एक गांव का रहने वाला और विचित्र हंसी कथा आदि से संगति करके आने वाला अतिथि

दके अन्नञ्चैव यथा शक्ति सत्कृत्य विधिपूर्वकम् ।९९। शिलानप्युञ्छतो नित्यं पञ्चाग्नीनपि जुह्वतः सर्वं सुकृतमादत्ते ब्राह्मणोऽनर्चितो वसन ।१००। तृणानि भूमिरुदकं वाक् चतुर्थी च सूनृता एतान्यपि सतां गेहे नोच्छिद्यन्ते कदाचन ।१०१। एकरात्रन्तु निवसन्नतिथिर्ब्राह्मणः स्मृतः अनित्यं हि स्थितो यस्मात्तस्मादतिथिरुच्यते ।१०२। नैकग्रामीणमतिथिं विप्रं साङ्गतिकन्तथा उपस्थितं गृहे विद्याद्भार्या यत्राग्नयोपि वा ।१०३। उपासते ये गृहस्थाः परपाकमबुद्धयः तेन ते प्रेत्यपशुतां व्रजन्त्यन्नादिदायिनाम ।१०४। अप्रणोद्योऽतिथिः सायं सूर्य्योढो गृहमेधिना काले प्राप्तस्त्वकाले वा न स्यानश्नन् गृहे वसेत् ।१०५। न वै स्वयंतदश्नीयादतिथिं यन्न भोजयेत् धन्यं यशस्यमायुष्यं स्वर्ग्यं वातिथिपूजनम ।१०६। आसनावसथौ शय्यामनुव्रज्यामुपासनाम् उत्तमेपूत्तमं कुर्य्याद्धीनं हीने समे समम ।१०७। वैश्वदेवे तु निर्वृत्ते यद्यन्योतिथिराव्रजेत् तस्याप्यन्नं यथा शक्ति प्रदद्यान्न बलिं हरेत् ।१०८। न भोजनार्थं स्वेविप्रः कुलगोत्रे निवेदयेत् भोजनार्थं हि ते शंसन् वान्ताशीत्युच्यते बुधैः ।१०९॥

संगी कहाता है।१०३। बुद्धि रहित जो गृहस्थ परपाक की उपासना करते हैं उस के करने से परलोक में अन्न देने वाले का पशु होते हैं ।१०४। सूर्य के अस्त समय में अतिथि आया हो तो उस को भोजन जल अवश्य देना काल में प्राप्त हो अथवा दूसरे काल में प्राप्त हो परंतु भोजन किए बिना गृह में वास न करने पावे ।१०५। जो वस्तु अतिथि को भोजन न करावे उस वस्तु को आप भोजन न करे और अतिथि को भोजन देना यह तो धन यश आयुष स्वर्ग इन्हों का हित करने वाला है ।१०६। आसन गृह शय्या पीछे चलना सेवा इन सब को उत्तम मध्यम हीन पुरुष में क्रम से उत्तम मध्यम हीन करना।१०७। वैश्व देव कर्म करने के पीछे दूसरा अतिथि आवे तो उस को यथा शक्ति अन्न देवे बलि कर्म न करे ।१०८। भोजन के लिये ब्राह्मण अपना कुल और गोत्र को न कहै कदाचित कहे तो उगली वस्तु का भोजन करने वाला कहाता है इस बात को पण्डितों ने कहा है ।१०९। ब्राह्मण के गृह में क्षत्रिय वैश्य शूद्र मित्र जाति ( अर्थात् अपना कुल ) गुरु ये सब अतिथि नहीं कहाते क्योंकि क्षत्रिय आदि तीन

वर्ण ब्राह्मण से नीच है और मित्र कुल इस में अपना संबंध है और गुरु तो अपना प्रभु है इस लिये जो अपने से बड़ा हो और संबंध से प्रभुता से भिन्न हो सो अतिथि सब वर्ण में कहाता है ।११०। जब अतिथि के धर्म से ब्राह्मण के गृह में क्षत्रिय आवे तो ब्राह्मण के पीछे उस को भी भोजन देना ।१११। इस रीति से दया करके वैश्य शूद्र को भी भृत्यों के साथ भोजन देना । ११२ । प्रीति सहित मित्र आदि गृह में आए हों तो सत्कार सहित यथा शक्ति स्त्रियों के भोजन समय में उन्हों को भोजन देना । ११३ । पतोहू बिवाही लड़की छोटा लड़का रोगी गर्भिणी इन सभों को अतिथि भोजन के पहिले भोजन देना इस में विचार न करना । ११४ । भोजन के योग्य जितने कह आए हैं उन सब को भोजन कराए बिना

न ब्राह्मणस्य त्वतिथिर्गृहे राजन्य उच्यते वैश्य शूद्रौ सखा चैव ज्ञातयो गुरुरेवं च । ११० । यदि त्वतिथि धर्मेण क्षत्रियो गृहमाव्रजेत् भुक्तवत्सु च विप्रेषु कामन्तमपि भोजयेत् । १११ । वैश्यशूद्रावपि प्राप्तौ कुटुम्बेतिथिधर्म्मिणौ भोजयेत्सह भृत्यै स्ता वानृशंस्यं प्रयोजयन । ११२ । इतरानपि सख्यादीन्संप्रीत्या गृहमागतान सत्कृत्यान्नं यथाशक्ति भोजयेत्सह भार्यया । । ११३। सुवासिनीं कुमारींश्च रोगिणीगर्भिणीस्त्रियः अतिथिभ्योग्र एवैतान्भोजयेदविचारयन। ११४। अदत्वा तु य एतेभ्यः पूर्वं भुङ्क्ते विचक्षणः स भुञ्जानो न जानाति श्वगृध्रैर्जग्धिमात्मनः । ११५ । भुक्तवत्स्वथ विप्रेषु स्वेषु भृत्येषु चैव हि भुञ्जीयातां ततः पश्चादवशिष्टन्तु दम्पती । ११६ । देवान ऋषीन्मनुष्यांश्च पितॄन् गृह्याश्च देवताः पूजयित्वा ततः पश्चाद्गृहस्थः शेषभुग्भवेत् । ११७ । अघंस केवलं भुङ्क्ते यः पचत्यात्मकारणात् यज्ञ शिष्टाशनं ह्येतत्सतामन्नम्विधीयते । ११८ । राजर्त्विक स्नातकगुरून प्रियश्वशुरमातुलान् अर्हयेन्मधुपर्केण परि संवत्सरात्पुनः । ११९ । राजा च श्रोत्रियश्चैव यज्ञकर्म्मण्युपस्थितौ मधुपर्केण सम्पूज्यौ नत्वयज्ञ इतिस्थितिः । १२० । सायंत्वन्नस्य सिद्धस्य पत्न्यमंत्रबलिं हरेत् वैश्वदेव हि नामैतत्सायं प्रातर्विधीयते । १२१ । पितृयज्ञं तु निर्वर्त्य विप्रश्चेन्दुक्षयेऽग्निमान् पिण्डान्वाहार्यकं श्राद्धं कुर्य्यान्मासानुमासिकम् । १२२ ।

बुद्धि हीन जो पुरुष आप भोजन करता है सो यह नहीं जानता है कि हमारी शरीर को कुक्कुर और गिद्ध भोजन करेंगे ।११५। ब्राह्मण और संबंधी भृत्य इन सब को भोजन कराके जो बचे उस को गृह स्वामी अपनी स्त्री सहित भोजन करे ।११६। देवता ऋषि पितर मनुष्य भूत इन सभों के निमित्त जो यज्ञ है उस को करके और इन सभों को भोजन कराके जो बचे उस को गृहस्थ भोजन करे । ११७ । केवल अपने ही के लिये जो मनुष्य पाक करता है सो पाप को भोजन करता है यज्ञ का शेष जो अन्न है सो भले लोगों के भोजन में उचित है ।११८। राजा और यज्ञ कराने वाला विद्या और व्रत इन दोनों से पक्का जो ब्रह्म चारी गुरु प्रिय श्वशुर मामां इन सभों का प्रति वर्ष में मधु पर्क से पूजा करना ।११९। राजा और वेद पढ़ने वाला इन दोनों की पूजा मधु पर्क से यज्ञ कर्म्म में करना दूसरे समय में नहीं यह शास्त्र की मर्यादा है ।१२०। सायंकाल में जो सिद्ध अन्न है उस से मंत्र रहित बलि कर्म्म को पत्नी करे यह पंच महा यज्ञ गृहस्थों के लिये है। १२१ । प्रति मास की अमावास्या में पितृ यज्ञ करके

अग्नि होत्री ब्राह्मण श्राद्ध करे ।१२२। प्रति मास में पितरों की श्राद्ध को अन्वाहार्य कहते हैं उस श्राद्ध को शुद्ध मास में करना चाहिए प्रशस्त मांस से
परन्तु मांस करके श्राद्ध करना कलि युग में मना है ।१२३। उस श्राद्ध में जो भोजन कराने के योग्य है और जो योग्य नहीं है और जितने चाहिए
और जैसे अन्न करके भोजन कराना चाहिए सो सब कहेंगे ।१२४। श्राद्ध में दो कर्म हैं एक पितृ कर्म दूसरा देव कर्म तिस में कैसा भी धनी हो तो देव कर्म में
एक को और पितृ कर्म में दो को भोजन करावे अथवा दोनों कर्म में एक एक को भोजन करावे बहुत विस्तार में प्रवृत्त न होवे ।१२५। सत्कार देश काल पवित्रता
श्रेष्ठ ब्राह्मण इन सभों का नाश विस्तार करता है इस लिये विस्तार न करना ।१२६। अमावास्या में श्राद्ध करने से पितरों का उपकार होता है उस से पितर लोग
श्राद्ध करने वाले को गुणवान पुत्र पौत्र धन आदि सब वस्तु को देते हैं इस लिये श्राद्ध को अवश्य करना चाहिए ।१२७। देवता और पितरों के देने योग्य जो वस्तु

पितृणां मासिकं श्राद्धमन्वाहार्य्यम्विदुर्बुधाः तच्चामिषेण कर्तव्यम्प्रशस्तेन समन्ततः । १२३ । तत्र ये भोजनीयाः स्युर्ये च
वर्ज्या द्विजोत्तमाः यावन्तश्चैव यैश्चान्नैस्तान्प्रवक्ष्याम्यशेषतः ।१२४। द्वौ दैवे पितृकार्य्ये त्रीनेकैकमुभयत्र वा भोजयेत्सुसमृद्धो
पि न प्रसज्येत विस्तरे।१२५। सत्क्रियां देशकालौ च शौचम्ब्राह्मणसम्पदः पञ्चैतान्विस्तरो हन्ति तस्मान्नेहेतविस्तरम।१२६।
प्रथिता प्रेत कृत्यैषा पित्र्यन्नाम विधुक्षये तस्मिन्युक्तस्यैति नित्यं प्रेतकृत्यैव लौकिकी । १२७ । श्रोत्रियायैव देयानि
हव्यकव्यानिदातृभिः अर्हत्तमाय विप्राय तस्मै दत्तम्महाफलम ।१२८। एकैकमपिविद्वांसं दैवे पित्र्ये च भोजयेत् पुष्कलम्फलमाप्नोति नामंत्रज्ञान्बहूनपि । १२९ ।दूरादेव परीक्षेत ब्राह्मणम्वेदपारगम तीर्थन्तद्धव्यकव्यानां प्रदाने सोऽ
तिथिः स्मृतः।१३०।सहस्रं हि सहस्राणामनृचां यत्र भुञ्जते एकस्तान्मंत्रवित्प्रीतः सर्वानर्हति धर्म्मतः।१३१।ज्ञानोत्कृष्टाय
देयानि कव्यानि च हवींषि च न हि हस्तावसृग्दिग्धौ रुधिरेणैव शुद्ध्यतः।१३२। यावतो ग्रसते ग्रासान् हव्यकव्येष्वमंत्रवित्
तावतो ग्रसते प्रेत्यदीप्तशूलर्ष्ट्ययो गुडान।१३३। ज्ञाननिष्ठा द्विजाः केचित्तपोनिष्ठास्तथापरे तपः स्वाध्यायनिष्ठाश्च कर्म्मनिष्ठा-

है सो वेद पाठी बड़ा पूज्य जो ब्राह्मण है उसी को देना चाहिए उस के देने से महा फल होता है। १२८। देव पितर कर्म में एक भी पण्डित ब्राह्मण
के भोजन करानें से बड़ा फल होता है और बहुत मूर्ख ब्राह्मण के भोजन कराने से वैसा फल नहीं होता है। १२९। दूर से वेद पढ़ने वाले ब्राह्मण की
परीक्षा करना देवता और पितरों की वस्तु का ग्रहण करने वाला वही है।१३०। दश लाख मूर्ख ब्राह्मण के भोजन करानें से जो फल होता है सो
मंत्र जानने वाला एक ब्राह्मण के भोजन कराने से होता है।१३१। ज्ञानी ब्राह्मण को हव्य और कव्य ( अर्थात् देवता और पितरों के देने की
वस्तु ) को देना क्योंकि रुधिर से लिप्त हस्त रुधिर करके धोने से नहीं छूटता ।१३२। देवता और पितरों के अन्न को जै ग्रास मूर्ख ब्राह्मण
भोजन करता है तै बार श्राद्ध करने वाला अग्नि से तप्त शूल और ऋष्टि अर्थात् दो धारा शस्त्र) और लोह पिण्ड इन सब को भोजन करता है।१३३।

चार प्रकार के ब्राह्मण हैं ज्ञानी तपस्वी वेद पाठी कर्मकाण्डी । १२४ । पितरों के देने योग्य वस्तुओं को ज्ञानी ब्राह्मण को देना और देवतों के देने योग्य वस्तुओं को यथा न्याय (अर्थात् पहिला न मिले तो दूसरा) चारों को देना । १३५। जिस का मूर्ख पिता हो और आप वेद पाठी हो अथवा वेद पाठी पिता हो और पुत्र उस का मूर्ख हो । १३६ । इन दोनों में जिस का पिता वेद पाठी है सो बड़ा है और दूसरा भी वेद के पढ़ने से सत्कार के योग्य है । १३७। श्राद्ध में मित्र को भोजन न कराना धन देके मैत्री करना शत्रुता से मित्रता से रहित जो ब्राह्मण है उस को भोजन कराना । १३८ । जिस मनुष्य के देवपितृ संबंधी कार्य में मित्र ही प्रधान है (अर्थात् मित्रता ही से भोजन कराता है) उस को भोजन कराने का फल परलोक में नहीं होता । १३९ । जो मनुष्य श्राद्ध में भोजन ही के निमित्त मित्रता करता है सो स्वर्ग लोक से भ्रष्ट होता है और वह ब्राह्मणों में अधम है । १४०। ऐसा भोजन पिशाचों का है इसी लोक में फल दायक है सब मनुष्य जानेंगे कि कृत भोजन कराया है जिस प्रकार

स्तथापरे । १३४ । ज्ञाननिष्ठेषु कव्यानि प्रतिष्ठाप्यानि यत्नतः हव्यानि तु यथान्यायं सर्वेष्वेव चतुर्ष्वपि । १३५ । अश्रोत्रियः पिता यस्य पुत्रः स्याद्वेदपारगः अश्रोत्रियो वा पुत्रः स्यात्पिता स्याद्वेदपारगः । १३६ । ज्यायांसमनयोर्विद्याद्यस्य स्याच्छ्रोत्रियः पिता मन्त्रसंपूजनार्थन्तु सत्कारमितरोऽर्हति । १३७ । न श्राद्धे भोजयेन्मित्रन्धनैः कार्य्योऽस्य संग्रहः नारिन्नमित्रं यं विद्यात्तं श्राद्धे भोजयेद्द्विजम् । १३८ । यस्य मित्रप्रधानानि श्राद्धानि च हवींषि च तस्य प्रेत्यफलन्नास्ति श्राद्धेषु च हविष्षु च । १३९ । यः संगतानि कुरुते मोहाच्छ्राद्धेन मानवः सस्वर्गाच्च्यवते लोकाच्छ्राद्धमित्रोद्विजाधमः । १४० । सम्भोजनी साभिहिता पैशाची दक्षिणा द्विजैः इहैवास्ते तु सा लोके गौरन्धेवैकवेश्मनि । १४१ । यथेरिणे वीजमुप्त्वा न वप्ता लभते फलम तथान्नृचे हविर्दत्वा न दाता लभते फलम् । १४२ । दातॄन्प्रतिग्रहीतॄंश्च कुरुते फलभागिनः विदुषे दक्षिणान्दत्वा विधिवत्प्रेत्य चेह च । १४३ । कामं श्राद्धे र्चयेन्मित्रन्नाभिरूपमपित्वरिम द्विषता हि हविर्भुक्तं भवति प्रेत्यनिष्फलम । १४४ । यत्नेन भोजयेच्छ्राद्धे बह्वृचं वेदपारगम

से अंधी गौ एक ही गृह में रह सकती है तिस प्रकार से वह भोजन इसी लोक में रहता है परलोक में काम नहीं आता । १४१ । जिस प्रकार से ऊसर भूमि में बीज बोने से बोने वाला फल को नहीं पाता तिसी प्रकार से मूर्ख ब्राह्मणों के देवता की बलि को भोजन कराने से दाता फल को नहीं पा सकता है । १४२ । पण्डित ब्राह्मण को विधि पूर्वक दक्षिणा देने से दाता और प्रति ग्रहीता ये दोनों फल को पाते हैं इस लोक में और परलोक में भी। १४३ । श्राद्ध में मित्र को भोजन करावे तो चिंता नहीं परंतु शत्रु जब पण्डित भी हो तो उस को भोजन नहीं कराना क्योंकि उस को भोजन कराने से परलोक में भोजन कराने के फल को दाता नहीं पाता है । १४४ । वेद के दो भाग हैं एक मंत्र भाग है दूसरा ब्राह्मण भाग है ऋग्वेद के दोनों भाग को पढे हो अथवा यजुर्वेद के दोनों भाग को पढे हो तो ब्राह्मण को यत्न पूर्वक श्राद्ध में भोजन करावे

अथवा संपूर्ण एक शाखा के पढ़े हो तो उस को भी श्राद्ध में भोजन करावे ।१४५। इन वेद पाठियों में से एक को भी पूजा करके श्राद्ध में भोजन करावे तो सात पुरुष तक पितरों को तृप्ति होती है ।१४६। हव्य और कव्य इन दोनों के दान में मुख्य पक्ष कहा अब भले लोगों ने जिस का स्वीकार किया है ऐसा जो गौण पक्ष है उस को जानो ।१४७। नाना मामा भैने श्वशुर विद्या गुरु दौहित्र (अर्थात् लड़की का बेटा) दामाद मौसी का पुत्र आदि और ऋत्विक् (अर्थात् यज्ञ कराने वाला) यजमान इन इन्हों को भोजन कराना मुख्य पक्ष के अभाव में ।१४८। देव कर्म में ब्राह्मण को परीक्षा नहीं करना और पितृ कर्म में तो यत्न से ब्राह्मणों की परीक्षा करना ।१४९। श्राद्ध में भोजन कराने के अयोग्य जो ब्राह्मण मनु जी ने कहा है सो ये हैं चोर महापातकी नपुंसक नास्तिक ।१५०। ब्रह्मचारी मूर्ख दुष्ट चर्म वाला जूआ खेलने वाला बहुत को यज्ञ कराने वाला ।१५१। वैद्य मजूरी लेके तीन वर्ष तक देवतों की मूर्त्ति का पूजन करने वाला मांस बेचने वाला बनियों के कर्म से जीने

श्रोत्रियायैव देयानि हव्यकव्यानि दातृभिः … शाखांतकमथाध्वर्युं छंदोगन्तु समाप्तिकम् ।१४५। एषामन्यतमो यस्य भुंजीत श्राद्धमर्चितः पितृणां तस्य तृप्तिः स्याच्छाश्वती साप्त पौरुषी ।१४६। एष वै प्रथमः कल्पः प्रदाने हव्यकव्ययोः अनुकल्पस्त्वयं ज्ञेयः सदा सद्भिरनुष्ठितः ।१४७। मातामहं मातुलं च स्वस्रीयं श्वशुरं गुरुम् दौहित्रं विट्पतिम्बन्धुमृत्विग्याज्यौ च भोजयेत् ।१४८। न ब्राह्मणं परीक्षेत दैवे कर्म्मणि धर्म्मवित् पित्र्ये कर्म्मणि तु प्राप्ते परीक्षेत प्रयत्नतः ।१४९। ये स्तेनपतितक्लीवा ये च नास्तिकवृत्तयः तान् हव्यकव्ययोर्विप्राननर्हान्मनुरब्रवीत् ।१५०। जटिलञ्चानधीयानं दुर्बलं कितवन्तथा याजयन्ति च ये पूगां स्तांश्च श्राद्धे न भोजयेत् ।१५१। चिकित्सकान्देवलकान्मांसविक्रयिणस्तथा विपणेन च जीवन्तो वर्ज्याः स्युर्हव्यकव्ययोः ।१५२। प्रेष्यो ग्रामस्य राज्ञश्च कुनखी श्यावदन्तकः प्रतिरोद्धा गुरोश्चैव त्यक्ताग्निर्वार्धुषिस्तथा ।१५३। यक्ष्मी च पशुपालश्च परिवेत्ता निराकृतिः ब्रह्मद्विट् परिवित्तिश्च गणाभ्यन्तर एव च ।१५४। कुशीलवोवकीर्णी च वृषलीपतिरेव च पौनर्भवश्च काणश्च यस्य चोपपतिर्गृहे ।१५५।

वाला ।१५२। मजूरी लेके ग्राम वासियों का अथवा राजा का आज्ञा करनेवाला निकाम नखवाला जन्म से काला दांत वाला गुरु का विरुद्ध कर्म करनेवाला अधिकार रहते संते अग्नि होत्र का त्याग करनेवाला व्याज से जीनेवाला (अर्थात् ऋण देके वृद्धि ग्रहण करके जीनेवाला) ।१५३। क्षय रोग वाला पशु के पालन से जीने वाला परिवेत्ता (अर्थात् अविवाहित जेठा भाई के रहते हुए विवाह करनेवाला छोटा भाई) पंच महा यज्ञ को नहीं करनेवाला ब्राह्मणों से शत्रुता कराने वाला परिवित्तिः (अर्थात् विवाहित कनिष्ठ भाई का अविवाहित जेठा भाई) गणाभ्यंतर (अर्थात् सब जीवों के वास के लिये जो बड़े लोगों ने मठ आदि बनाया अथवा सब जीवों के निमित्त धन दिया उस से जीने वाला ।१५४। नाच से जीने वाला स्त्री संभोग से भ्रष्ट ब्रह्म चारी शूद्रा स्त्री का पति प्रथम पति को छोड़ के दूसरा पति करने वाली स्त्री का पुत्र कांणा और जिसके गृह में उपपति (अर्थात् दूसरा पति) है वह भी ।१५५। मजूरी लेके पढ़ाने वाला मजूरी देके पढ़ने वाला शूद्र का शिष्य शूद्र का गुरु कठोर बोलने वाला पतित के पढ़ाने वाला कुण्ड (अर्थात पति के जीते हुए दूसरे पति से उत्पन्न) गोलक (अर्थात पति के मृत हुए

दूसरे पति से उत्पन्न) ।१५६। कारण बिना माता पिता गुरु का त्याग करने वाला पतित से पढ़ने वाला पतित के पढ़ाने वाला पतित से विवाह आदि संबंध करने वाला ।१५७। गृह में अग्नि लगाने वाला विष का देने वाला कुण्ड के अन्न को भोजन करने वाला सोम लता का बेचने वाला समुद्र में जाने वाला वंदी (अर्थात् स्तुति पढ़ने वाला) तैल के निमित्त तिल आदि बीज का पीसने वाला मिथ्यावाद करने वाला ।१५८। पिता से विवाद करने वाला आप पासा खेलने नहीं जानता और अपने अर्थ दूसरे को पासा खेलाने वाला सुरा को छोड़कर मद्य पीने वाला कुष्ठी अभिशस्त (अर्थात् पाप के निर्णय बिना पापी कहाने वाला बहाने से धर्म करने वाला रस (अर्थात् मधुर आमिल कड़ुआ लवण कषाय तीत इन्हों का बेचने वाला ।१५९। वाण धनुष का करनेवाला अग्रेदिधिषू पति (अर्थात् जेठी सगी भगिनी के विवाह बिना छोटी से विवाह करने वाला मित्र से द्रोह करनेवाला जूआ से जीने वाला पुत्र से पढ़ने वाला ।१६०। भिरगी गण्डमाला सपेद कुष्ठ इन रोगों में से कोई एक रोग वाला दुर्जन उन्मत्त अंधा वेद का निंदा करने वाला ।१६१। हाथी बयल घोड़ा ऊंट इन सभों के बीर्य का नाश करने

भृतकाध्यापको यश्च भृतकाध्यापितस्तथा शूद्रशिष्यो गुरुश्चैव वाग्दुष्टः कुण्डगोलकौ । १५६ । अकारणपरित्यक्ता माता-
पित्रोर्गुरोस्तथा ब्राह्मैर्यौनैश्च संबंधैः संयोगं पतितैर्गतः । १५७ । अगारदाही गरदः कुण्डाशी सोमविक्रयी समुद्रयायी
वन्दी च तैलिकः कूटकारकः । १५८ । पित्राविवदमानश्च कितवो मद्यपस्तथा पापरोग्यभिशस्तश्च दांभिको रसविक्रयी ।
१५९ । धनुश्शराणां कर्ता च यश्चाग्रे दिधिषूपतिः मित्रध्रुक् द्यूतवृत्तिश्च पुत्राचार्यस्तथैव च । १६० । भ्रामरी गण्डमाली च
श्वित्र्यथो पिशुनस्तथा उन्मत्तोऽन्धश्च वर्ज्याः स्युर्वेदनिन्दक एव च । १६१ । हस्तिगोश्वोष्ट्रदमको नक्षत्रैर्यश्च जीवति पक्षिणां पोष-
को यश्च युद्धाचार्यस्तथैव च । १६२ । स्रोतसां भेदको यश्च तेषाञ्चावरणे रतः गृहसंवेशको दूतो वृक्षारोपक एव च । १६३ ।
श्वक्रीडी श्येनजीवी च कन्या दूषक एव च हिंस्रो वृषलवृत्तिश्च गणानाञ्चैव याजकः । १६४ । आचारहीनः क्लीवश्च
नित्यं याचनकस्तथा कृषिजीवी श्लीपदी च सद्भिर्निन्दित एव च । १६५ । औरभ्रिको माहिषिकः परपूर्वापतिस्तथा
प्रेतनिर्यातकश्चैव वर्जनीयाः प्रयत्नतः । १६६ । एतान्विगर्हिताचारानपाङ्क्तेयान् द्विजाधमान् द्विजातिप्रवरो विद्वानुभयत्र

वाला (अर्थात् वधिआ करनेवाला) ज्योतिष विद्या से जीने वाला पक्षी पालने वाला संग्राम के लिये शस्त्र विद्या का उपदेश करने वाला ।१६२। बंधे जल को दूसरे स्थान में लेजाने वाला बहते जल को रोकने वाला गृह बनाने की विद्या से जीने वाला दूत (अर्थात् संदेश लेजाने वाला) मजूरी लेके वृक्ष लगाने वाला ।१६३। कुत्तों से क्रीड़ा करने वाला बाज पक्षी से जीने वाला कन्या (अर्थात् विवाह जिस का नहीं हुआ) का गमन करने वाला हिंसा करने वाला शूद्रों से जीने वाला। बहुत मनुष्यों के यज्ञ कराने वाला ।१६४। आचार हीन नपुंसक नित्य ही मांगने वाला खेती से जीने वाला श्लीपदी (अर्थात् मोटा पांव वाला) भले लोगों से निंदा को पाने वाला ।१६५। भेड़ भैंसि इन से जीने वाला विवाहित पति को छोड़ कर दूसरे पुरुष से विवाह करने वाली जो स्त्री उस का दूसरा पति मजूरी लेके मृत्यु प्राप्त मनुष्य को दाह करने वाला ।१६६। ये सब निन्दित आचार वाले हैं और ब्राह्मणों में अधम हैं पंगति में बैठाने के योग्य नहीं हैं इन सभों को

देव पितर कर्म में वर्जन करे जो पण्डित ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं सो ।१६७। जैसे तृण की अग्नि झट पट शांत हो जाती है तैसा ही मूर्ख ब्राह्मण है इस लिये हव्य और कव्य उस को न देना राख में होम नहीं होता है ।१६८। जो निंदित ब्राह्मण कहे हैं उन्हों के हव्य कव्य देने से परलोक में जो फल होता है उस संपूर्ण फल को हम (अर्थात भृगु जी) कहेंगे ।१६९। पूर्व कथित निंदित ब्राह्मण जो भोजन करते हैं सो राक्षस भोजन करते हैं (अर्थात् फल रहित होता है । १७०। अविवाहित सहोदर जेठा भाई के रहते हुए छोटा भाई विवाह करे और अग्नि होत्र करे तो जेठा भाई परिवित्ति कहाता है और छोटा भाई परिवेत्ता कहाता है ।१७१। परिवित्ति परिवेत्ता परिविन्ना ( अर्थात् जिस कन्या से विवाह हुआ है ) सो और उस कन्या को देने वाला विवाह करावे वाला ब्राह्मण ये पांचों नरक में जाते हैं ।१७२। मरे हुए भाई की स्त्री में जो आगे गमन करने की विधि कहेंगे उस विधि से भी अपनी इच्छा से गमन करने वाला दिधिषू पति कहाता है ।१७३। परस्त्री में दो पुत्र होते हैं एक कुंड दूसरा गोलक तिस में जीवत पति वाली में कुंड कहाता है मृत पति वाली में गोलक कहाता है ।१७४। इन दोनों के देव पितर कर्म में भोजन कराने से दान देने से परलोक में दाता को फल नहीं होता ।१७५। पंक्ति के योग्य जो ब्राह्मण नहीं हैं सो पंक्ति के योग्य जितने ब्राह्मण भोजन करते को देखता है तितनें का फल दाता नहीं पाता है इस लिये वह दाता बुद्धि रहित कहाता है ।१७६। अंधा काणा सपेद कुष्ठवाला पाप रोग ( अर्थात् राज रोग वाला इन सभों के देखने से क्रम करके ९० । ६० । १०० । १००० । इतने ब्राह्मण भोजन कराने का फल नहीं होता है भोजन कराने वाले को इस में यह संदेह है कि अंधा तो देख नहीं सकता किस प्रकार से फल को नाश करेगा तो इस का उत्तर यह है कि देखने के योग्य स्थान में बैठा हो ( अर्थात भोजन करने वाले ब्राह्मण के समीप में बैठा हो ।१७७। शूद्र के यज्ञ में यज्ञ करने वाला ब्राह्मण अपने अंगों से जितने ब्राह्मणों को छूता है तितने ब्राह्मणों से देने का फल दाता नहीं पाता और श्राद्ध में भी अच्छे ब्राह्मणों को पंक्ति से शूद्र के यज्ञ कराने वाला ब्राह्मण बैठ के भोजन करे तो जितने ब्राह्मण भोजन करते हैं उन सभों के भोजन कराने के फल को दाता नहीं

विवर्जयेत् ।१६७। ब्राह्मणस्त्वनधीयानस्तृणाग्निरिव शाम्यति तस्मै हव्यं न दातव्यं न हि भस्मनि हूयते ।१६८। अपाङ्क्त दाने यो दातुर्भवत्यूर्द्ध्वम्फलोदयः दैवे हविषि पित्र्ये वा तत्प्रवक्ष्याम्यशेषतः ।१६९। अव्रतैर्यद्द्विजैर्भुक्तं परिवेत्रादिभिस्तथा अपाङ्क्तै र्यैर्यदन्यैश्च तद्वै रक्षांसि भुञ्जते ।१७०। दाराग्निहोत्रसंयोगं कुरुते योग्रजेस्थिते परिवेत्ता स विज्ञेयः परिवित्तिस्तु पूर्वजः ।१७१। परिवित्तिः परीवेत्ता यया च परिविद्यते सर्वे ते नरकं यांति दातृयाजकपञ्चमाः ।१७२। भ्रातुर्मृतस्य भार्यायां योनुरज्येत कामतः धर्मेणापि नियुक्तायां स ज्ञेयो दिधिषूपतिः ।१७३। परदारेषु जायेते द्वौ सुतौ कुण्डगोलकौ पत्यौ जीवति कुण्डः स्यान्मृते भर्तरि गोलकः ।१७४। तौ तु जातौ परक्षेत्रे प्राणिनौ प्रेत्य चेह च दत्तानि हव्यकव्यानि नाशयेते प्रदायिनाम् ।१७५। अपाङ्क्तो यावतः पाङ्क्त्यान्भुञ्जानाननुपश्यति तावतान्न फलम्प्रेत्य दाता प्राप्नोति बालिशः ।१७६। वीक्ष्यान्धो नवतेः काणः षष्टेः श्वित्री शतस्य तु पापरोगी सहस्रस्य दातुर्नाशयते फलम् ।१७७। यावतः संस्पृशेदङ्गैर्ब्राह्मणान् शूद्रयाजकः तावतां न

पा सकता । १७८ । शूद्र के यज्ञ कराने वाले ब्राह्मण से लोभ करके वेद पढ़ने वाला भी ब्राह्मण प्रतिग्रह करे ( अर्थात् दान लेवे ) तो झट पट नाश को प्राप्त होता है जैसे माटी का कच्चा पात्र जल में । १७९ । सोम लता के बेचने वाले ब्राह्मण को दान देने से दाता दूसरे जन्म में विष्ठा भोजन करने वाली योनि में उत्पन्न होता है और इसी रीति से जीविका के लिये औषध करने वाले ब्राह्मण को दान देने से पीब, रक्त पीने वाली योनि में दाता उत्पन्न होता है और मजूरी लेके तीन वर्ष तक देव मूर्ति का पूजा करने वाले ब्राह्मण को और व्याज लेने वाले ब्राह्मण को दान देने से दान का फल नहीं होता है । १८० । बनिआं के कर्म से जीने वाले ब्राह्मण को दान देने से इस लोक में और परलोक में दान का फल नहीं होता और प्रथम पति के छोड़ के दूसरा पति करने वाली जो स्त्री है उस में दूसरे पति से उत्पन्न जो पुत्र सो पौनर्भव कहाता है उस को दान देना कैसा है जैसे भस्म में होम करना । १८१ । जो पंघति में बैठने योग्य नहीं हैं उन को दान देने से दूसरे जन्म में दाता मेद ( अर्थात् हृदय का मांस ) रक्त मांस मज्जा हाड़ इन

भवेद्दातुः फलन्दानस्य पौतिकम् । १७८ । वेदविद्यापि विप्रस्य लोभात् कृत्वा प्रतिग्रहम् विनाशं व्रजति क्षिप्रमामपात्रमिवाम्भसि १७९ । सोमविक्रयिणे विष्ठा भिषजे पूयशोणितम् नष्टन्देवलके दत्तमप्रतिष्ठन्तु वार्द्धुषौ । १८० । यत्तु वाणिजके दत्तन्नेह नामुत्र तद्भवेत् भस्मनीव हुतं हव्यन्तथा पौनर्भवे द्विजे । १८१ । इतरेषु त्वपाङ्क्त्येषु यथोद्दिष्टेषु साधुषु मेदोऽसृङ्मांसमज्जास्थि वदन्त्यन्नम्मनीषिणः ।१८२ । अपांक्त्योपहता पङ्क्तिः पाव्यते यैर्द्विजोत्तमैः तान्निबोधत कार्त्स्न्येन द्विजाग्र्यान्पङ्क्तिपावनान् । १८३ । अग्र्याः सर्वेषु वेदेषु सर्वप्रवचनेषु च श्रोत्रियान्वयजाश्चैव विज्ञेयाः पङ्क्ति पावनाः । १८४ । त्रिणाचिकेतः पञ्चाग्निस्त्रिसुपर्णः षडङ्गवित् ब्रह्मदेयात्मसन्तानो ज्येष्ठसामग एव च । १८५ । वेदार्थवित्प्रवक्ता च ब्रह्मचारी सहस्रदः शतायुश्चैव विज्ञेया ब्राह्मणाः पङ्क्तिपावनाः । १८६ । पूर्वेद्युरपरेद्युर्वा श्राद्धकर्मण्युपस्थिते निमंत्रयेत त्र्यवरान् सम्यक् विप्रान् यथोदितान् । १८७ । निमंत्रितो

के भोजन करने वाली योनि में उत्पन्न होता है । १८२ । चोर आदि ब्राह्मण से दूषित पंघति में बैठने से उस पंघति को पवित्र करन हारे जो ब्राह्मण उन को सुनिए । १८३ । जिस कुल में दश पुरुष तक वेद और शास्त्र इन का पढ़ना पढ़ाना चला आया है उस कुल में उत्पन्न हो और चारो वेद का व्याकरण आदि छ अंग को पढ़ाने वाला हो सो ब्राह्मण पंघति को पवित्र करने वाला है । १८४ । त्रिणाचिकेत ( अर्थात् अध्वर्यु वेद भाग ) और उस के व्रत यह जिस को है ) और अग्नि होत्री त्रिसुपर्ण ) अर्थात् ऋग्वेद भाग और उस को व्रत यह जिस को है ) व्याकरण आदि छ अंग का पढ़ने वाला ब्राह्म विवाह से उत्पन्न साम वेद के आरण्यक भाग को पढ़ने वाला ये छ पंघति के पवित्र करने वाले हैं । १८५ । वेदार्थ का जानने वाला और कहने वाला ब्रह्मचारी हो और हजार गौ देने वाला सौ बरस का हो सो पंघति के पवित्र करन हार है । १८६ । श्राद्ध करने के पूर्व दिन में अथवा उसी दिन में तीन से ऊपर मिल सकें अच्छे ब्राह्मण तो उन को नेवता देना न मिल सके तो एक दो तीन को भी नेवता देना । १८७ । नेवता पाके ब्राह्मण उस रात्रि दिन में मैथुन कर्म को न करें और वेद को भी न पढ़ें श्राद्ध करने वाला भी ये

दोनों कर्म को न करें । १८८ । नेवता पाए हुए ब्राह्मणों के समीप में पितर लोग खड़े रहते हैं वायु रूप होकर ब्राह्मणों के पीछे चलते हैं । १८९ । देव कर्म में अथवा पितृ कर्म में नेवता को पाके ब्राह्मण कोई प्रकार से भोजन को न करे तो उस पाप से दूसरे जन्म में सूकर योनि को प्राप्त होता है । १९० । श्राद्ध कर्म में नेवता को पाके शूद्रा स्त्री के साथ संगम करै तो श्राद्ध करने वाले का संपूर्ण पाप को पाता है । १९१ । क्रोध रहित भीतर बाहर से पवित्र राग ( अर्थात् अभिमत वस्तु का अभिलाषा ) द्वेष ( अर्थात् अनभिमत वस्तु के न पाने में क्रोध) इन दोनों से रहित स्त्री संभोग से रहित युद्ध को छोड़े हुए दया आदि आठ गुण से युक्त महाभाग अनादि देवता रूप पितर हैं इस कारण से श्राद्ध करने वाला और श्राद्ध में भोजन करने वाला दोनों क्रोध से रहित होवें । १९२ । जिस से इन सभों की उत्पत्ति है और जिन नियमों करके जिन का सेवन है उन सब को जानिए । १९३ । ब्रह्मा के पुत्र मनु जी के मरीचि आदि पुत्र जो हैं तिन्हों के जो पुत्र हैं सो पितृगण

द्विजः पित्र्ये नियतात्मा भवेत्सदा न च छन्दांस्यधीयीत यस्य श्राद्धञ्च तद्भवेत् । १८८ । निमन्त्रितान् हि पितर उपतिष्ठन्ति
तान् द्विजान् वायुवच्चानुगच्छन्ति तथासीनानुपासते । १८९ । केतितस्तु यथान्यायं हव्यकव्ये द्विजोत्तमः कथञ्चिदप्यतिक्रामन्
पापः शूकरतां व्रजेत् । १९० । आमन्त्रितस्तु यः श्राद्धे वृषल्या सह मोदते दातुर्यद्दुष्कृतं किञ्चित्तत्सर्वं प्रतिपद्यते । १९१ ।
अक्रोधनाः शौचपराः सततं ब्रह्मचारिणः न्यस्तशस्त्रा महाभागाः पितरः पूर्वदेवताः । १९२ । यस्मादुत्पत्तिरेतेषां सर्वेषामप्य-
शेषतः ये च यैरुपचर्य्याः स्युर्नियमैस्तान्निबोधत । १९३ । मनोर्हैरण्यगर्भस्य ये मरीच्यादयः सुताः तेषामृषीणां सर्वेषां पुत्राः
पितृगणाः स्मृताः । १९४ । विराट्सुताः सोमसदः साध्यानां पितरः स्मृताः अग्निष्वात्ताश्च देवानां मारीचा लोकविश्रुताः।
१९५ । दैत्यदानवयक्षाणां गन्धर्वोरगरक्षसाम् सुपर्णकिन्नराणां च स्मृतावर्हिषदोऽत्रिजाः । १९६ । सोमपानामविप्राणां
क्षत्रियाणां हविर्भुजः वैश्यानामाज्यपा नाम शूद्राणान्तु सुकालिनः । १९७ । सोमपास्तु कवेः पुत्रा हविष्मन्तोऽङ्गिरः सुताः
पुलस्त्यस्याज्यपाः पुत्रा वशिष्ठस्य सुकालिनः । १९८ । अग्निदग्धानग्निदग्धान्काव्यान्वर्हिषदस्तथा अग्निष्वात्तांश्च सौम्यांश्च
विप्राणामेव निर्दिशेत् । १९९ । य एते तु गणामुख्याः पितृणाम्परिकीर्तिताः तेषामपीह विज्ञेयम्पुत्रपौत्रमनन्तकम् । २०० ।
ऋषिभ्यः पितरो जाताः पितृभ्यो देवमानवाः देवेभ्यस्तु जगत्सर्वं चरं स्थाण्वनुपूर्वशः । २०१ । राजतैर्भाजनैरेषामथोवा

हैं । १९४ । साध्यगण के पितर विराट् के पुत्र सोमसद हैं देवतों के पितर अग्निष्वात्त हैं ये सब मरीचि के पुत्र हैं और लोक में प्रसिद्ध हैं । १९५ । दैत्य दानव यक्ष गंधर्व उरग राक्षस सुपर्ण किन्नर इन सभों का पितर अत्रि का पुत्र वर्हिषद है । १९६ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन सभों का पितर क्रम से सोमप हविर्भुज आज्यप सुकाली हैं । १९७ । कवि अंगिरा पुलस्त्य वशिष्ठ इन्हों का पुत्र क्रम से सोमप हविर्भुज आज्यप सुकाली हैं । १९८ । अग्निदग्ध अनग्निदग्ध काव्य वर्हिषद अग्निष्वात्त सौम्य ये सब ब्राह्मण ही के पितर हैं । १९९ । ये सब पितर मुख्य हैं इन्हों का पुत्र पौत्र अनन्त हैं । २०० । ऋषियों से पितर उत्पन्न हैं पितरों से देवता और मनुष्य उत्पन्न हैं देवतों से क्रम करके जङ्गम स्थावर संपूर्ण जगत् उत्पन्न है । २०१ । इन सब पितरों को रूपे के पात्र में अथवा रूपा से युक्त जो पात्र है

उस में जल मात्र भी देवे तो उस से अक्षय सुख होता है । २०२ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों के देव कार्य से पितृ कार्य बड़ा है इस कारण से देव कार्य प्रथम भए से पितृ कार्य का पूर्णता होती है । २०३ । पितृ कार्य्य का रक्षा करनहार देव कार्य को पहिले करना रक्षा रहित कार्य को राक्षस लोप करते हैं । २०४ । पितृ कार्य के आदि अंत में देव कार्य्य करना और देव कार्य के आदि अंत में पितृ कार्य करने वाला अपने वंश सहित झट पट नाश को प्राप्त होता है । २०५ । एकान्त पवित्र दक्षिण ओर ढलत देश को गोबर से लेप करे । २०६ । स्वभाव से शुद्ध वन आदि जो देश नदी तीर निर्जन देश ऐसे स्थान में श्राद्ध करने से सर्वदा पितर संतुष्ट रहते हैं । २०७ । पृथक् पृथक् कुश के आसनों से नेवते ब्राह्मणों को स्नान आचमन कराके बैठावे । २०८ । प्रथम देव कार्य में नेवते ब्राह्मणों को गंधमाला आदि से पूजन करे पीछे पितृ कार्य में नेवते

राजतान्वितैः वार्यपि श्रद्धया दत्तमक्षयायोपकल्पते । २०२ । देवकार्य्याद्द्विजातीनां पितृकार्य्यम्विशिष्यते दैवं हि पितृकार्यस्य पूर्वमाप्यायनं स्मृतम् । २०३ । तेषामारक्षभूतं तु पूर्वन्दैवं नियोजयेत् रक्षांसि हि विलुम्पन्ति श्राद्धमारक्षवर्जितम् । २०४ । दैवाद्यन्तन्तदीहेत पित्राद्यन्तन्न तद्भवेत् पित्राद्यन्तन्त्वीहमानः क्षिप्रन्नश्यति सान्वयः । २०५ । शुचिन्देशं विविक्तञ्च गोमयेनोपलेपयेत् दक्षिणाप्रवणञ्चैव प्रयत्नेनोपपादयेत् । २०६ । अवकाशेषु चोक्षेषु नदीतीरेषु चैव हि विविक्तेषु च तुष्यन्ति दत्तेन पितरस्सदा । २०७ । आसनेषूपकॢप्तेषु बर्हिष्मत्सु पृथक् पृथक् उपस्पृष्टोदकान् सम्यक् विप्रांस्तानुपवेशयेत् । २०८ । उपवेश्यतु तान्विप्रानासनेष्वजुगुप्सितान् गन्धमाल्यैः सुरभिभिरर्च्चयेद्दैवपूर्वकम् । २०९ । तेषामुदकमानीय सपवित्रांस्तिलानपि अग्नौ कुर्य्यादनुज्ञातो ब्राह्मणो ब्राह्मणैस्सह । २१० । अग्नेस्सोमयमाभ्याञ्च कृत्वाप्यायनमादितः हविर्दानेन विधिवत्पश्चात्सन्तर्प्पयेत्पितॄन् । २११ । अग्न्यभावेतु विप्रस्य पाणावेवोपपादयेत् योह्यग्निस्सद्विजो विप्रैर्म्मन्त्रदर्शिभिरुच्यते । २१२ । अक्रोधनान् सुप्रसादान्वदन्त्येतान् पुरातनान् लोकस्याप्यायने युक्तान् श्राद्धदेवान् द्विजोत्तमान् । २१३ । अपसव्यमग्नौ कृत्वा सर्वमावृत्य विक्रमम् अपसव्येन हस्तेन निर्वपेदुदकम्भुवि । २१४ । त्रींस्तु तस्माद्धविश्शेषात्पिण्डान् कृत्वा समाहितः औदकेनैव विधिना निर्वपेद्दक्षिणामुखः । २१५ ।

ब्राह्मणों को भी । २०९ । कुश तिल सहित जल को ब्राह्मणों को देके उन ब्राह्मणों की आज्ञा पाके उन ब्राह्मणों के सहित अग्नि में होम करे । २१० । पहिले अग्नि सोम यम इन सब को हवि देके पीछे पितरों को अन्न आदि देवे । २११ । अग्नि न होवे तो ब्राह्मण के हाथ ही में होम करे जो ई अग्नि सोई ब्राह्मण है इस बात के मंत्र जानने वाले ब्राह्मणों ने कहा है । २१२ । क्रोध से रहित प्रसन्न मुख पुरातन लोक वृद्धि के निमित्त उद्योग के प्राप्त श्राद्ध के पात्र ब्राह्मण हैं इस बात को मनु आदि ऋषियों ने कहा है इस लिये देवता का श्राद्ध ब्राह्मण के हाथ में देना यह पूर्व कथित विधि का अनुवाद है ( अर्थात् सिद्ध का कथन है ) । २१३ । अग्नौ करण होम को दक्षिण संस्थ ( अर्थात् दक्षिण दिशा में करके ) अपसव्य करके दक्षिण हाथ से पिण्ड धरने को भूमि में जल देना । २१४ । होम से बची जो हवि है उस से तीन पिण्ड बना के दक्षिण हाथ से एकाग्र चित्त और दक्षिण मुख होकर कुशों पर उन पिण्डों को देवे । २१५ । अपने कर्म काण्ड के सूत्र में कथित विधि से कुशों

पर उन पिण्डों को देकर पिण्ड के नीचे का जो कुश है उस के मूल में हाथ को पोंछे वृद्धप्रपितामह आदि तीन पुरुषों के तृप्ति के लिये । २१६ । मंत्र जानने वाला उत्तर मुख होकर आचमन और तीन प्राणायाम को यथा शक्ति करके वसन्त आदि छ ऋतुओं को और पितरों को नमस्कार करै । २१७। पिण्ड दान के पहिले पिण्ड रखने की भूमि में जो जल दिया है उस पात्र में बचा जो जल है उस को सब पिण्डों के समीप में क्रम से देवै पीछे उन पिण्डों को एकाग्र चित्त होकर क्रम से सूंघे । २१८ । पिण्डों से थोड़ा थोड़ा अन्न को क्रमसे लेकर उस को नेवते हुए बैठे ब्राह्मणों को विधि पूर्वक पहिले भोजन करावे । २१९ । पिता के जीते हुए मरे हुए जो पितामह आदि तीन पुरुष उन को श्राद्ध करे अथवा पिता का जो ब्राह्मण है उस के स्थान में अपने पिता ही को भोजन करावे और पितामह प्रपितामह को पिण्ड देवै दोनों के निमित्त ब्राह्मण भोजन भी करावे । २२० । जिस का पिता मर गया हो और पितामह जीता हो सो पिता का नाम लेकर प्रपितामह का नाम लेवै । २२१ । अथवा जिस प्रकार से जीते पिता को भोजन कराना कहा है उसी प्रकार से जीते पितामह को भोजन

न्युप्य पिण्डांस्ततस्तांस्तु प्रयतो विधिपूर्वकम तेषु दर्भेषु तं हस्तन्निमृज्याल्लेपभागिनाम् । २१६ । आचम्योदक्परावृत्यत्रि
रायम्य शनैरसून् षडृतूंश्च नमस्कुर्यात्पितॄनेव च मंत्रवित् ।२१७। उदकन्निनयेच्छेषं शनैः पिण्डान्तिके पुनः अवजिघ्रेच्च तान् पि
ण्डान्यथान्युप्तान् समाहितः ।२१८। पिण्डेभ्यस्त्वल्पिकां मात्रां समादायानुपूर्वशः तानेव विप्रानासीनान्विधिवत्पूर्वमाशयेत्
।२१९। ध्रियमाणे तु पितरि पूर्वेषामेव निर्वपेत् विप्रवद्वापितं श्राद्धे स्वकं पितरमाशयेत् ।२२०। पिता यस्य तु वृत्तः स्याज्जीवेच्चापि
पितामहः पितुस्सनाम संकीर्त्य कीर्त्तयेत्प्रपितामहम् ।२२१। पितामहो वा तच्छ्राद्धम्भुञ्जीतेत्य ब्रवीन्मनुः कामं वासमनु-
ज्ञातः स्वयमेव समाचरेत् । २२२ । तेषान्दत्वा तु हस्तेषु सपविचन्तिलोदकम् तत्पिण्डाग्रं प्रयच्छेत स्वधैषामस्त्विति ब्रुवन्
। २२३ । पाणिभ्यान्तूपसंगृह्य स्वयमन्नस्य वर्द्धितम् विप्रान्तिके पितॄन् ध्यायन् शनकैरुपनिक्षिपेत ।२२४। उभयोर्हस्तयो-
र्मुक्तं यदन्नमुपनीयते तद्विप्रलुंपन्त्य सुराः सहसा दुष्टचेतसः ।२२५। गुणांश्च सूपशाकाद्यान् पयो दधि घृतम्मधु विन्य-
सेत्प्रयतः पूर्वम्भूमावेव स गाहितः ।२२६। भक्ष्यम्भोज्यञ्च विविधंमूलानि च हृद्यानि चैवमांसानि पानानि सुरभीणिच

करावे पिता प्रपितामह को पिण्ड देवे इस बात को मनु जी ने कहा है अथवा पितामह की आज्ञा पाके पिता प्रपितामह वृद्धप्रपितामह को पिण्ड देवे पितामह को भोजन करावे । २२२। उन ब्राह्मणों के हस्त में तिल जल कुश को देके पिण्डों से निकाला जो थोड़ा थोड़ा भाग है उस को पिता आदि तीनों के जो ब्राह्मण है उन को क्रम से देवे इस बात को पहिले कह आए हैं बीच में और प्रसंग चला इस लिये उसी का स्मरण कराया है। २२३ । आप दोनों हाथों से अन्न संपूर्ण पात्र को रसोई के गृह से लाकर पितरों का चिंतन करता हुआ ब्राह्मणों के समीप में धीरे से परोसै । २२४ । एक हाथ से लाए हुए अन्न को असुर लोग छीन लेते हैं इस लिये दोनों हाथों से लाना चाहिए। २२५। एकाग्र चित्त होकर भूमि में गिरने न पावे ऐसी रीति से व्यंजन दाल शाग दूध दही घी मधु इन सब को भूमि में स्थापन करे । २२६। भक्ष्य (अर्थात् लड्डुआ आदि) भोज्य (अर्थात् खीर आदि) नाना प्रकार फल मूल आदि हृदय के प्रिय मांस

सुगंध सहित पीने की वस्तु इन सभों को भी स्थापन करें। २२७। एकाग्र चित्त होकर सब पदार्थों को ब्राह्मणों के समीप लाकर क्रम से यह मधु है यह आमिष है ऐसा सभों के गुण को कहता संते परोसे। २२८। रोदन क्रोध असत्य भाषण इन को छोड़ देवे पांव से अन्न को न छूवे उछलाय उछलाय अन्न को पात्र में न रावै। २२९। रोदन कोप असत्य भाषण पांव से छूना अन्न को उछलाना इन सभों से क्रम करके प्रेत शत्रु कुक्कुर राक्षस पाप करने वाला इन सभों को वह अन्न जाता है। २३०। मत्सर (अर्थात् और के शुभ में द्वेष करना) को छोड़कर जो जो वस्तु ब्राह्मणों को रुचे उस उस वस्तु को देवे परमात्मा के निरूपण की कथा को करै पितरों के यह इष्ट हैं। २३१। वेद धर्म शास्त्र आख्यान (अर्थात् गरुड़ मित्रावरुण आदि की कथा) महा भारत पुराण श्री सूक्त शिव सङ्कल्प सूक्त इन सब को ब्राह्मणों को सुनावे। २३२। आप संतुष्ट होकर प्रिय वाणी कथन आदि से ब्राह्मणों को संतुष्ट करे जल्दी न करे यह अच्छा लड्डू है यह अच्छी जाउर है इस रीति से

। २२७। उपनीय तु तत्सर्वं शनकैस्सुसमाहितः। परिवेपयेत प्रयतो गुणान्सर्वान्प्रचोदयन। २२८। नास्रमापातयेज्जातु न कुप्येन्नानृतम्वदेत्। न पादेन स्पृशेदन्नन्न चैतदवधूनयेत्। २२९। अस्रङ्गमयति प्रेतान् कोपोऽरीन् नानृतं शुनः। पादस्पर्शस्तु रक्षांसि दुष्कृतीनवधूननम। २३०। यद्यद्रोचेत विप्रेभ्यस्तत्तद्दद्यादमत्सरः। ब्रह्मोद्याश्च कथाः कुर्यात्पितॄणामेतदीप्सितम। २३१। स्वाध्यायं श्रावयेत्पित्र्ये धर्म्मशास्त्राणि चैव हि। आख्यानानीतिहासांश्च पुराणानि खिलानि च। २३२। हर्षयेत् ब्राह्मणांस्तुष्टो भोजयेच्च शनैः शनैः। अन्नाद्येनासकृच्चैतान्गुणैश्च परिचोदयेत्। २३३। व्रतस्थमपि दौहित्रं श्राद्धे यत्नेन भोजयेत्। कुतपञ्चासने दद्यात्तिलैश्च विकिरेन्महीम। २३४। त्रीणि श्राद्धे पवित्राणि दौहित्रः कुतपस्तिलाः। त्रीणि चात्र प्रशंसन्ति शौचमक्रोधमत्वराम। २३५। अत्युष्णं सर्वमन्नं स्याद्भुञ्जीरंस्तेपि वाग्यताः। न च द्विजातयो ब्रूयुर्दात्रा पृष्टा हविर्गुणाः। २३६। यावदुष्णम्भवत्यन्नं यावदश्नाति वाग्यतः। पितरस्तावदश्नन्ति यावन्नोक्ता हविर्गुणाः। २३७। यद्वेष्टितशिरा भुङ्क्ते यद्भुङ्क्ते दक्षिणामुखः। सोपानत्कश्च यद्भुङ्क्ते तद्वै रक्षांसि भुञ्जते। २३८। चाण्डालश्च वराहश्च कुक्कुटः श्वा तथैव च। रजस्वला च षण्ढश्च नेक्षेरन्नश्नतो द्विजान। २३९। होमे प्रदाने भोज्ये च यदेभिरभिवीक्ष्यते। दैवे कर्म्मणि पित्र्ये वा तद्गच्छत्ययथा यथम। २४०। घ्राणेन शूकरो हन्ति पक्षवातेन कुक्कुटः।

वस्तुओं के गुण को कथन करत संते भोजन करावे। २३३। दौहित्र (अर्थात् लड़की का लड़का) व्रत में भी हो तो उस को यत्न पूर्वक श्राद्ध में भोजन करावे नेपाली कंबल का आसन देवे श्राद्ध की भूमि में तिल को छीटे। २३४। श्राद्ध में तीन वस्तु पवित्र हैं दौहित्र नेपाली कंबल तिल और तीन वस्तु की प्रशंसा है श्राद्ध में वह तीनों वस्तु ये हैं कि पवित्रता शांति धीरता। २३५। वे ब्राह्मण सब मौन होकर अति गरम अन्न को भोजन करैं वस्तुओं के गुण को दाता पूछे कुछ न बोलै। २३६। जब तक अन्न गरम है और भोजन करने वाले बोलते नहीं हैं तब तक पितर लोग भोजन करते हैं। २३७। शिर को बांधे हुए और दक्षिण मुख बैठे हुए जूता को पहिने हुए जो भोजन करते हैं वह भोजन राक्षस को पहुंचता है। २३८। चाण्डाल बाराह (अर्थात् शूकर) मुरगा कुक्कुर रजस्वला नपुंसक ये सब ब्राह्मणों के भोजन करते हुए न देखैं। २३९। देव कर्म में अथवा पितृ कर्म में इन सभों के देखने से सब कर्म नष्ट हो जाता है। २४०। शूकर मुरगा कुक्कुर शूद्र

से सब अन्न खाकर के संघना खान की आयु दृष्टि स्पर्श इन सभों से नाश करते हैं । २४१ । खञ्ज वा काणा दाता का टहलू भी हो अथवा हीन अंग वाला किम्बा अधिक अंग वाला हो तो इन सभों को श्राद्ध के देश से निकाल देवे । २४२ । ब्राह्मण अथवा भिक्षुक ये दोनों भोजन के अर्थ आए हों तो सबसे ब्राह्मणों की आज्ञा पाके शक्ति पूर्वक उन्हों का प्रति पूजन करें । २४३ । सर्व प्रकार के अन्न आदि को व्यंजन आदि से मिलाके जल डालके उस अन्न को भोजन किए जो ब्राह्मण हैं उन्हों के आगे भूमि में कुश के ऊपर डाल देवे । २४४ । जो बालक अग्नि दाह के योग्य नहीं हैं और मर गए हैं और जो दोष से रहित कुल स्त्रियों को त्याग करने वाले हैं और मर गए हैं उन सभों को यह अन्न मिलता है जो कुश के ऊपर डाला गया है । २४५ । भूमि में जो जूठा अन्न है सो सब दास वर्ग का है परन्तु वह दास वर्ग कुटिलता और वंचकता के दोनों दोषों से रहित होवे । २४६ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों के मरण दिन से सपिण्डी क्रिया तक विश्वे देव के निमित्त ब्राह्मण भोजन न

श्वा तु दृष्टिनिपातेन स्पर्शेनावरवर्णजः । २४१ । खञ्जो वा यदि वा काणो दातुः प्रेष्योऽपि वा भवेत् । हीनातिरिक्तगात्रो वा तमप्यपनयेत्पुनः । २४२ । ब्राह्मणं भिक्षुकं वापि भोजनार्थमुपस्थितम् । ब्राह्मणैरभ्यनुज्ञातः शक्तितः प्रतिपूजयेत् । २४३ । सार्ववर्णिकमन्नाद्यं सन्नीयाप्लाव्य वारिणा । समुत्सृजेद्भुक्तवतामग्रतो विकिरन्भुवि । २४४ । असंस्कृतप्रमीतानां त्यागिनां कुलयोषिताम् । उच्छिष्टं भागधेयं स्याद्दर्भेषु विकिरश्च यः । २४५ । उच्छेषणं भूमिगतमजिह्मस्याशठस्य च । दासवर्गस्य तत्पित्र्ये भागधेयं प्रचक्षते । २४६ । आसपिण्डक्रियाकर्म द्विजातेः संस्थितस्य तु । अदैवं भोजयेच्छ्राद्धं पिण्डमेकन्तु निर्वपेत् । २४७ । सह पिण्डक्रियायान्तु कृतायामस्य धर्मतः । अनयैवावृता कार्यम्पिण्डनिर्वपणं सुतैः । २४८ । श्राद्धं भुक्त्वा य उच्छिष्टं वृषलाय प्रयच्छति । स मूढो नरकं याति कालसूत्रमवाक्शिराः । २४९ । श्राद्धभुग्वृषलीतल्पं तदहर्योऽधिगच्छति । तस्याः पुरीषे तन्मासं पितरस्तस्य शेरते । २५० । पृष्ट्वा स्वदितमित्येवं तृप्तानाचामयेत्ततः । आचान्तांश्चानुजानीयादभितो रम्यतामिति । २५१ । स्वधास्त्वित्येव तं ब्रूयुर्ब्राह्मणास्तदनन्तरम् । स्वधाकारः परा ह्याशीः सर्वेषु पितृकर्मसु । २५२ । ततो भुक्तवतां तेषामन्नशेषं निवेदयेत् । यथा ब्रूयुस्तथा कुर्यादनुज्ञातस्ततो द्विजैः । २५३ । पित्र्ये स्वदितमित्येव वाच्यं गोष्ठे तु सुश्रुतम् । सम्पन्नमित्यभ्युदये दैवे रुचितमित्यपि । २५४ । अपरा-

करावे किंतु प्रेत के निमित्त एक ब्राह्मण को भोजन करावे और एक पिण्ड को देवे । २४७ । सपिण्डी करणेन्तर अमावास्या की श्राद्ध के विधान से क्षयाह में भी पिण्ड को पुत्र देवे । २४८ । श्राद्ध के अन्न को भोजन करके जूठा अन्न शूद्र को जो देता है सो मूढ नीचे शिर किए हुए काल सूत्र नाम नरक में जाता है । २४९ । श्राद्धान्न भोजन करके उस दिन रात्रि में कोई स्त्री के साथ जो गमन करता है उसका पितर एक मास तक उसी स्त्री के विष्ठा में शयन करते हैं । २५० । अच्छे प्रकार से भोजन किया ऐसा पूछ के तृप्त जान के आचमन करावना तदनन्तर जाइए ऐसा बोलै श्राद्ध करने वाला । २५१ । तदनन्तर वे सब ब्राह्मण स्वधास्तु ऐसा बोलैं संपूर्ण पितृ कर्म में स्वधा ऐसा करना बड़ा आशीर्वाद है । २५२ । तदनन्तर सब ब्राह्मणों के शेष अन्न को निवेदन करे जैसा वह ब्राह्मण कहैं तैसा करे । २५३ । पितरों के लिए श्राद्ध में तृप्ति प्रश्न के अर्थ स्वदितं ऐसा कहना चाहिए वृद्धि श्राद्ध में सम्पन्नं ऐसा कहना चाहिए देवता के निमित्त जो श्राद्ध है उस में रुचितं ऐसा कहना

चाहिए । २५४ । अपराह्न काल कुश गोबर आदि से भूमि का शोधन तिल उदारता अन्न आदि का संस्कार पंक्ति के पवित्र करनेहार ब्राह्मण ये सब पार्वण श्राद्ध में सम्पत्ति हैं । २५५ । मंत्र पूर्वाह्न काल हविष्य भूमि शोधन जो पूर्व कह आए हैं ये सब देव कर्म के सम्पत्ति हैं । २५६ । मुनियों के अन्न दूध सोमलता का रस विकार रहित मांस बिना बनाया लवण सेंधा आदि ये सब स्वभाव से हवि कहाते हैं । २५७ । गोष्ठी श्राद्ध (अर्थात् द्वादश प्रकार के श्राद्ध गणना में गोष्ठ्यांशुद्ध्यर्थमष्टमम् ऐसा विश्वामित्र ने कहा है) में सुश्रुतं ऐसा कहना चाहिए उन ब्राह्मणों को बिदा करके श्राद्ध करने वाला पवित्र होकर निश्चिंत दक्षिण दिशा की आकांक्षा करता पितरों से आगे जो वर कहेंगे मांगे । २५८ । हमारे कुल में दाता बेद संतति ये सब बढ़ें श्रद्धा बनी रहे बहुत धन आदि देने की वस्तु होवें । २५९ । इस रीति से पिंडों को देकर तदनंतर उन पिंडों को गौ ब्राह्मण बकरा अग्नि इन सभों में से एक को भोजन करावें अथवा जल में डाल देवें । २६० । कोई

ह्णस्तथा दर्भा वास्तुसम्पादनन्तिलाः । सृष्टिर्मृष्टिर्द्विजाश्चाग्र्याः श्राद्धकर्म्मसु सम्पदः । २५५ । दर्भाः पवित्रं पूर्वाह्णो हविष्याणि च सर्वशः । पवित्रं यच्च पूर्वोक्तं विज्ञेया हव्यसम्पदः । २५६ । मुन्यन्नानि पयः सोमो मांसं यच्चानुपस्कृतम् । अक्षारलवणञ्चैव प्रकृत्या हविरुच्यते । २५७ । विसृज्य ब्राह्मणांस्तांस्तु नियतो वाग्यतः शुचिः । दक्षिणां दिशमाकांक्षन् याचेतेमान्वरान्पितॄन् । २५८ । दातारो नोऽभिवर्द्धन्तां वेदाः सन्ततिरेव च । श्रद्धा च नो माव्यगमद्बहुदेयञ्च नोऽस्त्विति । २५९ । एवन्निर्वपणं कृत्वा पिण्डांस्तांस्तदनन्तरम् । गां विप्रमजमग्निं वा प्राशयेदप्सु वा क्षिपेत् । २६० । पिण्ड निर्वपणं केचित्पुरस्तादेव कुर्वते । वयोभिः खादयन्त्यन्ये प्रक्षिपन्त्यनलेऽप्सु वा । २६१ । पतिव्रता धर्मपत्नी पितृपूजनतत्परा । मध्यमन्तु ततः पिण्डमद्यात्सम्यक् सुतार्थिनी । २६२ । आयुष्मन्तं सुतं सूते यशोमेधासमन्वितम् । धनवन्तम्प्रजावन्तं सात्विकन्धार्मिकन्तथा । २६३ । प्रक्षाल्य हस्तावाचम्य ज्ञातिप्रायम्प्रकल्पयेत् । ज्ञातिभ्यः सत्कृतं दत्वा बान्धवानपि भोजयेत् । २६४ । उच्छेषणन्तु तत्तिष्ठेद्यावद्विप्रा विसर्जिताः । ततो गृहबलिं कुर्यादिति धर्मो व्यवस्थितः । २६५ । हविर्यच्चिररात्राय यच्चानन्त्याय कल्प्यते । पितृभ्यो विधिवद्दत्तं तत्प्रवक्ष्याम्यशेषतः । २६६ । तिलैर्व्रीहियवैर्माषैरद्भिर्मूलफलेन वा । दत्तेन मासन्तृप्यन्ति विधिवत्पितरो नृणाम् । २६७ । द्वौ मासौ

आचार्य कहते हैं कि ब्राह्मण भोजन के पीछे पिण्ड दान करना कोई आचार्य ऐसा कहते हैं कि उन पिण्डों को पक्षियों से भोजन कराना कोई आचार्य जल में अथवा अग्नि में डालना ऐसा कहते हैं । २६१ । पति व्रता अपनी स्त्री पितरों की पूजा करने वाली लड़का होने की इच्छा करती पितामह पिण्ड को अच्छे प्रकार से भोजन करे । २६२ । बड़ी आयुष यश बुद्धि संतति सत्वगुण धर्म इन सभों से युक्त पुत्र होवें । २६३ । हाथ को धोके आचमन करके बचे अन्न से जाति को भोजन करावे तदनंतर संबंध वाले को भोजन करावे । २६४ । ब्राह्मणों का जूठ तब तक रहे जब तक ब्राह्मण बिदा न होवें ब्राह्मणों के बिदाई के अनन्तर जूठे स्थान को धोवे तदनंतर गृह बलि करे यह धर्म व्यवस्था से प्राप्त है । २६५ । जो हवि बहुत काल तक तृप्ति को करती है और जो हवि अनंत फल के लिये होती है पितरों को विधि पूर्वक देने से सो सब कहेंगे । २६६ । तिल धान्य यव उड़द जल मूल फल इन में से कोई एक वस्तु को शास्त्र की रीति करके देने से १ मास तक पितरों की

तृप्ति होती है । २६७ । मछली हरिण भेड़ा पक्षी इन सभों के मांस को देने से क्रम करके २ ३ ४ ५ महीना तक पितरों की तृप्ति होती है । २६८ । बकरा चित्र मृग एण (अर्थात् मृग विशेष) रु रु (एभी मृग विशेष है) इन सभों के मांस को देने से क्रम करके ६ ७ ८ ९ महीना तक । २६९ । शूकर भैंसा इन दोनों में से कोई एक के मांस को देने से १० मास तक खरहा कछुआ इन दोनों में से कोई एक के मांस को देने से ११ महीना तक । २७० । गौ के दूध से अथवा उसी दूध की जाउरि से १ वर्ष तक वार्ध्रीणस (अर्थात् नदी आदि में जल को पीते हुए जिस बकरा का दोनों कान जल को छूवे और श्वेत वर्ण हो इंद्रिय जिस की क्षीण है ।) की मांस से १२ वर्ष तक । २७१ । कालशाक महाशल्क (अर्थात् मत्स्य विशेष) गैंडा लाल बकरा इन सभों में से कोई एक की मांस को देने से और मधु से तीनों से अनन्त वर्ष तक । २७२ । वर्षाकाल में मघायुक्त त्रयोदशी तिथि में कोई वस्तु को मधु से युक्त करके देवे तो भी अक्षय फल को प्राप्त होता है । २७३ ।

मत्स्यमांसेन त्रीन्मासान् हारिणेन तु । औरभ्रेणाथ चतुरः शाकुनेनाथ पंच वै । २६८ । षण्मासांश्छागमांसेन पार्षतेन च सप्त वै । अष्टावेणस्य मांसेन रौरवेण नवैव तु । २६९ । दशमासांस्तु तृप्यन्ति वराहमहिषामिषैः । शशकूर्मयोस्तु मांसेन मासानेकादशैव तु । २७० । सम्वत्सरन्तु गव्येन पयसा पायसेन च । वार्ध्रीणसस्य मांसेन तृप्तिर्द्वादशवार्षिकी । २७१ । कालशाकं महाशल्काः खड्गलोहामिषम्मधु । आनंत्यायैव कल्प्यन्ते मुन्यन्नानि च सर्वशः । २७२ । यत्किञ्चिन्मधुना मिश्रं प्रदद्यात्तु त्रयोदशीम् । तदप्यक्षयमेव स्याद्वर्षासु च मघासु च । २७३ । अपि नः स कुले जायाद्यो नो दद्यात्त्रयोदशीम् । पायसं मधुसर्पिर्भ्यां प्राक्छाये कुञ्जरस्य च । २७४ । यद्यद्ददाति विधिवत्सम्यक् श्रद्धासमन्वितः । तत्तत्पितॄणां भवति परत्रानन्तमक्षयम् । २७५ । कृष्णपक्षे दशम्यादौ वर्ज्जयित्वा चतुर्दशीम् । श्राद्धे प्रशस्तास्तिथयो यथैता न तथेतराः । २७६ । युक्षु कुर्वन् दिनर्क्षेषु सर्वान्कामान्समश्नुते । अयुक्षु तु पितॄन्सर्वान्प्रजां प्राप्नोति पुष्कलाम् । २७७ । यथा चैवापरः पक्षः पूर्वपक्षाद्विशिष्यते । तथा श्राद्धस्य पूर्वाह्णादपराह्णो विशिष्यते । २७८ । प्राचीनावीतिना सम्यगपसव्यमतन्द्रिणा । पित्र्यमानिधना-

पितर लोग मनाते हैं कि हमारे कुल में ऐसा पुरुष उत्पन्न होवे कि भाद्र कृष्ण त्रयोदशी तिथि में अथवा उसी मास की दूसरी कोई तिथि में पूर्व दिशा में सूर्य की छाया गए हुए काल में (अर्थात् अपराह्ण काल में) मधु घी से युक्त जाउरि को देवे । २७४ । जो कुछ वस्तु विधि पूर्वक अच्छे प्रकार से श्रद्धा सहित पितरों को देते हैं उसका अनंत फल परलोक में होता है । २७५ । कृष्ण पक्ष में दशमी से लेके चतुर्दशी को छोड़कर अमावास्या तक तिथि जैसी श्राद्ध में अच्छी है तैसी और नहीं । २७६ । सम तिथि और सम नक्षत्र में श्राद्ध करने से संपूर्ण कामना को पाता है (जैसे द्वितीया चतुर्थी भरणी रोहिणी में) विषम तिथि और विषम नक्षत्र में श्राद्ध करने से धन विद्या से परिपूर्ण संतति को पाता है (जैसे प्रतिपत् तृतीया अश्विनी कृत्तिका में) । २७७ । जिस प्रकार करके शुक्ल पक्ष से कृष्ण पक्ष प्रशस्त है श्राद्ध में तिसी प्रकार करके पूर्वाह्ण काल से अपराह्ण काल प्रशस्त है । २७८ । दहिने कंधे जनेऊ को रक्खे हुए आलस को छोड़े हुए कुश को हाथ में लिए हुए पित्र

तीर्थ करके शास्त्र की रीति से पितरों के कर्म को जब तक करें । २७८ । रात्रि में श्राद्ध न करना वह राक्षसी वेला कहाती है और दोनों संध्या में और प्रातःकाल तीन मुहूर्त तक इस में भी श्राद्ध न करना । २८० । इस विधि से वर्ष में हेमंत ग्रीष्म वर्षा यह तीनों ऋतु में तीन बेर श्राद्ध को करें और पंच महा यज्ञों को नित्य ही करें । २८१ । अग्नि होत्री को पितृ यज्ञ संबंधी होम लौकिकाग्नि में नहीं होता और अमावास्या बिना श्राद्ध नहीं होती । २८२ । पंचयज्ञ सम्बन्धी श्राद्ध न हो सके तो स्नान करके जो ब्राह्मण जल से तर्पण करता है उसी से सम्पूर्ण पितृ यज्ञ के फल को पाता है । २८३ । पिता को वसु कहते हैं पितामह को रुद्र कहते हैं प्रपितामह को आदित्य कहते हैं यह नित्य श्रुति है । २८४ । ब्राह्मणों के भोजन से बचे जो अन्न उस को भोजन करके रहै अथवा यज्ञ कर्म से बचे जो अन्न उस को भोजन करके रहै । २८५ । भृगु जी कहते हैं कि हे ऋषि लोगो पंच यज्ञ के विधान को कहा अब ब्राह्मणों की जीविका के विधान को सुनिए । २८६ ॥ • • इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लुक भट्ट व्याख्या ऽनुसारिण्यां श्री बाबू देवीदयाल सिंह कारितायां श्री मत्काश्मनी संस्कृत पाठशालीय धर्म शास्त्र

त्कार्यम्विधिवद्दर्भपाणिना । २७९ । रात्रौ श्राद्धन्न कुर्वीत राक्षसी कीर्त्तिता हि सा । संध्ययोरुभयोश्चैव सूर्ये चैवाचिरोदिते । २८० । अनेन विधिना श्राद्धं त्रिरब्दस्येह निर्वपेत् । हेमन्तग्रीष्मवर्षासु पाञ्चयज्ञिकमन्वहम् । २८१ । न पैतृ यज्ञियो होमो लौकिकेऽग्नौ विधीयते । न दर्शेन विना श्राद्धमाहिताग्नेर्द्विजन्मनः । २८२ । यदेव तर्प्पयत्यद्भिः पितॄन्स्नात्वा द्विजोत्तमः । तेनैव कृत्स्नमाप्नोपि पितृयज्ञक्रियाफलम् । २८३ । वसून्वदन्ति तु पितॄन् रुद्रांश्चैव पितामहान् । प्रपितामहां स्तथाऽदित्यान् श्रुतिरेषा सनातनी । २८४ । विघसाशी भवेन्नित्यन्नित्यम्वामृतभोजनः । विघसो भुक्तशेषन्तु यज्ञशेषन्तथा मृतम् । २८५ । एतद्वोऽभिहितं सर्वम्विधानम्पाञ्चयज्ञिकम् । द्विजातिमुख्यवृत्तीनाम्विधानं श्रूयतामिति । २८६ । ॥ * ॥ इति मानवे धर्मशास्त्रे भृगु प्रोक्तायां संहितायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ • ॥ चतुर्थमायुषो भागमुषित्वाद्यङ्गुरौ द्विजः । द्वितीयमायुषो भागं कृतदारो गृहे वसेत् । १ । नद्रोहेणैव भूतानामल्पद्रोहेण वा पुनः । या वृत्तिस्तां समास्थाय विप्रो जीवेदनापदि । २ । यात्रामात्रप्रसिध्यर्थं स्वैः कर्म्मभिरगर्हितैः । अक्लेशेन शरीरस्य कुर्वीत धनसञ्चयम् । ३ । ऋतामृताभ्याञ्जीवेत्तु मृतेन प्रमृतेन वा । सत्यानृताभ्यामपि

गुलजार शर्मा पण्डित कृतायां तृतीयोऽध्यायः • • ॥ आयुष का चार भाग में पहिला भाग तक गुरु कुल में वास करे दूसरे भाग तक विवाह करके गृह में रहे इस स्थान में यह संदेह हो सकता है कि आयुष का निश्चित काल परिमाण जान नहीं पड़ता चार भाग का पहिला भाग किस प्रकार से जाना जाय कदाचित कहो कि सौ वर्ष का पुरुष होते हैं यह श्रुति में लिखा है तो २५ वर्ष चौथा भाग हुआ तो मनु जी ने छत्तीस वर्ष तक ब्रह्मचर्य करना यह कहा है इस के साथ विरोध पड़ेगा इस लिये जब तक ब्रह्म चर्य होसके सोई आयुष का चौथा भाग है । १ । जीवों को अद्रोह करके अथवा थोड़ा द्रोह करके जो जीविका है उसे बिना आपत्काल में ब्राह्मण जीवन करें । २ । अनिन्दित कर्म से और शरीर को क्लेश न होने पावे ऐसी रीति से अपने भोजन मात्र के लिये धन का संचय करें । ३ । ऋत अमृत मृत प्रमृत सत्य अनृत इन सब वृत्तियों से जीवन करें । ४ । उंछशिल को ऋत कहते हैं बिना मांगे मिले उस को अमृत कहते हैं

आगे से लिखी उस को नाम कहते हैं दोनों को प्रमृत कहते हैं ।५। बनियों के कर्म को सत्य अनृत कहते हैं सेवा को कुत्ते की वृत्ति कहते हैं इस लिये कुत्ते की वृत्ति को छोड़ देवे ।६। जिस में बिलकुल धर्म क्रय पोष्यवर्ग सहित को तीन वर्ष तक भोजन हो सके इतने अन्न का संचय करे अथवा पूर्व कथित को एक वर्ष तक भोजन हो सके इतने अन्न का संचय करे अथवा सब को एक दिन के भोजन योग्य अन्न का संचय करे ।७। चार प्रकार के ब्राह्मण कहे हैं इस में जो जो पर कहे हैं सो सो पूर्व पूर्व से बड़े हैं धर्म से लोक को जीतने वाले हैं ।८। इन चारों में पहिले छः कर्म (अर्थात् यज्ञ कराना पढ़ाना प्रतिग्रह उञ्छ आदि जो कह आए हैं) से जीवन करे दूसरा तीन कर्म (अर्थात् यज्ञ कराना पढ़ाना प्रतिग्रह) से जीवन करे तीसरा दो कर्म यज्ञ कराना पढ़ाना से जीवन करे चौथा एक कर्म (अर्थात् पढ़ाना) से जीवन करे ।९। शिल उञ्छ इन दोनों से जीवन करे अग्नि होत्र को करे दर्श (अर्थात् अमावास्या) पूर्णमासी आग्रयण (अर्थात् नवीन अन्न जब होवे इन तीनों काल में इष्टि (अर्थात् यज्ञ) को केवल करे ।१०। जीविका के निमित्त असत् प्रिय कथा विचित्र हंसी आदि को न करे झूठ गुण कह के और दंभ से जो जीविका है उस को छोड़

वा न श्ववृत्त्या कदाचन ।४। ऋतमुञ्छशिलं ज्ञेयममृतं स्यादयाचितम् । मृतं तु याचितं भैक्ष्यं प्रमृतं कर्षणं स्मृतम् ।५। सत्यानृ
तन्तु वाणिज्यं तेन चैवापि जीव्यते । सेवा श्ववृत्तिराख्याता तस्मात्तां परिवर्जयेत् ।६। कुसूलधान्यको वा स्यात्कुम्भीधान्यक एव
वा । त्र्यैहिको वापि भवेदश्वस्तनिक एव वा ।७। चतुर्णामपि चैतेषां द्विजानां गृहमेधिनाम् । ज्यायान् परः परो ज्ञेयो धर्म
तो लोकजित्तमः ।८। षट्कर्मैको भवत्येषां त्रिभिरन्यः प्रवर्तते । द्वाभ्यामेकश्चतुर्थस्तु ब्रह्मसत्रेण जीवति ।९। वर्तयंश्च शिलो-
ञ्छाभ्यामग्निहोत्रपरायणः । इष्टीः पार्वायणान्तीयाः केवला निर्वपेत्सदा ।१०। न लोकवृत्तं वर्तेत वृत्तिहेतोः कथञ्चन । अजिह्मा
मशठां शुद्धां जीवेद् ब्राह्मणजीविकाम् ।११। सन्तोषम्परमास्थाय सुखार्थी संयतो भवेत् । सन्तोषमूलं हि सुखं दुःखमूलं विपर्ययः
।१२। अतोऽन्यतमया वृत्त्या जीवेंस्तु स्नातको द्विजः । स्वर्गायुष्ययशस्यानि व्रतानीमानि धारयेत् ।१३। वेदोदितं स्वकं कर्म नित्यं
कुर्यादतन्द्रितः तद्धि कुर्वन् यथाशक्ति प्राप्नोति परमां गतिम् ।१४। नेहेतार्थान्प्रसङ्गेन न विरुद्धेन कर्मणा । न विद्यमानेष्वर्थेषु
नार्त्यामपि यतस्ततः ।१५। इन्द्रियार्थेषु सर्वेषु न प्रसज्येत कामतः । अतिप्रसक्तिं चैतेषां मनसा सन्निवर्तयेत् ।१६। सर्वान्

कर ब्राह्मणों की शुद्ध जीविका से जीवन करे ।११। परम संतोष को पाकर सुखार्थी संयम (अर्थात् इन्द्रिय निग्रह) को करे क्योंकि सुख का जड़ संतोष है दुःख का जड़ असंतोष है ।१२। जो पीछे जीविका कहि आए है उस में से कोई एक जीविका से जीवन करता वेद का पठन समाप्त करके स्नान के निमित्त (अर्थात् समावर्त्तन कर्म के निमित्त) संयम (अर्थात् इन्द्रियों का निग्रह) को करे और स्वर्ग यश आयुष इन सभों के हित करने हार जो व्रत आगे कहेंगे उन को धारण करे ।१३। आलस को छोड़ कर वेद में कथित जो अपना कर्म है उस को करे यथा शक्ति उस कर्म को करने से परमगति को पाता है ।१४। गाना बजाना यज्ञ कराने के योग्य जो नहीं हैं उस को यज्ञ कराना इन सब कर्मों से जीवन न करे पतित आदि से भी धन का संग्रह न करे ।१५। इच्छा से रूप रस गंध स्पर्श शब्द इन सभों में प्रसक्त न होवे इन सभों में अति प्रसक्ति को मन से निवृत्ति करे ।१६। वेद पढ़ने का विरोधी जो अर्थ (कृषि धन)

उस का त्याग करके जिस किसी प्रकार से वेद को पढ़ाता रहै इसी से कृत कृत्य (अर्थात् करने के योग्य जो वस्तु सो) हो जाता है । १७ । वय कर्म अर्थ श्रुत (अर्थात् सुना हुआ) देश वेष वाणी बुद्धि इन सभों के सदृश वस्तु को आचरण करता हुआ इस संसार में विचरै । १८ । बुद्धि को बढ़ाने वाला जो शास्त्र है (अर्थात् व्याकरण मीमांसा स्मृति पुराण न्याय आदि) धन को देने वाला जो शास्त्र है (अर्थात् शुक्र चार्वाक का और बृहस्पति का बनाया) हित करने वाला जो शास्त्र है (अर्थात् वैद्यक और ज्योतिष) इन सब को देखना वेदार्थ को बताने वाला जो ग्रंथ है उस को भी नित्य ही देखना । १९ । जैसा जैसा शास्त्र का अभ्यास करता है पुरुष तैसा तैसा विशेष करके जानता है और ज्ञान भी बढ़ता है उस पुरुष को । २० । ऋषियज्ञ देवयज्ञ भूतयज्ञ मनुष्य यज्ञ पितृयज्ञ इन सब यज्ञों को यथा शक्ति न छोड़ै । २१ । यज्ञ शास्त्र के जानने वाले जो पुरुष हैं और इन यज्ञों को करने की इच्छा नहीं करते हैं सो नित्य ही इन्द्रियों में होम करते हैं । २२ । वाणी और प्राण इन दोनों में अक्षय यज्ञ सिद्धि को देखते हुए एक पुरुष प्राण को वाणी में होम (अर्थात्

परित्यजेदर्थान् स्वाध्यायस्य विरोधिनः । यथा तथा ध्यापयंस्तु सा ह्यस्य कृतकृत्यता । १७ । वयसः कर्मणोऽर्थस्य श्रुतस्याभिजनस्य च । वेषवाग्बुद्धिसारूप्यमाचरन्विचरेदिह । १८ । बुद्धिवृद्धिकराण्याशु धन्यानि च हितानि च । नित्यं शास्त्राण्यवेक्षेत निगमांश्चैव वैदिकान् । १९ । यथा यथा हि पुरुषः शास्त्रं समधिगच्छति । तथा तथा विजानाति विज्ञानं चास्य रोचते । २० । ऋषियज्ञं देवयज्ञं भूतयज्ञं च सर्वदा । नृयज्ञं पितृयज्ञं च यथा शक्ति न हापयेत् । २१ । एतानेके महायज्ञान् यज्ञशास्त्रविदो जनाः । अनीहमानाः सततमिन्द्रियेष्वेव जुह्वति । २२ । वाच्येके जुह्वति प्राणं प्राणे वाचं च सर्वदा । वाचि प्राणे च पश्यन्तो यज्ञनिर्वृत्तिमक्षयाम् । २३ । ज्ञानेनैवापरे विप्रा यजन्त्येतैर्मखैः सदा । ज्ञानमूलां क्रियामेषां पश्यन्तो ज्ञानचक्षुषा । २४ । अग्निहोत्रं च जुहुयादाद्यन्ते द्युनिशोः सदा । दर्शेन चार्द्धमासान्ते पौर्णमासेन चैव हि । २५ । सस्यान्ते नवसस्येष्ट्या तथर्त्वन्ते द्विजोऽध्वरैः । पशुना त्वयनस्यादौ समान्ते सौमिकैर्मखैः । २६ । नानिष्ट्वा नवसस्येष्ट्या पशुना चाग्निमान्द्विजः । नवान्नमद्यान्मांसं वा दीर्घमायु-

संवादन) करते हैं और वाणी को प्राण में होम (अर्थात् संवादन) करते हैं । २३ । संपूर्ण क्रिया का जड़ ज्ञान है ऐसा ज्ञान रूपी नेत्र से देखते हुए एक पुरुष ज्ञान ही करके इन यज्ञों से यजन करते हैं । २४ । सूर्योदय में होम करना इस पक्ष में दिन के आदि (अर्थात् प्रातःकाल) में और रात्रि के आदि (अर्थात् सायंकाल) में होम करना सूर्य के अनुदय में होम करना इस पक्ष में दिन के अंत (अर्थात् सायंकाल) में रात्रि के अंत) अर्थात् प्रातः काल) में होम करना अथवा सूर्य के उदय में होम करना इस पक्ष में दिन के आदि में दिन के अंत में होम करना सूर्य के अनुदय में होम करना इस पक्ष में रात्रि के आदि में रात्रि के अंत में होम करना अमावस्या में और पूर्णमासी में होम करना । २५ । नवीन अन्न के उत्पत्ति समय में नवसस्य इष्टि करके होम करना ऋतु के अंत में चातुर्मास्य यज्ञ करके होम करना दोनों अयन में पशु करिके होम करै वर्ष के अंत में अग्निष्टोम आदि यज्ञ को करै । २६ । बड़ी आयुष का इच्छा करने वाला जो अग्नि होत्री ब्राह्मण है सो नवीन अन्न से यज्ञ को बिना किए और पशु से यज्ञ को बिना किए हुए नवान्न को और मांस को न भोजन करै । २७ । नवान

अन्न से और पशु से जो अग्नि तृप्त नहीं हुई सो नवान्न और मांस के भोजन करने वाले के प्राणों को भोजन करने की इच्छा करती है। २८। आसन भोजन शय्या जल मूल फल इन सभों में से कोई एक वस्तु से यथा शक्ति बिना पूजा के पाए हुए अतिथि गृहस्थ के गृह में वास न करने पावै। २९। पाखण्डी (अर्थात् वेद विरुद्ध ब्रत और चिन्ह के धारण करने वाले) निषिद्ध जीविका में जीने वाले बैडाल ब्रतिक जिस का लक्षण आगे कहेंगे वेद में जिस की श्रद्धा नहीं है विरोधी तर्क से व्यवहार करने वाले ये सब अतिथि काल में प्राप्त हों तो वाणी मात्र में भी इन्हों की पूजा न करै परंतु भोजन को तो देवै। ३०। वेद में पक्का और ब्रत में पक्का अथवा दोनो में पक्का जो गृहस्थ है उस का पूजा हव्य और कव्य से करै विपरीत को वर्जन करै। ३१। जो पाक को नहीं करते हैं ब्रह्मचारी पाषण्डी सन्यासी आदि इन्ह को शक्ति पूर्वक अन्न को गृहस्थ देवै अपने कुटुंबों के भोजन देके जो बचे अन्न जल आदि उस से वृक्ष आदि जितने प्राणी हैं तिन्ह सब को जल देवें। ३२। स्नातक जो गृहस्थ है सो क्षुधा करके दुःखित हो तो राजा यजमान विद्यार्थी इन्ह सभों से

र्जिजीविषुः । २७ । नवेनानर्चिता ह्यस्य पशुहव्येन चाग्नयः । प्राणानेवात्तुमिच्छन्ति नवान्नामिषगर्द्धिनः । २८ । आसनाशनशय्याभिरद्भिर्मूलफलेन वा । न कस्य चिद्वसेद्गेहे शक्तितोऽनर्चितोऽतिथिः । २९ । पाषण्डिनो विकर्म्मस्थान्वैडालव्रतिकान् शठान् । हैतुकान्बकवृत्तींश्च वाङ्मात्रेणापि नार्चयेत् । ३० । वेदविद्याव्रतस्नातान् श्रोत्रियान् गृहमेधिनः । पूजयेद्धव्यकव्येन विपरीतांश्च वर्ज्जयेत् । ३१ । शक्तितो पचमानेभ्यो दातव्यं गृहमेधिना । सम्विभागश्च भूतेभ्यो कर्त्तव्योऽनुपरोधतः । ३२ । राजतो धनमन्विच्छेत्संसीदन्स्नातकः क्षुधा । याज्यान्तेवासिनोर्वापि न त्वन्यत इति स्थितिः । ३३ । न सीदेत्स्नातको विप्रः क्षुधाशक्तः कथञ्चन । न जीर्णमलवद्वासा भवेच्च विभवे सति । ३४ । कृप्तकेशनखश्मश्रुर्दान्तः शुक्लाम्बरः शुचिः । स्वाध्याये चैव युक्तः स्यान्नित्यमात्महितेषु च । ३५ । वैणवीन्धारयेद्यष्टिं सोदकञ्च कमण्डलुम् । यज्ञोपवीतम्वेदञ्च शुभे रौक्मे च कुण्डले । ३६ । नेक्षेतोद्यन्तमादित्यन्नास्तं यान्तङ्कदा च । नोपसृष्टन्न वारिस्थन्न मध्यन्नभसो गतम् । ३७ । न लंघयेद्वत्सतन्त्रीं न प्रधावेच्च वर्षति । न चोदके निरीक्षेत स्वं रूपमिति धारणा । ३८ । मृदङ्गान्दैवतम्विप्रं घृतम्मधु चतुष्पथम् । प्रदक्षिणानि कुर्वीत प्रज्ञातांश्च वनस्पतीन् । ३९ ।

धन की इच्छा करे और से नहीं यह शास्त्र की मर्यादा है। ३३। समर्थ जो स्नातक गृहस्थ है सो क्षुधा करके किसी प्रकार से दुःखित न होवे विभव रहत संते जीर्ण और मलच्छ वस्त्र से न रहै। ३४। वेदाभ्यास में और अपने हित कर्म में नित्य युक्त रहै और केश नख दाढ़ी इन्ह को छोटे किए रहै श्वेत वस्त्र पहिरे रहै पवित्रता से रहे इन्द्रियों के निग्रह किये रहें। ३५। बांस की लाठी जल सहित कमण्डलु यज्ञोपवीत सुंदर सुवर्ण के दो कुण्डल वेद इन सब को धारण करे। ३६। उदयकाल अस्तकाल मध्याह्नकाल में सूर्य को न देखें राहु करिके ग्रस्त हों तो भी न देखें जल में न देखे। ३७। बछरू के बांधने की रसरी को लंघन न करे दृष्टि होत संते न धावे जल में अपने रूप को न देखें यह शास्त्र में निश्चय है। ३८। कहीं जाने लगे और संमुख में उखाड़ी माटी गौ देवता ब्राह्मण घृत मधु चौरहा जाना हुआ वृक्ष ये सब मिलें तो इन्हों के प्रदक्षिण करते हुये गमन करे। ३९। अति मत्त हो तो भी रजस्वला स्त्री से गमन न करे समान शय्यापर भी

के साथ शयन न करे। ४०। रजस्वला स्त्री में जो गमन करता है उसकी बुद्धि तेज बल नेत्र आयुष ये सब हीन हो जाते हैं। ४१। रजस्वला स्त्री में जो गमन नहीं करता है उस को बुद्धि तेज बल नेत्र आयुष ये सब बढ़ते हैं। ४२। स्त्री के साथ भोजन न करना और स्त्री भोजन करती हो, छींकती हो जंभाती हो सुख से बैठी हो तो उस को न देखना। ४३। आंखों में अंजन को लगाती हो देह में उबटन को लगाती हो नंगी हो जिस को न देखे जिस ब्राह्मण को तेज का कामना है सो। ४४। एक वस्त्र को धारण किए हुए भोजन को न करे नंगा हुआ स्नान को न करे राह में राखी में वा गाय रहने के स्थान में न मूते। ४५। जोता खेत जल अग्नि के अर्थ किया जो ईंट का समूह पर्वत पुराना देवतों का गृह छोटे छोटे कीड़ों ने ढेर करी हुई जो माटी इन सभों में न मूते और न विष्ठा करे। ४६। जीव सहित जो गड़हा है उस में और गमन करते हुए खड़े हुए और नदी का तीर पर्वत का मस्तक (अर्थात् ऊंचा शृङ्ग) इस में भी उन दोनों कर्मों को

नोपगच्छेत्प्रमत्तोऽपि स्त्रियमार्त्तवदर्शने। समानशयने चैव न शयीत तया सह। ४०। रजसाऽभिप्लुतान्नारीन्नरस्य ह्युपगच्छतः। प्रज्ञा तेजो बलञ्चक्षुरायुश्चैव प्रहीयते। ४१। तान्विवर्जयतस्तस्य रजसा समभिप्लुताम्। प्रज्ञा तेजो बलञ्चक्षुरायुश्चैव प्रवर्द्धते। ४२। नाश्नीयाद्भार्य्यया सार्द्धं नैनामीक्षेत चाश्नतीम्। क्षुवतीं जृम्भमाणाम्वा न चासीनां यथा सुखम्। ४३। नाञ्जयन्तीं स्वके नेत्रे न चाभ्यक्तामनावृताम्। न पश्येत्प्रसवन्तीञ्च तेजस्कामो द्विजोत्तमः। ४४। नान्नमद्यादेकवासा न नग्नः स्नानमाचरेत्। न मूत्रम्पथि कुर्वीत न भस्मनि न गोव्रजे। ४५। न फालकृष्टे न जले न चित्यां न च पर्वते। न जीर्णदेवायतने न वल्मीके कदा च न। ४६। न ससत्वेषु गर्तेषु न गच्छन्नापि च स्थितः। न नदीतीरमासाद्य न च पर्वतमस्तके। ४७। वाय्वग्निविप्रमादित्यमपः पश्यंस्तथैव गाम्। न कदा च न कुर्वीत विण्मूत्रस्य विसर्जनम्। ४८। तिरस्कृत्योच्चरेत्काष्ठलोष्ठपत्रतृणादिना। नियम्य प्रयतो वाचं संवीताङ्गोऽवगुण्ठितः। ४९। मूत्रोच्चारसमुत्सर्गन्दिवा कुर्य्यादुदङ्मुखः। दक्षिणाऽभिमुखो रात्रौ सन्ध्ययोश्च यथा दिवा। ५०। छायायामन्धकारे वा रात्रावहनि वा द्विजः। यथा सुखमुखः कुर्य्यात्प्राणबाधभयेषु च। ५१। प्रत्यग्निम्प्रतिसूर्यञ्च प्रतिसोमोदकद्विजान्। प्रतिगाम्प्रतिवातञ्च प्रज्ञा नश्यति मेहतः। ५२। नाग्निम्मुखेनोपधमेन्नग्नान्नेक्षेत च स्त्रियम्। नामेध्यं प्रक्षिपेदग्नौ न च पादौ प्रतापयेत्। ५३। अधस्तान्नोपदध्याच्च न चैनमभिलंघयेत्। न चैनम्पादतः कुर्य्यान्न प्राणाबाधमाचरेत्

न करे। ४७। अग्नि सूर्य जल ब्राह्मण गौ वायु इन सभों को देखते हुए उन दोनों कर्मों को न करे। ४८। सूखा पत्ता तृण काठ ढेला आदि से भूमि को ढांप के और शिर को बांधि के सब अंगों को ढांप के मौन होके मूते और विष्ठा करे। ४९। दिन में प्रातःकाल सायंकाल में उत्तर मुख होकर और रात्रि में दक्षिण मुख होकर मूत्र और विष्ठा का त्याग करे। ५०। छाया अंधकार प्राण बाधा भय इन सभों में रात्रि को अथवा दिन को जिस ओर रुच करने से सुख होवे उस ओर मुख कर मूत्र और विष्ठा का त्याग करे। ५१। अग्नि सूर्य सोम जल ब्राह्मण गौ वायु इन सब के देखते हुए मूत्र और विष्ठा का त्याग करने से बुद्धि का नाश होता है। ५२। अग्नि को मुख से न फूंकना अग्नि में अपवित्र वस्तु को न डालना और पांव को न तपाना नंगी स्त्री को न देखना। ५३। पलंग के नीचे अग्नि को

न रखना अग्नि को लंघन न करना पांव से न छूना प्राण बाधा न करना । ५४ । सायं काल प्रातः काल में भोजन गमन सूतना इन तीनों कर्मों को न करना भूमि को रेखा करके न लिखना धारण किया जो फूल की माला है उस को अपने शरीर से आप न निकालना किंतु दूसरा कोई निकाले । ५५ जल में मूत्र विष्ठा खंखार अपवित्र से लिपी हुई कोई वस्तु रुधिर विष इन सब को न डाले । ५६ । गृह में अकेला न सोवे विद्या आदि करके अपने से बड़ा हो और सूता हो तो उसको न जगावे रजस्वला स्त्री से भाषण न करे बिना बुलाए यज्ञ में न जाय दर्शन के निमित्त जाय तो जाय । ५७ । अग्नि का गृह गौ का स्थान ब्राह्मणों के समीप वेद का पढ़ना भोजन का करना इन सभों में दक्षिण हस्त को निकाले । ५८ । दूध को वा जल को पीती गौ हो तो उस को निवारण न करे और न किसी से कहे आकाश में इंद्र धनुष को देख कर किसी को न देखावे । ५९ । धर्म से रहित और बहुत व्याधि से

। ५४ । नाश्नीयात्सन्धिवेलायां न गच्छेन्नापि सम्विशेत् । न चैव प्रलिखेद्भूमिन्नात्मनोपहरेत् स्रजम । ५५ । नाप्सु मूत्रम्पुरीषम्वा ष्ठीवनम्वा समुत्सृजेत् । अमेध्यलिप्तमन्यद्वा लोहितम्वा विषाणि वा । ५६ । नैकः स्वपेच्छून्यगेहे शयानन्न प्रबोधयेत् । नोदक्ययाऽभिभाषेत यज्ञङ्गच्छेन्न चावृतः । ५७ । अग्न्यागारे गवाङ्गोष्ठे ब्राह्मणानाञ्च सन्निधौ । स्वाध्याये भोजने चैव दक्षिणम्पाणिमुद्धरेत् । ५८ । न वारयेद्गां धयन्तीं न चाचक्षीतकस्य चित् । न दिवीन्द्रायुधन्दृष्ट्वा कस्यचिद्दर्शयेद्बुधः । ५९ । नाधर्म्मिके वसेद्ग्रामे न व्याधिबहुले भृशम् । नैकः प्रपद्येताध्वानन्न चिरम्पर्वते वसेत् । ६० । न शूद्रराज्ये निवसेन्नाधर्म्मिकजनावृते । न पाषण्डिगणाक्रान्ते नोपसृष्टेऽन्त्यजैर्नृभिः । ६१ । न भुञ्जीतोद्धृतस्नेहन्नातिसौहित्यमाचरेत् । नातिप्रगे नातिसायन्न सायम्प्रातराशितः । ६२ । न कुर्वीत वृथा चेष्टां न वार्य्यञ्जलिना पिबेत् । नोत्सङ्गे भक्षयेद्भक्ष्यान्न जातुस्यात्कुतूहली । ६३ । न नृत्येदथवा गायेन्न वादित्राणि वादयेत् । नास्फोटयेन्न च क्ष्वेडेन्न च रक्तो विरावयेत् । ६४ । न पादौ धावयेत्कांस्ये कदाचिदपि भाजने । न भिन्नभाण्डे भुञ्जीत न भावप्रतिदूषिते । ६५ । उपानहौ च वासश्च धृतमन्यैर्न धारयेत् । उपवीतमलङ्कारं

युक्त जो ग्राम है उस में वास न करे अकेला मार्ग में न चले बहुत काल तक पर्वत में न वास करे । ६० । शूद्र के राज्य में और अधार्मिक जन पाषण्डी गण चाण्डालादि का उपद्रव इन्हों में से कोई एक कर के संयुक्त जो ग्राम आदि हैं उस में वास न करे । ६१ । तेल जिस का निकाला गया (अर्थात् पीना आदि) उस को न भोजन करे अति भोजन को न करे अति प्रातः काल में अति सायं काल में भोजन न करे प्रातः काल में अति भोजन किए हो तो सायं काल में भोजन न करे । ६२ । इस लोक में और पर लोक में अर्थ से रहित जो व्यापार उस को न करे अंजली से जल को न पीना जंघा पर लड्डू आदि को रख करके उस को भोजन न करे बिना प्रयोजन क्या यह हुआ ऐसा जानने की इच्छा न करे । ६३ । नाचना गाना बजाना ताड़ी ठोंकना कट कटाना प्रेम सहित गदहा आदि का शब्द करना इन सब को न करे । ६४ । कांस के पात्र में पांव को न धोवे फूटे पात्र में और जिस पात्र में मन को प्रसन्नता न हो उस में भोजन न करे । ६५ । जूता छाता जनेऊ गहना पुष्प माला कमण्डलु वस्त्र इन सब को किसी ने धारण किया हो तो उस को दूसरा कोई धारण न करे । ६६ । से विखाया

हुआ क्षुधा और व्याधि से पीड़ित टूट गया है जिस का सींग आंख खुर पोंछि ऐसे वृषभ से युक्त रथ पर चढ़के गमन न करे । ६७ । सिखाए हुए शीघ्र चलने वाले लक्षणों से युक्त वर्ण रूप से सम्पन्न ऐसे वृषभ से युक्त रथ पर चढ़के नित्य ही गमन करे और उस वृषभ को पैना से न मारे । ६८ । प्रातः काल तीन मुहूर्त तक सूर्य का घाम और किसी के मत में कन्या राशिस्थित सूर्य का घाम जलता हुआ मुरदा का धूंआं टूटा आसन इन सब को वर्जन करे नख और लोम को नहीं छेदन करे दांतों से नख को न उखाड़े । ६९ । माटी और ढेला को मर्दन न करे नख से तृण को न छेदन करे निष्फल कर्म को न करे जिस कर्म के करने से सुख होने वाला नहीं है उस कर्म को न करे । ७० । ढेला मर्दन करने वाला तृण छेदने वाला नख को दांत से उखाड़ने वाला चुगुलई करने वाला अपवित्रता से रहने वाला शीघ्र नाश को पाता है । ७१ । लौकिक वार्ता में अथवा शास्त्रीय वार्ता में साभिनिवेश करके (अर्थात्

सजङ्करकमेव च । ६६ । नाविनीतैर्व्रजेद्धुर्य्यैर्न च क्षुद्व्याधिपीड़ितैः । न भिन्नशृङ्गाक्षिखुरैर्न वालधिविरूपितैः । ६७ । विनीतैस्तु व्रजेन्नित्यमाशुगैर्लक्षणान्वितैः । वर्णरूपोपसम्पन्नैः प्रतोदेनातुदन्भृशम् । ६८ । बालातपः प्रेतधूमो वर्ज्यं भिन्नन्तथासनम् । न छिन्द्यान्नखलोमानि दन्तैर्नोत्पाटयेन्नखान् । ६९ । न मृल्लोष्टञ्च मृद्नीयान्न छिन्द्यात्करजैस्तृणम् । न कर्म्म निष्फलं कुर्य्यान्नायत्यामसुखोदयम् । ७० । लोष्टमर्दी तृणच्छेदी नखखादी च यो नरः । स विनाशं व्रजत्याशु सूचकोऽशुचिरेव च । ७१ । न विगर्ह्य कथां कुर्य्याद्बहिर्माल्यन्न धारयेत् । गवाञ्च यानम्पृष्ठेन सर्वथैव विगर्हितम् । ७२ । अद्वारेण च नातीयाद्ग्रामं वा वेश्म वा वृतम् । रात्रौ च वृक्षमूलानि दूरतः परिवर्जयेत् । ७३ । नाक्षैः क्रीड़ेत्कदाचित्तु स्वयन्नोपानहौ हरेत् । शयनस्थो न भुञ्जीत न पाणिस्थन्न चासने । ७४ । सर्वञ्च तिलसम्बद्धन्नाद्यादस्तमिते रवौ । न च नग्नः शयीतेह न चोच्छिष्टः क्वचिद्व्रजेत् । ७५ । आर्द्रपादस्तु भुञ्जीत नार्द्रपादस्तु संविशेत् । आर्द्रपादस्तु भुञ्जानो दीर्घमायुरवाप्नुयात् । ७६ । अचक्षुर्विषयन्दुर्गं न प्रपद्येत कर्हिचित् । न विण्मूत्रमुदीक्षेत न बाहुभ्यां नदीन्तरेत् । ७७ । अधितिष्ठेन्न केशांस्तु न भस्मास्थि

चित्त लगाइ के) (अर्थात् आग्रह करके) कथा न करना केश में माला को धारण न करना बैल के पीठ पर बैठ के गमन न करना यह सर्वथा वर्जनीय है। ७२ । ग्राम अथवा गृह यह दोनों आवृत हो (अर्थात् घेरा हो) तो द्वार को छोड़कर लांघिके उस के भीतर न जाना रात्रि के समय वृक्ष के मूल में न रहे । ७३ । पासा कभी न खेले अपने जूता को अपने हाथ से एक स्थान से दूसरे स्थान में न लेइ जाना किंतु पात्र में लेजाय शय्या पर बैठ के और बहुत अन्न को हाथ में रखके थोड़ा थोड़ा निकाल के आसन के ऊपर भोजन पात्र को रखके भोजन न करे । ७४ । तिल से मिली हुई वस्तु को रात्रि में न भोजन करे नंगा होके न सोवे जूठा हुआ कहीं न जाय । ७५ । गीला पांव करके भोजन करना और गीला पांव करके सोना नहीं और जो देश नेत्र से देखा नहीं गया है और मरण आदि का संदेह जिस स्थान में है उस देश में कभी न जाना अपने मूत्र को और विष्ठा को न देखना नदी को बाहु से न तैरना । ७७ । बहुत दिन जीने की

इच्छा करने वाला जो पुरुष है सो केश भस्म हाड़ फूटा टूटा माटी के पात्र का टुकड़ा बनउर भूसा इन सभों पर खड़ा न रहै । ७८ । दूसरे ग्राम के रहने वाले पतित चाण्डाल पुल्कश (अर्थात् निषाद से शूद्रा में उत्पन्न) धन आदि से गर्वित मूर्ख धोबी आदि अंत्यावसायी (अर्थात् चाण्डाल से निषाद स्त्री में उत्पन्न) इन्हों के साथ एक वृक्ष की छाया में न रहै । ७९ । शूद्र को मति न देना दास से भिन्न जो शूद्र है उस को जूठा अन्न न देना जिस हवि का एक देश का होम हुआ है और बाकी जो रह गया है उस को शूद्र को न देना धर्म और व्रत इस का उपदेश शूद्र को न करना । ८० । जो पुरुष शूद्र को धर्म और व्रत का उपदेश करता है सो उस शूद्र सहित असंवृत नाम नरक में जाता है । ८१ । मिले हुए दोनों हाथों से अपने शिर को न खुजलाना जूठा हुआ पुरुष अपने शिर को न छूवे शिर को छोड़के (अर्थात् गले तक) स्नान को न करै । ८२ । कोप से अपने शिर को और केश को प्रहार न करै और दूसरे को भी शिर में तेल

कपालिकाः । न कार्पासास्थि न तुषान्दीर्घमायुर्जिजीविषुः । ७८ । न सम्वसेच्च पतितैर्न्न चाण्डालैर्न्न पुल्कशैः । न मूर्खैर्न्नावलिप्तैश्च नान्त्यैर्न्नान्त्यावसायिभिः । ७९ । न शूद्राय मतिन्दद्यान्नोच्छिष्टन्न हविष्कृतम् । न चास्योपदिशेद्धर्म्मन्नचास्य व्रतमादिशेत् । ८० । योह्यस्य धर्म्ममाचष्टे यश्चैवादिशति व्रतम् । सोसम्वृतन्नाम तमः सह तेनैव मज्जति । ८१ । न संहताभ्यास्पाणिभ्यां कण्डूयेदात्मनः शिरः । न स्पृशेच्चैतदुच्छिष्टो न च स्नायाद्विना ततः । ८२ । केशग्रहान्प्रहारांश्च शिरस्येतान्विवर्ज्जयेत् । शिरः स्नातश्च तैलेन नाङ्गङ्किञ्चिदपि स्पृशेत् । ८३ । न राज्ञः प्रतिगृह्णीयादराजन्य प्रसूतितः । शूनाचक्रध्वजवतांवेशेनैव च जीवताम् । ८४ । दश शूना समश्चक्रन्दश चक्रसमो ध्वजः । दश ध्वजसमो वेशो दश वेशसमो नृपः । ८५ । दश शूना सहस्राणि यो वाहयति शौनिकः । तेन तुल्यः स्मृतो राजा घोरस्तस्य प्रतिग्रहः । ८६ । यो राज्ञः प्रतिगृह्णीयाल्लुब्धस्योच्छास्त्रवर्त्तिनः । स पर्य्यायेण यातीमान्नरकानेकविंशतिम् । ८७ । तामिस्रमन्धतामिस्रम्महारौरवरौरवौ । नरकङ्कालसूत्रञ्च महानरकमेव च । ८८ । सञ्जीवनम्महावीचिन्तपनं सम्प्रतापनम् । संहातञ्च स काकोलङ्कुड्मलम्प्रतिमूर्त्तिकम् । ८९ । लोहशङ्कुमृजीषञ्च पन्थानं शाल्मलीन्नदीम् । असिपत्रवनञ्चैव लोहदारकमेव च । ९० । एतद्विदन्तो विद्वांसो ब्राह्मणा ब्रह्मवादिनः ।

लगाके स्नान करै फेर दूसरे अंग में तेल को न लगावे । ८३ । जो राजा क्षत्रिय नहीं है उस से प्रतिग्रह को न करै कसाई तेली कलार इन से प्रतिग्रह को न करै । ८४ । वेश्या की जीविका से जीने वाले जो पुरुष हैं किम्बा स्त्री है उस से प्रतिग्रह को न लेवे । ८५ । दश कसाई के समान तेली है दश तेली के समान कलार है दश कलार के समान वेश्या है दश वेश्या के समान राजा है । ८६ । जो कसाई अपने लिये दश हजार जीव को मारता है उस के समान राजा है इस लिये उस का प्रतिग्रह घोर है । ८७ । लोभी और शास्त्र का अति क्रम करने वाला जो राजा है उस से जो पुरुष प्रतिग्रह करता है सो क्रम से आगे जो एकीस प्रकार नरक कहेंगे उस में जाता है । ८८ । तामिस्र अन्धतामिस्र महा रौरव रौरव नरक काल सूत्र महा नरक । ८९ । संजीवन महा वीचि तपन प्रतापन संहात काकोल कुड्मल प्रति मूर्तिक । ८९ । लोहशंकु ऋजीष शाल्मली नदी असि पत्र वन लोह दारक । ९० । इस बात को जानने वाले और

परलोक में कल्याण की इच्छा करने वाले वेद के पढ़ने वाले जो ब्राह्मण हैं सो राजा से प्रतिग्रह को नहीं करते । ९१ । प्रहर रात्रि रहते उठ के धर्म और अर्थ इन दोनों का चिंतन करै धर्म अर्थ का जड़ जो शरीर क्लेश है उस को भी चिन्तन करे वेद का जो तत्व अर्थ है ब्रह्म कर्म उस को चिंतन करै । ९२ । उठ करके आवश्यक कर्म्मों को करके निश्चिंत होके शौच करना अपने काल में प्रातःकाल सायंकाल की संध्या में बहुत काल तक जप करता रहै । ९३ । बड़ी संध्या करने से ऋषि लोगों ने बड़ी आयुष को पाया और बुद्धि यश कीर्ति ब्रह्म तेज इन सब को पाया । ९४ । विधि से श्रावणी अथवा भाद्र पदी में उपाकरण कर्म करके उद्योग को प्राप्त होकर साढ़े चार मास तक वेद को पढ़ै । ९५ । साढ़े चार मास के उपरान्त पुष्य नक्षत्र में ग्राम से बाहर जा के छन्द का उत्सर्ग (अर्थात् त्याग) करै जो श्रावणी में उपाकरण किए हो सो और जो भाद्र पदी में उपाकरण किए हैं सो माघ शुक्ल प्रतिपत् में पूर्वाह्ण

न राज्ञः प्रतिगृह्णन्ति प्रेत्य श्रेयोभिकांक्षिणः । ९१ । ब्राह्मे मुहूर्त्ते बुध्येत धर्म्मार्थौ चानुचिन्तयेत् । कायक्लेशांश्च तन्मूलान्वेदतत्वार्थमेव च । ९२ । उत्थायावश्यकं कृत्वा कृतशौचः समाहितः । पूर्वां सन्ध्यां जपंस्तिष्ठेत्स्वकाले चापरां चिरम् । ९३ । ऋषयो दीर्घसन्ध्यत्वाद्दीर्घमायुरवाप्नुयुः । प्रज्ञां यशश्च कीर्त्तिञ्च ब्रह्मवर्चसमेव च । ९४ । श्रावण्यां प्रौष्ठपद्यां वाप्युपाकृत्य यथा विधि । युक्तश्छन्दांस्यधीयीत मासान्विप्रोर्द्धपञ्चमान् । ९५ । पुष्ये तु छन्दसां कुर्याद्बहिरुत्सर्जनं द्विजः । माघशुक्लस्य वा प्राप्ते पूर्वाह्णे प्रथमे हनि । ९६ । यथा शास्त्रन्तु कृत्वैव मुत्सर्गं छंदसां बहिः । विरमेत्पक्षिणीं रात्रिन्तदेवैक महर्निशम । ९७ । अत ऊर्द्ध्वं तु छन्दांसि शुक्लेषु नियतः पठेत् । वेदाङ्गानि च सर्वाणि कृष्ण पक्षेषु सम्पठेत् । ९८ । नाविस्पष्टमधीयीत न शूद्रजनसन्निधौ । न निशान्ते परिश्रान्तो ब्रह्माधीत्य पुनः स्वपेत् । ९९ । यथोदितेन विधिना नित्यं छंदस्कृतम्पठेत् । ब्रह्मछन्दस्कृतं चैव द्विजो युक्तो ह्यनापदि । १०० । इमान्नित्यमनध्यायानधीयानो विवर्जयेत् । अध्यापनञ्च कुर्वाणः शिष्याणां विधि पूर्वकम् । १०१ । कर्ण श्रवेनिले रात्रौ दिवा पांसु समूहने । एतौ वर्षास्वनध्यायावध्यायज्ञाः प्रचक्षते । १०२ । विद्युत्स्तनितवर्षेषु महोल्कानां

काल (अर्थात् प्रातःकाल से मध्यान्ह तक) में उत्सर्जन करै । ९६ । इस रीति से ग्राम के बाहर यथा शास्त्र उत्सर्ग करके पक्षिणी रात्रि (अर्थात् उत्सर्ग का दिन और आने वाला दिन यह दोनों पक्ष की नाईं हैं जिस रात्रि का ऐसी जो बीच की रात्रि ) तक वेद को न पढ़ना अथवा उत्सर्ग का दिन रात्रि तक न पढ़ना । ९७ । इस के उपरांत नियम से शुक्ल पक्ष में वेद को पढ़ै कृष्ण पक्ष में शास्त्र को पढ़ै । ९८ । जिस में अक्षर स्पष्ट जाने जांय ऐसा पढ़ै शूद्र जन के समीप में न पढ़ै रात्रि के चौथे प्रहर में वेद पढ़ने से थकि जाय तो फेर सोवे नहीं । ९९ । जैसी विधि कही है उस विधि से युक्त होकर नित्य ही वेद के दोनों भाग (अर्थात् मंत्र और ब्राह्मण) को पढ़ै । १०० । आगे जो कहैंगे अनध्याय उस में गुरु और शिष्य ये दोनों वेद का पढ़ना और पढ़ाना न करैं । १०१ । रात्रि समय कान में वायु का शब्द जाना जाय और दिन में धूली उड़ती हो तो उस दिन अनध्याय करना वर्षा काल में इस बात को अध्याय के जानने वाले ने कही हैं । १०२ । बिजुली का चमकना गर्जना वर्षा हो और बड़ा लुक आकाश से गिरै तो उस समय से दूसरे दिन उसी समय तक अनध्याय है इस बात को मनु जी ने कहा है ।

१०३। बिजुली का चमकना गर्जना वर्षा ये तीनों सयंकाल में हों तो वर्षा काल में अनध्याय जानना सर्व दाम ही क्योंकि वर्षा काल में तो ये सब होते ही हैं संध्याकाल में हो तब अनध्याय होती है वर्षा काल से भिन्न काल में मेघ देख पड़े तो अनध्याय करना । १०४ । अंतरिक्ष में भया जो उत्पात का शब्द भूकंप चंद्र सूर्य तारा इन सभों का उपसर्ग (अर्थात् उपद्रव) इन्हों में आकालिक (अर्थात् जिस समय में ये सब हों उस से दूसरे दिन उसी समय तक) अनध्याय सब ऋतु में जानना ।१०५। प्रातः संध्या काल में होम के लिये अग्नि लकड़ी से मथन करके प्रकट भई और उसी समय में बिजुली का चमकना और गर्जना भया परन्तु वृष्टि न भई तो सज्योतिः (अर्थात् दिन भर) अनध्याय है और सायं संध्याकाल में तीनों पूर्व कथित वस्तु हों तो रात्रि भर अनध्याय जानना आकालिक न जानना । १०६ । ग्राम में और नगर में तो नित्य ही अनध्याय है और दुर्गन्ध में भी अनध्याय करना जिन को धर्म की निपुणता कामना है उन को अनध्याय जानना । १०७ । ग्राम

च संप्लवे । आकालिकमनध्यायमेतेषु मनुरब्रवीत् । १०३ । एतांस्त्वभ्युदितान्विद्याद्यदा प्रादुष्कृताग्निषु । तदा विद्यादनध्यायम
नृतौ चाभ्रदर्शने । १०४ । निर्घाते भूमिचलने ज्योतिषाञ्चोपसर्जने एतानाकालिकान्विद्यादनध्यायानृतावपि । १०५ ।
प्रादुष्कृतेष्वग्निषु तु विद्युत्स्तनितनिस्वने । स ज्योतिः स्यादनध्यायः शेषे रात्रौ यथा दिवा । १०६ । नित्यानध्याय एवस्याद्ग्रा-
मेषु नगरेषु च । धर्म नैपुण्यकामानां पूतिगंधे च सर्वदा । १०७ । अन्तर्गतशवे ग्राम वृषलस्य च सन्निधौ । अनध्यायोरुद्यमान
समवाये जनस्य च । १०८ । उदके मध्य रात्रे च विरामूत्रस्य विसर्जने । उच्छिष्टः श्राद्धभुक् चैव मनसापि न चिन्तयेत् । १०९ ।
प्रतिगृह्य द्विजो विद्वानेकोद्दिष्टस्य केतनम् । त्र्यहन्नकीर्तयेद्ब्रह्म राज्ञो राहोश्च सूतके । ११० । यावदेकानुदिष्टस्य गंधोलेपश्च
तिष्ठति । विप्रस्य विदुषो देहे तावद्ब्रह्म न कीर्तयेत् । १११ । शयानः प्रौढपादश्च कृत्वा चैवावसक्थिकाम् । नाधीयीतामिष-
मग्ध्वा सूतकान्नाद्य मेव च । ११२ । नीहारे वाणशब्दे च संध्ययोरेव चोभयोः । अमावास्याचतुर्दश्योः पौर्णमास्यष्टकासु च ।
११३ । अमावास्या गुरुं हन्ति शिष्यं हन्ति चतुर्दशी । ब्रह्माष्टकापौर्णमास्यौ तस्मात्ताः परिवर्जयेत् । ११४ । पांशुवर्षे दिशां दाहे

में मुरदा रहे तो अनध्याय होती है अधार्मिक के समीप में रोदन में दूसरे कार्य के लिये बहुत जनों के मिलाप में अनध्याय जानना । १०८ । जल अर्द्ध रात्र विष्ठा मूत्र त्याग इन में मन से भी वेद का चिंतन न करना जूठे हुए और श्राद्धान्न भोजन करके भी वेद को न पढ़ना । १०९ । एकोद्दिष्ट श्राद्ध का निमन्त्रण ग्रहण करके निमंत्रण दिन से तीन दिन तक वेद को न पढ़ना राजा के सूतक में और चंद्र सूर्य ग्रहण में भी । ११० । जब तक एकोद्दिष्ट श्राद्ध का गंध लेप देह में रहे तब तक वेद को न पढ़े । १११ । मांस और सूत कान्न इन दोनों में कोई को भोजन करके और सूते हुए आसन पर पांव को राखे हुए दोनों ठेंहुनों को नीचे किए हुए वेद को न पढ़ना । ११२ । कुहिरा बाण का शब्द दोनों संध्या अमावास्या चतुर्दशी पूर्णमासी अष्टमी इन सभों में वेद को न पढ़ना । ११३ । अमावास्या गुरु का नाश करती है चतुर्दशी शिष्य का नाश करती है अष्टमी पूर्णमासी ये दोनों वेद का नाश करती हैं इस लिये इन को वर्जन करना । ११४ । धूली की वृष्टि

दिया का दाह सियारिनी कुत्ता गदहा ऊंट इन्हों का रोना पंगति इन सभों में न पढ़ना । ११५ । श्मशान ग्राम गौ का स्थान इन्हों के समीप में और मैथुन समय के वस्त्र को पहिर के और श्राद्ध के अन्न को प्रतिग्रह करके न पढ़ना । ११६ । प्राण सहित जो वस्तु अथवा प्राण रहित जो वस्तु श्राद्ध की है उस को ग्रहण करके अनध्याय करना क्योंकि ब्राह्मण पाणयास्य (अर्थात् उस का मुख हाथ है) । ११७ । चोरों से उपद्रव के प्राप्त जो ग्राम है उस में और अग्नि के दाह में अद्भुत कर्म के देखने में आकालिक अनध्याय जानना । ११८ । उपाकरण में और उत्सर्ग में त्रिरात्र अष्टका में एक दिन रात ऋतु के अंत में एक दिन रात अनध्याय करना इस बात को उसके लिये कहा है जिस को धर्म की निपुणता का मना है और पहिले जो कहि आए हैं उत्सर्ग में पक्षिणी सो दूसरे को जानना इस लिये पुनरुक्ति न हुई । ११९ । घोड़ा वृक्ष हाथी नौका गदहा ऊंट ऊसर भूमि सवारी इन्हों पर स्थित होके न पढ़ना । १२० । विवाद कलह सेना संग्राम

गोमायुविरुते तथा । श्वखरोष्ट्रे च रुवति पंक्तौ च न पठेद्द्विजः । ११५ । नाधीयीत श्मशानान्ते ग्रामांते गोव्रजेपि वा । वसित्वा मैथुनम्वासः श्राद्धिकम्प्रतिगृह्य च । ११६ । प्राणि वा यदि वाप्राणि यत्किञ्चिच्छ्राद्धिकम्भवेत् । तदा लभ्याप्यनध्यायः पाण्यास्यो हि द्विजः स्मृतः । ११७ । चौरैरुपप्लुते ग्रामे संभ्रमे चाग्निकारिते । आकालिकमनध्यायं विद्यात्सर्वाद्भुतेषु च । ११८ । उपाकर्मणि चोत्सर्गे त्रिरात्रं क्षेपणं स्मृतम् । अष्टकास्वहोरात्रमृत्वन्तासु च रात्रिषु । ११९ । नाधीयीताश्वमारूढो नवृक्षं न च हस्तिनम् । न नावं न खरं नोष्ट्रं नेरिणस्थो न यानगः । १२० । न विवादे न कलहे न सेनायां न सङ्गरे । न भुक्तमात्रे ना जीर्णे न वमित्वा न सूतके । १२१ । अतिथिञ्चाननुज्ञाप्यमारुते वाति वा भृशम । रुधिरे च स्रुते गात्राच्छस्त्रेण च परिक्षते । १२२ । सामध्वनावृग्यजुषी नाधीयीत कदा च न । वेदस्याधीत्य वाप्यंतमारण्यकमधीत्य च । १२३ । ऋग्वेदो देवदैवत्यो यजुर्वेदस्तु मानुषः । सामवेदः स्मृतः पित्र्यस्तस्मात्तस्याशुचिर्ध्वनिः । १२४ । एतद्विदन्तो विद्वांसस्त्रयी निष्कर्ष मन्वहम् । क्रमतः पूर्वमभ्यस्य पश्चाद्वेदमधीयते । १२५ । पशुमण्डूकमार्जारश्वसर्पनकुलाखुभिः । अन्तरागमने विद्यादनध्यायमहर्निशम् । १२६ । द्वावेव वर्जयेन्नित्यमनध्यायौ प्रयत्नतः । स्वाध्यायभूमिञ्चाशुद्धामात्मानं चाशुचिन्द्विजः । १२७ ।

अजीर्ण वमन (अर्थात् उलटी) इन्हों में अनध्याय जानना भोजन करके भी न पढ़ना । १२१ । अति वायु चलने में शरीर से रुधिर निकलने में शस्त्र से घाव होने में अतिथि की विना आज्ञा में अनध्याय करना । १२२ । साम वेद को सुन के ऋग्वेद को और यजुर्वेद को न पढ़े वेद का अंत और आरण्यक प्रकरण इन दोनों में से कोई एक को पढ़ के अनध्याय करना । १२३ । ऋग्वेद का देवता देव हैं यजुर्वेद का देवता मनुष्य हैं सामवेद का देवता पितर हैं इस लिये सामवेद का शब्द अपवित्र है । १२४ । इस बात के जानने वाले जो पुरुष हैं सो नित्य ही तीनों वेदों का सारभूत प्रणव (अर्थात् ऊंकार) व्याहृति (अर्थात् भूः भुवः स्वः इत्यादि) गायत्री इन तीनों को क्रम से पढ़के पीछे वेद को पढ़ते हैं । १२५ । पशु मेंडुक बिलारि कुत्ता सर्प नेउर मूसा इन सभों में से कोई एक गुरु शिष्य के बीच से निकल जावे तो एक रात्रि दिन अनध्याय करना । १२६ । पढ़ने की भूमि अशुद्ध हो और अपनी शरीर अपवित्र हो तो न पढ़ना इन दोनों अनध्याय को यत्न

से त्याग करना । १२७ । स्नातक जो ब्राह्मण है सो ऋतु काल में भी अमावास्या अष्टमी पूर्णमासी चतुर्दशी इन तिथियों में ब्रह्मचारी होवे (अर्थात् स्त्री के साथ भोग न करे । १२८ । भोजन किए हो और आतुर हो तो स्नान न करे वस्त्र सहित बारंबार भी स्नान न करना अर्द्ध रात में और जो जलाशय जाना नहीं गया है उस में स्नान को न करे । १२९ । देवता गुरु राजा स्नातक आचार्य कपिल वर्ण यज्ञ करने की दीक्षा को प्राप्त जो मनुष्य है इन सभों में किसी की छाया पर इच्छा पूर्वक स्थित न रहे । १३० । मध्य दिन अर्द्ध रात दोनों संध्या इन सभों में चौरहा स्थान में न जाना श्राद्ध की मांस को भोजन करके भी चौरहा में न स्थित हो । १३१ । उबटन को लोटी के उपर स्नान करने से जो जल भूमि में पड़ा है उस में विष्ठा मूत्र वीर्य्य खंखार थूक वांत (अर्थात् उलटी हुई वस्तु) इन सभों पर इच्छा पूर्वक स्थित न हो । १३२ । वैरी वैरी का सहाई अधार्मिक चोर परस्त्री इन सभों का सेवन न करे । १३३ । परस्त्री सेवन के सदृश आयुष की घटाने वाली

अमावास्यामष्टमीञ्चपौर्णमासीञ्चतुर्दशीम् । ब्रह्मचारी भवेन्नित्यमप्यृतौ स्नातको द्विजः । १२८ । न स्नानमाचरेद्भुक्त्वा नातुरो न महा निशि । न वासोभिस्सहाजस्रं नाविज्ञाते जलाशये । १२९ । देवतानां गुरो राज्ञः स्नातकाचार्ययोस्तथा । नाक्रामेत्कामतश्छायाम्बभ्रुणोदीक्षितस्य च । १३० । मध्यन्दिने ऽर्द्ध रात्रे च श्राद्धम्भुक्त्वा च सामिषम् । सन्ध्ययोरुभयोश्चैव न सेवेत चतुष्पथम् । १३१ । उद्वर्तनमपस्नानम्विण्मूत्रे रक्तमेव च । श्लेष्मनिष्ठ्यूतवान्तानि नाधितिष्ठेत्तु कामतः । १३२ । वैरिणन्नोपसेवेत सहायञ्चैव वैरिणः । अधार्म्मिकन्तस्करञ्च परस्यैव च योषितम् । १३३ । न हीदृशमनायुष्यं लोके किञ्च न विद्यते । यादृशं पुरुषस्येह परदारोपसेवनम् । १३४ । क्षत्रियञ्चैव सर्पञ्च ब्राह्मणञ्च बहुश्रुतम् । नावमन्येत वै भूष्णुः कृशानपि कदा च न । १३५ । एतत्त्रयं हि पुरुषन्निर्दहेदवमानितम् । तस्मादेतत्त्रयन्नित्यन्नावमन्येत बुद्धिमान् । १३६ । नात्मानमवमन्येत पूर्वाभिरसमृद्धिभिः । आमृत्योः श्रियमन्विच्छेन्नैनाम्मन्येत दुर्लभाम् । १३७ । सत्यम्ब्रूयात्प्रियम्ब्रूयान्नब्रूयात्सत्यमप्रियम् । प्रियञ्च नानृतम्ब्रूयादेष धर्म्मस्सनातनः । १३८ । भद्रम्भद्रमिति ब्रूयाद्भद्रमित्येव वा वदेत् । शुष्क वैरम्विवादञ्च न कुर्यात्केनचित्सह । १३९ । नातिकल्यन्नातिसायन्नातिमध्यन्दिने स्थिते । नाज्ञातेन समङ्गच्छेन्नैको न वृषलैस्सह । १४० । हीनाङ्गानतिरिक्ताङ्गान्विद्याहीनान्वयोधिकान् । रूपद्रव्यविहीनांश्च जातिहीनांश्च नाक्षिपेत् । १४१ । न स्पृशेत्पाणिनोच्छिष्टो विप्रो-

दूसरी कोई वस्तु नहीं है पुरुष को । १३४ । क्षत्रिय सर्प बहुत सुने हुए जो ब्राह्मण ये सब दुर्बल भी हों तो इन्हों का अपमान न करे सब वस्तुओं से बढ़ने की इच्छा करने वाला जो हो सो । १३५ । ये तीनों अपमान पाने से दहन कर डालते हैं इस लिये बुद्धिमान इन तीनों का अपमान न करे । १३६ । दरिद्रता से अपनी आत्मा का अपमान न करे मरने तक लक्ष्मी की इच्छा करता रहे लक्ष्मी को दुर्लभ न माने । १३७ । सत्य बोलना प्रिय बोलना सत्य भी हो और प्रिय न हो तो उसको न बोलना प्रिय भी हो और सत्य न हो तो उसको भी न बोलना यह नित्य धर्म है । १३८ । अभद्र को भी भद्र बोलना अथवा भद्र ऐसा ही बोलना सूखा बैर और बिवाद किसी से न करना भद्र शब्द कल्याण को कहता है । १३९ । अति प्रातः काल अति मध्याह्न काल अति सायं काल में गमन न करना बिना जाना मनुष्य और शूद्र इन्हों के साथ भी गमन न करना अकेला न गमन करना । १४० । हीन अंग वाला अधिक अंग वाला मूर्ख वृद्ध कुरूप हीन जात हीन द्रव्य

वाला इन सभों का निंदा न करना (अर्थात् कांणा है उस को कांणा कहिके न पुकारना ।१४१। जूठा हुआ ब्राह्मण अपने हाथों से ब्राह्मण गौ अग्नि इन को न छुवे जो आतुर नहीं है और अपवित्र है सो चंद्र सूर्य आदि तारा को न देखै।१४२। कदाचित् जिन को छुने को नहीं कहा है उन को छुवे तो आचमन करके हाथ में जल रखके उस जल से इन्द्रियों को और सब शरीर को छुवे नाभी को हथेली से छुवे।१४३। आतुर जो नहीं है सो कारण बिना अपने इन्द्रियों को न छुवे एकांत के जो रोम हैं (अर्थात् लिंग संबंधी कांख संबंधी) उसको भी न छुवे ।१४४। मंगल आचार से युक्त रहै भीतर बाहर से शुद्ध रहै जितेन्द्रिय होके जप और होम को कर आलस को छोड़ देवै ।१४५। इन सब कर्म को करै और शास्त्र कथित रीति से रहै तो देवता और मनुष्य इन दोनों का किया उपद्रव उस पुरुष को न होवे ।१४६। आलस को छोड़कर अपने काल में नित्य ही वेद ही का अभ्यास करै यह परम धर्म है दूसरा उपधर्म है।१४७। निरन्तर वेदाभ्यास पवित्रता तप जीवों का अद्रोह यह

गोब्राह्मणानलान् । न चापि पश्येदशुचिः सुस्थो ज्योतिर्गणान्दिवि । १४२ । स्पृष्ट्वैतानशुचिर्नित्यमद्भिः प्राणानुपस्पृशेत् । गात्राणि चैव सर्वाणि नाभिम्पाणितलेन तु । १४३ । अनातुरः स्वानि खानि न स्पृशेदनिमित्ततः । रोमाणि च रहस्यानि सर्वाण्येव विवर्जयेत् । १४४ । मङ्गलाचारयुक्तः स्यात्प्रयतात्मा जितेन्द्रियः । जपेच्च जुहुयाच्चैव नित्यमग्निमतन्द्रितः । १४५ । मङ्गलाचारयुक्तानां नित्यञ्च प्रयतात्मनाम । जपताञ्जुह्वताञ्चैव विनिपातो न विद्यते । १४६ । वेदमेवाभ्यसेन्नित्यं यथा कालमतन्द्रितः । तं ह्यस्याहुः परन्धर्ममुपधर्मोन्य उच्यते । १४७ । वेदाभ्यासेन सततं शौचेन तपसैव च । अद्रोहेण च भूतानां जातिंस्मरति पौर्विकीम् । १४८ । पौर्विकीं संस्मरन् जातिं ब्रह्मैवाभ्यसते पुनः । ब्रह्माभ्यासेन चाजस्रमनन्तं सुखमश्नुते । १४९ । सावित्रान् शान्तिहोमांश्च कुर्यात्पर्वसु नित्यशः । पितॄंश्चैवाष्टकास्वर्चेन्नित्यमन्वष्टकासु च । १५० । दूरादावसथान्मूत्रं दूरात्पादावसेचनम् । उच्छिष्टसन्निषेकञ्च दूरादेव समाचरेत् । १५१ । मैत्रम्प्रसाधनं स्नानं दंतधावनमञ्जनम । पूर्वाह्ण एव कुर्वीत देवतानाञ्च पूजनम् । १५२ । दैवतान्यभिगच्छेत्तु धार्मिकांश्च द्विजोत्तमान । ईश्वरञ्चैव रक्षार्थं गुरूनेव च पर्वसु । १५३ । अभिवादयेद्वृद्धांश्च दद्याच्चैवासनं स्वकम् । कृताञ्जलिरुपासीत गच्छतः पृष्ठतोन्वियात् । १५४ । श्रुतिस्मृत्युदितं सम्यङ्निबद्धं

सब करने से पूर्व जन्म की जाति का स्मरण होता है।१४८। पूर्व जन्म की जाति को स्मरण करत फेर वेद ही का अभ्यास करता रहै वेदाभ्यास से निरंतर अनंत सुख को पाता है।१४९। पर्व में नित्य ही गायत्री देवता का होम और अरिष्ट निरास के लिये शांति होम को करै अष्टका अन्वष्टका में पितरों का नित्य ही पूजा करै।१५०। अग्नि के गृह से दूर देश में मूत्र पादप्रक्षालन जूठ अन्न वीर्य इन सब को त्याग करै ।१५१। विष्ठा त्याग देह प्रसाधन (अर्थात शृंगार आदि) प्रातः स्नान दंत धावन अंजन देवता का पूजन इन सब कर्म को पूर्वाह्णकाल (अर्थात् दिन का पूर्व भाग) में करना ।१५२। रक्षा के लिये देवता धार्मिक ब्राह्मण गुरु राजा आदि इन सभों का दर्शन पर्वकाल में करना ।१५३। अपने गृह में आए हुए जो वृद्ध उन को प्रणाम करै अपना आसन बैठनें के लिये देवै हाथ जोड़ के संमुख ठाढ़ रहै चलने लगें तो पीछे होके आप भी चलै।१५४। वेद और धर्म शास्त्र इन दोनों में कहा हुआ जो भले लोगों का आचार सो धर्म का कारण है उस को आलस

छोड़ के नित्य ही सेवन करे । १५५ । आयुष अच्छी संतति अक्षय धन ये सब आचार से मिलता है और अशुभ फल का जनाने वाला जो देह में स्थित कलक्षण है उस को आचार नाश करता है । १५६ । दुराचारी पुरुष लोक में निंदित होता है और सर्व काल में दुःखी रहता है व्याधी रहता है थोड़े दिन तक जीता है । १५७ । जो सब लक्षण से हीन है निंदा किसी की नहीं करता है श्रद्धा से और भले लोगों के आचार से युक्त है सो सौ वर्ष तक जीता है । १५८ । जो जो कर्म दूसरे के अधीन हैं उस उस कर्मों को यत्न से वर्जन करे और जो जो कर्म अपने अधीन हैं उस उस कर्मों को यत्न से सेवन करे । १५९ । पर वश जो कर्म है सो दुःख है अपने वश जो कर्म है सो सुख है संक्षेप से सुख दुःख का यह लक्षण जानो । १६० । जिस कर्म को करते हुए पुरुष के अंतरात्मा को संतोष होवे उस कर्म को यत्न से करे विपरीत (अर्थात संतोष न होवे ) को वर्जन करे । १६१ । आचार्य वेदाध्याय का कहने वाला पिता माता गुरु ब्राह्मण गौ तपस्वी इन सभों

स्वेषु कर्मसु । धर्ममूलन्निषेवेत सदाचारमतन्द्रितः । १५५ । आचाराल्लभते ह्यायुराचारादीप्सिताः प्रजाः । आचाराद्ध-
नमक्षय्यमाचारो हन्त्य लक्षणम् । १५६ । दुराचारो हि पुरुषो लोके भवति निन्दितः । दुःखभागी च सततं व्याधितोल्पायुरेव
च । १५७ । सर्वलक्षणहीनोपि यः सदाचारवान्नरः । श्रद्दधानोनसूयश्च शतम्वर्षाणि जीवति । १५८ । यद्यत्परवशं कर्म
तत्तद्यत्नेन वर्जयेत् । यद्यदात्मवशं तु स्यात्तत्तत्सेवेत यत्नतः । १५९ । सर्वम्परवशन्दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम् । एतद्विद्यात्समासेन
लक्षणं सुखदुःखयोः । १६० । यत्कर्म्मकुर्वतोस्य स्यात्परितोषोन्तरात्मनः । तत्प्रयत्नेन कुर्वीत विपरीतन्तु वर्जयेत् । १६१ ।
आचार्यञ्च प्रवक्तारं पितरम्मातरं गुरुम् । न हिंस्याद्ब्राह्मणान् गांश्च सर्वांश्चैव तपस्विनः । १६२ । नास्तिक्यम्वेदनिन्दाञ्च
देवतानाञ्च कुत्सनम् । द्वेषन्दम्भञ्च मानञ्च क्रोधन्तैक्ष्ण्यञ्च वर्जयेत् । १६३ । परस्य दण्डन्नोद्यच्छेत्क्रुद्धो नैव निपातयेत् ।
अन्यत्र पुत्राच्छिष्याद्वा शिष्ट्यर्थन्ताडयेत्तु तौ । १६४ । ब्राह्मणायावगूर्य्यैव द्विजातिर्वधकाम्यया । शतम्वर्षाणि तामिस्रे नरके
परिवर्त्तते । १६५ । ताडयित्वा तृणेनापि संरम्भान्मतिपूर्वकम् । एकविंशतमाजातीः पापयोनिषु जायते । १६६ । अयुध्यमा-
नस्योत्पाद्य ब्राह्मणस्यासृगन्ततः । दुःखं सुमहदाप्नोति प्रेत्याप्राज्ञतया नरः । १६७ । शोणितम्यावतः पांशून्संगृह्णाति मही-

में से कोई एक को भी न मारे । १६२ । नास्तिकपना वेद और देवता इन्हों की निंदा शत्रुता दंभ मान क्रोध तीक्ष्णता इन सभों को न करना । १६३ । क्रोध पाके दूसरे के मारने के लिये दंड को न फेंके और पराये के शरीर में ताड़न को न करे पुत्र और शिष्य इन दोनों को सिखाने के लिये ताड़न करे । १६४ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये सब ब्राह्मण वध की इच्छा करके हथियार को उठावें और मारे नहीं तो भी तामिस्र नाम नरक में सौ वर्ष तक रहते हैं । १६५ । क्रोध से इच्छा पूर्वक तृण से भी ताड़न करके एक्कैस जन्म पाप योनि ( अर्थात् कुत्ता आदि ) में उत्पन्न होता है । १६६ । युद्ध जो नहीं करता है ब्राह्मण उस के अंग से रुधिर को निकाल कर अपनी बुद्धि की हीनता से परलोक में बड़े दुःख को पाता है । १६७ । युद्ध को नहीं करने वाला जो ब्राह्मण उस के अंग में शस्त्र से रुधिर निकारने वाला परलोक में महा दुःख को पाता है खड्ग आदि करके ब्राह्मण के अंग से निकला रुधिर भूमि पर गिरा हुआ जितने धूली का ग्रहण ( अर्थात्

हुए परमाणु पर्यंत ) को पिण्डी करता है तितने वर्ष तक परलोक में रुधिर निकालने वाला कुत्ता सियार आदि से भोजन किया जाता है । १६८ । इस लिये जानने वाला कधी भी ब्राह्मण को मारने के लिये शस्त्र को न उठावे तृण से भी ताड़न न करे शरीर से रुधिर को न निकाले । १६९ । जो अधार्मिक है और जिस को असत्य धन है जो नित्य ही हिंसा में रत है सो इस लोक में सुख को नहीं पाते । १७० । अधार्मिकों का और पापियों का धन आदि का शीघ्र नाश देखते हुए धर्म से कष्ट को पाके भी अधर्म में प्रवृत्त न होवे । १७१ । अधर्म शीघ्र ही नहीं फलता गौ (अर्थात् पृथिवी) की नाईं जैसे पृथिवी बीज बोने से शीघ्र फल को नहीं देती किंतु काल पाके देती है यह दृष्टान्त समान धर्म का है और दूसरा अर्थ गौ (अर्थात पशु) जैसे वाहन दोहन से पशु शीघ्र फल को देता है तैसा अधर्म नहीं फल को देता किंतु काल पाके फलता है यह दृष्टान्त असमान धर्म का है अधर्म करने वाले का सर्व नाश होता है यही फल अधर्म्म का है । १७२ । जब अधर्म का फल

तत्क्षात् । तावतोऽब्दानमुत्रान्यैः शोणितोत्पादकोऽद्यते । १६८ । न कदाचिद्द्विजे तस्माद्विद्वानवगुरेदपि । न ताडयेत्तृणेनापि
न गात्रात्स्रावयेदसृक् । १६९ । अधार्म्मिको नरो यो हि तस्य चाप्यनृतन्धनम् । हिंसारतश्च यो नित्यं नेहासौ सुखमेधते
। १७० । न सीदन्नपि धर्म्मेण मनोऽधर्म्मे निवेशयेत् । अधार्म्मिकाणाम्पापानामाशु पश्यन्विपर्य्ययम् । १७१ । नाधर्म्मश्चरि-
तो लोके सद्यः फलति गौरिव । शनैरावर्त्तमानस्तु कर्त्तुर्मूलानि कृन्तति । १७२ । यदि नात्मनि पुत्रेषु न चेत्पुत्रेषु नप्तृषु ।
न त्वेवन्तु कृतोऽधर्म्मः कर्त्तुर्भवति निष्फलः । १७३ । अधर्म्मेणैधते तावत्ततो भद्राणि पश्यति । ततः सपत्नान् जयति समूल-
स्तु विनश्यति । १७४ । सत्यधर्म्मार्य्यवृत्तेषु शौचे चैवारमेत्सदा । शिष्यांश्च शिष्याद्धर्म्मेण वाग्बाहूदरसंयतः । १७५ । परित्यजे
दर्थकामौ यौ स्यातां धर्म्मवर्जितौ । धर्म्मञ्चाप्यसुखोदर्कं लोकविक्रुष्टमेव च । १७६ । न पाणिपादचपलो न नेत्रचपलोऽनृजुः
। न स्याद्वाक्चपलश्चैव न परद्रोहकर्म्मधीः । १७७ । येनास्य पितरो याता येन याताः पितामहाः । तेन यायात्सतां मार्गन्तेन
गच्छन्नरिष्यते । १७८ । ऋत्विक् पुरोहिताचार्य्यैर्म्मातुलाऽतिथिसंश्रितैः । बालवृद्धाऽऽतुरैर्वैद्यैर्ज्ञातिसम्बन्धिबांधवैः । १७९ ।

अधर्म करने वाले को न भया तो उस को पुत्र को होता है उस को भी न भया तो पौत्र को होता है उस को भी न भया तो नाती को होता है अधर्म वे फले नहीं रहता । १७३ । अधर्म करने से पहिले बढ़ता है फेर कल्याण को देखता है फेर शत्रुन्ह को जीतता है पश्चात मूल सहित नाश को पाता है । १७४ । भले लोगों का आचार सत्य धर्म पवित्रता इन सभों में सर्व काल रति को करे भार्या पुत्र दास क्षात्र इन सब को रक्षरी और बांस का फलठा इन दोनों से शासन (अर्थात् ताड़न) को करे बाणी बांहु उदर इन्हों का संयम करे बाणी का संयम सत्यभाषण से होता है बांहु के बल से किसी को पीड़ा न करे तब बांहु का संयम होता है जो कुछ मिला थोड़ा वस्तु उसी के भोजन से उदर का संयम होता है । १७५ । धर्म से बर्जित जो अर्थ काम है उस का त्याग करना जो है तो धर्म परंतु लोक से विरुद्ध है और आने वाला काल में सुख का देने वाला नहीं है उस का भी त्याग करना । १७६ । हाथ पांव आंख बाणी इन सभों करके चंचल न होवे टेढ़ा न रहै पर द्रोह कर्म में बुद्धि को न राखै । १७७ । बहुत प्रकार का शास्त्रार्थ संभव संते पितृ पितामहादि करके संगृहीत जो शास्त्रार्थ है उसी का अनुष्ठान

करना उस करके अधर्म से मारा नहीं जाता। १७८। ऋत्विक् पुरोहित आचार्य मामा अतिथि आश्रित बाल वृद्ध आतुर वैद्य जाति (अर्थात् पितृ पक्ष वाले)
संबंधी (अर्थात् माला आदि) बांधव (अर्थात् मातृपक्ष वाले)। १७९। यामि (अर्थात् भगिनी पतोहू आदि) माता पिता भाई पुत्र भार्या बेटी दासवर्ग इन्हीं के
साथ विवाद न करना। १८०। इन्हों से विवाद को वर्जन करके सब पाप से छूटता है इन सभों से हारने से सब लोक को गृहस्थ जीतता है। १८१। आचार्य्य
पिता अतिथि ऋत्विक ये सब क्रम करके ब्रह्म लोक प्रजा पति लोक इंद्र लोक देव लोक के स्वामी हैं। १८२। वहिनि पतोहू आदि बांधव संबंधी माता और
मामा ये दोनों ये सब क्रम करके अप्सरा लोक वैश्व देव लोक वरुण लोक मृत्यु लोक के स्वामी हैं। १८३। बाल वृद्ध कृश आतुर ये चारो आकाश लोक के स्वामी
हैं ज्येष्ठ भाई पिता के समान है भ्राता पुत्र अपनी शरीर हैं। १८४। दास वर्ग अपनी छाया हैं लड़की गरीब हैं इस लिये इन सभों की बात को सहन करना मन
में हीनता और दुःख को न लाना सर्व काल में। १८५। दान लेने में समर्थ हो तो भी न लेवे दान लेने से ब्रह्म तेज शांत होता है। १८६। आपत काल में

मातापितृभ्यां यामीभिर्भ्रात्रा पुत्रेण भार्य्यया। दुहित्रा दासवर्गेण विवादन्न समाचरेत्। १८०। एतैर्विवादान्सन्त्यज्य सर्वपापैः
प्रमुच्यते। एभिर्जितैश्च जयति सर्वान् लोकानिमान् गृही। १८१। आचार्य्यो ब्रह्मलोकेशः प्राजापत्ये पिता प्रभुः। अतिथि-
स्त्विन्द्रलोकेशो देवलोकस्य चर्त्विजः। १८२। यामयोऽप्सरसां लोके वैश्वदेवस्य बांधवाः। सम्बन्धिनो ह्यपांलोके पृथिव्यां मा-
तृमातुलौ। १८३। आकाशेशास्तु विज्ञेया बालवृद्धकृशातुराः। भ्राताज्येष्ठः समः पित्रा भार्य्या पुत्रः स्वकातनूः। १८४। छा-
या स्वोदासवर्गश्च दुहिता कृपणम्परम्। तस्मादेतैरधिक्षिप्तः सहेता संज्वरस्सदा। १८५। प्रतिग्रहसमर्थोपि प्रसङ्गन्तत्र वर्ज-
येत्। प्रतिग्रहेण ह्यस्याशु ब्राह्मन्तेजः प्रशाम्यति। १८६। न द्रव्याणामविज्ञाय विधिन्धर्म्यं प्रतिग्रहे। प्राज्ञः प्रतिग्रहं कुर्या-
दवसीदन्नपि क्षुधा। १८७। हिरण्यम्भूमिमश्वङ्गामन्नम्वासस्तिलान्घृतम्। प्रतिगृह्णन्नविद्वांस्तु भस्मी भवति दारुवत्। १८८।
हिरण्यमायुरन्नञ्च भूर्गौश्चाप्योषतस्तनुम्। अश्वश्चक्षुस्त्वचम्वासो घृतन्तेजस्तिलाः प्रजाः। १८९। अतपास्त्वनधीयानः प्रतिग्र-
हरुचिर्द्विजः। अम्भस्यश्मप्लवेनेव सह तेनैव मज्जति। १९०। तस्मादविद्वान्बिभियाद्यस्मात्तस्मात्प्रतिग्रहात्। स्वल्पकेनाप्यविद्वा
न्हि पङ्के गौरिव सीदति। १९१। न वार्य्यपि प्रयच्छेतु वैडालव्रतिके द्विजे। न वकव्रतिके विप्रे नावेदविदि धर्मवित्। १९२।

क्षुधा करके दुःखित हो तो भी प्रतिग्रह में द्रव्यों का विधान जो धर्म करिके युक्त है (अर्थात् ग्रहण की जो वस्तु है उस का देवता और मंत्र है) उस को बिना
जाने अच्छे लोग जो हैं सो प्रतिग्रह को न करें। १८७। हिरण्य भूमि घोड़ा गौ अन्न वस्त्र तिल घृत इन सभों में से कोई एक वस्तु को प्रतिग्रह करने से मूर्ख
ब्राह्मण लकड़ी की नाईं भस्म हो जाता है। १८७। हिरण्य और अन्न इन दोनों में से कोई एक वस्तु का प्रतिग्रह मूर्ख ब्राह्मण करै तो आयुष का दहन होता है इसी
रीति से गौ भूमि शरीर को दहन करते हैं घोड़ा नेत्र को वस्त्र त्वचा को घृत तेज को तिल संतति को दहन करते हैं। १८९। तप और वेद से रहित है प्रतिग्रह
में रुचि रखता है ऐसा ब्राह्मण दाता सहित डूबता है जैसे जल में पत्थर की बनाई नौका। १९०। इस लिये मूर्ख ब्राह्मण थोड़े प्रतिग्रह से भी डरता रहै नहीं
तो जैसे गौ कांदो में फंसी हुई कष्ट को पाती है तैसा वह भी कष्ट को पाता है। १९१। बैडालव्रतिक बकव्रतिक मूर्ख ये तीनों ब्राह्मणों को धर्म जानने वाला

पुरुष जल मात्र भी न देवे । १९२ । विधि से अर्जित धन को इन तीनों को जब देवे तब परलोक में वह दान दाता प्रतिग्रहीता को अनर्थ के लिये होता है । १९३ । जिस प्रकार से पत्थर की बनाई हुई नाव पर चढ़कर जल में डूबता है तिसी प्रकार से दाता प्रतिग्रहीता दोनों नरक में डूबते हैं । १९४ । धर्मध्वजी (अर्थात् जो वस्तुत मनुष्य के समीप धर्मका आचरण करता है आप से अथवा दूसरे से जनाता है उसका धर्म जो है सोई ध्वज कहिए चिन्ह है इस लिये वह धर्मध्वजी कहाता है) लोभी बहाने से चलने वाला वंचना करने वाला घातुक (अर्थात् घात करने वाला) सब का निंदा करने वाला ऐसा जो है सो बैड़ालव्रतिक कहाता है (अर्थात् बिलारि कीनाईं व्रत कहिए आचरण है जिसका सो) । १९५ । नीचही देखने वाला निठुर (अर्थात् दया शून्य) अपने अर्थ के साधन में तत्पर टेढ़ाई में रहने वाला झूठही नम्रता से रहने वाला ऐसा जो है सो बक वृत्तिक कहाता है (अर्थात् बकुला की नाईं व्रत कहिए आचरण है जिसका सो) । १९६ ।

विप्रष्येतेषु दत्तं हि विधिनाप्यर्जितन्धनम् । दातुर्भवत्यनर्थाय परत्रादातुरेव च । १९३ । यथाप्लवेनौपलेन निमज्जत्युदकेतरन् । तथा निमज्जतोधस्तादज्ञौ दातृप्रतीच्छकौ । १९४ । धर्मध्वजी सदा लुब्धश्छाद्मिको लोकदंभकः । वैड़ालव्रतिको ज्ञेयो हिंस्रः सर्वाभिसंधकः । १९५ । अधोदृष्टिर्नैष्कृतिकः स्वार्थसाधनतत्परः । शठो मिथ्याविनीतश्च वकव्रतचरो द्विजः । १९६ । ये वकव्रतिनो विप्रा ये च मार्जारलिङ्गिनः । ते पतन्त्यन्धतामिस्रे तेन पापेन कर्म्मणा । १९७ । न धर्मस्यापदेशेन पापं कृत्वा व्रतञ्चरेत् । व्रतेन पापम्प्रच्छाद्य कुर्वन् स्त्रीशूद्रदम्भनम् । १९८ । प्रेत्येह चेदृशा विप्रा गर्ह्यन्ते ब्रह्मवादिभिः । छद्मना चरितं यच्च व्रतं रक्षांसि गच्छति । १९९ । अलिङ्गी लिङ्गिवेषेण यो वृत्तिमुपजीवति । स लिङ्गिनां हरत्येनस्तिर्य्यग्योनौ च जायते । २०० । परकीय निपानेषु न स्नायाच्च कदा च न । निपानकर्त्तुः स्नात्वा तु दुष्कृतांशेन लिप्यते । २०१ । यानशय्यासनान्यस्य कूपोद्यानगृहाणि च । अदत्तान्युपभुञ्जान एनसः स्यात्तुरीय भाक । २०२ । नदीषु देवखातेषु तड़ागेषु सरस्सु च । स्नानं समाचरेन्नित्यङ्गर्तप्रस्रवणेषु च । २०३ । यमान्सेवेत सततन्न नित्यन्नियमान्बुधः । यमान् पतत्यकुर्वाणो नियमान्केवलान्भजन् । २०४ ।

बकव्रतिक बैड़ालव्रतिक ये दोनों अपने पाप से अंध तामिस्र नाम नरक में जाते हैं । १९७ । पाप करके धर्म के बहाने से व्रतको न करै (अर्थात् करता है प्रायश्चित्त और स्त्री शूद्र को दंभ देखाता है कि मैंने धर्म किया है) । १९८ । वेद पढ़ने वाले पुरुष इस लोक में परलोक में ऐसे ब्राह्मणों की निंदा करते हैं कपट से व्रत जो है सो राक्षसों के पास जाता है । १९९ । ब्रह्मचारी नहीं है और ब्रह्मचारी के वेष से जीवन करता है सो ब्रह्मचारी के पाप को पाता है और कीट पतंग आदि योनि में जाता है इसी रीति से सब आश्रम को जानना । २०० । जो बिना उत्सर्ग किया हुआ परका खनाए बावली कूआं तलाव आदि हैं उस में नहाना नहीं क्योंकि खनाने वाले के पाप को पाता है । २०१ । सवारी शय्या कूप बगीचा गृह यह सब जिसका है उसके आज्ञा बिना इन सभों का भोग जो करता है सो जिसके ये सब हैं उसके पाप का चतुर्थांश भागी होता है । २०२ । नदी देवतों का खनाया हुआ तलाव सर (अर्थात् चार हाथ का धनुष होता है आठ हजार धनुष तक जिस की गति नहीं है सो) झरना गड़हा इन सभोंमे नित्य ही स्नान करै इस स्थल में ऐसा संदेह हो सकता है कि इसी मध्य करके पराये खनाया

जूआ बाउली आदि का निषेध विरुद्ध रहा फेर पूर्व वचन काहे को कहा तो इस का उत्तर यह है कि अपना खनाया हो और सब जीवों के लिये उत्सृष्ट हो (अर्थात् त्याग किया गया हो) तो उस में स्नान करने की आज्ञा है सोभी नदी आदि के अभाव में जानना । २०३ । यम नियम इन दोनों का लक्षण आगे कहेंगे तिस में इन को नित्यही सेवन करै नियम को नहीं यम को छोड़ के केवल नियम के सेवन करने से पतित होता है । २०४ । मूर्ख ग्राम के याग कराने वाला स्त्री नपुंसक इन सभों की यज्ञ में ब्राह्मण कधी न भोजन करै । २०५ । इन सभों के यज्ञ करना भले लोगों को अश्लीक है अर्थात् लक्ष्मी रहित है) और देवतों के प्रतिकूल है (अर्थात् अच्छा नहीं है) इस लिये उस कर्म को वर्जन करना । २०६ । मत्त क्रुद्ध आतुर इन्हों का अन्न भोजन न करना केश कीट करके मिले अन्न को और इच्छा से पांव करके छूआ गया जो अन्न है उसको भोजन नहीं करना । २०७ । गर्भ के नाश करने वाले से देखागया रजस्वला से छूआ गया चिड़िया के चंचु से फोड़ा गया कुत्ता से छूआ गया । २०८ । गौ का सूंघा को भोजन करेगा ऐसा भारी शब्द करके यज्ञ आदि में जो दिया गया ऐसा जो अन्न और समुदाय का अन्न वेश्यों का अन्न इन सब अन्नों का

**नाश्रोत्रियतते यज्ञे ग्रामयाजिकृते तथा । स्त्रिया क्लीबेन च हुते भुञ्जीत ब्राह्मणः क्वचित् । २०५ । अश्लीकमेतत्साधूनां यत्र जुह्वत्यमी हविः । प्रतीपमेतद्देवानां तस्मात्तत्परिवर्जयेत् । २०६ । मत्तक्रुद्धातुराणाञ्च न भुञ्जीत कदा च न । केशकीटावपन्नञ्च पदास्पृष्टञ्च कामतः । २०७ । भ्रूणघ्नावेक्षितञ्चैव संस्पृष्टञ्चाप्युदक्यया । पतत्रिणावलीढञ्च शुना संस्पृष्टमेव च । २०८ । गवाचान्नमुपघ्रातं घुष्टान्नञ्च विशेषतः । गणान्नङ्गणिकान्नञ्च विदुषाञ्च जुगुप्सितम् । २०९ । स्तेनगायनयोश्चान्नं तक्ष्णो वार्द्धुषिकस्य च । दीक्षितस्य कदर्य्यस्य बद्धस्य निगडस्य च । २१० । अभिशस्तस्य षण्ढस्य पुंश्चल्या दाम्भिकस्य च । शुक्तं पर्युषितञ्चैव शूद्रस्योच्छिष्टमेव च । २११ । चिकित्सकस्य मृगयोः क्रूरस्योच्छिष्टभोजिनः । उग्रान्नं सूतिकान्नञ्च पर्य्याचान्तमनिर्दशम् । २१२ । अनर्चितं वृथा मांसमवीरायाश्च योषितः । द्विषदन्नन्नगर्य्यन्नं पतितान्नमवक्षुतम् । २१३ । पिशुनानृतिनोश्चान्नं क्रतुविक्रयिणस्तथा । शैलूषतन्तुवायान्नं कृतघ्नस्यान्नमेव च । २१४ । कर्मारस्य निषादस्य रङ्गावतारकस्य च । सुवर्णकर्तुर्वेणस्य शस्त्रवि-**

निंदा करते हैं पंडित लोग । २०९ । चोर गाने वाला बढ़ई ब्याज से जीने वाला यज्ञ में दीक्षित (अर्थात् यज्ञ करता है और यज्ञ समाप्ति नहीं हुई है) कृपण बेड़ी में जो पड़ा है । २१० । दोषी नपुंसक व्यभिचारिणी दंभी इन सभों का अन्न शुक्त (अर्थात् काल बीते से और दूसरी वस्तु मिलाये बिना जो आमिल हो गया है) बासी शूद्र का जूठा । २११ । वैद्य व्याधा क्रूर जूठ भोजन करने वाला कठोर कर्म करने वाला इन सभोंका अन्न सूति का (अर्थात् सौरी में जो स्त्री है) कर्म के लिये किया गया जो अन्न एक पंगति में बैठा पुरुष है उस का अपमान करके भोजन करने लगे और दूसरे ने भोजन के समाप्ति को आचमन की उस समय का अन्न सूतकी का अन्न । २१२ । पूजा के योग्य है उस को अनादर कर के दिया गया जो अन्न देवताआदि के लिये जो मांस नहीं बनी सो मांस पति पुत्र रहित स्त्री शत्रु नगरी पतित इनों का अन्न छींक जिस पर पड़ी ऐसा जो अन्न । २१३ । चुगुल झूठा यज्ञ का बेचने वाला (अर्थात् मैंने जो याग की है उस का फल तुम को होवे ऐसा कह के उस से रुपैया लेने वाला) नट दरजी उपकार को न मानने वाला । २१४ । लोहार निषाद (अर्थात् जो दशवें अध्याय में कहेंगे) नट मायन इस को छोड़कर इन्हों

के कर्म से जीने वाले सोनार बंसफोर हथियार के बेचने वाले ।२१५। कुत्ता से जीनेवाले कलार धोबी रंगरेज घातुक जिस के गृह में उपपति (अर्थात् दूसरा पति है)।२१६। जो उपपति को सहते हैं और जो स्त्रियों से जीते गए हैं मरन दिन से दश दिन जिसका बीता नहीं है इनों का अन्न और जो अन्न तुष्टि को नहीं करता है सो इन सब अन्नों को भोजन नहीं करना।२१७। राजा शूद्र सोनार चमार इन्हों का अन्न क्रम से तेज ब्रह्मतेज आयुष यश इन को नाश करता है।२१८। कारुक (अर्थात् दाल बनाने वाला) धोबी इन दोनों का अन्न क्रम से संतति बल इनों का नाश करता है समुदाय और वेश्या इन दोनों का अन्न दूसरे कर्म से मिलने वाला जो स्वर्गादि लोक उस को नाश करता है।२१९। वैद्य व्यभिचारिणी व्याज से जीने वाला हथियार का बेंचने वाला इन्हों का अन्न क्रम करके पीब बीज विष्ठा खंखार आदि मल कहाता है।२२०। जितने ये सब क्रम से अभोज्यान्न (अर्थात् जिन का अन्न भोजन के जोग्य नहीं) कहि आए हैं हर एक पद में इन से भिन्न जो

क्रयिणस्तथा । २१५ । श्ववतां शौण्डिकानाञ्च चैलनिर्णेजकस्य च । रजकस्य नृशंसस्य यस्य चोपपतिर्गृहे । २१६ । मृष्यन्ति ये चोपपतिं स्त्रीजितानाञ्च सर्वशः । अनिर्दशञ्च प्रेतान्नमतुष्टिकरमेव च । २१७ । राजान्नन्तेज आदत्ते शूद्रान्नम्ब्रह्मवर्चसम । आयुः सुवर्णकारान्नं यशश्चर्मावकर्तिनः । २१८ । कारुकान्नम्प्रजां हन्ति बलन्निर्णेजकस्य च । गणान्नङ्गणिकान्नञ्च लोकेभ्यः परिकृन्तति । २१९ । पूयञ्चिकित्सकस्यान्नं पुंश्चल्यास्त्वन्नमिंद्रियम् । विष्ठा वार्द्धुषिकस्यान्नं शस्त्रविक्रयिणो मलम । २२० । य एते न्येत्वभोज्यान्नाः क्रमशः परिकीर्तिताः । तेषान्त्वगस्थिरोमाणि वदन्त्यन्नम्मनीषिणः । २२१ । भुक्त्वाऽतोऽन्यतमस्यान्न-ममत्या क्षपणंत्र्यहम । मत्या भुक्त्वा चरेत्कृच्छ्रं रेतो विण्मूत्रमेव च । २२२ । नाद्याच्छूद्रस्य पक्वान्नं विद्वानश्राद्धिनो द्विजः । आददीताममेवास्मादवृत्तावेकरात्रिकम । २२३ । श्रोत्रियस्य कदर्यस्य वदान्यस्य च वार्द्धुषेः । मीमांसित्वोभयन्देवाः सम-मन्नमकल्पयन् । २२४ । तान्प्रजापतिराहैत्य माकृढ्वं विषमं समम । श्रद्धापूतंवदान्यस्य हतमश्रद्धये तरत् । २२५ । श्रद्धयेष्टञ्च पूर्तञ्च नित्यं कुर्यादतन्द्रितः । श्रद्धाकृते ह्यक्षयेते भवतः स्वागतैर्धनैः । २२६ । दानधर्मन्निषेवेत नित्यमैष्टिकपौर्तिकम

इस प्रकरण में अभोज्यान्न पठित हैं तिन का अन्न त्वचा हाड़ रोम कहाता है यह पंडित लोग कहते हैं अर्थात् रोम आदि के भोजन करने से जो दोष होता है सो दोष इन्हों के अन्न को भोजन करने से होता है।२२१। इन्हों में किसी के अन्न को विना जाने भोजन करे तो तीन दिन उपवास करे और जान के भोजन करे तो कृच्छ व्रत जो आगे कहैंगे सो करे और विष्ठा मूत्र के भोजन करने में भी पृथक पृथक् वही व्रत करे।२२२। पण्डित जो ब्राह्मण है सो शूद्र का पक्वान्न भोजन न करे यदि अपने गृह में अन्न न हो तो एक रात्रि के भोजन योग्य कच्चा अन्न को ग्रहण करे।२२३। कृपण वेद पाठी दाता व्याज ले के जीने वाला इन दोनों के अन्न को देवतों ने विचार कर के सम कहा है।२२४। उन देवतों के समीप ब्रह्मा आके कहा कि विषम को सम मति करो दाता का अन्न [illegible] से [illegible] है कृपण का अन्न अश्रद्धा से हत है।२२५। आलस को छोड़ कर श्रद्धा से नित्य ही इष्ट (अर्थात यज्ञ) पूर्त (अर्थात् बावली कूप तड़ागादि) को करे न्याय से अर्जित धन कर के श्रद्धा से किए गए ये दोनों कर्म अक्षय होते हैं।२२६। अच्छे ब्राह्मणों को पाके भक्ति पूर्वक संतुष्ट भाव से नित्य ही दान इष्ट पूर्त इन्हों को करे २२७। अल्पधा

(अर्थात् गुण में दोष का प्रकट करना) से रहित हो के मांगने वालों को यथा शक्ति अन्न दिया करे क्योंकि नित्य हीं जब दिया करेगा तो कोई समय में ऐसा पात्र आवेगा जो चारो ओर से तारेगा ।२२८। अन्न तिल दीप इन्हों का देने वाला क्रम से तृप्ति अक्षय सुख अच्छी संतति उत्तम नेत्र इन को पाता है ।२२९। भूमि हिरण्य गृह रूपा इन्हों का देने वाला क्रम से भूमि बड़ी आयुष अच्छा गृह उत्तम रूप इन्हों को पाता है ।२३०। वस्त्र घोड़ा बैल गौ इन्हों का देने वाला क्रम से चंद्र लोक अश्विनी कुमार लोक पुष्ट लक्ष्मी सूर्य लोक इन्हों को पाता है ।२३१। सवारी शय्या अभय धान्य वेद इनों को देने वाला क्रम से भार्या ऐश्वर्य निरंतर सुख ब्रह्म लोक के समान गति इन्हों को पाता है ।२३२। जल अन्न गौ भूमि वस्त्र तिल हिरण्य घी इन सब दानों में वेद दान बड़ा है ।२३३। जिस जिस भाव से जो जो दान देता है उस उस को उसी भाव से जन्मांतर में पाता है ।२३४। जो पूजित वस्तु को देता है और पूजित वस्तु को लेता है

परितुष्टेन भावेन पात्रमासाद्य शक्तितः ।२२७। यत्किञ्चिदपि दातव्यं याचितेनानसूयया । उत्पत्स्यते हि तत्पात्रं यत्तारयति सर्वतः ।२२८। वारिदस्तृप्तिमाप्नोति सुखमक्षय्यमन्नदः । तिलप्रदः प्रजामिष्टां दीपदश्चक्षुरुत्तमम् ।२२९। भूमिदो भूमिमाप्नोति दीर्घमायुर्हिरण्यदः । गृहदोऽग्र्याणि वेश्मानि रूप्यदो रूपमुत्तमम् ।२३०। वासोदश्चन्द्रसालोक्यमश्विसालोक्यमश्वदः । अनडुहः श्रियम्पुष्टाङ्गोदो ब्रध्नस्य विष्टपम् ।२३१। यानशय्याप्रदो भार्यामैश्वर्यमभयप्रदः । धान्यदः शाश्वतं सौख्यं ब्रह्मदो ब्रह्मसार्ष्टिताम् ।२३२। सर्वेषामेव दानानां ब्रह्मदानं विशिष्यते । वार्यन्नगोमहीवासस्तिलकाञ्चनसर्पिषाम् ।२३३। येन येन तु भावेन यद्यद्दानं प्रयच्छति । तत्तत्तेनैव भावेन प्राप्नोति प्रतिपूजितः ।२३४। योऽर्चितं प्रतिगृह्णाति ददात्यर्चितमेव च । तावुभौ गच्छतः स्वर्गं नरकन्तु विपर्यये ।२३५। न विस्मयेन तपसा वदेदिष्ट्वा च नानृतम् । नार्त्तोऽप्यपवदेद्विप्रान्न दत्त्वा परिकीर्त्तयेत् ।२३६। यज्ञोऽनृतेन क्षरति तपः क्षरति विस्मयात् । आयुर्विप्रापवादेन दानञ्च परिकीर्त्तनात् ।२३७। धर्मं शनैः सञ्चिनुयाद्वल्मीकमिव पुत्तिकाः । परलोकसहायार्थं सर्वभूतान्यपीडयन् ।२३८। नामुत्र हि सहायार्थं पिता माता च तिष्ठतः । न पुत्रदारं न ज्ञातिर्धर्मस्तिष्ठति केवलः ।२३९। एकः प्रजायते जन्तुरेक एव प्रलीयते । एकोऽनुभुङ्क्ते सुकृतमेक एव च दुष्कृतम् ।२४०। मृतं शरीरमुत्सृज्य काष्ठलोष्टसमं क्षितौ । विमुखा बान्धवा यान्ति धर्मस्तमनुगच्छति ।२४१।

दोनों स्वर्ग में जाते हैं ।२३५। तप कर के गर्व को न करे यज्ञ करके झूठ न बोले दुःखित होके ब्राह्मण का अपवाद न करे दान देके न कहै ।२३६। झूठ बोलना गर्व करना ब्राह्मण का अपमान करना कहना इन सभों से क्रम कर के यज्ञ तप आयुष दान इन्हों का नाश होता है ।२३७। सब जीव को पीड़ा न होने पावे ऐसी रीति से पर लोक के सहाय के लिये धर्म को बटोरै जैसे चिउटी वे मट्टी को बटोरती है ।२३८। माता पिता पुत्र भार्या जाति ये सब परलोक में सहाय के लिये नहीं रहते केवल धर्म्म हीं रहता है ।२३९। एकै उत्पन्न होता है एकही लीन होता है एक सुकृत (अर्थात् पुण्य) को भोग करता है एक दुष्कृत (अर्थात् पाप) को भोग करता है ।२४०। काठ ढेला के सदृश मृत शरीर को पृथिवी में त्याग करके बांधव लोग विमुख होते है धर्म उसके पीछे चला आता है ।२४१। इस लिये सदा

धर्म है प्रधान जिस को ऐसा जो पुरुष है और तप करके जिस का पाप क्षय है वह ब्रह्म स्वरूप है उस को वही धर्म उत्कृष्ट स्वर्ग आदि लोक में झट पट से आता है। २४३। कुल को बड़ाई देने के लिये उत्तम उत्तम पुरुषों के साथ संबंध को करै अधमों के साथ संबंध को त्याग करै। २४४। उत्तम उत्तम से संबंध को करते हुए हीन हीन से संबंध को छोड़ते हुए श्रेष्ठता को ब्राह्मण पाता है और दोष से शूद्रता को पाता है। ४५। जिस कार्य का आरंभ किया उस कार्य की समाप्ति करने वाले को मृदु स्वभाव वाला शीत घाम आदि जोड़ा जोड़ा जो वस्तु है उस को सहने वाला इन्द्रियों को विषयों से रोकने वाला क्रूर चार वाले पुरुषों के साथ संबंध को छोड़ने वाला हिंसा से निवृत्त रहने वाला दान करने वाला स्वर्ग को पाता है। २४६। लकड़ी जल मूल फल अन्न मधु अभय ये सब बिना मांगे जब मिलै तो उस को और व्यभिचारिणी नपुंसक पतित शत्रु इनको छोड़ के सब से (अर्थात् शूद्र आदि से) लेना। २४७। यह वस्तु तुम को देंगे ऐसा देने वाले ने पहिले न कहा हो और

तस्माद्धर्मं सहायार्थं नित्यं सञ्चिनुयाच्छनैः। धर्मेण हि सहायेन तमस्तरति दुस्तरम्। २४२। धर्मप्रधानम्पुरुषन्तपसा हतकिल्बिषम्। परलोकन्नयत्याशु भास्वन्तं खशरीरिणम्। २४३। उत्तमैरुत्तमैर्नित्यं सम्बन्धानाचरेत्सह। निनीषुः कुलमुत्कर्षमधमानधमांस्त्यजेत्। २४४। उत्तमानुत्तमान् गच्छन् हीनान् हीनांश्च वर्जयन्। ब्राह्मणः श्रेष्ठतामेति प्रत्यवायेन शूद्रताम्। २४५। दृढकारी मृदुर्दान्तः क्रूराचारैरसंवसन्। अहिंस्रो दमदानाभ्यां जयेत्स्वर्गन्तथाव्रतः। २४६। एधोदकम्मूलफलमन्नमभ्युद्यतञ्च यत्। सर्वतः प्रतिगृह्णीयान्मध्वथाभयदक्षिणाम्। २४७। आहृताभ्युद्यतां भिक्षां पुरस्तादप्रचोदिताम्। मेने प्रजापतिर्ग्राह्यामपि दुष्कृतकर्मणः। २४८। नाश्नन्ति पितरस्तस्य दशवर्षाणि पञ्च च। न च हव्यम्वहत्यग्निर्यस्तामभ्यवमन्यते। २४९। शय्यां गृहान्कुशान् गंधानपः पुष्पं मणीन्दधि। धाना मत्स्यान् पयो मांसं शाकञ्चैव न निर्णुदेत्। २५०। गुरून्भृत्यांश्चोज्जिहीर्षन्नर्चिष्यन्देवतातिथीन्। सर्वतः प्रतिगृह्णीयान्न तु तृप्येत्स्वयन्ततः। २५१। गुरुषु त्वभ्यतीतेषु विना वा तैर्गृहे वसन्। आत्मनो वृत्तिमन्विच्छन् गृह्णीयात्साधुतः सदा। २५२। आर्द्धिकः कुलमित्रञ्च

लेने वाले के समीप में स्थापित हो बिना मांगे प्राप्त हो ऐसा जो सुवर्ण आदि वस्तु उस को पतित आदि को छोड़ कर दुष्कृत कर्म वाले से भी लेना ऐसा ब्रह्मा मानते हैं। २४८। ऐसी भिक्षा को जो ग्रहण नहीं करता है उस का दिया हुआ हव्य कव्य को देवता पितर पंद्रह वर्ष तक ग्रहण नहीं करते। २४९। शय्या गृह कुश गंध जल पुष्प मणि दधि लाई मछली दूध मांस शाक इन सभों को त्याग न करना। २५०। माता पिता सेवक भार्या आदि ये सब क्षुधा में पीड़ित हों तो इन्हीं का उद्धार करने की इच्छा करता और देवता अतिथि के पूजने की इच्छा करता पतित आदि को छोड़ कर सब से प्रतिग्रह करै उस को आप भोजन न करै। २५१। माता पिता आदि के मरे हुए अथवा जीते हुए को छोड़ कर दूसरे स्थान में वास करता अपने जीविका के लिये साधु लोगों से ग्रहण करै। २५२। जो शूद्र जिस की खेती करता है उस शूद्र का अन्न उस के भोजन करने के योग्य हैं जो शूद्र कुल का मित्र है और गोपाल दास नाऊ और जिस शूद्र ने अपनी आत्मा को समर्पण की

है इन सभों का अन्न भोजन करने के योग्य है। २५४। जिस शूद्र का कुल शील आदि कर के जैसा स्वरूप है और जैसी करने की इच्छा है जिस प्रकार से सेवा करना योग्य है तैसा वह शूद्र अपने को कहै। २४५। जो सज्जनों के मध्य में अपने को छिपाता है (अर्थात् जैसा है तैसा नहीं कहता है) सो लोक में बड़ा पाप करने वाला है और चोर है (अर्थात् अपने आत्मा को चोराया है)। २५५। जितने अर्थ हैं सो सब बाणी में रहते हैं और उस का बाणी मूल है बाणी से निकलते हैं उस बाणी को जिस ने चोराया सो सब बस्तु का चोराने वाला हुआ। २५६। देव ऋषि पितर इन तीनों की ऋण से यथा विधि छूट के सब वस्तु को पुत्र के आधीन करके मध्यस्थ (अर्थात् पुत्र स्त्री धन आदि में ममता को छोड़कर ब्रह्म बुद्धि करके सर्वत्र सम दर्शन) को आश्रित होकर गृहई में वास करै। २५७। एकांत में नित्य ही अकेला अपनी आत्मा के हित को चिंतन करै इस में परम कल्याण को पाता है। २५८। ब्राह्मण गृहस्थ का यह नित्य वृत्ति कहा जो बुद्धि का बढ़ा-

गोपालो दास नापितौ। एते शूद्रेषु भोज्यान्ना यश्चात्मानन्निवेदयेत् । २५३। यादृशोस्य भवदात्मा यादृशञ्च चिकीर्षितम्। यथा चोपचरेदेनन्तथात्मानन्निवेदयेत् । २५४। योन्यथा संतमात्मानमन्यथा सत्सु भाषते । स पापकृत्तमो लोके स्तेन आत्मापहारकः। २५५। वाच्यर्था नियतास्सर्वे वङ्मूला वाग्विनिः सृताः । तान्तु यः स्ते नयेद्वाचं स सर्वस्तेयकृन्नरः। २५६। महर्षिपितृदेवानां गत्वा नृण्यं यथाविधि । पुत्रे सर्वं समासज्य वसेन्माध्यस्थमाश्रितः । २५७। एकाकी चिंतयेन्नित्यं विविक्ते हितमात्मनः। एकाकी चिन्तयानो हि परं श्रेयोधिगच्छति । २५८। एषोदिता गृहस्थस्य वृत्तिर्विप्रस्य शाश्वती। स्नातकव्रतकल्पश्च सत्ववृद्धिकरः शुभः। २५९। अनेन विप्रो वृत्तेन वर्त्तयन्वेदशास्त्रवित्। व्यपेत कल्मषो नित्यम्ब्रह्मलोके महीयते । २६०। ॥ * ॥ इति मानवे धर्म्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ * ॥ * ॥

श्रुत्वैतान् ऋषयो धर्मान् स्नातकस्य यथोदितान्। इदमूचुर्महात्मानमनलप्रभवम्भृगुम् । १ । एवं यथोक्तम्विप्राणां स्वधर्ममनुतिष्ठताम् । कथं मृत्युः प्रभवति वेदशास्त्रविदाम्प्रभो। २ । सतानुवाच धर्म्मात्मा महर्षीन्मानवो भृगुः। श्रूयतां

ने वाला स्नातक का व्रत वह भी कहा। २५९। वेद शास्त्र का जानने वाला ब्राह्मण पूर्व कथित रीति से रहै तो सब पाप से छूट कर नित्य ही ब्रह्म लोक में पूजित होवे। २६०। * ॥ इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लुक भट्ट व्याख्या नुसारिण्यां श्री बाबू देवीदयाल सिंह कारितायां श्री रुत्कम्पनी संस्कृत पाठ शालीय धर्म शास्त्रि गुलज़ार शर्म्म पण्डित कृतायां चतुर्थो ऽध्यायः ॥ ४ ॥ * ॥ • ∘ • • • • • • • • •

स्नातक के धर्मों को सुन के ऋषि लोगों ने अग्नि से उत्पन्न महात्मा भृगु जी से इस बात को पूछा इस स्थल में यह संदेह है कि प्रथमाध्याय में मनु जी के पुत्र भृगु को कहि आए हैं और यहां अग्नि से उत्पन्न यह कहा सो कैसे बने तो इस का निर्णय ऐसी है कि कोई कल्प में अग्नि से भी उत्पन्न हैं इस बात के जानने वाले ऋषियों ने कहा। १। धर्म शास्त्र में कथित धर्मों को करने वाले ब्राह्मणों को मारने में किस प्रकार से समर्थ मृत्यु होती है। २। धर्मात्मा भृगु जी ने उन महर्षियों से

कहा कि जिस दोष करके ब्राह्मणों को मृत्यु मारती हैं सो सुनिए । ३ । वेद के अनभ्यास से आलस करके आचार को छोड़ने से ब्राह्मणों को मृत्यु मारती है । ४ । लहसुन गाजर पियाज छत्राक ( अर्थात् कुकुरमुत्ता ) बिष्ठा आदि अपवित्र वस्तु से उत्पन्न तंडुलीय आदि ( अर्थात् चवराई आदि ) इन सब को ब्राह्मण भोजन न करे । ५ । वृक्ष का लासा लालवर्ण काटने से उत्पन्न लासा कोई वर्ण हो श्लेलु ( अर्थात् इन्दरि ) जो नवप्रसूत गौ का दूध अग्नि संयोग से कड़ाई को प्राप्त है इन सब को यत्नपूर्वक बरावा ( अर्थात् इन्हों का भोजन न करना ) । ६ । देवता पितरों को छोड़ कर अपने अर्थ तिल सहित भात जो बना है पक्का दूध से बना हुआ गुड़ सहित गोहूं का चूर्ण जो है दूध चाउर से जो वस्तु बनी है मालपूआ मंच से जिस पशु का स्पर्श नहीं हुआ उस की मांस देवतों के निमित्त अन्न बना है और उन्हों को निवेदन नहीं किया गया होम के निमित्त हवि बना है और होम नहीं भया ऐसा हवि इन सब को देवता पितरों को निवेदन किए बिना भोजन नहीं करना । ७ । बियाने से दश दिन के भीतर गौ का दूध ऊंटिनी का दूध एक खुर वाली ( अर्थात् घोड़ी आदि ) का दूध भेड़ि का

येन दोषेण मृत्युर्विप्रान् जिघांसति । ३ । अनभ्यासेन वेदानामाचारस्य च वर्जनात् । आलस्यादन्नदोषाच्च मृत्युर्विप्रान् जिघांसति । ४ । लशुनं गृञ्जनञ्चैव पलाण्डुं कवकानि च । अभक्ष्याणि द्विजातीनाममेध्यप्रभवानि च । ५ । लोहितान् वृक्षनिर्यासान् व्रश्चनप्रभवांस्तथा । शेलुं गव्यञ्च पेयूषं प्रयत्नेन विवर्जयेत् । ६ । वृथाकृसरसंयावम्पायसापूपमेव च । अनुपाकृतमांसानि देवान्नानि हवींषि च । ७ । अनिर्दशाया गोः क्षीरमौष्ट्रमैकशफन्तथा । आविकं सन्धिनीक्षीरं विवत्सायाश्च गोः पयः । ८ । आरण्यानां च सर्वेषां मृगाणां माहिषम्बिना । स्त्रीक्षीरञ्चैव वर्ज्यानि सर्वशुक्तानि चैव हि । ९ । दधि भक्ष्यञ्च शुक्तेषु सर्वञ्च दधिसम्भवम् । यानि चैवाभिषूयन्ते पुष्पमूलफलैः शुभैः । १० । क्रव्यादान् शकुनीन्सर्वान् तथा ग्रामनिवासिनः । अनिर्दिष्टांश्चैकशफांष्टिट्टिभञ्च विवर्जयेत् । ११ । कलविङ्कम्प्लवं हंसं चक्राङ्गं ग्रामकुक्कुटम् । सारसं रज्जुवालञ्च दात्यूहं शुकसारिके । १२ । प्रतुदान् जालपादांश्च कोयष्टिनखविष्किरान् । निमज्जतश्च मत्स्यादान् शौनम्वल्लूरमेव च । १३ । बकञ्चैव

दूध गाभिनि गौ का दूध बछरू जिस का मरि गया है ऐसी गौ का दूध । ८ । भैंसि को छोड़ के बन में रहने वाले जितने जीव हैं तिन्हों का दूध स्त्री का दूध और शुक्त ( अर्थात् काल पाके दूसरी वस्तु मिलाये बिना जो आमिल हो ) इन सब को बर्जन करना । ९ । शुक्त में दही और दही से बनी जो वस्तु जल से बना हुआ जो पुष्प मूल फल इन सब को भोजन करना । १० । कच्ची मांस के भोजन करने वाले जो पक्षी गीध आदि गांव में रहने वाले जो पक्षी कबूतर आदि शास्त्र में जो कहे हैं भोजन के योग्य एक खुर वाले उन्हों को छोड़ कर जो एक खुर वाले हैं और टिट्टिभ ( अर्थात् टिटिहिरी ) इन को भोजन न करना ॥ ११ ॥ गवरा प्लव ( अर्थात् जल में पैरने वाले ) हंस चकवा ग्रामवासी मुरगा सारस रज्जु वाल ( अर्थात् पक्षिविशेष ) दात्यूह ( अर्थात् जल काक सुग्गा मैना । १२ । चंचु से जो भक्षण करते हैं दार्वाघाट आदि ( अर्थात् बट फोर ) जाला कार पाद शरारी आदि ( अर्थात् आड़ी ) कोयष्टि ( अर्थात् टिटिहिरी ) नख से विकिरण करके जो भक्षण करते हैं बाज आदि जल में डूब के जो मछली को भोजन करते हैं मद्गु आदि मारण स्थान की जो मांस ( अर्थात् कसाई के घर की मांस ) सूखी मांस । १३ । बकुला

बलाका (अर्थात् (बकभेद) बगुला काला कौआ खिड़रिच मछली भक्षण करने वाले पक्षी ग्रामशूकर मछली सब इन सब को भोजन न करना ॥ १४ ॥ जिस की मांस को जो भोजन करता है सो उस के मांस का भोजन करने वाला कहाता है मछली सब की मांस को भोजन करती है उस को जिस ने भोजन किया सो सब की मांस को भोजन कर चुका इस लिये मछली को भोजन न करना ॥ १५ ॥ राजीव सिंह तुण्ड सशल्क पढ़िना रोहू इन सब को देवता पितरों को निवेदन करके भोजन करना ॥ १६ ॥ जो बहुधा अकेलही चरते हैं सर्प आदि और जो बिना जाने हैं मृग पक्षी और पांच नख वाले बानर आदि इन सब को भक्षण न करना ॥ १७ ॥ श्वाविध गोधा शल्यक खड्ग कूर्म शश (अर्थात् साली गोह साही गैंड़ा कछुआ खरहा) ये सब पंच नख वालों में भक्षण के योग्य हैं ऊंट को छोड़ कर एक ओर दांत वाले भक्षण के योग्य हैं निषिद्ध बिना ॥ १८ ॥ छत्राक (अर्थात् कुकुर मुत्ता) ग्रामशूकर लहसुन ग्राम का मुरगा पियाज गाजर इन सभों को

बलाकाश्च काकोलं खञ्जरीटकम् । मत्स्यादान्विड्वराहांश्च मत्स्यानेव च सर्वशः । १४ । यो यस्य मांसमश्नाति स तन्मांसाद उच्यते । मत्स्यादः सर्वमांसादस्तस्मान्मत्स्यान्विवर्जयेत् । १५ । पाठीनरोहितावाद्यौ नियुक्तौ हव्यकव्ययोः । राजीवान्सिंहतुण्डांश्च सशल्कांश्चैव सर्वशः । १६ । न भक्षयेदेकचरानज्ञातांश्च मृगद्विजान् । भक्ष्येष्वपि समुद्दिष्टान्सर्वान्पञ्चनखांस्तथा । १७ । श्वाविधं शल्यकं गोधां खड्गकूर्मशशांस्तथा । भक्ष्यान्पञ्चनखेष्वाहुरनुष्ट्रांश्चैकतो दतः । १८ । छत्राकं विड्वराहञ्च लशुनं ग्रामकुक्कुटम् । पलाण्डुं गृञ्जनञ्चैव मत्या जग्ध्वा पतेद्विजः । १९ । अमत्यैतानि षड् जग्ध्वा कृच्छ्रं सान्तपनञ्चरेत् । यतिचान्द्रायणञ्चापि शेषेषूपवसेदहः । २० । सम्वत्सरस्यैकमपि चरेत्कृच्छ्रन्द्विजोत्तमः । अज्ञातभुक्तशुद्ध्यर्थं ज्ञातस्य तु विशेषतः । २१ । यज्ञार्थं ब्राह्मणैर्वध्याः प्रशस्ता मृगपक्षिणः । भृत्यानाञ्चैव वृत्त्यर्थमगस्त्यो ह्याचरत्पुरा । २२ । बभूवुर्हि पुरोडाशा भक्ष्याणां मृगपक्षिणाम् पुराणेष्वपि यज्ञेषु ब्रह्मक्षत्रसवेषु च । २३ । यत्किञ्चित्स्नेहसंयुक्तं भक्ष्यं भोज्यञ्च गर्हितम् । तत्पर्युषितमप्याद्यं हविःशेषञ्च यद्भवेत् । २४ । चिरस्थितमपि त्वाद्यमस्नेहाक्तं द्विजातिभिः । यवगोधूमजं सर्वं पयसश्चैव विक्रिया । २५ । एतदुक्तं

जानि के भोजन करै तो पतित होता है ॥ १९ ॥ बे जाने इन छवों को भोजन करै तो सांतपन नाम का कृच्छ्र ब्रत को करै अथवा यति चांद्रायण ब्रत को करै बाकी में (अर्थात् वृक्ष के लासा आदि के भक्षण में एक दिन उपवास करै) । २० । भोजन करने के योग्य जो वस्तु नहीं है उस को बिना जाने भोजन करने में जो दोष है उस दोष को नाश करने के लिये एक वर्ष में एक कृच्छ्र ब्रत को करै और जो जानि के भोजन किहो गई है उस के लिये तो विशेष करके कृच्छ्र ब्रत करना । २१ । यज्ञ के अर्थ और भृत्यों के भोजनार्थ प्रशस्त जो मृग और पक्षी हैं तिन को मारना अगस्त्य ऋषि ने पूर्व काल में ऐसा किया है । २२ । पूर्व काल में ऋषियों ने यज्ञ के लिये भक्षण के योग्य मृग पक्षियों का वध किया है । २३ । जो कुछ वस्तु घृत तैल से पक्का हो और भोजन के योग्य हो सो बासी भी हो तो उस को भोजन करना और हवि का शेष बासी हो तो उस को भी भोजन करना । २४ । यव गोंहूं से बनी जो वस्तु हैं और घृत तैल से पक्की नहीं है बासी है और दूध से जो बना है बासी है तो उस को भोजन करना । २५ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों के जो भोजन करने के योग्य अयोग्य वस्तु है उस को कहा अब मांस के भक्षण

वर्जन विधि को कहेंगे ॥ २६ ॥ प्रोक्षण नाम संस्कार से संस्कृत जो मांस है और यज्ञ में होम का जो शेष मांस है इन दोनों मांस को भोजन करना और ब्राह्मणों को मांस भोजन की इच्छा जब हो तब यथा विधि से मांस को भोजन करना प्राण नाश में भी मांस को भोजन करना ॥ २७ ॥ स्थावर जङ्गम जितनी वस्तु हैं सो सब प्राण का अन्न हैं इस बात को ब्रह्मा ने कल्पना की है ॥ २८ ॥ चर का अन्न अचर हैं डाढ़ वालों का अन्न बिना डाढ़ वाले हैं हस्त वालों का अन्न वे हस्त वाले हैं शूरों का अन्न डरपोक हैं ॥ २९ ॥ दिन दिन में भोजन योग्य जीव को भोजन करता भोजन करने वाला दोष को प्राप्त नहीं होता क्योंकि भोजन करने योग्य जीव को और भोजन करने वाले जीव को ब्रह्मा ने उत्पन्न किया है। ३० । यज्ञ के निमित्त मांस को भक्षण करना यह विधि है इस को छोड़ कर मांस भक्षण करना यह राक्षस विधि है। ३१ । मोल लिहो अथवा दूसरे की आनी हुई मांस को देवता पितरों को निवेदन करके जो शेष मांस है उस

द्विजातीनां भक्ष्याभक्ष्यमशेषतः। मांसस्यातः प्रवक्ष्यामि विधिम्भक्षणवर्जने। २६। प्रोक्षितम्भक्षयेन्मांसम्ब्राह्मणानाञ्च काम्यया। यथा विधि नियुक्तस्तु प्राणानामेव चात्यये। २७। प्राणस्यान्नमिदं सर्वम्प्रजापतिरकल्पयत्। स्थावरञ्जङ्गमञ्चैव सर्वम्प्राणस्य भोजनम्। २८। चराणामन्नमचरा दंष्ट्रिणामप्यदंष्ट्रिणः। अहस्ताश्च सहस्तानां शूराणाञ्चैव भीरवः। २९। नात्तादुष्यत्यदन्नाद्यान्प्राणिनोऽहन्यहन्यपि। धात्रैव सृष्टाह्याद्याश्च प्राणिनोऽत्तार एव च। ३०। यज्ञाय जग्धिर्मांसस्येत्येष दैवो विधिः स्मृतः। अतोऽन्यथा प्रवृत्तिस्तु राक्षसो विधिरुच्यते। ३१। क्रीत्वा स्वयम्वाप्युत्पाद्य परोपकृतमेववा। देवान्पितॄंश्चार्चयित्वा खादन्मांसं न दुष्यति। ३२। नाद्यादविधिना मांसं विधिज्ञो नापदि द्विजः। जग्ध्वा ह्यविधिना मांसं प्रेत्य तैरद्यते वशः। ३३। न तादृशम्भवत्येनो मृगहन्तुर्धनार्थिनः। यादृशम्भवति प्रेत्य वृथा मांसानि खादतः। ३४। नियुक्तस्तु यथा न्यायं यो मांसं नात्ति मानवः। स प्रेत्य पशुतां याति सम्भवानेकविंशतिम्। ३५। असंस्कृतान पशून्मन्त्रैर्नाद्याद्विप्रः कदा च न। मंत्रैस्तु संस्कृतानद्याच्छाश्वतं विधिमास्थितः। ३६। कुर्याद्घृतपशुं सङ्गे कुर्यात्पिष्टपशुन्तथा। न त्वेव तु वृथा हन्तुम्पशुमिच्छेत्कदा च न। ३७। यावन्ति पशुरोमाणि तावत्कृत्वोह मारणम्। वृथा पशुघ्नः प्राप्नोति प्रेत्य जन्मनि जन्मनि। ३८। यज्ञार्थम्पशवस्सृष्टाः

को भोजन करने से पाप नहीं होता। ३२। बिना आपत काल में विधि को जानने वाला जो ब्राह्मण है और विधि से रहित मांस को भक्षण किया तो उस की मांस को परलोक में वह भक्षण करता है कि जिस की मांस इस लोक में भक्षित हुई है। ३३। धन के अर्थ मृग के मारने वाले को तैसा पाप नहीं होता जैसा पाप परलोक में वृथा मांस भक्षण करने वाले को होता है। ३४। शास्त्रोक्त विधि से सिद्ध जो मांस है उस को जो मनुष्य भक्षण नहीं करता सो परलोक में एकैस जन्म तक पशु योनि में प्राप्त होता है। ३५। संस्कार रहित मांस को ब्राह्मण कधी न भोजन करै और नित्य विधि में स्थित हो कर मंत्र से संस्कृत मांस को भक्षण करै। ३६। अशक्य संते जब पशु के भक्षण का अनुराग होवे तो घृत का अथवा पिष्ट का पशु बना कर भक्षण करै परंतु पशु मारने की इच्छा न करै। ३७। पशु को

वृथा जो मारता है सो परलोक में कई जन्म तक जितने रोम हैं पशु के तितने बेर मारा जाता है । ३८ । ब्रह्मा ने आप से आप यज्ञ के अर्थ पशु को उत्पन्न किया इस लिये यज्ञ में जो बध है सो बध नहीं कहाता है । ३९ । अन्न पशु वृक्ष पक्षी कछुआ आदि ये सब यज्ञ के लिये मारे जाने से उत्तम जाति को पाते हैं । ४० । मधु पर्क यज्ञ देव पितृ कर्म इतने ही में पशु को मारना और कर्म में न मारना यह बात मनु जी ने कहा है । ४१ ॥ इन कर्मों में पशु की हिंसा करते संते वेद के तत्त्व अर्थ को जानने वाला द्विज अपने को और पशु को उत्तम गति प्राप्त करता है ॥ ४२ ॥ गृह में गुरु के स्थान में अथवा बन में वास करते संते ब्राह्मण वेद से अविहित हिंसा को आपत काल में भी न करै । ४३ । वेद से कथित जो निश्चित हिंसा है इस चरा चर में उस को हिंसा न जानना क्योंकि वेद ही से धर्म निकसा है । ४४ । जो मारने के योग्य जीव नहीं है और उस को मारता है

स्वयमेव स्वयम्भुवा । यज्ञस्य भूत्यै सर्वस्य तस्माद्यज्ञेवधोऽवधः । ३९ । ओषध्यः पशवो वृक्षास्तिर्य्यञ्चः पक्षिणस्तथा । यज्ञार्थन्नि-धनं प्राप्ताः प्राप्नुवन्त्युत्सृतीः पुनः । ४० । मधुपर्के च यज्ञे च पितृदैवतकर्म्मणि । अत्रैव पशवो हिंस्या नान्यत्रेत्य ब्रवीन्मनुः । ४१ । एष्वर्थेषु पशून हिंसन वेदतत्वार्थविद्द्विजः । आत्मानञ्च पशुञ्चैव गमयत्युत्तमां गतिम । ४२ । गृहे गुरावरण्ये वा नि-वसन्नात्मवान्दिजः । नावेदविहितां हिंसाभापद्यपि समाचरेत् । ४३ । या वेदविहिता हिंसा नियतास्मिंश्चराचरे । अहिंसामेव ताम्विद्याद्वेदाद्धर्म्मो हि निर्बभौ । ४४ । योऽहिंसकानि भूतानि हिनस्त्यात्मसुखेच्छया । स जीवंश्च मृतश्चैव न क्वचित्सुखमेधते । ४५ । यो वन्धनवधक्लेशान्प्राणिनान्न चिकीर्षति । स सर्वस्य हितप्रेप्सुः सुखमत्यन्तमश्नुते । ४६ । यद्ध्यायति यत्कुरुते रतिम्बध्नाति यत्र च । तदवाप्नोत्ययत्नेन यो हिनस्ति न किञ्चन । ४७ । न कृत्वा प्राणिनां हिंसाम्मांसमुत्पद्यते क्वचित् । न च प्राणिवधः स्वर्ग्यस्त स्मान्मांसम्विवर्जयेत् । ४८ । समुत्पत्तिञ्च मांसस्य वधबंधौ च देहिनाम् । प्रसमीक्ष्य निवर्तेत सर्वमांसस्य भक्षणात् । ४९ । न भक्षयति यो मांसं विधिं हित्वा पिशाच वत् । स लोके प्रियतां याति व्याधिभिश्च न पीड्यते । ५० । अनुमन्ता विशसिता निहन्ता

अपने सुख के लिये सो जीवतें मरे है कहीं सुख नहीं पाता ॥ ४५ ॥ जो सब जीवों का बंधन बध क्लेश को करने की इच्छा नहीं करता सो सभों का हितकारी है अति सुख को पाता है ॥ ४६ ॥ जो मनुष्य किसी को नहीं मारता सो जिस बात का ध्यान करता है और जो करने की इच्छा करता है सो सब को यत्न बिना ही पाता है । ४७ । प्राणियों की हिंसा बिना मांस उत्पन्न नहीं होतो और प्राणियों का बध तो स्वर्ग के हित नहीं है इस लिये मांस को बर्जन करना ॥ ४८ ॥ मांस की उत्पत्ति और प्राणियों का वध बंधन इन सब को देखकर सर्व मांस के भक्षण से निवृत्त होवे ॥ ४९ ॥ विधि को छोड़ कर पिशाच की नाईं जो मांस को भक्षण नहीं करता सो लोक में सब का प्रिय होता है और व्याधि से पीड़ित नहीं होता ॥ ५० ॥ अनुमंता (अर्थात् जिस को संमति बिना हनन न हो सके) विशसिता (अर्थात् शस्त्र से मांस को काटने वाला) और मारने वाला मांस को बेचने वाला मांस को

मोल लेने वाला मांस का बनाने वाला ले आने वाला भोजन करने वाला ये आठो मारने वाले ही कहाते हैं ॥ ५१ ॥ पराये की मांस से अपने मांस को बढ़ाने की इच्छा जो पुरुष करता है उस से अधिक दूसरा कोई पापी नहीं है । ५२ । सौ बर्ष तक बर्ष बर्ष में अश्वमेध यज्ञ को जो करता है और जो मांस को भक्षण नहीं करता है दोनों के पुण्य का फल सम है । ५३ । मांस के त्याग करने से जो फल होता है सो फल पवित्र जो मुनि का अन्न हैं तीनी आदि और मूल फल इन्हों के भक्षण से नहीं होता । ५४ । जिस की मांस को मैं इस लोक में भक्षण करता हूं वह मुझ को परलोक में भक्षण करेगा मांस शब्द का अर्थ यही है इस बात को पण्डित लोग कहते हैं । ५५ । मांस और मदिरा इन दोनों के भक्षण में दोष नहीं है और मैथुन में भी दोष नहीं है क्योंकि यह तो जीवों की प्रवृत्ति ही है ( अर्थात् स्वभाव ही है ) परंतु इन्हों से निवृत्ति होना तो महा फल है अब इस का तात्पर्यार्थ बर्णन करते हैं कि मांस भक्षण मैथुन मदिरापान इन तीनों की जो विधि वाक्य है सो प्रवृत्ति कराने वाली नहीं है क्योंकि प्रवृत्ति तो इच्छा ही से होती है तब यह सब वाक्य व्यर्थ हो के यज्ञ में मांस भक्षण बिवाह में मैथुन सौत्रामणी नाम की यज्ञ में मदिरापान इन सभों के करने से दोष का अभाव जनाती हैं और उस सब वाक्यों का तात्पर्य इन

क्रयविक्रयी । संस्कर्ता चोपहर्ता च खादकश्चेति घातकाः । ५१ । स्वमांसं परमांसेन यो वर्द्धयितुमिच्छति । अनभ्यर्च्य पितॄन्देवां स्ततोऽन्यो नास्त्यपुण्यकृत् । ५२ । वर्षे वर्षेऽश्वमेधेन यो यजेत शतं समाः । मांसानि च न खादेद्यस्तयोः पुण्यफलं समम् । ५३ । फलमूलाशनैर्मेध्यैर्मुन्यन्नानाञ्च भोजनैः । न तत्फलमवाप्नोति यन्मांसपरिवर्जनात् । ५४ । मांसभक्षयिता मुच यस्य मांसमिहाद्म्यहम् । एतन्मांसस्य मांसत्वम्प्रवदन्ति मनीषिणः । ५५ । न मांसभक्षणे दोषो न मद्ये न च मैथुने । प्रवृत्तिरेषा भूतानां निवृत्तिस्तु महाफला । ५६ । प्रेतशुद्धिम्प्रवक्ष्यामि द्रव्यशुद्धिन्तथैव च । चतुर्णामपि वर्णानां यथावदनुपूर्वशः । ५७ । दन्तजातेऽनुजाते च कृतचूडे च संस्थिते । अशुद्धा बांधवास्सर्वे सूतके च तथोच्यते । ५८ । दशाहं शावमाशौचं सपिण्डेषु विधीयते । अर्वाक्सञ्चयनादस्थ्नां त्र्यहमेकाहमेव च । ५९ । सपिण्डता तु पुरुषे सप्तमे विनिवर्त्तते । समानोदकभावस्तु जन्मनाम्नोरवेदने

तीनों की निवृत्ति ही में है । ५६ । चारो वर्णों का क्रम से ज्यों का त्यों प्रेत शुद्धि और द्रव्य शुद्धि को कहैंगे । ५७ । दांत उत्पन्न भए चूड़ाकरण भए अनेऊ भए संते मरणे में और जन्म में सपिण्ड (अर्थात् सात पुरुष तक) और समानोदक ( अर्थात् सात पुरुष के ऊपर ) जन्म नाम ज्ञान तक अशुद्ध होते हैं । ५८ । ब्राह्मण को मरण निमित्तक आशौच १० ४ ३ १ दिन तक होता है इस प्रकरण में दिन शब्द रात्रि दिन का जनाने वाला है और रात्रि शब्द दिन रात्रि का जनाने वाला है बेद के दो भाग हैं एक मंत्र दूसरा ब्राह्मण इन दोनों भागों को संपूर्ण पढ़े हो और अग्नि होत्र करता हो तो उस को एक दिन आशौच होता है केवल बेद ही को पढ़े हो और अग्नि होत्र न करता हो तो उस को तीन दिन तक आशौच होता है बेद पठन और अग्नि होत्र इन दोनों से रहित हो परंतु स्मार्ताग्नि ( अर्थात् स्मृति से कथित अग्नि) सहित हो तो उस को चार दिन आशौच होता है सर्व गुण से हीन हो तो उस को दश दिन आशौच होता है ॥ ५९ ॥ सतयें पुरुष में सपिण्डता की निवृत्ति होती है ( अर्थात् जिस पुरुष से गणना करें उस का पिता आदि क पुरुष के ऊपर) अपने गोत्र में जन्म नाम को

ज्ञान नहीं है तब समानोदकता की निवृत्ति होती है ॥ ६० ॥ सपिण्ड में निपुण शुद्धि की इच्छा करने वाले पुरुषों के जैसा मरण में आशौच तैसा जन्म में आशौच है ॥ ६१ ॥ मरण निमित्तक आशौच (अर्थात् जिस में किसी को छूना नहीं होता) तो सब को होता है और सूतक तो (अर्थात् जन्म निमित्तक आशौच तो) माता पिता इन्ही दो को छूना नहीं होता तिस में भी माता ही को छूना नहीं होता पिता तो स्नानोत्तर छूने के योग्य होता है ॥ ६२ ॥ मैथुन बिना भी इच्छा से वीर्य पात करके स्नान से शुद्ध होता है और प्रथम पति को छोड़ कर दूसरा पति जिस स्त्री ने किया उस स्त्री में दूसरे पति से उत्पन्न अपत्य भए से दूसरे पति को तीन दिन का आशौच होता है ॥ ६३ ॥ सपिण्ड दश रात्रि दिन में शुद्ध होते हैं और जो पूर्व कथित गुण सहित सपिण्ड एक दिन आशौच के योग्य हैं सो

। ६० । यथेदं शावमाशौचं सपिण्डेषु विधीयते । जननेप्येवमेव स्यान्निपुणां शुद्धिमिच्छताम् । ६१ । सर्वेषां शावमाशौचम्मातापित्रोस्तु सूतकम् । सूतकम्मातुरेव स्यादुपस्पृश्य पिता शुचिः । ६२ । निरस्य तु पुमान् शुक्रमुपस्पृश्यैव शुध्यति । बैजिकादभिसम्बन्धादनुरुन्ध्यादघं त्र्यहम् । ६३ । अन्हा चैकेन रात्र्या च त्रि रात्रैरेव च त्रिभिः । शवस्पृशो विशुध्यन्ति त्र्यहात्तूदकदायिनः । ६४ । गुरोः प्रेतस्य शिष्यस्तु पितृमेधं समाचरन् । प्रेतहारैस्समन्तत्र दशरात्रेण शुध्यति । ६५ । रात्रिभिर्मासतुल्याभिर्गर्भस्रावे विशुध्यति । रजस्युपरते साध्वी स्नानेन स्त्री रजस्वला । ६६ । नृणामकृतचूडानां विशुद्धिर्नैशिकी स्मृता । निर्वृत्तचूड़कानान्तु त्रिरात्राच्छुद्धिरिष्यते । ६७ । ऊनद्विवार्षिकं प्रेतं निदध्युर्बान्धवा वहिः । अलंकृत्य शुचौ भूमावस्थिसंचयनादृते । ६८ । नास्य कार्य्योऽग्निसंस्कारो न च कार्य्योदकक्रिया । अरण्ये काष्ठवत्त्यक्त्वा क्षपेयुस्त्र्यहमेव च । ६९ । नात्रि वर्षस्य कर्तव्या बांधवैरुदकक्रिया । जातदन्तस्य वा कुर्युर्नाम्नि वापि कृते सति । ७० । सब्रह्मचारिण्येकाहमतीते क्षपणं त्र्यहम् । जन्मन्येकोदकानान्तु त्रिरात्राच्छुद्धिरिष्यते । ७१ । स्त्रीणामसंस्कृतानान्तु त्र्यहाच्छुध्यन्ति बान्धवाः । यथोक्तेनैव कल्पेन शुध्यन्ति

जब मुरदा को छूवे तो तीन दिन में शुद्ध होते हैं और जो समानोदक हैं सो भी तीनों दिन में शुद्ध होते हैं ॥ ६४ ॥ गुरू का दाह करने से शिष्य भी गुरू के सपिण्ड सदृश आशौच को पाता है ॥ ६५ ॥ गर्भ के पात में जै मास का गर्भ है तै रात्रि आशौच होता है रज के बीतने से स्नान करके रजस्वला स्त्री शुद्ध होती है ॥ ६६ ॥ चूड़ा करण भये बिना मरण में एक रात्रि दिन आशौच होता है और चूड़ा करण के उत्तर मरण में तीन रात्र आशौच होता है ॥ ६७ ॥ दो मास होने के भीतर मरण में उस मुरदे को अलंकार कर के ग्राम से बाहर बन में गाड़ना अस्थि संचयन न करना ॥ ६८ ॥ उस का अग्नि से संस्कार न करना जल भी न देना बन में काठ की नाईं त्याग करके तीन दिन आशौच मानना ॥ ६९ ॥ तीन वर्ष जिस का पूरा नहीं भया उस के मरने में जल देना और अग्नि से दाह न करना अथवा दांत उत्पन्न भए मरा हो या नामकरण के उत्तर मरा हो तो दाह करना जल देना इस में मरे हुए को आनंद होता है और न करैं तो दोष भी नहीं होता है ॥ ७० ॥ सहाध्यायी (अर्थात् साथ पढ़ने वाला) के मरण में एक दिन आशौच होता है जन्म में समानोदक को त्रिरात्र आशौच होता

है ॥ ७१ ॥ बिबाह के पूर्व वाग्दान के उत्तर स्त्री के मरण में बांधव ( अर्थात् पति आदि ) तीन दिन में शुद्ध होते हैं और बिबाह भये मरने में पिता आदि सब तीन दिन में शुद्ध होते हैं ॥ ७२ ॥ क्षारलवण ) अर्थात् बनाया लवण ) को न भोजन करना नदी आदि में तीन दिन तक स्नान करना मांस को न भक्षण करना पृथक् पृथक् भूमि में शयन करना । ७३ । सन्निधि में यह शावाशौच (अर्थात् मरण निमित्तक आशौच) को कहा असन्निधि में सम्बन्धी और बान्धवों को आगे जो कहेंगे सो जानना चाहिए । ७४ । बिदेश में मरे हुए की बात दश दिन के भीतर सुनने में आवे तो जो दिन शेष रहें दश दिन में तो दिन आशौच मानना । ७५ । दश दिन के ऊपर सुनने में आवे तो तीन दिन रात्रि आशौच जानना बर्ष भरके ऊपर सुनने में आवे तो जल का स्पर्श करके शुद्ध होता है । ७६ । दश दिन के ऊपर जाति का मरण और पुत्र का जन्म सुनने में आवे तो बस्त्र सहित स्नान करके शुद्ध होता है । ७७ । बिदेश में समानोदक बालक का मरण सुनने से वस्त्र सहित स्नान करके उसी समय में शुद्ध होता है। ७८ । एक का जन्म भये में दश दिन के भीतर दूसरे का जन्म हो और एक के मरण में दश दिन

तु सनाभयः । ७२ । अक्षारलवणान्नास्युर्निमज्जेयुश्च ते त्र्यहम । मांसाशनञ्च नाश्नीयुः शयीरंश्च पृथक क्षितौ । ७३ । सन्निधावेष वै कल्पः शावाशौचस्य कीर्तितः । असन्निधावयं ज्ञेयो विधिः सम्बन्धिवान्धवैः । ७४ । विगतन्तु विदेशस्थं शृणुयाद्योह्यनिर्दशम । यच्छेषन्दशरात्रस्य तावदेवाशुचिर्भवेत् । ७५ । अतिक्रान्ते दशाहे च त्रिरात्रमशुचिर्भवेत् । सम्वत्सरे व्यतीते तु स्पृष्ट्वैवापो विशुध्यति । ७६ । निर्दशं ज्ञातिमरणं श्रुत्वा पुत्रस्य जन्म च । सवासा जलमाप्लुत्य शुद्धो भवति मानवः । ७७ । बाले देशान्तरस्थे च पृथक् पिण्डे च संस्थिते । सवासा जलमाप्लुत्य सद्य एव विशुध्यति । ७८ । अन्तर्दशाहे स्यातान्चेत्पुनर्मरणजन्मनी । तावत्स्यादशुचिर्विप्रो यवत्तत्स्यादनिर्दशम । ७९ । त्रिरात्रमाहुराशौचमाचार्य्ये संस्थिते सति । तस्य पुत्रे च पत्न्याञ्च दिवारात्रमिति स्थितिः । ८० । श्रोत्रिये तूपसम्पन्ने त्रिरात्रमशुचिर्भवेत् । मातुले पक्षिणीं रात्रिं शिष्यर्त्विग्वांधवेषु च । ८१ । प्रेते राजनि स ज्योतिर्यस्य स्याद्विषये स्थितिः । अश्रोत्रिये त्वहः कृत्स्नमनूचाने तथा गुरौ । ८२ । शुध्येद्विप्रो दशाहेन द्वाद-

के भीतर दूसरे का मरण हो तो प्रथम आशौच बीते से दूसरा भी आशौच बीत जाता है ॥ ७९ ॥ आचार्य के मरण में शिष्य को त्रिरात्रि आशौच होता है आचार्य की पत्नी और पुत्र के मरण में एक दिन रात्रि आशौच होता है यह शास्त्र की मर्यादा है ॥ ८० ॥ बेद शास्त्र का पढ़ने वाला मरा था तो स्नेह आदि करके उस के समीप रहने वाले को अथवा उस के गृह में रहने वाले को त्रिरात्रि आशौच होता है मामा शिष्य ऋत्विक् बांधव के मरण में पक्षिणी ( अर्थात् पूर्व पर दिन सहित रात्रि ) आशौच होता है ॥ ८१ ॥ राजा दिन में मर गया हो तो दिन भर और रात्रि को मर गया हो तो रात्रि भर आशौच होता है उस राजा के राज्य में रहने वाले प्रजा के मूर्ख ब्राह्मण के मरने में उस के गृह में रहने वालों को एक दिन आशौच होता है (अर्थात् दिन में मरा हो तो दिन भर रात्रि में मरा हो तो रात्रि भर) सहाध्यायी (अर्थात् जिस के साथ पढ़े है) के मरण में गुरु (अर्थात वेद और शास्त्र का थोड़ा उपकार करने वाला) के मरण में एक दिन आशौच होता है पर्व कथित की नांई ॥ ८२ ॥

ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र ये सब क्रम करके । १० । १२ । १५ । ३० । दिन में शुद्ध होते हैं ॥ ८३ ॥ पापके दिन को न बढ़ाना अग्नि क्रिया ( अग्नि होम ) को न त्याग करना अग्नि होत्री अशक्त हो तो उस का पुत्र आदि अग्नि होत्र को करै उस कर्म करने में अशुद्धता उस को नहीं रहती ॥ ८४ ॥ चाण्डाल रजस्वला पतित सूतिका ( अर्थात् जिस स्त्री के पुत्र अथवा पुत्री भई हो और दश दिन बीता न हो ) मुरदा मुरदा को छूने वाला इन सभों को छूने से स्नान करके शुद्ध होता है । ८५ । अशुचि के दर्शन में आचमन करके यत्न से शक्ति पूर्वक नित्य हो जैसा उत्साह हो तैसा सूर्य की मन्त्र और पवित्र करनहार मंत्र को जप करै । ८६ । मनुष्य का गीला हाड़ को छूकर स्नान से ब्राह्मण शुद्ध होता है और रूखा हाड़ को छूकर आचमन कर के गौ को छूकर अथवा सूर्य को देख कर शुद्ध होता है । ८७ । आदिष्टी ( अर्थात् ब्रह्मचारी ) किसी के मरने में जल को न देवे जब तक व्रत समाप्त न होवे व्रत समाप्त भये संते जल को देकर तीन रात्रि में शुद्ध होता

शाहेन भूमिपः । वैश्यः पञ्च दशाहेन शूद्रो मासेन शुध्यति । ८३ । न वर्द्धयेदघाहानि प्रत्यूहेन्नाग्निषु क्रियाः । न च तत्कर्म कुर्वाणः सनाभ्योप्यशुचिर्भवेत् । ८४ । दिवा कीर्तिमुदक्याञ्च पतितं सूतिकान्तथा । शवन्तत्स्पृष्टिनञ्चैव स्पृष्ट्वा स्नानेन शुध्यति । ८५ । आचम्य प्रयतो नित्यं जपेदशुचि दर्शने । सौरान्मंत्रान् यथोत्साहम्पवमानीश्च सर्वशः । ८६ । नारं स्पृष्ट्वास्थि सस्नेहं स्नात्वा विप्रो विशुध्यति । आचम्यैव तु निस्नेहं गामालभ्यार्क मीक्ष्य वा । ८७ । आदिष्टीनोदकङ्कुर्य्यादाव्रतस्य समापनात् । समाप्ते तूदकं कृत्वा त्रिरात्रेणैव शुध्यति । ८८ । वृथा सङ्करजातानां प्रव्रज्यासु च तिष्ठताम । आत्मनस्त्यागिनाञ्चैव निवर्तेतोदक-क्रिया । ८९ । पाषण्डमाश्रितानाञ्च चरन्तीनाञ्च कामतः । गर्भभर्तृद्रुहाञ्चैव सुरापीनाञ्च योषिताम । ९० । अचार्यं स्वमुपाध्यायं पितरम्मातरङ्गुरुम । निर्हृत्य तु व्रती प्रेतान्न व्रतेन वियुज्यते । ९१ । दक्षिणे न मृतं शूद्रं पुरद्वारेण निर्हरेत् । पश्चिमोत्तरपूर्वैस्तु यथासंख्यं द्विजातयः । ९२ । न राज्ञामघदोषोऽस्ति व्रतिनान्न च सत्रिणाम । ऐन्द्रं स्थानमुपासीना ब्रह्म भूता हि ते सदा । ९३ । राज्ञो माहात्मिके स्थाने सद्यः शौचम्विधीयते । प्रजानाम्परिरक्षार्थमासनं चात्र कारणम । ९४ । डिंबा

है ॥ ८८ ॥ अपने धर्म को त्याग करने वाला हीन वर्ण से उत्कृष्ट वर्ण की स्त्री में उत्पन्न झूठ ही सन्यास लेने वाला व्यर्थ ( अर्थात् शास्त्र से प्रतिषिद्ध आत्मा का त्याग करने वाला ) इन सबों के मरने में जल को न देना ॥ ८९ ॥ पाषण्ड धर्म ( अर्थात् वेद से अविहित धर्म ) को करने वाली इच्छा पूर्वक जहां चाहै तहां जाने वाली गर्भ और भर्ता इन्हों से द्रोह करने वाली सुरा को पीने वाली जो स्त्री है उस के मरने में जल को न देना ॥ ९० ॥ आचार्य उपाध्याय माता पिता गुरु इन सभों को दाह आदि करने से व्रती ( अर्थात् ब्रह्मचारी ) अपने व्रत से भ्रष्ट नहीं होता । ९१ । पुर के पश्चिम उत्तर पूर्व दक्षिण द्वार से क्रम करके मरे हुए ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र को ले जाना । ९२ । राजा व्रती ( अर्थात् ब्रह्मचारी और चांद्रायण आदि का करने वाला ) यज्ञ को जो करता है इन तीनों को आशौच नहीं लगता क्योंकि राजा तो इंद्र के स्थान पर बैठा है और ब्रह्मचारी व्रती यज्ञ करने वाला ये सब ब्रह्म स्वरूप हैं सर्व काल में । ९३ । राजा न्याय कार्य करने में शुद्ध रहता है और कार्य में नहीं क्योंकि प्रजा का रक्षण अपने स्थान ( अर्थात् सिंहासन ) पर बैठे बिना नहीं होता । ९४ । राजा के बिना जो युद्ध होती है उस में

जो मर गए हैं और बिजुली से जो मरे हैं राजा की आज्ञा से वध के योग्य जो मारे गए हैं गौ और ब्राह्मण इन दोनों के अर्थ जो मरे हैं इस में आशौच नहीं होता और अपने कार्य के होने के लिये जिस को राजा आशौच की इच्छा नहीं करता है उस को आशौच नहीं होता है ।९५। चंद्र अग्नि सूर्य वायु इंद्र कुबेर वरुण यम इन सभों की शरीर को राजा धारण करता है ।९६। राजा सब लोकपालों का अंश है इस लिये उस को आशौच नहीं होता लोक का ईश राजा है इस कारण से मनुष्यों के शौच आशौच को नाश करने सकता है ।९७। संग्राम में क्षत्रियों के धर्म से शस्त्र करके जो मरे हैं उस को उसी समय में पवित्रता और यज्ञ सिद्ध होता है ॥ ९८ ॥ संपूर्ण क्रिया करके आशौच के अंत में ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र ये सब क्रम करके जल वाहनायुध पैना अथवा रस्सी लाठी इन सभों को स्पर्श करके शुद्ध होते हैं ॥ ९९ ॥ हे ऋषियो आप सब से सपिण्डों का आशौच इस से कहा अब असपिण्डों का प्रेत शुद्धि को जानिये ॥ १०० ॥ मरे हुए असपिण्ड

डिम्बाहवहतानां च विद्युता पार्थिवेन च । गोब्राह्मणस्य चैवार्थे यस्य चेच्छति पार्थिवः । ९५ । सोमाग्न्यर्कानिलेन्द्राणां वित्ताप्पत्योर्यमस्य च । अष्टानां लोकपालानां वपुर्धारयते नृपः । ९६ । लोकेशाधिष्ठितो राजा नास्याशौचम्विधीयते । शौचाशौचं हि मर्त्यानां लोकेशप्रभवाप्ययम् । ९७ । उद्यतैराहवे शस्त्रैः क्षत्रधर्म्महतस्य च । सद्यः सन्तिष्ठते यज्ञस्तथा शौचमिति स्थितिः । ९८ । विप्रः शुध्यत्यपः स्पृष्ट्वा क्षत्रियो वाहनायुधम् । वैश्यः प्रतोदं रश्मीन्वा यष्टिं शूद्रः कृतक्रियः । ९९ । एतद्वोऽभिहितं शौचं सपिण्डेषु द्विजोत्तमाः । असपिण्डेषु सर्वेषु प्रेतशुद्धिन्निबोधत । १०० । असपिण्डं द्विजं प्रेतं विप्रो निर्हृत्य बन्धुवत् । विशुध्यति त्रिरात्रेण मातुराप्तांश्च बान्धवान् । १०१ । यद्यन्नमत्ति तेषान्तु दशाहेनैव शुध्यति । अनदन्नन्नमह्नैव न चेत्तस्मिन् गृहे वसेत् । १०२ । अनुगम्येच्छया प्रेतं ज्ञातिमज्ञातिमेव च । स्नात्वा सचैलः स्पृष्ट्वाग्निं घृतम्प्राश्य विशुध्यति । १०३ । न विप्रं स्वेषु तिष्ठत्सु मृतं शूद्रेण नाययेत् । अस्वर्ग्या ह्याहुतिस्सा स्याच्छूद्रसंस्पर्शदूषिता । १०४ । ज्ञानन्तपोऽग्निराहारो मृन्मनो वार्युपाञ्जनम् । वायुः कर्मार्ककालौ च शुद्धेः कर्तॄणि देहिनाम् । १०५ । सर्वेषामेव शौचानामर्थशौचम्परं स्मृतम् । योऽर्थे शुचिर्हि

ब्राह्मण को बंधु की नाईं निर्हरण करके (अर्थात् श्मशान तक ले जाके) तीन रात्रि में शुद्ध होता है और मामा मौसी आदि को भी श्मशान तक लेजा के तीन रात्रि में शुद्ध होता है ॥ १०१ ॥ जब मरे हुए के सपिण्ड का अन्न को भोजन करै तो दश दिन में शुद्ध होता है और अन्न को भोजन न करै और उस के गृह में वास भी न करै तो एक दिन में शुद्ध होता है ॥ १०२ ॥ मरा हुआ मनुष्य अपनी जाति हो किम्बा दूसरी जाति हो और उस के पीछे अपनी इच्छा से गमन करके वस्त्र सहित स्नान करै घी भोजन करै अग्नि को छुवे तब शुद्ध होता है ॥ १०३ ॥ अपनी जाति रहत संते मरे हुए ब्राह्मण को शूद्र न ले जावे शूद्र के छूने से उस के शरीर का अग्नि में आहुति स्वर्ग के हित नहीं होती ॥ १०४ ॥ ज्ञान तप अग्नि आहार माटी मन जल लेप वायु कर्म सूर्य काल ये सब मनुष्यों के शुद्धि करने वाले हैं ॥ १०५ ॥ सब शौच में अर्थ शौच (अर्थात् न्याय से धन का अर्जन) बड़ा है जिस का अर्थ शुद्ध है सोई शुद्ध है और माटी जल से जो शुद्ध है और अर्थ से

अशुद्ध है सो शुद्ध नहीं है ॥ १०६ ॥ पण्डित क्षमा करके करने के योग्य जो कार्य नहीं है उस के करने वाले दान करके और जिस का पाप छिपा है सो जप करके वेद के पढ़ने वाले तप करके शुद्ध होते हैं ॥ १०७ ॥ शुद्धि करने के योग्य जो वस्तु है सो माटी जल से नदी वेग करके पर पुरुष में मन जिस का लगा है ऐसी स्त्री रज से संन्यास ( अर्थात् छठे अध्याय में जो कहेंगे ) उस से ब्राह्मण शुद्ध होता है ॥ १०८ ॥ जल करके शरीर सत्य करके मन ब्रह्म विद्या और तप करके भूतात्मा ( अर्थात् लिंग शरीर सहित जीवात्मा ) ज्ञान करके बुद्धि शुद्धि होती है ॥ १०९ ॥ भृगु जी कहते हैं कि हे ऋषियो यह शरीर शुद्धता के निर्णय को आप लोगों से कहा अब नाना प्रकार के जो द्रव्य हैं उस के शुद्धि का निर्णय सुनिए ॥ ११० ॥ तैजसपात्र ( अर्थात् सुवर्ण आदि का पात्र ) मरकत आदि मणि का पात्र पत्थर का पात्र ये सब भस्म जल माटी इन करके शुद्ध होते हैं इस बात को मनु आदि ऋषियों ने कहा ॥ १११ ॥ उच्छिष्ट आदि लेप से रहित जो

स शुचिर्न मृद्वारि शुचिः शुचिः । १०६ । क्षान्त्या शुध्यन्ति विद्वांसो दानेनाकार्य्यकारिणः । प्रच्छन्न पापा जप्येन तपसा वेदवित्तमाः । १०७ । मृत्तोयैः शुध्यते शोध्यन्नदी वेगेन शुध्यति । रजसा स्त्री मनोदुष्टा संन्यासेन द्विजोत्तमः । १०८ । अद्भिर्गात्राणि शुध्यन्ति मनस्सत्येन शुध्यति । विद्यातपोभ्यां भूतात्मा बुद्धिर्ज्ञानेन शुध्यति । १०९ । एष शौचस्यवः प्रोक्तः शारीरस्य विनिर्णयः । नानाविधानां द्रव्याणां शुद्धेः शृणुत निर्णयम् । ११० । तैजसानां मणीनाञ्च सर्वस्याश्ममयस्य च । भस्मनाद्भिर्मृदा चैव शुद्धिरुक्ता मनीषिभिः । १११ । निर्लेपङ्काञ्चनम्भाण्डमद्भिरेव विशुध्यति । अब्जमश्ममयञ्चैव राजतञ्चानुपस्कृतम् । ११२ । अपामग्नेश्च संयोगाद्धैमं रौप्यञ्च निर्बभौ । तस्मात्तयोः स्वयोन्यैव निर्णेको गुणवत्तरः । ११३ । ताम्रायःकांस्यरैत्यानां त्रपुणः सीसकस्य च । शौचं यथार्हं कर्तव्यं क्षाराम्लोदकवारिभिः । ११४ । द्रवाणाञ्चैव सर्वेषां शुद्धिराप्लवनं स्मृतम् । प्रोक्षणं संहतानाञ्च दारवाणाञ्च तक्षणम् । ११५ । मार्जनं यज्ञपात्राणां पाणिना यज्ञकर्म्मणि । चमसानां ग्रहाणाञ्च शुद्धिः प्रक्षालनेन तु । ११६ । चरूणां स्रुक् स्रुवाणाञ्च शुद्धिरुष्णेन वारिणा । स्फ्यशूर्पशकटानाञ्च मुसलोलूखलस्य च । ११७ ।

भाण्ड है सोना शंख मोती पत्थर का और रेखा रहित रूपे का जो भाण्ड है सो सब केवल जल करके शुद्ध होते हैं ॥ ११२ ॥ अग्नि और जल के संयोग को सोना और रूपा हुआ है इस लिये अपनी योनि करके दोनों की शुद्धि बहुत अच्छी है ॥ ११३ ॥ तामा लोहा कांसा पीतल रांगा सीसा इन सभों का शोध यथा योग्य रेह अमिलो जल इन सभों से करना ॥ ११४ ॥ जितने द्रव वस्तु हैं ( अर्थात् चूने के योग्य घृत तैल आदि ) सो कौआ कीड़ा आदि से हत हो और प्रमाण से पसर भर हो तो प्रादेश ( अर्थात् अंगूठा और तर्जनी के फैलाने भर ) प्रमाण कुश पत्र दो करके ऊपर उच्छालने से शुद्ध होते हैं शय्या आदि को उच्छिष्ट आदि करके उप घात भया हो तो प्रोक्षण ( अर्थात् जल का छींटा ) से काठ का पात्र जब उच्छिष्ट आदि से अत्यंत उप हत भया हो तो काटने से शुद्ध होता है ॥ ११५ ॥ यज्ञ पात्रों का मार्जन हाथ से करना यज्ञ कर्म में चमस और ग्रह इन दोनों की शुद्धि धोने से होती है ॥ ११६ ॥ चरु स्रुक् स्रुवा स्फ्या सूप गाड़ी मूसर ओखरी इन सभों की शुद्धि गरम जल से ॥ ११७ ॥ बहुत धान्य वस्त्र की राशि हो तो जल के छींटा से शुद्धि जानना और थोड़ा

हो तो जल के धोने से शुद्धि जानना ॥ ११८ ॥ खर्ग के योग्य पशु के चर्म का पात्र और बांस का पात्र इन दोनों की शुद्धि वस्त्र शुद्धि की नाईं जानना शाक मूल फल इन्हों की शुद्धि धान्य शुद्धि की नाईं ॥ ११९ ॥ कोड़े के पेट में के सूत्र का जो वस्त्र भेड़ के रोम का वस्त्र खारी माटी से नेपाली कम्बल रीठों से पट्ट वस्त्र बेल के फल से तीसी का वस्त्र श्वेत सरसव से शुद्ध होते हैं ॥ १२० ॥ शंख का पात्र छूने के योग्य जो पशु हाथी आदि तिस के दांत सींग हाड़ का जो पात्र तिस की शुद्धि तीसी के वस्त्र की नाईं जानना (अर्थात् श्वेत सरसव का कल्क और गौ का मूत्र जल इन दोनों में से एक करके) ॥ १२१ ॥ जल छिड़कने से तृण काष्ठ पुआरा बढ़नी से मार्जन और लेप से गृह फेर पाक से माटी का पात्र शुद्ध होता है ॥ १२२ ॥ मदिरा मूत्र बिष्ठा खंखार पीब रुधिर इन्हों में से कोई एक करके युक्त जो माटी का पात्र सो फेर पाक करके शुद्ध नहीं होता ॥ १२३ ॥ बढ़नी से मार्जन लेपन छीलन ऊपर की माटी

अद्भिस्तु प्रोक्षणं शौचं बहूनां धान्यवाससाम। प्रक्षालनेन त्वल्पानमद्भिः शौचम्विधीयते। ११८। चेलवच्चर्मणां शुद्धिर्वैदलाना-न्तथैव च। शाकमूलफलानाञ्च धान्यवच्छुद्धिरिष्यते। ११९। कौशेयाविकयोरूषैः कुतपानामरिष्टकैः। श्रीफलैरंशुपट्टानां क्षौमाणां गौरसर्षपैः। १२०। क्षौमवच्छंखशृङ्गाणामस्थिदन्तमयस्य च। शुद्धिर्विजानता कार्या गोमूत्रेणोदकेन वा। १२१। प्रोक्षणात्तृणकाष्ठञ्च पलालञ्चैव शुध्यति। मार्जनोपाञ्जनैर्वेश्म पुनः पाकेन मृण्मयम। १२२। मद्यैर्मूत्रैः पुरीषैर्वा ष्ठीवनैः पूयशोणितैः। संस्पृष्टं नैव शुध्येत पुनः पाकेन मृण्मयम। १२३। सम्मार्जनोपाञ्जनेन सेकेनोल्लेखनेन च। गवाञ्च परिवासेन भूमिः शुध्यति पञ्चभिः। १२४। पक्षिजग्धङ्गवाघ्रातमवधूतमवक्षुतम्। दूषितं केशकीटैश्च मृत्प्रक्षेपेण शुध्यति। १२५। याव-न्नापैत्यमेध्याक्ताद्गन्धो लेपश्च तत्कृतः। तावन्मृद्वारि चादेयं सर्वासु द्रव्यशुद्धिषु। १२६। त्रीणि देवाः पवित्राणि ब्राह्मणा-नामकल्पयन। अदृष्टमद्भिर्निर्णिक्तं यच्च वाचा प्रशस्यते। १२७। आपः शुद्धा भूमिगता वै तृष्णं यासु गोर्भवेत्। अव्याप्ताश्चेद-मेध्येन गन्धवर्णरसान्विताः। १२८। नित्यं शुद्धः कारुहस्तः पण्ये यच्च प्रसारितम। ब्रह्मचारिगतम्भैक्ष्यं नित्य-मेध्यमिति स्थितिः। १२९। नित्यमास्यं शुचि स्त्रीणां शकुनिः फलपातने। प्रस्रवे च शुचिर्वत्सः श्वामृगग्रहणे शुचिः॥

का छीलन गौ का बास इन पांचों करके भूमि शुद्धि होती है ॥ १२४ ॥ भक्षण योग्य पक्षी से जिस वस्तु का एक देश भक्षित है और जो वस्तु गौ से सूंघी गई है जो वस्तु पांव से कंपित हुई है जिस वस्तु के ऊपर छीक पड़ी है बाल और छोटे कीड़े से दूषित जो वस्तु है सो अपने ऊपर माटी पाने से शुद्ध होती है ॥ १२५ ॥ अपवित्र वस्तु करके मिली हुई वस्तु से अपवित्र वस्तु का गंध और लेप जब तक न छूटै तब तक माटी जल देना सब द्रव्य की शुद्धि में ॥ १२६ ॥ देवतों ने ब्राह्मणों के लिये तीन वस्तु पवित्र किए हैं एक तो बिना देखी वस्तु (अर्थात् जिस वस्तु का उपघात देखने में न आया हो) दूसरा जल से जो धोआ गया है तीसरा वाणी से जो प्रशस्त है ॥ १२७ ॥ जो जल एक गौ की तृषा शांति करने भर हो और अपवित्र वस्तु से मिला न हो गंध वर्ण रस करके युक्त हो और भूमि में स्थित हो सो पवित्र है ॥ १२८ ॥ कारीगर का हाथ हट्टा में पसारी वस्तु ब्रह्मचारी की भिक्षा ये तीनों नित्य ही शुद्ध हैं यह शास्त्र की मर्यादा है ॥ १२९ ॥ रति समय में स्त्री का मुख

फल गिराने में पक्षी दोहन काल में बछरू मृग के ग्रहण करने में कुक्कुर पवित्र है ॥ १३० ॥ कुक्कुर व्याघ्र बाज व्याध आदि मृग बध में जीविका करने वाले इन सबों से मारा गया जो भक्षण के योग्य जीव उस को मांस पवित्र है श्राद्ध आदि अतिथि भोजन कर्म में यह मनुजी ने कहा । १३१ । नाभी के ऊपर की इंद्रिय पवित्र हैं नाभी के हेठे की इंद्रिय अपवित्र हैं और देह से गिरा जो मल सो अपवित्र है ॥ १३२ ॥ माछी जल बिंदु छाया गौ अश्व सूर्य की किरण धूलि पृथिवी ये सब छूने में पवित्र हैं । १३३ । बिष्ठा और मूत्र को शरीर से त्याग करके देह से गिरे बारह मलों को छूके शुद्धि के लिये जल और माटी के प्रयोजन भर लेवें । १३४ । चरबी बीर्य रक्त मज्जा मूत्र बिष्ठा नाक खूंटि खखार आंसू कीचर पसीना ये बारह मनुष्यों के मल हैं ॥ १३५ ॥ माटी से शुद्धि की इच्छा करने वाला पुरुष एक बेर लिङ्ग में लगावे पांच बेर मार्ग में बांए हाथ में दश बेर दोनों हाथ में सात बेर ॥ १३६ ॥ गृहस्थों के यह शौच है ब्रह्मचारियों के इस का दूना बान प्रस्थों के तिगुना संन्यासियों को चौगुना ॥

१३० । श्वभिर्हतस्य यन्मांसं शुचि तन्मनुरब्रवीत् । क्रव्याद्भिश्च हतस्यान्यैश्चाण्डालाद्यैश्च दस्युभिः । १३१ । ऊर्द्ध्वं नाभेर्यानि खानि तानि मेध्यानि सर्वशः । यान्यधस्तान्यमेध्यानि देहाच्चैव मलाश्च्युताः । १३२ । मक्षिका विप्रुषश्छाया गौरश्वः सूर्य्यरश्मयः । रजो भूर्वायुरग्निश्च स्पर्शे मेध्यानि निर्द्दिशेत् । १३३ । विण्मूत्रोत्सर्गशुध्यर्थं मृद्वार्यादेयमर्थवत् । दैहिकानां मलानां च शुद्धिषु द्वादशस्वपि । १३४ । वसा शुक्रमसृङ्मज्जा मूत्रविट् घ्राणकर्णविट् । श्लेष्माश्रु दूषिका स्वेदो द्वादशैते नृणां मलाः । १३५ । एका लिङ्गे गुदे तिस्रस्तथैकत्र करे दश । उभयोः सप्त दातव्या मृदः शुद्धिमभीप्सता । १३६ । एतच्छौचं गृहस्थानां द्विगुणं ब्रह्मचारिणाम् । त्रिगुणं स्याद्वनस्थानां यतीनान्तु चतुर्गुणम । १३७ । कृत्वा मूत्रम्पुरीषम्वा खान्याचान्त उपस्पृशेत् । वेदमध्येष्यमाणश्च अन्नमश्नंश्च सर्वदा । १३८ । त्रिराचामेदपः पूर्वं द्विः प्रमृज्यात्ततो मुखम । शारीरं शौचमिच्छन् हि स्त्रीशूद्रश्च सकृत्सकृत् । १३९ । शूद्राणां मासिकङ्कार्य्यं वपनं न्यायवर्त्तिनाम । वैश्यवच्छौचकल्पश्च द्विजोच्छिष्टञ्च भोजनम । १४० । नोच्छिष्टङ्कुर्वते मुख्या विप्रुषोऽङ्गे पतन्ति याः । न श्मश्रूणि गतान्यास्यन्नदन्तान्तरधिष्ठितम । १४१ । स्पृशन्ति विन्दवः पादौ य आचामयतः परान् । भौतिकैस्ते समाज्ञेया न तैरप्रयतो भवेत् । १४२ । उच्छिष्टेन तु संस्पृष्टो द्रव्यहस्तः कथञ्चन । अनिधायैव तद्द्रव्यमाचान्तः

१३७ ॥ बिष्ठा मूत्र करके हाथ पांव धोके आचमन करके इंद्रियों को छूवे बेद के पठन समय में और भोजन समय में भी आचमन करके इंद्रियों को छूवे ॥ १३८ ॥ शरीर को पवित्रता की इच्छा करते पुरुष प्रथम तीन बेर आचमन करे तब दो बेर मुख धोवे स्त्री और शूद्र तो एक ही बेर मुख धोवे और आचमन करे ॥ १३९ ॥ न्याय में रहने वाले शूद्र को मास में एक बेर क्षौर कर्म है वैश्य की नाईं पवित्रता है ब्राह्मण का जूठा भोजन है ॥ १४० ॥ मुख से थूक का बिंदु अंग में पड़े और मोछ का बाल मुख में जाय और दांत में लगी जो बस्तु ये सब अशुद्धि नहीं करते ॥ १४१ ॥ किसी को आचमन कोई करता हो और आचमन करने वाले के मुख से जल बिंदु भूमि में गिरके आचमन कराने वाले के पांव पर पड़ें तो वह भूमि के जल के समान है उस से अपवित्र नहीं होता ॥ १४२ ॥ कोई बस्तु

को हाथ में लिये हुए पुरुष जूठे मनुष्य से छूआ जाय तो उस वस्तु को लिए हुए ही आचमन करके शुद्ध होता है। १४३। बमन और बिरेचन को करने वाला स्नान करके घी भोजन करै और अन्न आदि भोजन करके आचमन करै मैथुन करके स्नान करै ॥ १४४ ॥ सुति के छीकि के भोजन करके खखारि के झूठ बोलके जल पीके पवित्र रहत संते भी आचमन करै ॥ १४५ ॥ भृगु जी कहते हैं कि हे ऋषियो आप लोगों से सब वर्णों का शौच बिधि संपूर्ण कहा और द्रव्य शुद्धि भी कहा इस के अनन्तर स्त्रीयों के धर्म को जानो ॥ १४६ ॥ स्त्री बाला हो चाहे युवती को अथवा वृद्धा हो परंतु गृह में कोई कार्य्य को स्वतंत्रता से न करै ॥ १४७ ॥ बालावस्था में पिता के आधीन रहै युवावस्था में पति के बश रहै बिधवा भए संते पुत्रों के अधीन रहै स्वतंत्रा (अर्थात् अपने अधीन हो के कभी न रहै) ॥ १४८ ॥ पिता भाई पुत्र इन के साथ अपाने बियोग की इच्छा न करै इन्हों के बियोग से स्त्री दोनों कुल को निंदित करती है ॥ १४९ ॥ सर्व काल में

शुचितामियात्। १४३। बान्तो विरिक्तः स्नात्वा तु घृतप्राशनमाचरेत्। आचामेदेव भुक्त्वान्नं स्नानन्मैथुनि नः स्मृतम्। १४४। सुप्त्वा क्षुत्वा च भुक्त्वा च निष्ठीव्योक्त्वा नृतानि च। पीत्वापोध्येष्यमाणश्च आचामेत्प्रयतोपि सन्। १४५। एष शौचविधिः कृत्स्नो द्रव्यशुद्धिस्तथैव च। उक्तो वः सर्ववर्णानां स्त्रीणां धर्मान्निबोधत। १४६। बालया वा युवत्या वा वृद्धया वापि योषिता। न स्वातंत्र्येण कर्त्तव्यं किञ्चित्कार्य्यं गृहेष्वपि। १४७। बाल्ये पितुर्वशे तिष्ठेत्पाणिग्राहस्य यौवने। पुत्राणां भर्त्तरि प्रेते न भजेत्स्त्री स्वतन्त्रताम। १४८। पित्रा भर्त्रा सुतैर्वापि नेच्छेद्विरहमात्मनः। एषां हि विरहेण स्त्री गर्ह्ये कुर्यादुभे कुले। १४९। सदा प्रहृष्टया भाव्यं गृहकार्य्येषु दक्षया। सुसंस्कृतोपस्करया व्यये चामुक्तहस्तया। १५०। यस्मै दद्यात्पिता त्वेनां भ्राता वानुमते पितुः। तं शुश्रूषेत जीवन्तं संस्थितञ्च न लंघयेत्। १५१। मङ्गलार्थं स्वस्त्ययनं यज्ञश्चासां प्रजापतेः। प्रयुज्यते विवाहेषु प्रदानं स्वाम्यकारणम। १५२। अनृतावृतुकाले च मंत्रसंस्कारकृत्पतिः। सुखस्य नित्यन्दातेह परलोके च योषितः। १५३। विशीलः कामवृत्तो वा गुणैर्वा परिवर्जितः। उपचर्य्यः स्त्रिया साध्व्या सततन्देववत्पतिः। १५४। नास्ति स्त्रीणां पृथग्यज्ञो न व्रतन्नाप्युपोषितम। पतिं शुश्रूषते येन तेन स्वर्गे महीयते। १५५। पाणिग्राहस्य साध्वी स्त्री जीवतो वा मृतस्य वा। पतिलोक

हृष्ट और गृह कार्य में दक्ष रहै गृह की सामग्री को सुंदर प्रकार से बनाए राखै उदार न रहै ॥ १५० ॥ जिस पुरुष को पिता देवै अथवा पिता की आज्ञा पाके पुत्र देवै उस पुरुष की सेवा करै उस के मरे पीछे दूसरे पुरुष के साथ रति न करै ॥ १५१ ॥ बिवाह में स्वस्त्ययन ) अर्थात शांति मंत्र पठन ) और ब्रह्मा के निमित्त याग जो होता है स्त्रीयों के सो मंगल के अर्थ है (अर्थात् इष्ट संपत्यर्थ कर्म रहै) और दान जो है सो भर्ता के स्वामित्व का कारण है। १५२। ऋतु काल में अथवा अनृतु काल में मंत्र संस्कार करने वाला पति इस लोक में पर लोक में स्त्रीयों को सुख देने वाला है । १५३ । शील से रहित पति हो अथवा दूसरी स्त्री के साथ प्रेम रखता हो किंवा गुणों करके बर्जित हो तो भी जो साध्वी स्त्री है सो नित्य ही देवता की नाईं पति की सेवा करै । १५४ । स्त्रीयों के यज्ञ ब्रत उपवास पृथक् नहीं है केवल पति के सेवा ही से स्वर्ग में पूजित होती है ।१५५। पति लोक की इच्छा करने वाली स्त्री साध्वी जीवते अथवा मरे हुए पति का कुछ भी अप्रीय वस्तु न

करे । १५६ । पति के मरे संते दूसरे पति का नाम ग्रहण भी न करे सुंदर मूल पुष्प फल करके इच्छा पूर्वक थोड़ा आहार कर के देह को रासत काल को काटे । १५७ । एक ही पति जिस को ऐसी जो स्त्री उस के धर्म की आकांक्षा करती हुई मरण तक नियम सहित ब्रह्मचारिणी होकर दुर्बल शरीर से रहे । १५८ । कदाचित् कहो कि वंश बिना स्वर्ग नहीं होता इस लिये वंश के अर्थ दूसरे पति के साथ रति करना चाहिए तिस पर कहते हैं कि नहीं कुमार ब्रह्मचारी ब्राह्मण कई सहस्र स्वर्ग गए बिना संतति किए इस बात को समुझ कर बिना संतति नियम से रहे ।१५९। पति के मरे पीछे साध्वी स्त्री ब्रह्मचर्य में स्थित रहे तो पुत्र रहित भी स्वर्ग जाती है जैसे कुमार ब्रह्मचारी स्वर्ग गए । १६० । पुत्र होने के लोभ से जो स्त्री दूसरे पति के साथ रति करती है सो इस लोक में निन्दा पाती है और पति लोक को पर लोक में नहीं पाती है ।१६१। दूसरे पति से उत्पन्न प्रजा शास्त्र की रीति से अपना नहीं कहाता साध्वी स्त्रीयों के कहीं दूसरा भर्त्ता शास्त्र में नहीं लिखा है । १६२ ।

मभोसन्तो नाचरेत्किञ्चिदप्रियम । १५६ । कामन्तु क्षपयेद्देहं पुष्पमूलफलैः शुभैः । न तु नामापि गृह्णीयात्पत्यौ प्रेते परस्य-
तु । १५७ । आसीतामरणात्क्षान्ता नियता ब्रह्मचारिणी । यो धर्म्म एकपत्नीनां कांक्षन्ती तमनुत्तमम । १५८ । अनेकानि
सहस्राणि कुमारब्रह्मचारिणाम । दिवङ्गतानि विप्राणामकृत्वा कुलसन्ततिम । १५९ । मृते भर्त्तरि साध्वी स्त्री ब्रह्मचर्य्ये व्यव-
स्थिता । स्वर्गङ्गच्छत्यपुत्रापि यथा ते ब्रह्मचारिणः । १६० । अपत्यलोभाद्यातु स्त्री भर्तारमति वर्तते । सेह निन्दामवाप्नोति
परलोकाच्च हीयते । १६१ । नान्योत्पन्ना प्रजास्तीह न चाप्यन्य परिग्रहे । न द्वितीयश्च साध्वीनां क्वचिद्भर्तोपदिश्यते । १६२ ।
पतिं हित्वापकृष्टं स्वमुत्कृष्टं यानिषेवते । निन्द्यैव सा भवेल्लोके परपूर्वेति चोच्यते । १६३ । व्यभिचारात्तु भर्तुः स्त्री लोके प्राप्नोति
निन्द्यताम । शृगालयोनिम्प्राप्नोति पापरोगैश्च पीड्यते । १६४ । पतिं यानाभिचरति मनोवाग्देहसंयता । सा भर्तृलोकमाप्नोति
सद्भिः साध्वीति चोच्यते । १६५ । अनेन नारीवृत्तेन मनोवाग्देहसंयता । इहाग्र्यां कीर्तिमाप्नोति पतिलोकम्परत्र च । १६६ ।
एवं वृत्तां सवर्णां स्त्रीं द्विजातिः पूर्वमारिणीम । दाहयेदग्निहोत्रेण यज्ञपात्रैश्च धर्मवित् । १६७ । भार्यायै पूर्वमारिण्यै दत्वाग्नीनं-
त्यकर्म्मणि । पुनर्दारक्रियां कुर्य्यात्पुनराधानमेव च । १६८ । अनेन विधिना नित्यं पञ्चयज्ञान्न हापयेत् । द्वितीयमायुषो भागं कृत

सो लोक में निन्दित कहाती है और दूह पति वाली कहाती है । १६३ । भर्ता के व्यभिचार करजा निकृष्ट पति को छोड़ कर दूसरे के उत्कृष्ट पति का जो सेवन करती है सो लोक में निन्दित कहाती है शृगाल योनि को प्राप्त होती है पाप रोगों से पीड़ित होती है । १६४ । जो दूसरे पति के साथ रति नहीं करती मन वाणी देह से संयत रहती है सो परलोक में पति लोक को पाती है भले लोग उस को साध्वी कहते हैं । १६५ । इस रीति करके मन वाणी देह से संयत रहने से इस लोक में श्रेष्ठ कीर्ति को और परलोक में पति लोक को पाती है । १६६ । धर्म्म के जानने वाले ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ऐसी अपने वर्ण की स्त्री मरि जाय तो उस को अग्नि होत्र की अग्नि से और यज्ञ पात्र से दाह करे । १६७ । तदनन्तर अंत्य कर्म करके पुनः विवाह करे और अग्नि का स्थापन करे । १६८ । इस विधि से नित्य ही पंच यज्ञ का

त्याग न करै आयुष का दूसरा भाग तक बिवाह करके गृह में बास करै । १६९ । इति श्री मनु स्मृति भाषा टीकायां कुल्लूक भट्ट व्याख्याऽनुसारिण्यां श्री बाबू देबीदयाल सिंह कारितायां श्री कम्पनी संस्कृत पाठशालीय धर्मशास्त्रि गुलज़ार शर्म्म पण्डित कृतायां शौचविधिः पञ्चमो ऽध्यायः ॥ • ॥ ५ ॥ इस रीति से गृहाश्रम में रहि के स्नातक द्विज निश्चिंत इंद्रियों को जीत कर ज्यों का त्यों बन में बास करै । १ । जब गृहस्थ अपने को वृद्धावस्था देखै और पुत्र के पुत्र को देखै तब बन में बास करै । २ । ग्राम के आहार को त्याग कर और गृह का सामग्री को त्याग कर भार्या को पुत्र के अधीन कर बन में जाय अथवा स्त्री सहित बन में जाय । ३ । अग्नि होत्र को लेकर और सामग्री सहित गृह की अग्नि को लेकर इंद्रियों को रोक कर ग्राम से निकल कर बन में रहै । ४ । नाना प्रकार के जो मुनि के अन्न हैं और पवित्र जो शाक मूल फल है तिस करके विधि पूर्वक पंच महायज्ञों को करै । ५ । चर्म अथवा बस्त्र का खंड इस को पहिरै सायं प्रातः स्नान करै

दारो गृहे वसेत् । १६९ ॥ * इति मानवे धर्म्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां शौचविधिः पञ्चमोऽध्यायः ॥ । ५ ॥ * * *
एवं गृहाश्रमे स्थित्वा विधिवत्स्नातको द्विजः । वने वसेत्तु नियतो यथावद्विजितेन्द्रियः । १ । गृहस्थस्तु यदा पश्येद्वलीपलितमात्मनः । अपत्यस्यैव चापत्यं तदारण्यं समाश्रयेत् । २ । सन्त्यज्य ग्राम्यमाहारं सर्वञ्चैव परिच्छदम । पुत्रेषु भार्यां निक्षिप्य वनङ्गच्छेत्सहैव वा । ३ । अग्निहोत्रं समादाय गृह्यं चाग्निपरिच्छदम । ग्रामादरण्यन्निःसृत्य निवसेन्नियतेन्द्रियः । ४ । मुन्यन्नैर्विविधैर्मेध्यैः शाकमूलफलेन वा । एतानेव महायज्ञान्निर्वपेद्विधिपूर्वकम । ५ । वसीत चर्मचीरम्वा सायं स्नायात्प्रगे तथा । जटांश्च विभृयान्नित्यं श्मश्रुलोमनखानि च । ६ । यद्भक्ष्यं स्यात्ततो दद्याद्बलिं भिक्षाञ्च शक्तितः । अम्मूलफलभिक्षाभिरर्चयेदाश्रमागतान् । ७ । स्वाध्याये नित्ययुक्तः स्याद्दान्तो मैत्रः समाहितः । दाता नित्यमनादाता सर्वभूतानुकम्पकः । ८ । वैतानिकञ्च जुहुयादग्निहोत्रं यथा विधि । दर्शमस्कन्दयन पर्व पौर्णमासं च योगतः । ९ । ऋक्षेष्ट्याग्रयणञ्चैव चातुर्मास्यानि चाहरेत् । उत्तरायणञ्च क्रमशो दक्षस्यायनमेव च । १० । वासन्तशारदैर्मेध्यैर्मुन्यन्नैः स्वयमाहृतैः । पुरोडाशांश्चरूंश्चैव विधिवन्निर्वपेत्पृथक् । ११ । देवताभ्यस्तु तद्धुत्वावन्यंमेध्यतरं हविः । शेषमात्मनि युंजीत लवणञ्च स्वयं कृतम् । १२ ।

जटा मोछ लोम नख को धारण करै । ६ । जिस बस्तु को भोजन करै उसी बस्तु से बलि कर्म करै और उसी बस्तु को भिक्षा देवै शक्ति पूर्वक अपने स्थान में कोई आवे तो जल मूल फल से उसका पूजन करै । ७ । नित्य ही बेद को पढ़ै एकाग्रचित्त रहै सभ का मित्र हो कर रहै शीत घाम काम क्रोध आदि जो जोड़ा बस्तु हैं तिन को सहन करै देव ही करै किछु ग्रहण न करै सर्व जीव पर दया राखै । ८ । यथा विधि अग्नि होत्र को करै दर्श पौर्णमास याग को करै । ९ । नक्षत्र याग आग्रयण चातुर्मास्य उत्तरायण दक्षिणायन कर्म को क्रम से करै । १० । बसंत काल में शरत काल में भए जो मुनि के अन्न हैं पवित्र उन को आप से लाके उसी से विधि पूर्बक पृथक् पृथक् पुरोडाश चरु देवतों को देवै याग सिद्धि के लिये । ११ । अति पवित्र हबि देवतों को देकर जो बचै सो आप भोजन करै अपने बनाये लवण को भोजन करै । १२ । स्थल जल पवित्र वृक्ष इन्हों से उत्पन्न जो शाक मूल पुष्प फल उस को भोजन करै फल से उत्पन्न तेल को भोजन करै । १३ । मधु

मांस और भूमि में उत्पन्न जो छत्राकार और भूस्तृण जो मालव देश में प्रसिद्ध है शिग्रुशाक जो वाह्लीक देश में प्रसिद्ध है और बहेड़ा इन सब को त्याग करै । १४ । मुनि का अन्न जो बटुरा है और जीर्ण वस्त्र शाक मूल फल इन सब को आश्विन मास में त्याग करै । १५ । हल से उत्पन्न जो वस्तु है खेत के समीप में जो वस्तु है और उस को स्वामी ने त्याग भी किया हो तो भी उस को भोजन न करै और दुःखित हो तो भी बिना हल से उत्पन्न ग्राम का फल मूल को भोजन न करै । १६ । अग्नि करके जो पका है अथवा काल करके जो पका है उस को भोजन करै पत्थर से कूट करके अथवा दांत ही को ओखरी बनाकर भोजन करै १७ । एक दिन भर के भोजन को राखै अथवा मास भर के किम्वा छ मास भर के भोजन को राखै अथवा एक वर्ष भर के । १८ । शक्ति पूर्वक दिन में ला-कर रात्रि को भोजन करै अथवा एक दिन उपवास करै दूसरे दिन में एक वेर भोजन करै किम्वा तीन दिन उपवास करै चौथे दिन में एक वेर भोजन करै । १९ ।

स्थलजौदकशाकानि पुष्पमूलफलानि च । मेध्यवृक्षोद्भवान्यद्यात्स्नेहांश्च फलसम्भवान् । १३ । वर्जयेन्मधुमांसञ्च भौमानि क-वकानि च । भूस्तृणं शिग्रुकञ्चैव श्लेष्मान्तकफलानि च । १४ । त्यजेदाश्वयुजे मासि मुन्यन्नं पूर्वसंचितम । जीर्णानि चैव वासांसि शाकमूलफलानि च । १५ । न फालकृष्टमश्नीयादुत्सृष्टमपि केन चित् । न ग्रामजातान्यार्त्तोपि मूलानि च फलानि च । १६ । अग्निपक्काशनो वा स्यात्कालपक्कभुगेव वा । अश्मकुट्टो भवेद्वापि दन्तोलूखलिकोपि वा । १७ । सद्यः प्रक्षालको वा स्यान्माससञ्चयिकोपि वा । षण्मासनिचयो वा स्यात्समानिचय एव वा । १८ । नक्तञ्चान्नं समश्नीयाद्दिवा वा हृत्य श-क्तितः । चतुर्थकालिको वा स्यात्स्याद्वाप्यष्टमकालिकः । १९ । चान्द्रायणविधानैर्वा शुक्लकृष्णे च वर्त्तयेत् । पक्षान्तयोर्वाप्य-श्नीयाद्यवागूं क्कथितां सकृत् । २० । भूमौ विपरिवर्तेत तिष्ठेद्वा प्रपदैर्दिनम । स्थानासनाभ्यां विहरेत्सवनेषूपयन्नपः । २१ । ग्रीष्मे पञ्च तपास्तु स्याद्वर्षास्वभ्रावकाशिकः । आर्द्रवासास्तु हेमंते क्रमशो वर्द्धयंस्तपः । २२ । उपस्पृशं स्त्रिषवणम्पितॄन्देवांश्च तर्पयेत् । तपश्चरं श्चोग्रतरं शोषयेद्देहमात्मनः । २३ । अग्नीनात्मनि चै वैतान्समारोप्य यथाविधि । अनग्निरनिकेतः स्यान्मु-निर्मूलफलाशनः । २४ । अप्रयत्नः सुखार्थेषु ब्रह्मचारी धराशयः । शरणेष्वममश्चैव वृक्षमूलनिकेतनः । २५ । तापसेष्वेव

चांद्रायण व्रत करै अथवा अमावास्या पूर्णमासी के दिन एक वेर यव की लपसी को भोजन करै । २० । काल से पक आप से गिरे जो पुष्प मूल फल तिस करके जीवन करै । २१ । वैखानस (अर्थात् वानप्रस्थ) के मत में स्थित हो कर केवल भूमि ही में लोटा करै अथवा पांव के अग्रभाग से ठाढ़ होकर दिन भर रहै स्थान आसन इसी में विहार करै त्रिकाल में स्नान करै । २२ । क्रम से तपके बढ़ावत संते ग्रीष्म काल में पञ्चाग्नि तापै वर्षा काल में आवरण रहित स्थान में रहै हेमंत काल में गीला वस्त्र परिधान किए रहै । २३ । त्रिकाल स्नान करके देवता पितरों का तर्पण करै बड़ी भारी तप करत संते देह को सुखावै । २४ । यथा विधि अग्नि होत्र की अग्नि को अपनी आत्मा में समारोप करै पश्चात् अग्नि रहित स्थान रहित मूल फल को भोजन करत शास्त्र को विचारै । २५ । सुख के अर्थ यत्न ना

करै ब्रह्मचारी हो कर भूमि शयन करै वृक्ष के मूल में गृह करै निवास स्थान में ममता न राखै । २६ । तपस्वी ब्राह्मण से भिक्षा मांगै और जो गृहस्थ बन वासी द्विज हैं उन से भी भिक्षा मांगै । २७ । अथवा ग्राम से भिक्षा मांगकर आठ ग्राम भोजन करै बन में रहत संते दोना में अथवा हाथ में किम्वा माटी के बरतन के टुकड़ा में भिक्षा लेवे । २८ । बन में बास करत संते यह संपूर्ण दीक्षा का और दूसरी दीक्षा का भी सेवन करै नाना प्रकार की उपनिषद में भई जो श्रुति हैं उन्हों का सेवन करै आत्मा की सम्यक् सिद्धि के लिये । २९ । शरीर की शुद्धि और तप की वृद्धि के लिये उस विद्या का सेवन करै जिस विद्या का सेवन ऋषि और गृहस्थ ब्राह्मणों ने किया है । ३० । अथवा जल वायु को भक्षण करत ईशान कोण में सीधा चला जाय जब तक शरीर का पात न हो । ३१ । ये सब आचरण बड़े बड़े ऋषि लोगों का कहा है उस में कोई आचरण से शरीर का त्याग करके शोक भय को छोड़ कर ब्रह्म लोक में पूजित होता है । ३२ । इस रीति से आयुष का

विप्रेषु यात्रिकं भैक्षमाहरेत् । गृहमेधिषु चान्येषु द्विजेषु वनवासिषु । २६ । ग्रामादाहृत्य वा श्नीयादष्टौ ग्रासान्वने वसन। प्रतिगृह्य पुटेनैव पाणिना शकलेन वा । २७। एताश्चान्याश्च सेवेत दीक्षा विप्रो वने वसन् । विविधाश्चौपनिषदीरात्मसंसिद्धये श्रुतीः । २८ । ऋषिभिर्ब्राह्मणैश्चैव गृहस्थैरेव सेविताः। विद्या तपो विवृद्ध्यर्थं शरीरस्य च शुद्धये। २९ । अपराजितां वा स्थाय व्रजेद्दिशमजिह्मगः। आनिपाताच्छरीरस्य युक्तो वार्यनिलाशनः । ३० । आसां महर्षिचर्य्याणां त्यक्त्वान्यतमया तनुम् । वीतशोकभयो विप्रो ब्रह्मलोके महीयते । ३१ । वनेषु तु विहृत्यैव तृतीयभागमायुषः। चतुर्थमायुषो भागं त्यक्त्वा संगान्परिव्रजेत् । ३२ । आश्रमादाश्रमङ्गत्वा हुतहोमो जितेन्द्रियः । भिक्षाबलिपरिश्रान्तः प्रव्रजन्प्रेत्य वर्द्धते । ३३ । ऋणानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत्। अनपाकृत्य मोक्षन्तु सेवमानो व्रजत्यधः । ३४ । अधीत्य विधिवद्वेदान् पुत्रांश्चोत्पाद्य धर्मतः। इष्ट्वा च शक्तितो यज्ञैर्मनो मोक्षे निवेशयेत् । ३५। अनधीत्य द्विजो वेदाननुत्पाद्य तथा सुतान । अनिष्ट्वा चैव यज्ञैश्च मोक्षमिच्छन्व्रजत्यधः । ३६ । प्राजापत्यां निरूप्येष्टिं सर्ववेदसदक्षिणाम् । आत्मन्यग्नीन्समारोप्य ब्राह्मणः प्रव्रजेद्गृहात् । ३७ । यो दत्वा सर्वभूतेभ्यः प्रव्रजत्यभयं गृहात्। तस्यतेजो मया लोका भवन्ति ब्रह्मवादिनः । ३८ । यस्मादण्वपि भूतानां

तीसरा भाग बन में बिताय कर संग को छोड़ हुए आयुष के चौथे भाग में संन्यास ग्रहण करै । ३३ । इंद्रियों को जीतकर होम को समाप्त कर एक आश्रम से दूसरे आश्रम में जाकर भिक्षा और बलि कर्म से थका हुआ संन्यास करत संते परलोक में बढ़ता है । ३४ । तीन ऋण को दूर करके मन को मोक्ष में लगावे बिना तीनों ऋण के दूर किये मोक्ष को जो सेवन करता है सो नरक में जाता है । ३५ । बिधि पूर्वक वेद को पढ़ कर धर्म से पुत्रोत्पन्न करके शक्ति पूर्वक यज्ञ को करत मोक्ष में मन को लगावे । ३६ । ये तीनों काम के किये बिना मोक्ष की इच्छा करत संते नरक में जाता है । ३७ । प्रजा पति देवता की यज्ञ करके संपूर्ण को दक्षिणा देकर अग्नियों को अपनी आत्मा में रख कर ब्राह्मण गृह से निकलै (अर्थात् संन्यास ग्रहण करै ) । ३८ । वेद का पढ़ने वाला जो पुरुष संपूर्ण जीवों को अभय देकर गृह से निकलता है उस को तेज रूप लोक मिलता है । ३९ । जिस ब्राह्मण से सब जीवों को थोड़ा भी भय नहीं है उस को परलोक में किसी से भय

नहीं होती । ४० । गृह से निकला हुआ पवित्रता से बढ़ा हुआ विचार करने वाला कोई से प्राप्त जो सुंदर अन्न आदि तिस में इच्छा रहित संन्यास ग्रहण करै। ४१ । सहाय रहित अकेला नित्य ही विहरै सिद्धि के लिये एक ही को सिद्धि होती है इस बात को देखता हुआ किसी को त्याग नहीं करता है और उस को भी कोई त्याग नहीं करते । ४२ । अग्नि और गृह इन दोनों से रहित सब वस्तुओं का त्याग करता स्थिर मति ब्रह्म में चित्त लगाए हुए अन्न के अर्थ ग्राम का आश्रय करै । ४३ । मुक्त का लक्षण यह है कि जो भिक्षा के अर्थ माटी का पात्र राखै वृक्ष के मूल में शयन करै निकाम वस्त्र राखै सहायता से रहित हो सब जीवों में सम भाव राखै । ४४ । मरण और जीवन इन दोनों में कोई की इच्छा न करै केवल काल ही की प्रतीक्षा करै जिस रीति से भृत्य स्वामी की आज्ञा की प्रतीक्षा करता है । ४५ । केश हाड़ आदि का त्याग करने के लिये देख के पांव राखै छोटे छोटे जीवों को बारण के लिये छानि के जल को पीवे सत्य करके पवित्र बाणी को बोलै

द्विजान्नोत्पद्यते भयम । तस्य देहाद्विमुक्तस्य भयन्नास्ति कुतश्च न । ३९ । आगारादभिनिष्क्रान्तः पवित्रोपचितो मुनिः। समुपोढेषु कामेषु निरपेक्षः परिव्रजेत् । ४० । एक एव चरेन्नित्यं सिद्ध्यर्थमसहायवान् । सिद्धिमेकस्य संपश्यन्न जहाति न हीयते । ४१ । अनग्निरनिकेतः स्याद्ग्राममन्नार्थमाश्रयेत् । उपेक्षकोऽशंकुसुको मुनिर्भाव समाहितः । ४२ । कपालं वृक्षमूलानि कुचेलमसहायता । समता चैव सर्वस्मिन्नेतन्मुक्तस्य लक्षणम । ४३ । नाभिनन्देत मरणन्नाभिनन्देत जीवितम । कालमेव प्रतीक्षेत निर्देशम्भृतको यथा । ४४ । दृष्टिपूतन्न्यसेत्पादं वस्त्रपूतं जलम्पिबेत् । सत्यपूतां वदेद्वाचं मनः पूतं समाचरेत् । ४५ । अतिवादांस्तितिक्षेत नावमन्येत कञ्च न । न चेमन्देहमाश्रित्य वैरङ्कुर्वीत केन चित् । ४६ । क्रुध्यन्तन्न प्रतिक्रुध्येदाक्रुष्टः कुशलम्वदेत् । सप्तद्वारावकीर्णाञ्च न वाचमनृताम्वदेत् । ४७ । अध्यात्मरतिरासीनो निरपेक्षो निरामिषः । आत्मनैव सहायेन सुखार्थी विचरेदिह । ४८ । न चोत्पात निमित्ताभ्यान्न नक्षत्राङ्ग विद्यया । नानुशासनवादाभ्यां भिक्षां लिप्सेत कर्हि चित् । ४९ । न तापसैर्ब्राह्मणैर्वा वयोभिरपि वाश्वभिः । आकीर्णम्भिक्षुकैर्वान्यैरागारमुपसंव्रजेत् । ५० । क्ॣप्तकेशन

संकल्प से शून्य मन करके सर्व काल पवित्र आत्मा होवे । ४६ । दूसरे मनुष्यों की निकाम बाणी को सहन करै किसी का अपमान न करै किसी से बैर न करै। ४७। अपने ऊपर कोई क्रोध भी करै तो उस पर आप क्रोध न करै अपनी निन्दा भी करै कोई तो आप उस को अच्छी बाणी से बोलै पांच ज्ञानेन्द्रिय और मन बुद्धि इन सातो से गृहीत जो वस्तु है उसी में बाणी की प्रवृत्ति है इन सातो द्वारा करके गृहीत जो अर्थ तद्विषयक बाणी को न बोलै किन्तु ब्रह्म मात्र विषयक बाणी को बोलै ब्रह्म विषय से रहित जो वाणी सो असत्य है इस लिये सत्य बोलै सत्य तो ब्रह्म ही है इस लिये ब्रह्म विषयक बाणी बोलै ॥ ४८ ॥ आत्मा में रति करता रहै कोई वस्तु की इच्छा न करै आमिष का त्याग करै केवल अपनी आत्मा ही सहायक कर सुख के अर्थ इस लोक में बिचरै । ४९ । भूमिकंप आदि उत्पात नेत्र फरकना आदि निमित्त नक्षत्र हस्त रेखा इन्हों का फल कथन करके नीति शास्त्र का उपदेश करके कभी भिक्षा लेने की इच्छा न करै । ५० । तपस्वी ब्राह्मण

पक्षी कुक्कुर भिक्षुक इन्हों से युक्त जो गृह है उस को त्याग करै। ५१। केश नख मोछ को छोटा किए रहे पात्र दंड कमंडलु से युक्त रहै संपूर्ण जीवों को पीड़ा न देव निश्चिन्त होकर नित्य ही विचरै। ५२। छिद्र रहित अतैजस पात्र राखै तिन का शौच जल माटी से करै जैसे यज्ञ में चमस पात्र का शौच होता है। ५३। लौकी काठ माटी बांस इन्हों का पात्र राखै इतने ही यती के पात्र हैं यह मनु जी ने कहा। ५४। एक काल में भिक्षा चरण करै विस्तार में प्रसक्त न होवे भिक्षा में प्रसक्त होने से विषयों में भी प्रसक्त यती हो जायगा। ५५। धूम मूसर शब्द अंगार इन्हों से रहित गृह जब होवै और सब मनुष्य भोजन कर चुके पुरवा पत्तल जूठी निकाला जाय तब यती भिक्षा के लिये नित्य ही जावे। ५६। भिक्षा न मिले तो विषादन करै और मिले तो हर्ष न करै जिस में प्राण रहें सो करै दंड आदि जो सामग्री है उस में आसक्त न होवे (अर्थात् यह दंड अच्छा नहीं है इस को त्याग करै यह दंड अच्छा है इस को ग्रहण करे)। ५७। पूजा से जो वस्तु मिले उस की

खशमश्रुः पात्री दण्डी कुसुम्भवान। विचरेन्नियतो नित्यं सर्वभूतान्यपीडयन। ५१। अतैजसानि पात्राणि तस्य स्युर्निव्रणानि च। तेषामद्भिः स्मृतं शौचञ्चमसानामिवाध्वरे। ५२। अलाबुन्दारुपात्रञ्च मृण्मयम्वैदलन्तथा। एतानि यतिपात्राणि मनुः स्वायम्भुवो ब्रवीत्। ५३। एककालञ्चरेद्भैक्षन्न प्रसज्येत विस्तरे। भैक्षे प्रसक्तो हि यतिर्विषयेष्वपि सज्जति। ५४। विधूमे सन्नमुसले व्यङ्गारे भुक्तवज्जने। वृत्ते शरावसम्पाते भिक्षान्नित्यं यतिश्चरेत्। ५५। अलाभेन विषादी स्याल्लाभे चैव न हर्षयेत्। प्राणयात्रिकमात्रः स्यान्मात्रा संगाद्विनिर्गतः। ५६। अभिपूजितलाभांस्तु जुगुप्सेतैव सर्वशः। अभिपूजितलाभैश्च यतिर्मुक्तोऽपि वध्यते। ५७। अल्पान्नाभ्यवहारेण रहःस्थानासनेन च। ह्रियमाणानि विषयैरिंद्रियाणि निवर्त्तयेत्। ५८। इन्द्रियाणान्निरोधेन रागद्वेषक्षयेन च। अहिंसया च भूतानाममृतत्वाय कल्पते। ५९। अवेक्षेत गतीर्नॄणां कर्मदोषसमुद्भवाः। निरये चैव पतनं यातनाश्च यमक्षये। ६०। विप्रयोगम्प्रियैश्चैव संयोगञ्च तथा प्रियैः। जरया चाभिभवनं व्याधिभिश्चोपपीडनम्। ६१। देहादुत्क्रमणञ्चास्मात्पुनर्गर्भे च सम्भवम्। योनिकोटिसहस्रेषु सृतीश्चास्यान्तरात्मनः। ६२। अधर्मप्रभवञ्चैव दुःखयोगं शरीरिणाम्। धर्मार्थप्रभवञ्चैव सुखसंयोगमक्षयम्। ६३। सूक्ष्मताञ्चान्ववेक्षेत योगेन परमात्मनः। देहेषु च समुत्पत्तिमुत्तमेष्वधमेषु च। ६४। दूषितोऽपि चरेद्धर्मं यत्र तत्राश्रमे रतः। समः सर्वेषु भूतेषु न लिङ्गन्धर्मकारणम्। ६५। फलङ्कतक-

निंदा करै पूजा में प्रसन्न होने से मुक्त जो यती है सो बद्ध हो जाता है। ५८। थोड़ा भोजन करना एकांत में रहना इस से विषयों से हरी गई इन्द्रियों को निवृत्त करै। ५९। इंद्रियों का निरोध रागद्वेषकाक्षय सब जीवों का अहिंसा इन्हों से मोक्ष के योग्य होता है। ६०। कर्म दोष से उत्पन्न मनुष्यों की गति नरक में पतन यमस्थान में बड़ा दुःख इन्हों को देखै। ६१। प्रिय का वियोग अप्रिय का संयोग वृद्धावस्था में अनादर व्याधि से पीड़ा। ६२। देह से जीव का निकलना फेर गर्भ में वास करोड़ योनि में अंतरात्मा जीव का गमन। ६३। देहवान् पुरुषों के अधर्म से उत्पन्न दुःख योग धर्म अर्थ से उत्पन्न अक्षय सुख योग। ६४। योग करके परमात्मा की सूक्ष्मता शुभ अशुभ फल के भोग के लिये उत्तम मध्यम अधम योनि में जीवों की उत्पत्ति इन्हों को देखै। ६५। कोई आश्रम में रहै और उस आश्रम क

धर्म से रहित भी हो परंतु सर्व भूत में ब्रह्मबुद्धि करके समदृष्टि रूप जो धर्म है उस को करै काषायांबर आदि धारण जो चिन्ह है सो धर्म का कारण नहीं है। ६६। कतक वृक्ष का फल ( अर्थात् निर्मली ) यद्यपि जल को स्वच्छ करती है तथापि नाम ग्रहण से जल स्वच्छ नहीं होता जब घसिके निर्मली जल में डालेंगे तब स्वच्छ होगा। ६७। जंतुओं की रक्षार्थ रात्रि दिन सर्व काल में भूमि को देखकर चले जिस में कोई जीव न मरै और शरीर को पीड़ा भी न हो। ६८। जो यती बिना जाने जितने जीवों को मारता है उस के निमित्त स्नान करके छ प्राणायाम करै तब शुद्ध होता है। ६९। व्याहृति प्रणव करके युक्त प्राणायाम तीन भी विधि पूर्वक करै तो वह परम तप है ब्राह्मण का। ७०। जिस रीति से अग्नि में तपाने से धातुओं का मल दूर होता है तिसी रीति से प्राणायाम करके इंद्रियों का दोष दग्ध होता है। ७१। प्राणायाम करके रागद्वेष आदि दोष को दहन करना धारणा ( अर्थात् ब्रह्म में मन लगाना ) से पाप को नाश करना प्रत्याहार ( अर्थात् विषयों

**वृक्षस्य यद्यप्यम्बुप्रसादकम् । न नामग्रहणादेव तस्य वारि प्रसीदति । ६६ । संरक्षणार्थञ्जन्तूनां रात्रावहनि वा सदा।**
**शरीरस्यात्यये चैव समीक्ष्य वसुधाञ्चरेत् । ६७। अह्ना रात्र्या च याम् जन्तून हिनस्त्यज्ञानतो यतिः । तेषां स्नात्वा विशुध्यर्थं**
**प्राणायामान् षड़ाचरेत्। ६८ । प्राणायामा ब्राह्मणस्य त्रयोपि विधिवत्कृताः। व्याहृति प्रणवैर्युक्ता विज्ञेयम्परमन्तपः । ६९ ।**
**दह्यन्ते ध्मायमानानां धातूनां हि यथा मलाः । तथेन्द्रियाणां दह्यन्ते दोषाः प्राणस्य निग्रहात् । ७० । प्राणायामैर्दहेद्दोषा-**
**न्धारणाभिश्च किल्बिषम। प्रत्याहारेण संसर्गान ध्यानेनानीश्वरान् गुणान । ७१ । उच्चावचेषु भूतेषु दुर्ज्ञेयामकृतात्मभिः।**
**ध्यानयोगेन सम्पश्येद्गतिमस्यान्तरात्मनः। ७२। सम्यग्दर्शनसम्पन्नः कर्मभिर्न निबध्यते। दर्शनेन विहीनस्तु संसारं प्रतिपद्यते।**
**७३ । अहिंसयेन्द्रिया सङ्गैर्वैदिकैश्चैव कर्मभिः । तपसश्चरणैश्चोग्रैः साधयन्तीह तत्पदम । ७४ । अस्थिस्थूणं स्नायुयुतं**
**मांसशोणितलेपनम । चर्मावनद्धं दुर्गंधि पूर्णं मूत्रपुरीषयोः । ७५ । जराशोकसमाविष्टं रोगायतनमातुरम् । रजस्व-**
**लमनित्यञ्च भूतावासमिमं त्यजेत् । ७६। नदीकूलं यथा वृक्षो वृक्षम्वा शकुनिर्यथा । तथा त्यजन्निमन्देहं कृच्छ्राद्ग्राहाद्वि-**
**मुच्यते। ७७। प्रियेषु स्वेषु सुकृतमप्रियेषु च दुष्कृतम् । विसृज्य ध्यानयोगेन ब्रह्माभ्येति सनातनम । ७८ । यदा भावेन भवति**

से इंद्रियों का रोकना ) से विषय मिलाप को दूर करना ध्यान करके ईश्वर संबंधी जो गुण नहीं हैं (अर्थात् क्रोध लोभ निंदा आदि) इन को वारण करना ।७१। ऊंच नीच भूतों में इस अंतरात्मा की गति को ध्यान योग करके देखै जिस गति को शास्त्रोक्त संस्कार से रहित अंतःकरण वाले पुरुष कष्ट से भी नहीं देख सकते ।७२। तत्व पूर्वक ब्रह्म को देखने वाला पुरुष कर्मों से बद्ध नहीं होता और जो ऐसा नहीं है सो संसार को पाता है।७३। अहिंसा इन्द्रियों का असंग वेदोक्त कर्म बड़ी तपस्या इन्हों करके बुद्धिमान लोग ब्रह्म पद को साधन करते हैं।७४। अब शरीर का वर्णन करते हैं हाड़ का खंभा नस से वेष्टित रक्त मांस से लेपित चर्म से बंधा दुर्गंध सहित मूत्र और विष्ठा से पूर्ण।७५। जरा और शोक से युक्त रोग का घर आतुर ( अर्थात् क्षुधा पिपासा शीत उष्ण आदि से कादर ) रजोगुण से युक्त अनित्य ( अर्थात् नाश को प्राप्त) पृथिवी आदि पंच भूत का गृह ऐसी देह जीव का गृह है इस को त्याग करै ( अर्थात् जिस कर्म करके ऐसी देह न मिले उस कर्म को करै ।७६। जिस

प्रकार से नदी के तीर को वृक्ष त्याग करता है और वृक्ष के पक्षी तिसी प्रकार से इस देह को त्याग करते संते ब्रह्म का उपासना करने वाला कष्ट रूपी ग्राह से छूटता है। ७८। ब्रह्म को जानने वाला हितकारी में सुकृत अहित कारी में दुष्कृत को डालकर ध्यान योग से ब्रह्म में लीन होता है। ७९। जब परमार्थ से विषयों में दोष भावना करके सब वस्तु में इच्छा से रहित होता है तब इस लोक में और पर लोक में सुख को पाता है। ८०। इस विधि से धीरे धीरे सब संगों को त्याग करके काम क्रोध शीत घाम आदि जो जोड़ा जोड़ा वस्तु है तिन्हों से छूटा हुआ ब्रह्म ही में लीन होता है। ८१। जो यह सब कहा है कि पुत्र आदि में ममता का त्याग और मान अपमान जो जोड़ा जोड़ा वस्तु हैं तिन्हों का सहन ये सब वस्तु जीवात्मा को परमात्मता करके ध्यान संते होता है आत्मा को न जानने वाला कोई पुरुष क्रिया फल ( अर्थात् ममता का त्याग और जोड़ा जोड़ा वस्तु का सहन और मोक्ष ) को नहीं पाता है। ८२। यज्ञ देवता जीव इन सभों के अधिकार करके जो

सर्वभावेषु निःस्पृहः। तदा सुखमवाप्नोति प्रेत्य चेह च शाश्वतम्। ७९। अनेन विधिना सर्वां स्त्यक्त्वा संगान् शनैः शनैः। सर्वद्वंदविनिर्मुक्तो ब्रह्मण्येवावतिष्ठते। ८०। ध्यानिकं सर्वमेवैतत् यदेतदभिशब्दितम्। नह्यनध्यात्मवित्कश्चित्क्रियाफलमुपाश्नुते। ८१। अधियज्ञं ब्रह्मजपेदाधिदैविकमेव च। आध्यात्मिकं च सततं वेदान्ताभिहितञ्च यत्। ८२। इदं शरणमज्ञानामिदमेव विजानताम्। इदमन्विच्छतां स्वर्गमिदमानन्त्यमिच्छताम। ८३। अनेन क्रमयोगेन परिव्रजति योद्विजः। स विधूयेह पाप्मानम्परम्ब्रह्माधिगच्छति। ८४। एष धर्मोनुशिष्टो वा यतीनान्नियतात्मनाम्। वेद संन्यासिकानान्तु कर्मयोगन्निबोधत। ८५। ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थो यतिस्तथा। एते गृहस्थप्रभवाश्चत्वारः पृथगाश्रमाः। ८६। सर्वेपि क्रमशस्त्वेते यथा शास्त्रन्निषेविताः। यथोक्तकारिणं विप्रं नयन्ति परमाङ्गतिम। ८७। सर्वेषामपि चैतेषां वेदस्मृति विधानतः। गृहस्थ उच्यते श्रेष्ठः स त्रीनेतान्बिभर्ति हि। ८८। यथा नदीनदाः सर्वे सागरे यांति संस्थितिम। तथैवाश्रमिणः सर्वे गृहस्थे यांति संस्थितिम। ८९। चतुर्भिरपि चैवेतैर्नित्यमाश्रमिभिर्द्विजैः। दशलक्षणको धर्मः सेवितव्यः प्रयत्नतः। ९०। धृतिः

कहा है वेद में और वेदान्त में जो कहा है ब्रह्म का स्वरूप इन सभों का प्रतिपादन करने वाला जो वेद उस का जप करें। ८३। ज्ञानी और अज्ञानी स्वर्ग का इच्छा करने वाला और मोक्ष का इच्छा करने वाला इन सभों का शरण (अर्थात् उपाय बताने वाला) वेद ही है। ८४। इस क्रम करके जो ब्राह्मण संन्यासी होता है सो इस लोक में पाप को छोड़कर परब्रह्म को प्राप्त होता है। ८५। भृगु जी कहते हैं कि हे ऋषियो आप लोगों को चार प्रकार के जो यती हैं कुटीचर बहूदक हंस परम हंस इन सभों के साधारण धर्म को कहा अब यतिओं में विशेष जो कुटीचर हैं तिन के असाधारण धर्मों को सुनिए। ८६। ब्रह्मचारी गृहस्थ वानप्रस्थ यती ये सब चारो आश्रम पृथक् पृथक् गृहस्थ ही से उत्पन्न हैं। ८७। क्रम से यथा शास्त्र ये चारो आश्रम से वित हो जिस पुरुष करके वह पुरुष परम गति को पाता है। ८८। वेद और स्मृति इन दोनों के विधान से चारो आश्रम में गृहस्थाश्रम श्रेष्ठ है क्योंकि तीनों आश्रमों के भोजन वस्त्र से पोषण गृहस्थई करता है। ८९। जिस प्रकार से सब नदी नद समुद्र में जाके स्थिति को पाते हैं तिसी प्रकार से सब आश्रमी गृहस्थ ही में स्थिति को पाते हैं। ९०। चारो आश्रम वाले नित्य ही दश लक्षण वाला जो धर्म

उस का सेवन यत्न पूर्वक करे । ९१ । दश लक्षण कहते हैं धृति (अर्थात् संतोष) क्षमा (अर्थात् किसी से अपकार को पाकर उस पर अपकार न करना) दम (अर्थात विकार करने वाले विषय को पाकर मन में विकार न होना) चोरी का त्याग पवित्रता विषयों से इंद्रियों का रोकना शास्त्र आदि का तत्व ज्ञान आत्म ज्ञान सत्य क्रोध का हेतु रहत सते भी क्रोध न करना । ९२ । ये दश धर्म के लक्षण हैं इन्हों को जानकर और सेवन करता है वह परमगति को पाता है । ९३ । निश्चिन्त होकर इस धर्म को करता हुआ बिधि पूर्वक वेदान्त को श्रवण कर तीनों ऋण से रहित हो कर संन्यास करे । ९४ । सब कर्मों को छोड़कर और कर्म दोष को नाश कर नियम सहित वेद का अभ्यास कर पुत्र के ऐश्वर्य में सुख पूर्वक बास करे । ९५ । इस रीति से सब कर्मों को छोड़कर आत्म ज्ञान को प्रधान कर स्वर्ग आदि में इच्छा छोड़कर संन्यास करके पापों को दूर कर परम गति को पाता है । ९६ । भृगु जी कहते हैं कि हे ऋषियो आप लोगों को ब्राह्मणों का चार प्रकार को

क्षमादमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः । धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम । ९१ । दश लक्षणानि धर्मस्य ये विप्राः समधीयते । अधीत्य चानुवर्तन्ते ते यांति परमाङ्गतिम । ९२ । दश लक्षणकं धर्ममनुतिष्ठन्समाहितः । वेदान्तं विधिवच्छ्रुत्वा संन्यसेदनृणो द्विजः । ९३ । संन्यस्य सर्व कर्माणि कर्मदोषानपानुदन् । नियतो वेदमभ्यस्य पुत्रैश्वर्य्ये सुखं वसेत् । ९४ । एवं संन्यस्य कर्माणि स्वकार्यपरमोऽस्पृहः । संन्यासेनापहत्यैनः प्राप्नोति परमाङ्गतिम् । ९५ । एष वोऽभिहितो धर्मो ब्राह्मणस्य चतुर्विधः । पुण्योऽक्षयफलः प्रेत्य राज्ञां धर्मन्निबोधत । ९६ ॥ * ॥ इति मानवे धर्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ * राजधर्मान्प्रवक्ष्यामि यथा वृत्तो भवेन्नृपः । सम्भवश्च यथा तस्य सिद्धिश्च परमा यथा । १ । ब्राह्मं प्राप्तेन संस्कारं क्षत्रियेण यथा विधि । सर्वस्यास्य यथा न्यायङ्कर्तव्यम्परिरक्षणम । २ । अराजके हि लोकेस्मिन्सर्वतो विद्रुते भयात् । रक्षार्थमस्य सर्वस्य राजानमसृजत्प्रभुः । ३ । इंद्रानिलयमार्काणामग्नेश्च वरुणस्य च । चंद्रवित्तेशयोश्चैव मात्रानिर्हृत्य शाश्वतीः । ४ । यस्मादेषां सुरेन्द्राणां मात्राभ्यो निर्मितो नृपः । तस्मादभिभवत्येष सर्वभूतानि तेजसा । ५ । तपत्यादित्यवच्चैव चक्षूंषि

जो धर्म है उस को कहा वह धर्म पुण्य है और परलोक में इस का फल अक्षय है अब इस के अनन्तर राजों का जो धर्म है उस को जानिए । ९७ । इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लूक भट्ट व्याख्यानुसारिण्यां श्री बाबू देबीदयाल सिंह कारितायां श्री कम्पनी संस्कृत पाठशालीय धर्म शास्त्रि गुलज़ार शर्म्म पण्डित कृतायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ * * * जिस प्रकार से राजों की उत्पत्ति और परम सिद्धि और आचरण है उन सब को कहेंगे ॥ १ । बिधि पूर्वक यज्ञोपवीत पाकर क्षत्रिय अपने राज्यवासी सर्व जीव का संरक्षण यथा न्याय करे । २ । चोरों और के भय सहित राजा रहित लोक के रक्षा के लिये राजा को ब्रह्मा ने उत्पन्न किया । ३ । इंद्र वायु यम सूर्य अग्नि वरुण चंद्र कुवेर इन आठों का सारभूत अंश को लेकर राजा का निर्माण ब्रह्मा ने किया । ४ । जिस कारण से देवतों के अंश करके राजा उत्पन्न है इसी कारण से अपने तेज करके सब जीवों को पराजय करता है । ५ । सूर्य की नाईं ताप करता है देखने वाले के नेत्र को और मन को पृथिवी में कोई पुरुष

राजों के संमुख होकर राजा को देख नहीं सकता।६। प्रभाव से सोई राजा अग्नि वायु सूर्य सोम धर्मराज कुवेर वरुण इंद्र है।७। राजा बालक भी हो तो मनुष्य बुद्धि करके उस का अपमान नहीं करता क्योंकि मनुष्य रूप करके बड़ा देवता यह राजा स्थित है।८। अग्नि के समीप जो पुरुष जाता है उसी को अग्नि जलाता है राज रूपी अग्नि पशु द्रव्य सहित कुल को जलाता है।९। वह राजा तत्वपूर्वक कार्य शक्ति देश काल इन सभों को देख कर धर्म सिद्धि के लिये नाना रूप को बारंबार धारण करता है।१०। जिस राजा के प्रसन्नता में लक्ष्मी बसती है और पराक्रम में विजय और क्रोध में मृत्यु बसता है सो राजा सर्वतेजमय है।११। मोह से उस राजा का द्वेष जो करता है सो निश्चय बिनाश को पाता है उस पुरुष के नाश के लिये राजा शीघ्र मन को करता है।१२। इस कारण से इष्ट अनिष्ट में जिस धर्म को स्थापन राजा करै उस धर्म का लंघन नहीं करना।१३। ईश्वर ने उस राजा के लिये सब जीवों के रक्षार्थ अपना पुत्र ब्रह्म तेज रूप दंड को पहिले हो

च मनांसि च। न चैनम्भुवि शक्नो[illegible]ति कश्चिदप्यभिवीक्षितुम्।६। सोग्निर्भवति वायुश्च सोऽर्कः सोमः स धर्मराट्। स कुवेरः स वरुणः स महेन्द्रः प्रभावतः। धर्म वालोपि नावमन्तव्यो मनुष्य इति भूमिपः। महती देवता ह्येषा नररूपेण तिष्ठति।८। एकमेव दहत्यग्निर्नरन्दुरुप[illegible] प्रजाः। तत् कुलन्दहति राजाग्निः स पशुद्रव्यसञ्चयम्।९। कार्य्यं सोवेक्ष्य शक्तिञ्च देशकालौ च तत्वतः। कुरुते धर्मसिद्ध्यर्थं [illegible] स्वशासने। पुनः पुनः।१०। यस्य प्रसादे पद्मा श्रीर्विजयश्च पराक्रमे। मृत्युश्च वसति क्रोधे सर्वतेजोमयो हि सः।११। तं यस्तु द्वेष्टि सम्मोहात्स विनश्यत्यसंशयम्। तस्य ह्याशु विनाशाय राजा प्रकुरुते मनः।१२। तस्माद्धर्मं यमिष्टेषु संव्यवस्येन्नराधिपः। अनिष्टञ्चाप्यनिष्टेषु तन्धर्मन्न विचालयेत।१३। तस्यार्थे सर्वभूतानाङ्गोप्तारन्धर्म्मात्मजम्। ब्रह्मतेजोमयन्दण्डमसृजत्पूर्वमीश्वरः।१४। तस्य सर्वाणि भूतानि स्थावराणि चराणि च। भयाद्भोगाय कल्पन्ते स्वधर्म्मान्न चलन्ति च।१५। तन्देशकालौ शक्तिञ्च विद्याञ्चावेक्ष्य तत्वतः। यथार्हतः सम्प्रणयेन्नरेष्वन्यायवर्तिषु।१६। स राजा पुरुषो दण्डः स नेता शासिता च सः। चतुर्णामाश्रमाणाञ्च धर्म्मस्य प्रतिभूः स्मृतः।१७। दण्डः शास्ति प्रजाः सर्वा दण्ड एवाभिरक्षति। दण्डः सुप्तेषु जागर्ति दण्डन्धर्मं विदुर्बुधाः।१८। समीक्ष्य स धृतः सम्यक् सर्वा रञ्जयति प्रजाः। असमीक्ष्य प्रणीतस्तु विनाशयति सर्वतः।१९। यदि न प्रणयेद्राजा दण्डन्दण्डेष्वतन्द्रितः। शूले मत्स्यानि वा प[illegible]न् दुर्वलान्वलवत्तराः।२०।

उत्पन्न किया।१४। उस दंड के भय से स्थावर जङ्गम सब जीव भोग के लिये समर्थ होते हैं और अपने धर्म से बिचल नहीं सकते।१५। तत्वपूर्वक (अर्थात् जैसा है तैसा ही) देश काल शक्ति बिद्या इन सब को देख कर यथा योग्य अन्याय करने वाले मनुष्यों को उस दंड को देवै।१६। सोई दंड राजा है और पुरुष है दूसरा सब स्त्री है कार्य प्राप्ति करने वाला वही है और अज्ञा देने वाला भी चारों आश्रमों के धर्म का प्रतिभू (अर्थात् जामिन) वही है।१७। सब प्रजों का रक्षा करने वाला और आज्ञा देनेवाला वही दंड है सोते हुए पुरुषों में जागने वाला वही है उसी दंड को पण्डित लोग धर्म कहते हैं।१८। जब बिचार करके अच्छे प्रकार से दंड धारण किया जाता है तब संपूर्ण प्रजा को रंजन करता है और जब बिना बिचारे वह दंड धारण किया जाता है तब संपूर्ण प्रजों का चारों ओर से नाश करता है।१९। जब राजा दंड देने योग्य पुरुषों को आलस पाके दंड न देवे तब बलवान लोग दुर्बलों को पकाय डालें जैसे शूल के ऊपर मछली पकती है।२०। दंड न होवे

तो देवतों के भाग को कौआ भोजन कर डालेगा और कुक्कुर हवि को भोजन करेगा स्वामी का भाव किसी में न रहेगा उलटा पलट सब हो जावेगा । २१ । जितने जीव हैं सो सब दंड के योग्य हैं पवित्र पुरुष दुर्लभ हैं दंड के भय से सब जीव भोग के लिये समर्थ होते हैं । २२ । देव दानव गंधर्व राक्षस पक्षी सर्प ये सब दंड ही करके भोग के अर्थ समर्थ होते हैं । २३ । दंड के विभ्रम से (अर्थात् दंड के योग्य को न दंड देने से और दंड के योग्य जो नहीं हैं उन को दंड देने से) संपूर्ण वर्ण दोषी हो जायगा और संपूर्ण मर्यादा टूट जायगी संपूर्ण लोक को क्षोभ हो जावेगा सब बिगड़ जायगा । २४ । जहां श्याम वर्ण लाल आंख वाला पाप का नाश करने वाला दंड घूमता है तहां प्रजा को मोह नहीं होता परंतु जब दंड देने वाला पुरुष अच्छी रीति से दंड को देखे । २५ । सत्य बोलने वाला विचार करके वाला धर्म अर्थ काम तीनों में पण्डित भले प्रकार से जानने वाला जो राजा है सो उस दंड का देने वाला होता है । २६ । उस दंड को देत संते राजा धर्म अर्थ काम से बढ़ता

अद्यात्काकः पुरोडाशं श्वावलिह्याद्धविस्तथा। स्वाम्यञ्च न स्यात्कस्मिंश्चित्प्रवर्तेताधरोत्तरं । २१ । सर्वो दण्डजितो लोको दुर्लभो हि शुचिर्नरः । दण्डस्य हि भयात्सर्वञ्जगद्भोगाय कल्पते । २२। देवदानवगंधर्वा रक्षांसि पतगोरगाः। तेपि भोगाय कल्पन्ते दण्डेनैव निपीडिताः। २३। दुष्येयुः सर्ववर्णाश्च भिद्येरन्सर्वसेतवः। सर्वलोकप्रकोपश्च स्याद्दण्डस्य विभ्रमात । २४ । यत्र श्यामो लोहिताक्षो दण्डश्चरति पापहा । प्रजास्तत्र न मुह्यन्ति नेता चेत्साधु पश्यति । २५ । तस्याहुः संप्रणेतारं राजानं सत्यवादिनम । समीक्ष्य कारिणं प्राज्ञं धर्मकामार्थकोविदम ।२६। तं राजा प्रणयन्सम्यक् त्रिवर्गेणाभिवर्द्धते। कामात्मा विषमःक्षुद्रो दण्डेनैव निहन्यते। २७। दण्डो हि सुमहत्तेजो दुर्द्धरश्चाकृतात्मभिः। धर्माद्विचलितं हन्ति न्टपमेव सबान्धवम। २८। ततो दुर्गञ्च राष्ट्रञ्च लोकञ्च स चराचरम्। अन्तरिक्षगतांश्चैव मुनीन्देवांश्च पीडयेत । २९। सोऽसहायेन मूढेन लुब्धेनाकृतबुद्धिना। न शक्यो न्यायतो नेतुं सक्तेन विषयेषु च । ३० । शुचिना सत्यसंधेन यथा शास्त्रानुसारिणा। प्रणेतुं शक्यते दण्डः सुसहायेन धीमता। ३१। स्वराष्ट्रे न्यायवृत्तः स्याद्भृशदण्डश्च शत्रुषु। सुहृत्स्वजिह्मः स्निग्धेषु ब्राह्मणेषु क्षमान्वितः। ३२। एवम्वृत्तस्य न्टपतेः शिलोञ्छेनापि जीवतः। विस्तीर्यते यशो लोके तैलविन्दुरिवाम्भसि। ३३। अतस्तु विपरीतस्य न्टपतेरजितात्मनः। संक्षिप्यते यशो लोके

है जितने कामी क्रूर नीच हैं तितने दंड ही से मारे जाते हैं । २७ । बड़ा तेजस्वी दंड है जिस का धारण शास्त्र से रहित राजा लोग नहीं कर सकते हैं सो दंड धर्म से चलित जो राजा है उस को और उस के बांधवों को मारता है । २८ । तदनंतर किला राज्य स्थावर जंगम रूप लोक अंतरिक्ष में स्थित जो मुनि देवता इन सब को पीड़ा करता है । २९ । सहाय से रहित मूढ़ लोभी मूर्ख विषयों में सक्त जो राजा है सो न्याय पूर्वक उस दंड को नहीं दे सकता । ३० । पवित्र सत्यवादी शास्त्र की रीति से चलने वाला सहाय सहित बुद्धिमान ऐसा जो राजा है सो उस दंड को दे सकता है । ३१ । अपने राज्य में न्याय के अनुसार से चले और शत्रुओं को बड़ा दंड देवै स्वभाव से स्नेह पात्र मित्रों में सीधा रहै थोड़ा अपराध करने वाले ब्राह्मणों में क्षमा सहित रहै । ३२ । इसी रीति से रहता हुआ राजा शिल उंछ से भी जीवन करता हो तो उस का यश लोक में फैलता है जैसे जल में तैल का बिंदु फैलता है । ३३ । इस से विपरीत जो राजा है और आत्मा

को जीता नहीं है उस का यश लोक में फैलता नहीं जैसे जल में घी का बिंदु फैलता नहीं है। ३४। अपने अपने धर्मों में रहने वाले जो वर्ण और आश्रम हैं उन्हों के रक्षा के लिये राजा उत्पन्न किए गए। ३५। भृगु जी कहते हैं कि हे ऋषि लोगो भृत्य सहित प्रजों का रक्षा करने वाले राजों के करने योग्य बस्तुओं को ज्यों का त्यों क्रम से आप लोगों सो हम कहेंगे। ३६। राजा प्रातःकाल उठ के ऋग् यजु साम वेद का अर्थ जानने वाले ब्राह्मणों की उपासना करै और उन की आज्ञा में रहै। ३७। पवित्र बृद्ध वेद के पढ़ने वाले ब्राह्मणों की नित्य ही सेवा करै ऐसा राजा राक्षसों से भी पूजा को पाता है। ३८। नित्य ही स्वभाव से उत्पन्न जो बुद्धि और अर्थ शास्त्र के ज्ञान से उत्पन्न जो बुद्धि इन्हों करके नम्र आत्मा यद्यपि है तथापि नम्र होकर उन ब्राह्मणों से विनय का अभ्यास करै अधिक विनय के अर्थ ऐसे राजा कभी नष्ट नहीं होता। ३९। राज्य सामग्री सहित बहुत राजा लोग अविनय से भ्रष्ट हुए हैं और बन में रहने वाले राजा लोग विनय से राज्य को पाए

घृतबिन्दुरिवाम्भसि। ३४। स्वे स्वे धर्मे निविष्टानां सर्वेषामनुपूर्वशः। वर्णानामाश्रमाणाञ्च राजा सृष्टोभिरक्षिता। ३५। तेनयद्यत्स भृत्येन कर्तव्यं रक्षता प्रजाः। तत्तद्वोहं प्रवक्ष्यामि यथावदनुपूर्वशः। ३६। ब्राह्मणान् पर्युपासीत प्रातरुत्थाय पार्थिवः। त्रैविद्यवृद्धान्विदुषस्तिष्ठेत्तेषाञ्च शासने। ३७। वृद्धांश्च नित्यं सेवेत विप्रान्वेदविदः शुचीन्। वृद्धसेवी हि सततं रक्षोभिरपि पूज्यते। ३८। तेभ्योधिगच्छेद्विनयं विनीतात्मापि नित्यशः। विनीतात्मा हि नृपतिर्न विनश्यति कर्हिचित्। ३९। बहवोऽविनयान्नष्टा राजानः सपरिच्छदाः। वनस्था अपि राज्यानि विनयात्प्रतिपेदिरे। ४०। वेणो विनष्टो विनयान्नहुषश्चैव पार्थिवः। सुदासो यवनश्चैव सुमुखो निमिरेव च। ४१। पृथुस्तु विनयाद्राज्यमाप्तवान्मनुरेव च। कुवेरश्च धनैश्वर्य्यं ब्राह्मण्यञ्चैव गाधिजः। ४२। त्रैविद्येभ्यस्त्रयीं विद्यां दंडनीतिं च शाश्वतीम्। आन्वीक्षिकीञ्चात्मविद्यां वार्तारंभांश्च लोकतः। ४३। इंद्रियाणां जये योगं समातिष्ठेद्दिवानिशम्। जितेन्द्रियो हि शक्नोति वशे स्थापयितुं प्रजाः। ४४। दश कामसमुत्थानि तथाष्टौ क्रोधजानि च। व्यसनानि दुरन्तानि प्रयत्नेन विवर्ज्जयेत्। ४५। कामजेषु प्रसक्तो हि व्यसनेषु महीपतिः। वियुज्यतेऽर्थधर्म्माभ्यां क्रोधजेष्वात्मनैव तु।

हैं। ४०। वेण नहुष यवन का पुत्र सुदास सुमुख निमि ये सब अविनय से नष्ट हुए। ४१। पृथु मनु ये दोनों राज्य को और कुवेर धनैश्वर्य को विश्वामित्र ब्राह्मण जाति को विनय से पाए। ४२। तीन वेद के जानने वाले ब्राह्मणों से तीन वेद का पाठ और अर्थ को दंड नीति के जानने वाले से नीति (अर्थात् अर्थ शास्त्र) को तर्क विद्या जानने वाले से तर्क विद्या (अर्थात् भूत आदि की उक्ति प्रत्युक्ति के उपयोग वाली) को ब्रह्म विद्या के जानने वाले से ब्रह्म विद्या (अर्थात उदय में और नाश में हर्ष और बिषाद का नाश करने वाली) को धन मिलने को उपाय को जानने वाले खेती हर से कृषि वाणिज्य पशु पालन आदि वार्ता को सीखै। ४३। रात्रि दिन इंद्रियों के जीतने में उद्योग को राखै जितेन्द्रिय राजा संपूर्ण प्रजों को अपने बश रखने सकता है। ४४। काम से उत्पन्न दश बस्तु और क्रोध से उत्पन्न आठ बस्तु इन को यत्न से बर्जन करै। ४५। काम से उत्पन्न बस्तु में प्रसक्त होने से राजा धर्म और अर्थ से रहित होता है और क्रोध से उत्पन्न बस्तु में प्रसक्त होने से

आप नष्ट होता है। ४६। शिकार और पासा इन्हों का खेलना दिन में सोना पर का दोष कहना स्त्री का सेवा सुरा पान से मद नाचना गाना बजाना वृथा घूमना ये दश काम से उत्पन्न हैं। ४७। बिना जाना दोष का कहना बल से काम करना कपट से बध दूसरे के गुण को न सहना पर के गुण में दोष निकालना अर्थ को चोराना अथवा देने योग्य बस्तु को न देना बाणी से कठोर बोलना दंड से ताड़न करना ये आठ क्रोध से उत्पन्न हैं। ४८। दोनों गणों का मूल लोभ है उस को यत्न से जीतना इस के जीतने से दोनों गण जीते जाते हैं इस बात को कवियों ने कहा है। ४९। काम से जायमान दश बस्तु में मदिरा पान पासा खेलना स्त्री सेवन शिकार खेलना ये चार क्रम से अर्थात् पूर्व पूर्व बहुत कष्ट हैं। ५०। क्रोध से जायमान आठ बस्तु में दंड से मारना गाली देना देने योग्य बस्तु को न देना ये तीन बहुत कष्ट हैं। ५१। ये सात सर्वत्र रहने वाले हैं इन में पहिला पहिला अति कष्ट है। ५२। ये अठारहो व्यसन कहाते हैं व्यसन और मृत्यु में व्यसन कष्ट है

४६। मृगया क्षादिवास्वप्नः परिवादः स्त्रियोमदः। तौर्य्यत्रिकं वृथाद्या च कामजो दशको गणः। ४७ पैशून्यं साहसं द्रोह ईर्ष्यासूयार्थदूषणम्। वाग्दण्डजञ्च पारुष्यं क्रोधजोपि गणोष्टकः। ४८। द्वयोरप्येतयोर्मूलं यं सर्वे कवयो विदुः। तं यत्नेन जये ल्लोभं तज्जावेतावुभौ गणौ। ४९। पानमक्षाः स्त्रियश्चैव मृगया च यथा क्रमम्। एतत्कष्टतमं विद्याच्चतुष्कं कामजे गणे। ५०। दण्डस्य पातनं चैव वाक्पारुष्यार्थदूषणे। क्रोधजेपि गणे विद्यात्कष्टमेतत्त्रिकं सदा। ५१। सप्तकस्यास्यवर्गस्य सर्वत्रैवानुषंगिणः। पूर्वं पूर्वं गुरुतरं विद्याद्व्यसनमात्मवान। ५२। व्यसनस्य च मृत्योश्च व्यसनं कष्टमुच्यते। व्यसन्यधोधो व्रजति स्वर्यात्यव्यसनी मृतः। ५३। मौलान शास्त्रविदः शूरां ल्लब्धलक्षान्कुलोद्गतान्। सचिवान्सप्त चाष्टौ वा प्रकुर्वीत परीक्षितान। ५४। अपि यत्सुकरं कर्म तदप्येकेन दुष्करम। विशेषतोमसहायेन किंतुराज्यं महोदयम। ५५। तैस्सार्द्धञ्चिन्तयेन्नित्यं सामान्यं संधिविग्रहम्। स्थानं समुदयं गुप्तिं लब्धप्रशमनानि च। ५६। तेषां स्वंस्वमभिप्रायमुपलभ्य पृथक् पृथक्। समस्तानाञ्च कार्य्येषु विदध्याद्धितमात्मनः। ५७। सर्वेषान्तु विशिष्टेन ब्राह्मणेन विपश्चिता। मंत्रयेत्परमं मंत्रं राजा षाड्गुण्यसंयुतम्। ५८। नित्यं तस्मिन्समाश्वस्तः सर्वकार्याणि निःक्षिपेत्। तेन सार्द्धं विनिश्चित्य ततः कर्म समारभेत्। ५९। अन्यानपि प्रकुर्वीत शुचीन्

क्योंकि व्यसन वाला नरक में जाता है और व्यसन से रहित मर के स्वर्ग में जाता है इस लिये व्यसन से मृत्यु अच्छी है। ५३। कुलीन (अर्थात् पितृ पितामह के क्रम से सेवा करने वाले) शास्त्र के जानने वाले शूर लक्षलव (अर्थात् जिस का फेंका बाण और शूल निशाना को नहीं छोड़ता) शुद्ध कुल में उत्पन्न ऐसे मंत्री परीक्षा लेके सात वा आठ राखें। ५४। जो सहज काम है सो भी अकेले से नहीं हो सकता और राज्य काज बड़ा भारी है सो किस प्रकार से अकेले से सधै। ५५। उन मंत्रियों के साथ नित्य ही मंत्र में चोराने योग्य नहीं ऐसा जो मिलाप बिगाड़ स्थान (अर्थात् दंड कोश पुर राज्य) तिस में हाथी घोड़ा रथ प्यादा इन्हों को दंड कहते हैं तिस का पोषण समुदय (अर्थात् धान्य हिरण्य आदि का उत्पत्ति स्थान) गुप्ति (अर्थात् आत्म रक्षा राज्य रक्षा) मिले धन को सत्पात्र में दान इन सब को चिंतन करें। ५६। सब मंत्रियों के अभिप्राय को पृथक् पृथक् समझ के अथवा एक ही बेर सभों के अभिप्राय को जानकर कार्य में अपने हित को करै। ५७।

सभ मंत्रियों में जो श्रेष्ठ हो उस के साथ छः गुण से युक्त परम मंत्र को चिंतन करै छः गुण कहेंगे । ५८ । विश्वास को पाकर उसी ब्राह्मण को निश्चय करके कार्य का आरंभ करै । ५९ । पवित्र जानने वाले अच्छे प्रकार से द्रव्य को प्राप्त करने वाले सुंदर रीति से परीक्षित ऐसे और भी मंत्री को राखै । ६० । जितने मनुष्यों से अपना अर्थ सिद्ध होवै तितने आलस्य रहित कार्य में दक्ष क्रिया में उत्साह युक्त मनुष्य को राखै । ६१ । उन मंत्रियों में जो चतुर कुलीन पवित्र निःस्पृह हैं उन को धनोत्पत्ति स्थान में राखै जो डर पाकने हैं उन को गृह के भीतर राखै । ६२ । सभ शास्त्र के जानने वाला इंगित (अर्थात् अभिप्राय का जनाने वाला जो बचन स्वर आदि) आकार (अर्थात देह धर्म आदि प्रसन्नता अप्रसन्नता) चेष्टा (अर्थात् हाथ पांव का डोलाना इन सभों का जानने वाला पवित्र दक्ष कुलीन ऐसे को दूत करना । ६३ । स्व[illegible] में अनुराग सहित हो पवित्र दक्ष स्मृतिमान् देश काल का जानने वाला अच्छी शरीर वाला डर से रहित बोलने वाला ऐसा दूत राजा को अच्छा है । ६४ । मंत्री के अधीन दंड है दंड के अधीन बिनय है राजा के अधीन कोश (अर्थात् खजाना) और राज्य है दूत के अधीन मिलाप और बिगाड़ है।

प्रज्ञानवस्थितान् । सम्यगर्थसमाहर्तॄनमात्यान्सुपरीक्षितान् । ६० । निर्वर्ततास्य यावद्भिरिति कर्तव्यता नृभिः । तावतोऽतन्द्रि-
तान् दक्षान प्रकुर्वीत विचक्षणान । ६१ । तेषामर्थे नियुंजीत शूरान्दक्षान कुलोद्गतान । शुचीनाकरकर्मान्ते भीरूनन्तर्नि-
वेशने । ६२ । दूतञ्चैव प्रकुर्वीत सर्वशास्त्रविशारदम । इङ्गिताकारचेष्टज्ञं शुचिन्दक्षं कुलोद्गतम् । ६३ । अनुरक्तः शुचिर्दक्षः
स्मृतिमान्देशकालवित् । वपुष्मान वीतभीर्वाग्मी दूतो राज्ञः प्रशस्यते । ६४ । अमात्ये दण्ड आयत्तो दण्डे वैनयिकी क्रिया ।
नृपतौ कोशराष्ट्रे च दूते सन्धिविपर्ययौ । ६५ । दूत एव हि संधत्ते भिनत्त्येव च संहतान । दूतस्तत्कुरुते कर्म भिद्यन्ते येन
वा न वा । ६६ । स विद्यादस्य कृत्येषु निगूढेङ्गितचेष्टितैः । आकारमिङ्गितञ्चेष्टां भृत्येषु च चिकीर्षितम । ६७ । बुद्ध्वा च
सर्वन्तत्त्वेन परराजचिकीर्षितम । तथा प्रयत्नमातिष्ठेद्यथात्मानं न पीडयेत । ६८ । जाङ्गलं सस्यसम्पन्नमार्यप्रायमनाविलम ।
रम्यमानतसामन्तं स्वाजीव्यं देशमावसेत । ६९ । धनुर्दुर्गं महीदुर्गमब्दुर्गं वार्क्षमेव वा । नृदुर्गं गिरिदुर्गं वा समाश्रित्य वसे-
त्पुरम । ७० । सर्वेण तु प्रयत्नेन गिरिदुर्गं समाश्रयेत । एषां हि बाहुगुण्येन गिरिदुर्गं विशिष्यते । ७१ । त्रीण्याद्यान्याश्रिता-

६५ । दूत ही बिगड़े को मिलाता है और मिले को बिगाड़ता है जिस से मिलाप और बिगाड़ होता है वह काम दूत ही करता है । ६६ । राजा का इंगित आकार चेष्टा करके भृत्यों में राजा के करने योग्य बस्तु को दूत ही जानै । ६७ । दूसरे राजा के मन की बात बूझ के तैसा यत्न करै जिस से अपने राजा को पीड़ा न हो । ६८ । थोड़ा जल तृण वाला बहुत वायु घाम अन्न वाला जो देश सो जाङ्गल कहाता है धर्म युक्त जन से सहित रोग आदि से रहित फल पुष्प लता आदि से मनोहर चारो ओर के मनुष्य नम्र हैं जिस देश में सुलभ है खेती वाणिज्य आदि धन मिलने को उपाय जिस से ऐसे देश में बास करै । ६९ । चारो ओर जल से रहित टेढ़ी गया वाला चारो ओर जल से बेष्ठित चारो ओर वृक्ष वाला चारो ओर लड़ाका मनुष्य वाला चारो ओर पर्वत वाला ये छः दुर्ग हैं (अर्थात् किला है) ऐसे देश में बास करै जहां धन दूसरे राजा की सेना न आसके । ७० । तिस में जो चारो ओर पर्वत वाला है उस देश में प्रयत्न करके बास करै अर्थात् जब से वह मिले तब से दूसरे देश में जोती जई इन सभों में वह बहुत गुण करके बड़ा है । ७१ । आदि जो तीन हैं सो मृग मूस जल चर इन्हों करके क्रम से आश्रित हैं पर जो तीन हैं सो बानर मनुष्य । ८० । [illegible]

करके क्रम से आश्रित हैं (अर्थात् इन्हों का यह किला है)। ७२। जिस प्रकार से मृग आदि अपने किला में रहने से शत्रुओं से पीड़ा को नहीं पाते तिसी प्रकार से किला में रहने से राजा शत्रुओं से पीड़ा को नहीं पाता। ७३। दुर्ग में रहने वाला एक धनुर्द्धर नीचे रहने वाले सब से और किला में रहने वाला सब नीचे रहने वाले दश हजार से युद्ध कर सकता है इस लिये दुर्ग करने का उपदेश करते हैं। ७४। आयुध धन धान्य वाहन ब्राह्मण कारीगर यंत्र घास जल इन्हों करके वह दुर्ग युक्त रहै। ७५। उस के मध्य में पृथक् पृथक् स्त्री देवता हथियार अग्नि इन्हों का गृह खाई से युक्त सब ऋतु का फल पुष्प सहित श्वेत रंग वापी आदि जल वृक्ष सहित अपना गृह बनावे। ७६। उस गृह में बैठ कर अच्छे कुल में उत्पन्न हृदय प्रिय रूप गुण सहित लक्षण युक्त अपने वर्ण की जो स्त्री उस से विवाह करे। ७७। पुरोहित और ऋत्विक् इन्हों का वरण करै ये दोनों इस राजा का अग्नि होत्र आदि गृह के कर्म को करें। ७८। बहुत दक्षिणा सहित नाना प्रकार के

स्त्वेषां मृगगर्त्ताश्रयाप्सराः। चीण्युत्तराणि क्रमशः प्लवंगमनरामराः। ७२। यथा दुर्गाश्रितानेतान्नोपहिंसंति शत्रवः। तथारयो न हिंसन्ति नृपं दुर्गसमाश्रितम्। ७३। एकः शतं योधयति प्राकारस्थो धनुर्द्धरः। शतं दशसहस्राणि तस्माद्दुर्गं विशिष्यते। ७४। तत्स्यादायुधसम्पन्नं धनधान्येन वाहनैः। ब्राह्मणैः शिल्पिभिर्यन्त्रैर्यवसेनोदकेन च। ७५। तस्य मध्ये सुपर्याप्तं कारयेद्गृहमात्मनः। गुप्तं सर्वर्तुकं शुभ्रं जलवृक्षसमन्वितम्। ७६। तदध्यास्योद्वहेद्भार्यां सवर्णां लक्षणान्विताम्। कुले महति संभूतां हृद्यां रूपगुणान्विताम्। ७७। पुरोहितञ्च कुर्वीत वृणुयादेव चर्त्विजम्। तेस्य गृह्याणि कर्म्माणि कुर्य्युर्वैतानिकानि च। ७८। यजेत राजा क्रतुभिर्विविधैराप्तदक्षिणैः। धर्म्मार्थञ्चैव विप्रेभ्यो दद्याद्भोगान्धनानि च। ७९। सांवत्सरिकमाप्तैश्च राष्ट्रादाहारयेद्बलिम्। स्याच्चाम्नायपरो लोके वर्तेत पितृवन्नृपु। ८०। अध्यक्षान्विविधान् कुर्य्यात्तत्र तत्र विपश्चितः। तेस्य सर्वाण्यवेक्षेरन्नृणां कार्य्याणि कुर्वताम्। ८१। आवृत्तानां गुरुकुलाद्विप्राणां पूजको भवेत्। नृपाणामक्षयो ह्येष निधिर्ब्राह्मोभिधीयते। ८२। न तं स्तेना नचामित्रा हरन्ति न च नश्यति। तस्माद्राज्ञा निधातव्यो ब्राह्मणेष्वक्षयो निधिः। ८३। न स्कन्दते न व्यथते न विनश्यति कर्हिचित्। वरिष्ठमग्निहोत्रेभ्यो ब्राह्मणस्य मुखे हुतम्। ८४। सममब्राह्मणे दानं द्विगुणं ब्राह्मणब्रुवे। प्राधीते

यज्ञों को करै धर्म के अर्थ ब्राह्मणों के स्त्री गृह शय्या आदि भोग सुवर्ण वस्त्र आदि धन को देवै। ७९। राज्य से अपना भाग वर्ष भर का लेवै यथार्थकारी मनुष्यों करके जो कहा है उस को करै मनुष्यों में पिता को नाईं रहैं। ८०। तहां तहां एक एक अधिकारी पंडित नाना प्रकार का राखैं वे सब इस राजा के काम करने वालों के परीक्षा लेवैं। ८१। गुरुकुल से पढ़ के पिता के घर आए जो ब्राह्मण हैं तिन की पूजा करै वह ब्राह्मण इस राजा का अक्षय निधि है। ८२। ब्राह्मण में स्थापित जो निधि है उस को चोर उस का चोर लोग चोराय नहीं सकते शत्रु लोग हरण नहीं कर सकते इस लिये ऐसे ही स्थान में निधि का स्थापन राजा करै। ८३। ब्राह्मण के मुख में दिया हुआ करते गया सो न स्रवै न व्यथा करै न नष्ट होवे और वह अग्नि होत्र से बड़ा है। ८४। ब्राह्मण से भिन्न क्षत्रिय आदि के देने से जितना दे उतना ही मिलै-

को चिंतन क

ता है मूर्ख ब्राह्मण के देने से दूना मिलता है एक शाखा पढ़ने वाले के देने से लक्ष गुण मिलता है समस्त वेद पढ़ने वाले के देने से अनन्त फल होता है । ८५ । प्रति यह करने वाले को बड़ाई से और श्रद्धा से दान का फल थोड़ा वा बहुत परलोक में मिलता है । ८६ । प्रजा को पालन करत क्षत्रिय धर्म को स्मरण करत युद्ध के अर्थ अपने से सम उत्तम अधम राजा करके बुलाया जाय तो न फिरै । ८७ । संग्राम में स्थिर रहना प्रजा का पालन करना ब्राह्मण की सेवा करना यह तीनों कर्म राजों का परम कल्याण करन हार हैं । ८८ । संग्राम में परस्पर मारते हुए न भागने से मरे हुए स्वर्ग में जाते हैं । ८९ । विष से बुझाए हुए शस्त्र ऊपर काठ रहै भीतर लोह रहै जिस में ऐसा जो हथियार कर्णी के आकार फल जिस का है ऐसा जो बाण अग्नि से तपा हुआ जो शस्त्र इन्हों करके रण में शत्रुओं को लड़ाई करते हुए न मारै । ९० ।

शतसाहस्रमनंतं वेदपारगे । ८५ । पात्रस्य हि विशेषेण श्रद्दधानतयैव च । अल्पं वा बहु वा प्रेत्य दानस्यावाप्यते फलम् । ८६ । समोत्तमाधमै राजा त्वाहूतः पालयन्प्रजाः । न निवर्तेत संग्रामात् क्षात्रन्धर्ममनुस्मरन् । ८७ । संग्रामेष्वनिवर्तित्वम्प्रजानाञ्चैव पालनम् । शुश्रूषा ब्राह्मणानाञ्च राज्ञां श्रेयस्करम्परम् । ८८ । आहवेषु मिथोऽन्योन्यं जिघांसंतो महीक्षितः । युध्यमानाः परं शक्त्या स्वर्गं यांत्यपराङ्मुखाः । ८९ । न कूटैरायुधैर्हन्याद्युध्यमानो रणे रिपून् । न कर्णिभिर्नापि दिग्धैर्नाग्निज्वलिततेजनैः । ९० । न च हन्यात्स्थलारूढं न क्लीबं न कृताञ्जलिम् । न मुक्तकेशन्नासीनं न तवास्मीति वादिनम् । ९१ । न सुप्तं न विसन्नाहं न नग्नं न निरायुधम् । नायुध्यमानं पश्यंतं न परेण समागतम् । ९२ । नायुधव्यसनप्राप्तन्नार्तन्नातिपरिक्षतम् । न भीतं न परावृत्तं सतान्धर्ममनुस्मरन् । ९३ । यस्तु भीतः परावृत्तः संग्रामे हन्यते परैः । भर्तुर्यद्दुष्कृतं किञ्चित्सर्वन्तत्प्रतिपद्यते । ९४ । यच्चास्य सुकृतं किञ्चिदमुत्रार्थमुपार्जितम् । भर्ता तत्सर्वमादत्ते परावृत्तहतस्य तु । ९५ । रथाश्वं हस्तिनं छत्रं धनधान्यं पशून् स्त्रियः । सर्वद्रव्याणि कुप्यञ्च यो यज्जयति तस्य तत् । ९६ । राज्ञश्च दद्युरुद्धारमित्येषा वैदिकी श्रुतिः । राज्ञा च सर्वयोधेभ्यो दातव्यमपृथग्जितम् । ९७ । एषोऽनुपस्कृतः प्रोक्तो योधधर्मः सनातनः । अस्माद्धर्मान्न च्यवेत क्षत्रियो घ्नन् रणे रिपून् ।

भूमि में स्थित नपुंसक हाथ जोड़ने वाला खुला केश वाला तुम्हारा हूं ऐसा कहने वाला और जो बैठा है इन सब को न मारना । ९१ । सूता है कवच (अर्थात् बखतर) से रहित है आयुध और युद्ध इन्हों से रहित है देखने वाला दूसरे के साथ आया है । ९२ । टूटा शस्त्र वाला पुत्र शोक आदि से दुःखी बहुप्रहार से व्याकुल डरा हुआ युद्ध से भागा हुआ इन सब को सज्जनों के धर्म को स्मरण करत संते न मारना । ९३ । जो डरा हुआ संग्राम में दूसरे के शस्त्र का घाव पाके भाग के मारा गया है सो अपने स्वामी के पाप को पाता है । ९४ । और उस का जो सुकृत है परलोकार्थ अर्जित उस को उस का स्वामी पाता है । ९५ । रथ घोड़ा हाथी छाता धन धान्य पशु स्त्री संपूर्ण द्रव्य कुप्य (अर्थात् सोना चांदी से भिन्न सीसा पीतल आदि ) इन सब को जो जीतै सोई पाता है । ९६ । राजा को उद्धार ( अर्थात् जीती हुई द्रव्य में जो उत्तम द्रव्य है सोना चांदी भूमि आदि ) देवै यह वेद में कहा है राजा सब योधों को उस वस्तु को देवे जो कि सभों ने मिल के जीता हो । ९७ । नि द

रहित नित्य यह योधों के धर्म को कहा क्षत्रिय लोग रण में शत्रुओं का नाश करत इस धर्म से रहित न होवें। ९८। जो वस्तु मिली नहीं है उस के मिलने की इच्छा करे और जो मिली है उस का यत्न पूर्वक रक्षा करे रक्षित वस्तु को बढ़ावे बढ़ी वस्तु को सत्पात्र में स्थापन करे। ९९। पुरुषार्थ जो स्वर्ग आदि उस का प्रयोजन यही चार प्रकार का है इस को जाने और नित्य ही आलस रहित इस का सेवन करे। १००। अलभ्य वस्तु का इच्छा करे दंड करके लब्ध वस्तु का रक्षा करे देखने से रक्षित वस्तु को बढ़ावे व्याज से बढ़ी हुई वस्तु को स्थापन करे दान से। १०१। हाथी घोड़ा आदि संग्राम आदि इन्हों के सीखने का अभ्यास अस्त्र विद्या आदि करके अपने पौरुष का प्रकाश मंत्र आचार चेष्टा आदि का अप्रकाश शत्रु के छिद्र का अनुसरण इन सभ को नित्य ही करता रहे। १०२। जिस का दंड नित्य ही उदित है उस राजा से संपूर्ण जगत डरता है इस लिये सभ जीवों को दंड ही करके अपने अधीन करे। १०३। आप माया (अर्थात् कपट) से रहित रहे और शत्रु

९८। अलब्धञ्चैव लिप्सेत लब्धं रक्षेत्प्रयत्नतः। रक्षितं वर्द्धयेच्चैव वृद्धं पात्रेषु निःक्षिपेत। ९९। एतच्चतुर्विधं विद्यात्पुरुषार्थप्रयोजनम। अस्य नित्यमनुष्ठानं सम्यक्कुर्य्यादतन्द्रितः। १००। अलब्धमिच्छेद्दण्डेन लब्धं रक्षेदवेक्षया। रक्षितं वर्द्धयेद्वृद्ध्या वृद्धं दानेन निःक्षिपेत्। १०१। नित्यमुद्यतदण्डः स्यान्नित्यं विवृतपौरुषः। नित्यं संवृतसंवार्य्यो नित्यं छिद्रानुसार्य्यरेः। १०२। नित्यमुद्यतदण्डस्य कृत्स्नमुद्विजते जगत्। तस्मात्सर्वाणि भूतानि दण्डेनैव प्रसाधयेत। १०३। अमाययैव वर्त्तेत न कथञ्चन मायया। बुद्ध्येतारिप्रयुक्ताञ्च मायान्नित्यं स्वसंवृतः। १०४। नास्य छिद्रं परो विद्याद्विद्याच्छिद्रं परस्य तु। गूहेत्कूर्म्म इवाङ्गानि रक्षेद्विवरमात्मनः। १०५। बकवच्चिन्तयेदर्थान्सिंहवच्च पराक्रमेत। वृकवच्चावलुंपेत शशवच्चैव निष्पतेत। १०६। एवं विजयमानस्य येस्य स्युः परिपन्थिनः। तानानयेद्वशं सर्वान्सामादिभिरुपक्रमैः। १०७। यदि ते तु न तिष्ठेयुरुपायैः प्रथमैस्त्रिभिः। दण्डेनैव प्रसह्यैतांञ्छनकैर्वशमानयेत। १०८। सामादीनामुपायानाञ्चतुर्णामपि पण्डिताः। सामदण्डौ प्रशंसंति नित्यं राष्ट्राभिवृद्धये। १०९। यथोद्धरति निर्दाता कक्षन्धान्यञ्च रक्षति। तथा रक्षेन्नृपो राष्ट्रं हन्याच्च परिपन्थिनः। ११०।। मोहा-

के माया को नित्यही जाने अपने पक्ष की रक्षा यत्न से करे। १०४। इस राजा के छिद्र को दूसरा न जाने और यह दूसरे के छिद्र को जाने कछुआ की नाईं अपने अंग को छिपावे अपने छिद्र की रक्षा करे। १०५। बकुला की नाईं अर्थ का चिंतन सिंह की नाईं पराक्रम हुंड़ार की नाईं अव लुंपन (अर्थात् वस्तु का लेना) खरहा की नाईं भागना इन सभ को करे। १०६। इस रीति से बिजय के प्रवृत्त जो राजा उस का बिजय बिरोधी जो शत्रु हैं उन सब को साम दान दंड भेद इन्हीं चारो उपाय से अपने बश करे। १०७। जब बिरोधी प्रथम तीन उपाय से न बश होवे तो दंड ही करके हठतें बश करे। १०८। साम आदि चारो उपाय में साम और दंड इन दोनों को नित्य प्रशंसा पंडित लोग करते हैं राज्य की वृद्धि के लिये। १०९। जिस रीति से खेती करने वाला धान्य की रक्षा करता है और तृण आदि को उखाड़ डारता है तिस प्रकार से राजा राज्य की रक्षा करे और शत्रुओं का नाश करे। ११०। जो राजा मोह से बिना देखे राज्य को पीड़ा देता है सो थोड़े

हो काल में अपना प्राण और राज्य बांधव सहित नाश को पाता है। १११। जिस रीति से शरीर के कष्ट देने से सब इंद्रियों को कष्ट होता है तिसी रीति से राज्य के पीड़ा से राजा का प्राण पीड़ित होता है। ११२। राज्य के संग्रहार्थ इस विधान को नित्य ही आचरण करे सुंदर रीति से जिस का राज्य संग्रहीत है सो राजा सुख पूर्वक बढ़ता है। ११३। दूइ तीन पांच सब ग्राम के मध्य में रक्षा का स्थान बनावे उस में राज्य संग्रहार्थ अपना अधिकारी पुरुष को राखै। ११४। एक ग्राम का दश का बीस ग्राम का सौ ग्राम का सहस्त्र ग्राम का स्वामी एक एक को करै। ११५। ग्राम में दोष उत्पन्न हो तो उस को उस ग्राम का स्वामी धीरे से दश ग्राम के स्वामी को निवेदन करै और वह बीस ग्राम के स्वामी से कहै। ११६। बीस ग्राम वाला सौ ग्राम के स्वामी से कहै और वह सहस्त्र ग्राम के स्वामी से कहै। ११७। प्रति दिन ग्राम वासी जनों से लेने के योग्य जो राजा का भाग अन्न पान लकड़ी आदि है उस को ग्राम का स्वामी लेवै। ११८। छ वृषभ से एक हल चलावे

द्राजा स्वराष्ट्रं यः कर्षयत्यनवेक्षया। सोचिराद्भ्रश्यते राज्याज्जीविताच्च सबान्धवः। १११। शरीरकर्षणात्प्राणाः क्षीयन्ते प्राणिनां यथा। तथा राज्ञामपि प्राणाः क्षीयन्ते राष्ट्रकर्षणात्। ११२। राष्ट्रस्य संग्रहे नित्यं विधानमिदमाचरेत। सुसंगृहीतराष्ट्रो हि पार्थिवः सुखमेधते। ११३। द्वयोस्त्रयाणां पंचानां मध्ये गुल्ममधिष्ठितम। तथा ग्रामशतानां च कुर्य्याद्राष्ट्रस्य संग्रहम। ११४। ग्रामस्याधिपतिं कुर्य्याद्दशग्रामपतिन्तथा। विंशतीशं शतेशञ्च सहस्त्रपतिमेव च। ११५। ग्रामे दोषान्समुत्पन्नान् ग्रामिकः शनकैः स्वयम्। शंसेद्ग्रामदशेशाय दशेशो विंशतीशिनम। ११६। विंशतीशस्तु तत्सर्वं शतेशाय निवेदयेत। शंसेद्ग्रामशतेशस्तु सहस्त्रपतये स्वयम। ११७। यानि राजप्रदेयानि प्रत्यहं ग्रामवासिभिः। अन्नपानेन्धनादीनि ग्रामिकस्तान्यवाप्नुयात। ११८। दशी कुलन्तु भुञ्जीत विंशी पञ्च कुलानि च। ग्रामं ग्रामशताध्यक्षः सहस्त्राधिपतिः पुरम्। ११९। तेषां ग्राम्याणि कार्य्याणि पृथक्कार्य्याणि चैव हि। राज्ञोन्यः सचिवः स्निग्धस्तानि पश्येदतन्द्रितः। १२०। नगरे नगरे चैवं कुर्य्यात्सर्वार्थचिन्तकम। उच्चैः स्थानं घोररूपं नक्षत्राणामिव ग्रहम। १२१। स तानतुपरिक्रामेत्सर्वानेव सदा स्वयम। तेषां वृत्तं परिणयेत्सम्यग्राष्ट्रेषु तच्चरैः। १२२। राज्ञो हि रक्षाधिकृताः परस्वादायिनः शठाः। भृत्या भवन्ति प्रायेण तेभ्यो रक्षेदिमाः प्रजाः। १२३। ये कार्यिकेभ्यो-

ऐसे दो हल से जितनी भूमि जोती जाय उस का नाम कुल है उस को जीवन के अर्थ दश ग्राम का स्वामी लेवै पांच कुल को बीस ग्राम का स्वामी लेवै एक मध्यम ग्राम को सौ ग्राम का स्वामी लेवै एक पुर को सहस्त्र ग्राम का स्वामी लेवै अपनी जीविका के लिये। १२०। नगर नगर में संपूर्ण अर्थ का चिंता करने वाला एक पुरुष को और एक स्थान बड़ा ऊंचा भयानक रूप को राखै जैसे नक्षत्रों में ग्रह है। १२१। सो पुरुष नगर स्वामी ग्राम स्वामी आदि को बिना प्रयोजन सर्व काल में चल करके देखै और दूतों से सभों के मन की बात को जानै। १२२। बहुधा राजा के अधिकारी लोग पर द्रव्य के लेने वाले होते हैं और शठ होते हैं इस लिये उन्हों से प्रजों को रक्षा करै। १२३। पाप चित्त वाले जो अधिकारी लोग प्रजों से द्रव्य को लेते हैं तिन्हों का संपूर्ण द्रव्य को लेकर राज्य से बाहर उन्हों को निकाल देय।

१२४। राजों के काम को करने वाले जो स्त्री जन और भृत्य जन हैं तिन्हों के प्रति दिन कर्म के योग्य जीविका को करें ।१२५। गृह का मार्जन करने वाला और जल लाने वाला जो है उस को एक पण नित्य देवें पण का लक्षण आगे कहेंगे और मास में एक द्रोण अन्न देवें छठे मास में दो वस्त्र देवें उत्तम कर्म करने वाले को छ पण नित्य देवें और छठे मास में चार वस्त्र देवें प्रति मास में छ द्रोण धान्य देवें इसी रीति से मध्यम कर्म करने वाले को तीन पण नित्य देवें प्रतिमास में तीन द्रोण धान्य देवें छठे मास में वस्त्र देवें आठ मुट्ठी को किंचित कहते हैं आठ किंचित को पुष्कल कहते हैं चार पुष्कल को आढ़क कहते हैं चार आढ़क को द्रोण कहते हैं चार द्रोण को खारी कहते हैं ।१२६। कितने मोल से लिया है और बिक्रय में कितना मिलेगा कितनी दूर से लाया है इस के भोजन में कितना लगा है रक्षा में कितना व्यय भया है कितना इस को लाभ का योग है इन सब को देख कर बनियों से कर को लेवे ।१२७। जिस से कर्म करने वाले को और राजा को

र्थमेव गृह्णीयुः पापचेतसः। तेषां सर्वस्वमादाय राजा कुर्य्यात्प्रवासनम । १२४ । राजा कर्मसु युक्तानां स्त्रीणां प्रेष्यजनस्य च। प्रत्यहं कल्पयेद्वृत्तिं स्थानकर्म्मानुरूपतः। १२५। पणो देयोऽवकृष्टस्य षड्त्कृष्टस्य वेतनम। षाण्मासिकस्तथा छादो धान्यद्रोणस्तु मासिकः । १२६ । क्रयविक्रयमध्वानम्भक्तं च सपरिव्ययम। योगक्षेमं च संप्रेक्ष्य वणिजो दापयेत्करान । १२७ । यथा फलेन युज्येत राजा कर्ता च कर्म्मणाम। तथावेक्ष्यन्टपो राष्ट्रे कल्पयेत्सततं करान। १२८। यथाल्पाल्पमदन्त्याद्यं वार्य्योको वत्सषट्पदाः तथाल्पाल्पो ग्रहीतव्यो राष्ट्राद्राज्ञाब्दिकः करः। १२९ । पंचाशद्भाग आदेयो राज्ञा पशुहिरण्ययोः। धान्यानामष्टमो भागः षष्ठो द्वादश एव वा । १३० । आददीताथ षड्भागंद्रुमांसमधुसर्पिषाम। गन्धौषधिरसानां च पुष्पमूलफलस्य च । १३१ । पत्र- शाकतृणानां च चर्मणां वैदलस्य च। मृण्मयानां च भाण्डानां सर्वस्याश्ममयस्य च । १३२ । म्रियमाणोप्याददीत न राजा श्रोत्रियात्करम। न च क्षुधास्य संसीदेच्छ्रोत्रियो विषये वसन। १३३। यस्य राज्ञस्तु विषये श्रोत्रियः सीदति क्षुधा। तस्यापि तत् क्षुधा राष्ट्रमचिरेणैव सीदति ।१३४। श्रुतवृत्ते विदित्वास्य वृत्तिन्धर्म्यां प्रकल्पयेत्। संरक्षेत्सर्वतश्चैनं पितापुत्रमिवौर-

फल मिलै तैसा देख कर राजा निरंतर कर का कल्पना करैं ।१२८। जिस रीति से जोंक बछरू भंवरा ये सब भोजन के योग्य वस्तु को थोड़ा थोड़ा भोजन करते हैं तिसी रीति से राज्य से वर्ष के कर को थोड़ा थोड़ा राजा लेवै। १२९। पशु और हिरण्य के लाभ में पचासवां भाग को धान्य के छठवां वारहवां भाग को लेवै भूमि का गुण अवगुण जोताई का परिश्रम और बेपरिश्रम को देख कर अंश का बिकल्प करना ।१३०। वृक्ष मांस मधु घी गंध औषधी रस पुष्प मूल फल ।१३१। पत्र शाक तृण चर्म वांस का पात्र मट्टी का पात्र पत्थर का पात्र इन सबहो के छठवां भाग को राजा लेवै ।१३२। मरता भी हो राजा परंतु वेद पाठी से कर को न लेवै और क्षुधा से पीड़ित वेद पाठी राज्य में न रहै (अर्थात् उन के भोजन की उपाय को राजा करता रहै। १३३। जिस के राज्य में वेद पाठी भूखों मरता है उस का राज्य झट पट नष्ट हो जाता है।१३४। ब्राह्मणों का पठन और आचरण को जानकर धर्म युक्त जीविका को करै चारो ओर से उस ब्राह्मण की रक्षा करै जैसे

पिता पुत्र की रक्षा करता है। १३५। राजा से रक्षा को पाकर दिन दिन में जो धर्म ब्राह्मण करता है उससे राजा का द्रव्य राज्य आयुष बढ़ता है। १३६। राज्य में निकृष्ट जनों से थोड़ा भी शाक पत्ता आदि को वर्ष भर में करके निमित्त लेवे। १३७। रसोई करने वाले लोहकार आदि शूद्र देह के क्लेश से जीने वाले बोझिया आदि इन सभों से प्रतिमास में एक दिन कर्म को करावे इन्हीं का यही कर है। १३८। प्रजों के स्नेह से वर्ष का कर न लेवे तो राजा का मूलच्छेद होता है और अति तृष्णा से अधिक कर लेवे तौ भी इस लिये इन दोनों कर्म को न करै तो अपने को और प्रजों को पीड़ित करता है। १३९। राजा कार्य को देख कर कार्यों के अनुसार से कोमल और क्रूर होवै (अर्थात् अच्छा कार्य्य देख के कोमल होवै और बुरा कार्य्य देख के कठोर होवै) ऐसा राजा सभ को संमत है। १४०।

सम। १३५। संरक्ष्यमाणो राज्ञा यं कुरुते धर्ममन्वहम। तेनायुर्वर्द्धते राज्ञा द्रविणं राष्ट्रमेव च। १३६। यत्किंचिदपि वर्षस्य दापयेत्करसंज्ञितम। व्यवहारेण जीवंतं राजा राष्ट्रे पृथग्जनम्। १३७। कारुकान शिल्पिनश्चैव शूद्रांश्चात्मोपजीविनः। एकैकं कारयेत्कर्म्म मासि मासि महीपतिः। १३८। नोच्छिंद्यादात्मनो मूलं परेषां वातितृष्णया। उच्छिंदन ह्यात्मनो मूलमात्मानं तांश्च पीड़येत्। १३९। तीक्ष्णश्चैव मृदुश्च स्यात्कार्य्यं वीक्ष्य महीपतिः। तीक्ष्णश्चैव मृदुश्चैव राजा भवति सम्मतः। १४०। अमात्यमुख्यं धर्मज्ञं प्राज्ञन्दान्तङ्कुलोद्गतम्। स्थापयेदासने तस्मिन खिन्नः कार्येक्षणे नृणाम्। १४१। एवं सर्वं विधायेदमिति कर्तव्यमात्मनः। युक्तश्चैवाप्रमत्तश्च परिरक्षेदिमाः प्रजाः। १४२। विक्रोशंत्यो यस्य राष्ट्राद्ध्रियन्ते दस्युभिः प्रजाः। संपश्यतः सभृत्यस्य मृतः स न तु जीवति। १४३। क्षत्रियस्य परो धर्मः प्रजानामेव पालनम। निर्दिष्टफलभोक्ता हि राजा धर्मेण युज्यते। १४४। उत्थाय पश्चिमे यामे कृतशौचः समाहितः। हुताग्निर्ब्राह्मणांश्चार्च्य प्रविशेत्स शुभां सभाम। १४५। तत्र स्थितः प्रजाः सर्वाः प्रति नंद्य विसर्जयेत्। विसृज्य च प्रजाः सर्वा मंत्रयेत्सह मंत्रिभिः। १४६। गिरिपृष्ठं समारुह्य प्रसादं वा रहो गतः। अरण्ये

आप व्यवहार के देखने में खेद से युक्त होवे तो अपने आसन पर मंत्रियों में मुख्य धर्म्म का जानने वाला जितेन्द्रिय कुलीन ऐसे ब्राह्मण को स्थापन करै। १४१। इसी प्रकार से अपने करने के योग्य वस्तु को विधान करके उद्योग सहित प्रमाद रहित सभ प्रजों का रक्षा करै। १४२। भृत्य सहित जिस राजा के देखते हुए उस के राज्य में चोरों से लूटे गए प्रजा लोग पुकारते हैं सो राजा जीता नहीं है किंतु मर गया है। १४३। क्षत्रियों का परम धर्म्म प्रजा का पालन ही है शास्त्रोक्त कर्म्म को करने वाला राजा धर्म्म से युक्त होता है। १४४। प्रहर रात्रि रहे उठ करके शौच कर एकाग्र चित्त होके अग्नि होत्र होम करके ब्राह्मणों की पूजा करके सुंदर शुभ सभा में प्रवेश करै। १४५। सभा में बैठ कर सभ प्रजों के भाषण दर्शन आदि से विसर्जन (अर्थात विदा) करै तदनंतर मंत्रियों के साथ मंत्र को विचारै। १४६। पर्वत के ऊपर अथवा अटारी पर एकांत में अथवा बन में बैठकर मंत्र के भेद करने वाले मनुष्यों से रहित पंचांग मंत्र को चिंतन करै मंत्र के पांचो अंग क

लिखते हैं कर्म्मों के आरंभ का उपाय पहिला अंग है पुरुष द्रव्य संपत् देश काल इन्हों का विभाग दूसरा अंग है विनिपात ३ प्रतीकार ४ कार्य्य सिद्धि ५ ये पांच अंग हैं । १४७ । मंत्रियों को छोड़कर दूसरे मनुष्य मिलके जिस राजा की मंत्र को नहीं जानते हैं सो राजा द्रव्य से हीन हो तो भी संपूर्ण पृथिवी को भोग कर सकता है । १४८ । बौड़हा गूंगा अंधा बहिरा पक्षी वृद्ध (अर्थात् अस्सी वर्ष के ऊपर वय वाला) स्त्री म्लेच्छ व्याधित एक एक अंग से रहित इन सभों को मंत्रकाल में वर्जन करना । १४९ । ये सब पूर्व जन्म के पाप से ऐसे हुए हैं इसलिये अपमान को पाके मंत्र का भेद करते हैं और पक्षी वृद्ध स्त्री इन्हों की बुद्धि स्थिर नहीं रहती इस लिये एभी मंत्रका भेद करते हैं इसी कारण से मंत्र काल में ये सब न रहने पावें । १५० । मध्यदिन में अथवा अर्द्धरात्र में श्रम से रहित निश्चिंत होकर उन मंत्रियों के साथ अथवा अकेला ही धर्म अर्थ काम को चिंतन करै । १५१ । धर्म अर्थ काम ये सब परस्पर विरोध सहित हैं इन्हों का विरोध न होवे ऐसो उपाय का चिंतन धन प्राप्ति के लिये करै और अपने कार्य के सिद्ध्यर्थ कन्या का दान और नीति शास्त्रोक्त विनय शिक्षा के लिये कुमारों का रक्षण इन्हों का चिंतन करै । १५२ । दूत का भेजना कार्यका शेष (अर्थात् बाकी) अंतःपुरका प्रचार (अर्थात् चलन) प्रणिधि (अर्थात् दूसरे राजों के समाचार का लानेवाला)

निःशलाके वा मंत्रयेदविभावितः । १४७। यस्य मंत्रं न जानन्ति समागम्य पृथग्जनाः । स कृत्स्नां पृथिवीं भुङ्क्ते कोशहीनोपि पार्थिवः । १४८ । जडमूकांधबधिरांस्तिर्य्यग्योनान्वयोतिगान्। स्त्रीम्लेच्छव्याधितव्यङ्गान्मन्त्रकालेऽपसारयेत । १४९ । भिन्दन्त्यवमतामन्त्रं तैर्य्यग्योनास्तथैव च । स्त्रियश्चैव विशेषेण तस्मात्तत्रादृतो भवेत । १५० । मध्यं दिनेऽर्द्धरात्रे वा विश्रांतो विगतक्लमः । चिंतयेद्धर्मकामार्थान्सार्द्धन्तैरेक एव वा । १५१ । परस्परविरुद्धानां तेषाञ्च समुपार्जनम् । कन्यानां सम्प्रदानञ्च कुमाराणाञ्च रक्षणम् । १५२ । दूतसम्प्रेषणञ्चैव कार्यशेषन्तथैव च । अन्तःपुरप्रचारञ्च प्रणिधीनाञ्च चेष्टितम । १५३ । कृत्स्नञ्चाष्टविधङ्कर्म्म पञ्च वर्गञ्च तत्वतः । अनुरागापरागौ च प्रचारं मण्डलस्य च । १५४ । मध्यमस्य प्रचारञ्च विजिगीषोश्च चेष्टितम । उदासी

का चेष्टित (अर्थात् मन में करने को जो इच्छा) इन सभों का चिंतन करै । १५३ । प्रजों से कर लेना १ भृत्यों को धन देना २ इस लोक के अर्थ और पर लोक के अर्थ जो कर्म है उसका करना ३ और न करना ४ इस बात की मंत्रियों को आज्ञा देना कार्य संदेह में आज्ञा देना ५ व्यवहार देखना ६ व्यवहार में जो हारे हैं उन से शास्त्रोक्त धन लेना ७ पापियों को प्रायश्चित्त कराना ८ इन आठों कर्म का चिंतन करना और तत्व से (अर्थात सिद्धांत से) पंच वर्ग का चिंतन करै सो पंच वर्ग लिखते हैं दूसरे के भीतर की बात को जानने वाला भय रहित बोलने वाला कपट व्यवहार करने वाला ऐसा मनुष्य जीविका के लिये आवे तो उस को दान मान से अपना करके एकांत में बोले कि जिस का दुष्ट कर्म देखो उसी समय हम से कहो १ संन्यास से भ्रष्ट जो हैं उन का दोष तो लोक में विदित है उस को वृद्धि और पवित्रता से युक्त करके बहुत उत्पत्ति वाली मठ में स्थापन करके एकांत में पूर्ववत बोले बहुत धान्य उत्पन्न हो जिस भूमि में उस भूमि को जीविका के लिये उस को देवे सो भ्रष्ट संन्यासी दूसरे संन्यासी जो हैं राजा के काम को करने वाले उन्हों के भोजन और वस्त्र को देवे २ जीविका से रहित खेती करने वाला जो है उसको वृद्धि और शौच से युक्त करके एकांत में प्रथम की नाईं बोले और अपनी भूमि को खेती करने के लिये देवे ३ जीविका से रहित बनियां

को पूर्ववत् कहिके धन और मान को देके अपने अधीन करके बनियों के कर्म को करावे ४ मूड़ मुड़ाए हो या जटा रखाए हो और जीविका से रहित हो उस को
गुप्त जीविका देकर एकांत में पूर्ववत् कहे और वह कपटी बहुत मुंडित और जटिल शिष्यों के सहित तपस्या करे महीने दो महीने में सभ के आगे मूठी भर बेरि
आदि को भोजन करे और रात्रि के कोई जाने न इस रीति से भोजन करे और शिष्य लोग उस की माहात्म्य को प्रकाश करें कि भूत भविष्य बर्तमान तीनों काल
के जानने वाले गुरू जी हैं इस से सभ लोग अपने अर्थ को कहेंगे ५ ये पांचो क्रम से कापटिक उदास्थित गृह पति वैदिक तापस कहाते हैं इन पांचो कर्म का चिंतन
करे इन्हों से दूसरे राजा का और अपने मंत्री आदि का प्रेम और अप्रेम जानि के उस की उपाय को करे कि कौन राजा मेल चाहता है कौन बिगाड़ चाहता है
वह जानि के तैसी उपाय करे। १५४। अरि बिजिगीषु (अर्थात् जीतने को इच्छा को करने वाला) मध्यम (अर्थात् अरि विजिगीषु इन दोनों की भूमि के
समीप में रहने वाला मिले हुए दोनों राजों के अनुग्रह में और बिगरे हुए दोनों राजों के निग्रह में समर्थ) और उदासीन (अर्थात विजिगीषु मध्यम मिले हुए
इन्हों के अनुग्रह में और बिगरे हुए इन्हों के निग्रह में समर्थ) इन सभों का चेष्टित (अर्थात करने की इच्छा को चिंतन करे। १५५। संक्षेप में राजमंडल का

नप्रचारञ्च शत्रोश्चैव प्रयत्नतः। १५५। एताः प्रकृतयोमूलं मण्डलस्य समासतः। अष्टौ चान्याः समाख्याता द्वादशैवतु ताः स्मृताः
। १५६। अमात्यराष्ट्रदुर्गार्थदण्डाख्याः पञ्च चापराः। प्रत्येकं कथिता ह्येताः संक्षेपेण द्विसप्ततिः। १५७। अनन्तरमरिंविद्याद
रिसेविनमेव च। अरेरनन्तरं मित्रमुदासीनं तयोः परम्। १५८। तान्सर्वानभिसंदध्यात्सामादिभिरुपक्रमैः। व्यस्तैश्चैव
समस्तैश्च पौरुषेण नयेन च। १५९। संधिञ्च विग्रहञ्चैव यानमासनमेव च। द्वैधीभावं संश्रयञ्च षड्गुणांश्चिंतयेत्सदा। १६०। आ-
सनञ्चैव यानञ्च संधिं विग्रहमेव च। कार्यंवीक्ष्य प्रयुञ्जीत द्वैधं संश्रयमेव च। १६१। संधिन्तु द्विविधं विद्याद्राजा विग्रहमेव च

ये चार मूल प्रकृति हैं आठ और हैं सो कहते हैं शत्रु के भूमि के अगाड़ी मित्र अरि मित्र मित्र मित्र अरि मित्र मित्र और पिछाड़ी पार्ष्णिग्राह आक्रंद पार्ष्णिग्राहा
सार आक्रंदासार ये आठ पूर्व कथित चारों को मिलकर बारह होते हैं। १५६। चार मूल प्रकृति आठ शाखा प्रकृति इन्हों में एक एक के पांच २ द्रव्य प्रकृति हैं तिन
पांचो का नाम यह है कि अमात्य (अर्थात् मंत्री) राष्ट्र (अर्थात राज्य) दुर्ग (अर्थात् किला) अर्थ (अर्थात् धन) दंड सभ मिलि संक्षेप से ७२ प्रकृति हैं। १५७।
अपने राज्य के समीप का राजा शत्रु है और उस का सेवा करने वाला भी उस से आगे का राजा मित्र है अरि मित्र से जो परे है सो उदासीन है। १५८। इन सभों
को साम आदि उपाय में से यथा संभव एक एक करके अथवा चारों करके और पौरुष करके नीति करके बश करना। १५९। संधि (अर्थात् मेल) विग्रह (अर्थात
बिगाड़) यान (अर्थात् शत्रु के ऊपर यात्रा) आसन (अर्थात् स्थिति) द्वैधीभाव (अर्थात् भेद) संश्रय (अर्थात बलवान का आश्रय) इन छवों गुणों को सर्व काल
में चिंतन करना। १६०। इन छवों गुणों को कार्य देख कर जहां जिस का काम पड़े तहां तिस को करे। १६१। संधि विग्रह यान आसन संश्रय द्वैधभाव छवों दो।

प्रकार के हैं तत्काल फल लाभार्थ अथवा भविष्य काल में फल लाभार्थ एक राजा के साथ दूसरे राजा के ऊपर यात्रा करना सो समानयान कर्मा संधि है और जो तुम इहां जाओ हम वहां जायेंगे ऐसा कहके करै सो असमान यान कर्मा संधि कहाती है ।१६३। काल में अथवा अकाल में आप किया जो विग्रह सो एक भया अथवा मित्र का अपकार देख के अपकार करने वाले से विग्रह किया सो दूसरा भया ।१६४। आवश्यक कार्य प्राप्त भये संते अकेलाही यात्रा करै अपनी इच्छा से एक यान है अथवा मित्र की सहायता से यात्रा करै सो दूसरा यान है ।१६५। पूर्व जन्म के पाप से अथवा इस जन्म के पाप से हाथी घोड़ा धन आदि क्षीण भया तब दूसरे राजा के ऊपर यात्रा न करना अथवा हाथी घोड़ा धन आदि क्षीण नहीं है और जाने में मित्र की रक्षा नहीं हो सकती तब उसके अर्थ न जाना यह दो प्रकार का आसन है ।१६६। साधन करने योग्य अपने प्रयोजन के सिद्धि के लिये सेनापति सहित हाथी घोड़ा आदि को एकत्र राखना शत्रु नृप की किहीं उपद्रव वारणार्थ यह एक द्वैध

। उभे यानासनेचैव द्विविधः संश्रयः स्मृतः । १६२ । समानयान कर्मा च विपरीतस्तथैव च । तदा त्वायतिसंयुक्तः संधिर्ज्ञेयो द्विलक्षणः । १६३ । स्वयं कृतश्च कार्यार्थमकाले काल एव वा । मित्रस्य चैवापकृते द्विविधो विग्रहः स्मृतः । १६४ । एकाकिनश्चात्ययिके कार्ये प्राप्ते यदृच्छया । संहतस्य च मित्रेण द्विविधं यानमुच्यते । १६५ । क्षीणस्यचैव क्रमशो दैवात्पूर्वकृतेन च । मित्रस्य चानुरोधेन द्विविधं स्मृतमासनम् । १६६ । बलस्य स्वामिनश्चैव स्थितिः कार्यार्थसिद्धये । द्विविधं कीर्त्यते द्वैधं षाड्गुण्यगुणवेदिभिः । १६७ । अर्थसम्पादनार्थञ्च पीड्यमानस्य शत्रुभिः । साधुषु व्यपदेशार्थं द्विविधः संश्रयः स्मृतः । १६८ । यदावगच्छेदायत्यामाधिक्यं ध्रुवमात्मनः । तदात्वे चाल्पिकां पीडां तदा सन्धिं समाश्रयेत । १६९ । यदा प्रहृष्टा मन्येत सर्वास्तु प्रकृतीर्भृशम । अत्युच्छ्रितं तथात्मानं तदा कुर्वीत विग्रहम् । १७० । यदा मन्येत भावेन हृष्टं पुष्टं बलं स्वकम् । परस्य विपरीतञ्च तदा यायाद्रिपुम्प्रति । १७१ । यदा तु स्यात्परिक्षीणो वाहनेन बलेन च । तदासीत प्रयत्नेन शनकैस्सान्त्वयन्नरीन् । १७२ । मन्येतारिं यदा राजा सर्वथा बलवत्तरम । तदा द्विधा बलं कृत्वा साधयेत्कार्य्यमात्मनः । १७३ । यदा परबलानान्तु गमनीयतमो भवेत् । तदा तु संश्रयेत्क्षिप्रं धार्मिकं बलिनं नृपम । १७४ । निग्रहम्प्रकृतीनाञ्च कुर्य्याद्योरिबलस्य च । उपसेवेत तन्नित्यं सर्वयत्नैर्गुरुं

भया और किला में बलाध्यक्ष (अर्थात् संपूर्ण सेना का स्वामी) सहित राजा को स्थापन करना यह दूसरा द्वैध है ।१६७। शत्रु से पीड़ित हो अथवा शत्रु करिके पीड़ा न होवे इस लिये बलवान राजा का आश्रयण करै यह दो प्रकार का आश्रय है ।१६८। जब युद्ध कालान्तर अपनी अधिकाई को ध्रुव जानै और उस काल में थोड़ा धन आदि का पीड़ा देखै तब संधि करै ।१६९। जब अपनी प्रकृति को हृष्ट देखै और अपने को अति ऊंच देखै तब विग्रह करै ।१७०। जब अपने सेना को हृष्ट पुष्ट देखै और शत्रु की सेना को बिपरीत (अर्थात् हृष्ट पुष्ट न देखै) तब शत्रु के ऊपर यात्रा करै ।१७१। जब बाहन और सेना से क्षीण होवे तब शत्रु को सांत्वन (अर्थात् साम उपाय करके अपने स्थान में रहै)।१७२। जब शत्रु को सर्वथा बलवान जानै तब बल को द्विधा करके (अर्थात् कुछ सेना लेके आप किला में रहै और कुछ सेना लड़ने को भेजै) अपने कार्य को सिद्ध करै ।१७३। जब जानै कि शत्रु से भागेंगे तब जलदी से बलवान धार्मिक राजा का आश्रयण करै ।१७४। जो

राजा शत्रु की प्रकृति को और सेना को निग्रह करने में समर्थ होवे उस की सेवा नित्यही यत्न से गुरु सेवा की नाईं करै । १७५ । जब आश्रय करने में भी कुछ दोष को देखें तब शंका रहित सुंदर युद्ध को करै । १७६ । नीति जानने वाला राजा सब उपाय से अपने को ऐसा करै जिस में अपने से मित्र उदासीन शत्रु ये सब बड़ा न होने पावैं । १७७ । संपूर्ण कार्य का भूत भविष्य वर्तमान जो दोष गुण हैं उस को तत्व पूर्वक बिचारै । १७८ । ऐसा बिचार करने वाला राजा शत्रुओं से पीड़ित नहीं होता । १७९ । संक्षेप से सब नीति का निचोड़ यह है कि शत्रु मित्र उदासीन ये सब बाधा न करसकैं ऐसी उपाय को करै । १८० । जब शत्रु के ऊपर जाने की इच्छा करै तब आगे जो रीति कही जायगी उस रीति से धीरे धीरे शत्रु के पुर में जावे । १८१ । अगहन फागुन चैत मास में यात्रा करै । १८२ । और काल में भी जब अपना जय ध्रुव जाने तब विग्रह करके जावे और जब शत्रु के ऊपर दुःख को देखै तब जावे । १८३ । अपने राज्य का रक्षा करके यथा बिधि यात्रा समयके

यथा । १७५ । यदि तत्रापि संपश्येद्दोषं संश्रयकारितम । सुयुद्धमेव तत्रापि निर्विशङ्कः समाचरेत । १७६ । सर्वोपायैस्तथा कुर्य्यान्नीतिज्ञः पृथिवीपतिः । यथास्याभ्यधिका न स्युर्मित्रोदासीनशत्रवः । १७७ । आयतिं सर्वकार्य्याणां तदात्वं च विचारयेत । अतीतानाञ्च सर्वेषां गुणदोषौ च तत्वतः । १७८ । आयत्यां गुणदोषज्ञस्तदात्वे क्षिप्रनिश्चयः । अतीते कार्यशेषज्ञः शत्रुभिर्नाभिभूयते । १७९ । यथैनन्नाभिसंदध्युर्मित्रोदासीनशत्रवः । तथा सर्वं संविदध्यादेष सामासिको नयः । १८० । यदा तु यानमातिष्ठेदरिराष्ट्रम्प्रति प्रभुः । तदानेन विधानेन यायादरिपुरं शनैः । १८१ । मार्गशीर्षे शुभे मासि यायाद्यात्रां महीपतिः । फाल्गुनं वाथ चैत्रं वा मासौ प्रति यथा बलम । १८२ । अन्येष्वपि तु कालेषु यदा पश्येद्ध्रुवञ्जयम । तदा यायाद्विगृह्यैव व्यसने चोत्थिते रिपोः । १८३ । कृत्वा विधानं मूले तु यात्रिकञ्च यथाविधि । उपगृह्यास्पदं चैव चारान्सम्यग्विधाय च । १८४ । संशोध्य त्रिविधं मार्गं षड्विधञ्च बलं स्वकम । सांपरायिककल्पेन यायादरिपुरं शनैः । १८५ । शत्रुसेविनि मित्रे च गूढे युक्ततरो भवेत् । गतप्रत्यागते चैव स हि कष्टतरो रिपुः । १८६ । दण्डव्यूहेन तन्मार्गं यायात्तु शकटेन वा । वराहमकराभ्यां च सूच्या

कर्म ( अर्थात् वाहन आयुध बख्तर का ग्रहण ) को करके शत्रु के गृह में जाके जिस से अपनी स्थिति होवे उस को रोकके जीतने योग्य जो राजा उस के भृत्यों को अपने अधीन करके शत्रु के देश की वार्ता जानने के लिये चार ( अर्थात् कापटिक आदि पूर्व कथित ) को प्रस्थान कराके । १८४ । तीन प्रकार के जो मार्ग हैं जांगल अनूप आटविक इन को शोधन करके ( अर्थात् वृक्ष गुल्म का छेदन ऊंच नीच भूमि का समीकरण आदि करके ) और छ प्रकार के जो बल हैं हाथी घोड़ा रथ पियादा सेना कर्म कर इन को आहार औषध सत्कार आदि से शोधन करके संग्राम में उचित विधान करके शीघ्र शत्रु के पुर में जावे । १८५ । अपने शत्रु का गुप्त सेवा करने वाला जो अपना मित्र है और भृत्य आदि निकल जाय के जो फेरि आये हैं इन दोनों से बहुत सावधानता से रहै क्योंकि इन्हों का निग्रह बड़ी कठिनाई से होता है । १८६ । दंड शकट बराह मकर सूची गरुड़ इस व्यूह करके गमन करै दंड के आकार व्यूह रचना

दंड व्यूह कहाता है इसी रीति से गाड़ी के आकार शकट व्यूह जानना अब दंड व्यूह को दिखाते हैं बलाध्यक्ष आगे मध्य में राजा पीछे सेना पति दोनों पार्श्व में हाथी उसके समीप में घोड़ा तब प्यादा इस रीति से लंबा और चारो ओर से सम यह दंड व्यूह कहाता है जब चारो ओर से भय उत्पन्न होवे तब इस व्यूह से जाव आगे पतला सूई की नांई पीछे मोटा शकट व्यूह कहता हैं जब पीछे भय उत्पन्न होवे तब शकट व्यूह से जावे आगा पीछा पतला होवे बीच में मोटा होवे सो, बराह व्यूह कहाता है और यही बीच में बहुत मोटा होवे तो गरुड़ व्यूह कहावे जब पार्श्व में भय उत्पन्न होवे तब इस दोनों व्यूह से जावे आगा पीछा मोटा होवे मध्य में पतला होवे सो मकर व्यूह कहाता है जब आगे पीछे भय उत्पन्न होवे तब इस व्यूह से जावे चिंउटी के पांती की नांई आगा पीछा सम होवे और बीर पुरुष आगे रहैं सो सूची व्यूह कहाता है जब आगे भय उत्पन्न होवे तब सूची व्यूह से जावे । १८७ । जिधर भय की शंका होवे उधर बल का बिस्तार करे समान सेना और मध्य में राजा रहै स्वामी सो पद्म व्यूह कहाता है इस व्यूह से पुर से निकल के सर्व काल में राजा गुप्त रहै । १८८ । हाथी १० घोड़ा १० रथ १० प्यादा १० इतने का एक स्वामी करना उसका नाम पत्तिक है १० पत्तिक का एक सेना पति कहाता है १० सेना पति का एक स्वामी बलाध्यक्ष कहाता

वा गरुड़ेन वा । १८७ । यतश्च भयमाशंकेत्ततो विस्तारयेद्बलम । पद्मेन चैव व्यूहेन निविशेत सदा स्वयम । १८८ । सेनापतिबलाध्यक्षौ सर्वदिक्षु निवेशयेत् । यतश्च भयमाशंकेत्प्राचीन्ताङ्कल्पयेद्दिशम । १८९ । गुल्मांश्च स्थापयेदाप्तान् कृतसंज्ञान्समन्ततः । स्थाने युद्धे च कुशलानभीरूनविकारिणः । १९० । संहतान योधयेदल्पान कामं विस्तारयेद्बहून । सूच्या वज्रेण चैवैतान व्यूहेन व्यूह्ययोधयेत् । १९१ । स्यंदनाश्वैस्समे युद्ध्ये दनूपेनौद्विपैस्तथा । वृक्षगुल्मावृते चापैरसिचर्मायुधैः स्थले । १९२ । कुरुक्षेत्रांश्च मत्स्यांश्च पञ्चालान शूरसेनजान । दीर्घाल्लघूंश्चैव नरानग्रानीकेषु योधयेत् । १९३ । प्रहर्षयेद्बलं व्यूह्य तांश्च सम्यक् परीक्षयेत् । चेष्टांश्चैव विजानीयादरीन् योधयतामपि । १९४ । उपरुध्यारिमासीत राष्ट्रञ्चास्योपपीडयेत् । दूषयेच्चैव सततं

हैं सेना पति और बलाध्यक्ष को सर्व दिशा में रचना जिस दिशा से भय की शंका होवे उसको प्राची (अर्थात् पूर्व दिशा) जानिए । १८९ । भले लोगों से युक्त स्थिति भागना युद्ध इस के लिये भेरी पटह शंख आदि बाद्य से संकेत के प्राप्त स्थिति और युद्ध में प्रवीण भय और व्यभिचार से रहित ऐसा जो सेना का एक देश सेनापति वाला ध्यक्ष उन को दूर सर्वदिशा में शत्रु का प्रवेश वारणार्थ और शत्रु की चेष्टापरिज्ञानार्थ आज्ञा देवे । १९० । सेना थोड़ी होवे तो मिल करके युद्ध करे और सेना बहुत होवे तो जैसा मन हो तैसा विस्तार करके युद्ध करे सूची व्यूह वज्र व्यूह करके युद्ध करे । १९१ । सम भूमि में रथ और घोड़ा से जल सहित भूमि में नौका और हाथी से वृक्ष गुल्म आदि से युक्त भूमि में धनुष से स्थल में ढाल तरवार से युद्ध करे । १९२ । कुरुक्षेत्र मत्स्य पंचाल शूरसेन इस देश में उत्पन्न जो छोटे बड़े मनुष्य उस को आगे करके युद्ध करे । १९३ । व्यूह रचना करके सेना को हर्षित करे और उस सेना की भली प्रकार से परीक्षा करे शत्रुओं के साथ युद्ध करते जो अपनी सेना है उस को चेष्टा को जानना कि शत्रुओं के साथ मिले हैं कि नहीं । १९४ । शत्रु किला में रहै अथवा बाहर रहै और युद्ध भी न करता

हो परंतु उस को घेर करके रहै और उस के राज्य को पीड़ा करै घास जल लकड़ी इन में निकाम बस्तु डाल के दूषित करै। १९५। तड़ाग किला अटारी खांई इन को भेदन करै शंका रहित शत्रु को शंकित करै शक्ति ग्रहण करके रात्रि में ढका के शब्द से अधिक त्रास करै। १९६। राजा के बंश में भए जो राज्य के लेने की इच्छा करने वाले मंत्री आदि तिन को भेद करके अपने बश में करै और उन्हों की चेष्टा को जानै कि बश भये कि नहीं जय की इच्छा करने वाला राजा डर छोड के शुभ ग्रह दशा आदि से शुभ फल युक्त दैव रहत संते युद्ध को करै। १९७। साम दान भेद इन्हों में से एक एक करके अथवा संपूर्ण करके शत्रुओं के जीतने के लिये प्रयत्न करै केवल युद्ध ही करके नहीं। १९८। क्योंकि संग्राम में जय अनित्य है इस लिये युद्ध को बर्जन करना। १९९। पूर्व कथित तीनों उपाय के असंभव में तिस प्रकार से संयत होके युद्ध को करै जिस प्रकार से जितवै करै। २००। जीत करके देवता और धर्म युक्त ब्राह्मण इन्हों का पूजन करै जीती जो द्रव्य है सुवर्ण आदि तिस करके और देव ब्राह्मण के अर्थ यह मैं ने दिया ऐसा उस देश के निवासी जनों के परिहार (अर्थात् जो फेर न लेना) देवै और सब

यवसान्नोदकेन्धनम्। १९५। भिंद्याच्चैव तडागानि प्राकारपरिखास्तथा। समवस्कंदयेच्चैनं रात्रौ वित्रासयेत्तथा। १९६। उपजप्यानुपजपेद्बुध्येतैव च तत्कृतम्। युक्ते च दैवे युध्येत जयप्रेप्सुरपेतभीः। १९७। साम्ना दानेन भेदेन समस्तैरथवा पृथक्। विजेतुं प्रयतेतारीन्न युद्धेन कदाचन। १९८। अनित्यो विजयो यस्माद्दृश्यते युध्यमानयोः। पराजयश्च सङ्ग्रामे तस्माद्युद्धं विवर्ज्जयेत्। १९९। त्रयाणामप्युपायानां पूर्वोक्तानामसंभवे। तथा युध्येत सम्पन्नो विजयेत रिपून् यथा। २००। जित्वा संपूजयेद्देवान् ब्राह्मणांश्चैव धार्मिकान्। प्रदद्यात्परिहारांश्च ख्यापयेदभयानि च। २०१। सर्वेषान्तु विदित्वैषां समासेन चिकीर्षितम्। स्थापयेत्तत्र तद्वंश्यं कुर्य्याच्च समयक्रियाम्। २०२। प्रमाणानि च कुर्वीत तेषां धर्म्यान् यथोदितान्। रत्नैश्च पूजयेदेनं प्रधानपुरुषैस्सह। २०३। आदानमप्रियकरं दानञ्च प्रियकारकम्। अभीप्सितानामर्थानां काले युक्तम्प्रशस्यते। २०४। सर्वं कर्मेदमायत्तं विधाने दैवमानुषे। तयोर्दैवमचिंत्यन्तु मानुषे विद्यते क्रिया। २०५। सह वापि व्रजेद्युक्तः संधिं कृत्वा प्रयत्नतः। मित्रं हिरण्यं भूमिं वा संपश्यंस्त्रिविधम्फलम्। २०६। पार्ष्णिग्राहं च संप्रेक्ष्य तथाक्रंदं च मण्डले। मित्रादथाप्यमित्राद्वा या-

मनुष्यों के अभय देवै। २०१। संक्षेप से सभों का मत समझ के उस राजा के बंश में जो होवै उस को उसी के स्थान में स्थापित करै और यह तुम करना यह न करना ऐसा उस राजा को और मंत्रियों को कहै। २०२। तिन्हों का धर्म से युक्त और शास्त्र कथित जो आचार है उस को प्रमाण करै और रत्नों से प्रधान पुरुष सहित राजा का पूजन करै। २०३। यद्यपि अभिलषित द्रव्यों का ग्रहण अप्रियकर है और दान प्रियकर है यह स्वाभाविक है तथापि समय विशेष में दान और ग्रहण प्रशस्त होता है इस लिये उस समय में दान करना। २०४। पूर्व जन्म में किए जो पाप और पुण्य सो दैव कर्म कहाता है और इस लोक में किए जो पाप और पुण्य सो मानुष कर्म कहाता है इन्ही दोनों कर्म के अधीन करने के योग्य जो सब बस्तु है तिस में दैव कर्म तो चिंता के योग्य नहीं है मानुष कर्म में विचार है। २०५। इस रीति से युद्ध करै अथवा वह राजा मित्रता करै तो यात्रा का फल मित्र भूमि हिरण्य इन तीनों बस्तु में एक बस्तु का लाभ होना इस को देखत संते उस के साथ मेल करै। २०६। मण्डल में पार्ष्णिग्राह (अर्थात पीछे रहने वाला राजा) और आक्रंद (अर्थात् जो संकेत किया है उस से भिन्न करने वाला जो पार्ष्णिग्राह है उस

के किए हुए संकेत पर रखने वाला) इन दोनों राजों की अपेक्षा करके यात्रा करना और इन्हों की अपेक्षा बिना यात्रा करने से इन्हों के दोष से गृहीत हो जायगा (अर्थात ये सब उपद्रव करेंगे) इस लिये अपेक्षा करके यात्रा करने से मित्र से अथवा शत्रु से यात्रा का फल प्राप्त होता है। २०७। वर्तमान काल में इस और भविष्य काल में वृद्धियुत स्थिर मित्र को पाके जैसा राजा बढ़ता है तैसा हिरण्य भूमि को पाने से नहीं बढ़ता। २०८। उपकार और धर्म का जानने वाला स्थिर कार्य का आरंभ करने वाला प्रकृति के प्रिय अनुराग युक्त ऐसा जो मित्र है सो अति प्रशस्त है। २०९। पण्डित महा कुल में उत्पन्न शूर निपुण दाता उपकार का जानने वाला और ऐसा शत्रु बड़ा कष्ट है (अर्थात ऐसे का उच्छेद नहीं हो सकता) इस बात को पंडितों ने कहा। २१०। साधु पुरुष विशेष का जानने वाला शूर कृपालु सर्वकाल में बहुत देने वाला ऐसा जो उदासीन राजा है उस को आश्रय करके शत्रु के साथ युद्ध करै। २११। रोग रहित धान्य देने वाली नित्यही पशु को वृद्धि करने वाली ऐसी जो भूमि है उस को भी त्याग करै आत्मा की रक्षा के लिये (अर्थात् ऐसी भूमि त्याग बिना आत्म रक्षण नहीं हो

चाफलमवाप्नुयात्। २०७। हिरण्यभूमिसंप्राप्त्या पार्थिवो न तथैधते। यथा मित्रं ध्रुवं लब्ध्वा कृशमप्यायतिक्षमम्। २०८।
धर्मज्ञञ्च कृतज्ञञ्च तुष्टप्रकृतिमेव च। अनुरक्तं स्थिरारम्भं लघुमित्रं प्रशस्यते। २०९। प्राज्ञं कुलीनं शूरञ्च दक्षं दातारमेव च।
कृतज्ञं धृतिमन्तञ्च कष्टमाहुररिं बुधाः। २१०। आर्यता पुरुषज्ञानं शौर्यं करुणवेदिता। स्थौललक्ष्यञ्च सततमुदासीन गुणो-
दयः। २११। क्षेम्यां सस्यप्रदां नित्यम्पशुवृद्धिकरीमपि। परित्यजेन्नृपो भूमिमात्मार्थमविचारयन्। २१२। आपदर्थन्धनं र-
क्षेद्दारान् रक्षेद्धनैरपि। आत्मानं सततं रक्षेद्दारैरपि धनैरपि। २१३। सह सर्वाः समुत्पन्नाः प्रसमीक्ष्यापदो भृशम्। संयुक्तांश्च
वियुक्तांश्च सर्वोपायान्सृजेद्बुधः। २१४। उपेतारमुपेयञ्च सर्वोपायांश्च कृत्स्नशः। एतत्त्रयं समाश्रित्य प्रयतेतार्थसिद्धये। २१५।
एवं सर्वमिदं राजा सह संमन्त्र्य मंत्रिभिः। व्यायाम्याप्लुत्य मध्याह्ने भोक्तुमन्तःपुरं विशेत्। २१६। तत्रात्मभूतैः कालज्ञैरहार्यैः
परिचारकैः। सुपरीक्षितमन्नाद्यमद्यान्मंत्रैर्विषापहैः। २१७। विषघ्नैरगदैश्चास्य सर्वद्रव्याणि योजयेत्। विषघ्नानि च रत्नानि

सकता तो उस को भी त्याग करना और आत्म रक्षण करना। २१२। आपत् के अर्थ धन की रक्षा करै धन करके स्त्री की रक्षा करै स्त्री करके और धन करके आत्मा की रक्षा करै। २१३। एक ही काल में कोष का क्षय प्रकृति का कोप मित्र का दुःख ये सब प्राप्त होवें तो मोह न करै किंतु साम आदि जो उपाय हैं उस में से एक एक को अथवा सब को करै। २१४। उपाय उपाय का करने वाला उपाय से सिद्ध भई जो वस्तु इन तीनों का आश्रय करके अर्थ सिद्धि के लिये यत्न करै। २१५। इस रीति से इन सब को मंत्रियों के साथ मंत्र करके तदनंतर व्यायाम (अर्थात दंड) करके मध्याह्न काल में स्नान करके भोजन के लिये अंतःपुर में प्रवेश करै। २१६। अपने तुल्य काल का जानने वाला द्रव्य आदि के पाने से भेद को न होने देने वाला ऐसा जो परिचारक और विष का नाश करनहार जो मंत्र इन सब करके परीक्षित जो अन्न है उस को भोजन करै। २१७। विष और रोग इन दोनों का नाश करने वाली जो वस्तु उस का योग सब द्रव्य में करना और विष के नाश करनहार जो रत्न है उस को सर्व काल में निश्चय से धारण करना विष सहित अन्न को देखने से चकोर पक्षी का नेत्र लाल हो जाता है इस लिये उस को

उस को सब मनुष्यों के समीप नाना प्रकार के बध कर के मारे। १९३। कुल के सन्निधि में जितना निक्षेप किया उस में विरुद्ध बोले तो उतना ही दंड पावै। १९४। जिसने साक्षी रहित दिया वह साक्षी रहित लेवै क्योंकि जैसा देना तैसा लेना। १९५। निक्षेप उपनिधि और प्रीति से दिई इन तीनों का निर्णय इस रीति से राजा करै जिस में निक्षेप रखने वाले को दुःख न होवे। १९६। जिस को द्रव्य है उस की सम्मति विना द्रव्य को दूसरा बेचै तो उस को साक्षी न करना वह अपने को चोर नहीं मानता परंतु चोर है। १९७। बेंचने वाला द्रव्य स्वामी का संबंधी हो तो छः सौ पण दंड देवे और संबंधी न हो तो चोर के पाप को पावे। १९८। अस्वामी ने जो दिया मोल लिया बेंचा सो सब सिद्ध नहीं होता व्यवहार की मर्याद में। १९९। जिस वस्तु का संभोग देख पड़ता है और आगम (अर्थात् पत्र आदि) नहीं देख पड़ता उस में आगमै कारण है संभोग नहीं यह शास्त्र की मर्यादा है। २००। व्यवहार करने वाले के

कश्चित्परद्रव्यं हरेन्नरः। स सहायः सहन्तव्यः प्रकाशं विविधै र्वधैः।१९३। निक्षेपो यः कृतो येन यावांश्च कुलसन्निधौ। तावानेव स विज्ञेयो विब्रुवन्दण्डमर्हति। १९४। मिथो दायः कृतो येन गृहीतो मिथ एव वा। मिथ एव प्रदातव्यो यथा दायस्तथा ग्रहः। १९५। निक्षिप्तस्य धनस्यैवम्प्रीत्योपनिहितस्य च। राजा विनिर्णयङ्कुर्यादक्षिण्वन्न्यासधारिणम। १९६। विक्रीणीते परस्य स्वं योऽस्वामी स्वाम्यसंमतः। न तन्नयेत साक्ष्यन्तु स्तेनमस्तेनमानिनम। १९७। अवहार्य्यो भवेच्चैव सान्वयः षटशतं दमम्। निरन्वयोऽनपसरः प्राप्तः स्याच्चोरकिल्विषम्। १९८। अस्वामिना कृतो यस्तु दायो विक्रय एव वा। अकृतः स तु विज्ञेयो व्यवहारे यथा स्थितिः। १९९। सम्भोगो दृश्यते यत्र न दृश्येतागमः क्वचित। आगमः कारणन्तत्र न सम्भोग इति स्थितिः। २००। विक्रयाद्यो धनं किञ्चिद्गृह्णीयात्कुलसन्निधौ। क्रयेण स विशुद्धं हि न्यायतो लभते धनम। २०१। अथ मूलमनाहार्य्यं प्रकाशक्रयशोधितः। अदंड्यो मुच्यते राज्ञा नाष्टिको लभते धनम। २०२। नान्यदन्येन संसृष्ट रूपं विक्रयमर्हति। न चासारं न च न्यूनं न दूरेण तिरोहितम। २०३। अन्यांश्चेद्दर्शयित्वान्यां वोढुः कन्या प्रदीयते। उभे ते एक शुल्केन वहेदित्यब्रवीन्मनुः। २०४। नोन्मत्तया न कुष्ठिन्या न च यास्पृष्टमैथुना। पूर्वं दोषानभिख्याप्य प्रदाता दण्डमर्हति। २०५। ऋत्विग्यदि वृतो

समीप विक्रय देश से कोई वस्तु को किसी ने मोल लिया और मोल लेना सिद्ध हो तो न्याय से उस वस्तु को मोल लेने वाला पाता है। २०१। जिस से मोल लिया उस को देखाने सकता नहीं और सब के समीप मोल लेना सिद्ध करता है तो उस को राजा दंड न देवे और मोल लिई वस्तु को जिस की वस्तु नष्ट भई है वह स्वामी पावे जितने रुपैया से मोल लिई गई रही वस्तु उतना रुपैया मोल लेने वाले का गया। २०२। कुंकुम आदि द्रव्य को कुसुंभ आदि द्रव्य से मिलाकर न बेंचना निकाम वस्तु को अच्छी कहके न बेंचना तौल में कम न देना समीप में देना रंग से अच्छा बनाकर न बेंचना। २०३। और कन्या दिखा के और कन्या देवें तो विवाह करने वाला एक ही शुल्क (अर्थात् जिस वस्तु को देके कन्या लेते हैं) से दोनों कन्या का विवाह करै यह मनु जी ने कहा। २०४। उन्मत्ता कुष्ठिनी पुरुष संभोग दूषिता कन्या है उस के दोष को विना कहे उस का विवाह कर देवें तो उस कन्या का दाता दंड के योग्य होता है। २०५। यज्ञ में

बरण लेके ऋत्विक् अपने कार्य्य को त्याग करैं तो जितना कर्म किए हैं उस के योग्य अंश को साथ कर्म करने वालों के पावें। २०६। संपूर्ण दक्षिणा लेके रोग आदि से अपने कर्म को त्याग करत संते संपूर्ण दक्षिणा को पावें और अपना कर्म दूसरे से करा देवें। २०७। जिस कर्म में जिस अंग का जो दक्षिणा है उस को उस अंग के कर्म करने वाले पावैं अथवा सब ऋत्विक् मिल के बांट लेवैं। २०८। अध्वर्यु रथ को ब्रह्मा घोड़ा को होता भी घोड़ा को उद्गाता गाड़ी को लेवे। २०९। जिस यज्ञ का सौ गौ दक्षिणा है उस का विभाग लिखते हैं सोलह ऋत्विक् हैं तिस में चार मुख्य हैं होता अध्वर्यु ब्रह्मा उद्गाता ये चारो संपूर्ण दक्षिणा का आधा पावैं मैत्रावरुण प्रतिप्रस्थाता ब्राह्मणाच्छंसी प्रस्तोता ये चारो मुख्य ऋत्विक् का आधा पावैं अच्छावाक नेष्टा आग्नीध्र प्रतिहर्ता ये चारो मुख्य ऋत्विक् का तृतीयांश पावें ग्रावस्तुत् उन्नेता पोता सुब्रह्मण्य ये चारो मुख्य ऋत्विक् का चतुर्थांश पावें इस स्थान में सब को यथोक्त दक्षिणा मिले इस लिये सब का आधा यद्यपि पचास है तथापि अड़तालिस लेना तब पूर्व कथित संख्या सिद्ध होगी। २१०। मिल के अपने कर्म को करने वाले मनुष्य इस रीति से अंश कल्पना करैं।

**यस्तु स्वकर्म परिहापयेत्। तस्य कर्मानुरूपेण देयोंऽशस्सह कर्तृभिः। २०६। दक्षिणासु च दत्तासु स्वकर्मपरिहापयन्। कृत्स्नमेव लभेतांशमन्येनैव च कारयेत्। २०७। यस्मिन्कर्मणि यास्तु स्युरुक्ताः प्रत्यङ्गदक्षिणाः। स एव ता आददीत भजेरन्सव एव वा। २०८। रथं हरेत चाध्वर्युर्ब्रह्माधाने च वाजिनम्। होता वापि हरेदश्वमुद्गाता चाप्यनः क्रये। २०९। सर्वेषामर्द्धिनो मुख्यास्तदर्द्धेनार्द्धिनोऽपरे। तृतीयिनस्तृतीयांशाश्चतुर्थांशाश्च पादिनः। २१०। सम्भूय स्वानि कर्माणि कुर्वद्भिरिह मानवैः। अनेन विधियोगेन कर्तव्यांशप्रकल्पना। २११। धर्मार्थं येन दत्तं स्यात्कस्मैचिद्याचते धनम्। पश्चाच्च न तथा तत्स्यान्न देयन्तस्य तद्भवेत्। २१२। यदि संसाधयेत्तत्तु दर्पाल्लोभेन वा पुनः। राज्ञा दाप्यः सुवर्णं स्यात्तस्य स्तेयस्य निष्कृतिः। २१३। दत्तस्यैषोदिता धर्म्या यथावदनपक्रिया। अत ऊर्द्ध्वम्प्रवक्ष्यामि वेतनस्यानपक्रियाम्। २१४। भृतो नार्तो न कुर्याद्यो दर्पात्कर्म्म यथोदितम्। स दंड्यः कृष्णलान्यष्टौ न देयञ्चास्य वेतनम्। २१५। आर्तस्तु कुर्यात्स्वस्थः सन् यथा भाषितमादितः। स दीर्घस्यापि कालस्य तल्लभेतैव वेतनम्। २१६। यथोक्तमार्तः सुस्थोवा यस्तत्कर्म्म न कारयेत्। न तस्य वेतनं देयमल्पोन स्यापि**

२११। धर्म के निमित्त किसी ने कोई मांगने वाले को कुछ दिया और वह लेके धर्म में द्रव्य को नहीं लगाता तो उस द्रव्य को उस से दाता फेर लेवै। २१२। जब लोभ से वह न दे अथवा दाता में देने को कहिके नहीं देता और लेने वाला वस्तु से लेके धर्म में नहीं लगाता तो राजा इन दोनों से एक सुवर्ण दंड लेवै उस चोरी के प्रायश्चित्त के लिये और उस द्रव्य को दाता पावै यह तो सिद्ध हुआ है दंड लेने ही से। २१३। दिई वस्तु को फेर लेना इस को विधि कहा अब इस के अनंतर मजूर को मजूरी न देना इस की विधि कहेंगे। २१४। व्याधि से रहित जो मनुष्य काम करने को स्वीकार किया और दर्प (अर्थात् अहंकार) से नहीं करता उस से आठ रत्ती सोना दंड राजा लेवै और मजूरी उस को न दिलावें। २१५। काम करने वाला रोग से पीड़ित होके काम का त्याग करै और अच्छा होके फेर काम को करै तो बहुत दिन की भी मजूरी पावे। २१६। दुःखित हो अथवा स्वस्थ हो काम करने वाला जिस कर्म का स्वीकार करके उस कर्म को करता है और

वह कर्म सिद्ध होने को थोड़ा रह गया है उस को न आप करै और न दूसरे से समाप्ति करावै तो उस को कुछ भी न देवै ।२१७। मजूरी न देने की संपूर्ण विधि कहा इस के अनंतर कोई वस्तु करने की सलाह करके उस को नहीं करता उस के धर्म को कहेंगे ।२१८। जो मनुष्य ग्राम देश संघ (अर्थात् समुदाय) इन्हों का सत्य करके संबित (अर्थात् सलाह) को किया और लोभ से फेर उस को नहीं करता उस को राज्य से निकाल देना ।२१९। पकड़ के उस से चार सुवर्ण छ निष्क एक शतमान (अर्थात तीन सौ बीस रत्ती रूपा) दंड लेवे अंश बिकल्प जो है सो विषय (अर्थात् मामिला) का लाघव गौरव (अर्थात् छोटाई बड़ाई) की अपेक्षा कर के एक एक को अथवा सब को लेना ।२२०। धार्मिक पृथिवी पति ग्राम जाति समूह में समय व्यभिचारियों का (अर्थात् सलाह छोड़ने वालों का) यह दंड विधि को करे ।२२१। कोई वस्तु को मोल लेके अथवा बेंच के पश्चात्ताप करै (अर्थात अच्छा नहीं बेंचा अच्छा मोल नहीं लिया ऐसा कहै) तो दश दिन के

कर्म्मणः ।२१७। एष धर्म्मोऽखिलेनोक्तो वेतनादानकर्म्मणः। अत ऊर्द्धं प्रवक्ष्यामि धर्म्मं समयभेदिनाम ।२१८। यो ग्रामदेशसंघानां कृत्वा सत्येन संविदम। विसंवदेन्नरो लोभात्तं राष्ट्राद्विप्रवासयेत ।२१९। निगृह्य दापयेच्चैनं समयव्यभिचारिणम । चतुस्सुवर्णं षन्निष्कांश्छतमानं च राजतम् ।२२०। एतद्दण्डविधिं कुर्य्याद्धार्म्मिकः पृथिवीपतिः। ग्रामजातिसमूहेषु समयव्यभिचारिणाम ।२२१। क्रीत्वा विक्रीय वा किञ्चिद्यस्येहानुशयो भवेत्। सोऽन्तर्दशाहात्तद्द्रव्यन्दद्याच्चैवाददीत च ।२२२। परेण तु दशाहस्य न दद्यान्नापि दापयेत्। आददानो ददच्चैव राज्ञा दंड्यः शतानि षट् ।२२३। यस्तु दोषवतीं कन्यामनाख्याय प्रयच्छति। तस्य कुर्य्यान्नृपो दण्डं स्वयं षण्णवतिं पणान ।२२४। अकन्येति तु यः कन्यां ब्रूयाद्द्वेषेण मानवः। स शतम्प्राप्नुयाद्दण्डं तस्यादोषमदर्शयन ।२२५। पाणिग्रहणिका मन्त्राः कन्यास्वेव प्रतिष्ठिताः। नाकन्यासु क्वचिन्नॄणां लुप्तधर्म्मक्रिया हिताः ।२२६। पाणिग्रहणिका मन्त्रा नियतन्दारलक्षणम्। तेषान्निष्ठा तु विज्ञेया विद्वद्भिः सप्तमे पदे ।२२७। यस्मिन् यस्मिन कृते कार्य्ये यस्येहानुशयो भवेत। तमनेन विधानेन धर्म्ये पथि निवेशयेत ।२२८। पशुषु स्वामिनाञ्चैव पालानाञ्च व्यतिक्रमे। विवादं सम्प्रवक्ष्यामि यथावद्धर्म्मतत्वतः ।२२९। दिवा वक्तव्यता पाले रात्रौ स्वामिनि तद्गृहे। योगक्षेमेन्यथाचेत्तु

भीतर फेर फार करै ।२२२। दश दिन के ऊपर फेर फार नहीं होता और करै तो छ सौ पण दण्ड देवै ।२२३। दोष युक्त कन्या का दोष बिना कहे उस का विवाह करै तो छानवे पण दंड देवै ।२२४। शत्रुता से कन्या को अकन्या कहै (अर्थात् पुरुष संभोग दूषिता कहै) और उस बात को सिद्ध न करै तो सौ पण दंड देवै ।२२५। विवाह करने की मंत्र कन्या ही को कहा है और जो अकन्या है उस का धर्म किया तो लुप्त हो जाता है उस को विवाह की मंत्र नहीं है ।२२६। नियम करके विवाह की मंत्र ही से दारा (अर्थात् पत्नी कहाती है) उस की सिद्धि सातवें पद में होती है विवाह में मंत्र से सात पद जो पुरुष चलते हैं सातवें पद में वह कन्या उस पुरुष की पत्नी होती है ।२२७। जो जो कार्य्य किए संते जिस को पश्चात्ताप हो उस को इस विधान से धर्म युक्त मार्ग में स्थापन करै ।२२८। पशु स्वामी पाल इन्हों के विवाद को ज्यों का त्यों धर्म से कहेंगे ।२२९। दिन में पाल के पास स्वामि समर्पित गा की रक्षा न बनी तो पाल दोषी होता है रात्रि

में स्वामी के गृह में पाल समर्पित गौ की रक्षा न बनी तो स्वामी दोषी होता है कदाचित् रात्रि में भी पाल के यहां गौ रही और उस की रक्षा न बनी तो पाल दोषी होता है। २३०। जिस पाल की मजूरी कुछ नहीं की गई है वह स्वामी की संमति से दश गौ चरावे तो एक अच्छी गौ का दूध लेवे। २३१। जो गौ देख नहीं पड़ती है कीड़ा से खाई गई है कुत्ता से मारी गई विषम ( अर्थात् टेढ़ी ) भूमि में मर गई पाल से रहित होके मर गई उस को पाल देवे। २३२। पुकार देके चोर ले गया तो उस को पाल न देवे जब उसी समय में स्वामी के पास जाकर कहे तब। २३३। मरे पीछे गौ के अंग को स्वामी को देखावे और गौ का कान चाम बाल बस्ति ( अर्थात् नाभी के नीचे का भाग नस रोचना ) इन सब को गौ के स्वामी को देवे। २३४। बकरी भेड़ी इन को हुंड़ार ने घेरा और उस समय में पाल नहीं आया और हठते हुंड़ार ने बकरी भेड़ी को मारा तो पाल दोषी होता है। २३५। पाल से रक्षित होकर बन में चरती बकरी भेड़ी को उछल के हुंड़ार ने मारा तब पाल दोषी नहीं होता। २३६। गौ के चरने के लिये ग्राम के चारों ओर सौ धनुष तक ( अर्थात् चार सौ हाथ तक खेती न करना अथवा

पालोवक्तव्यतामियात् । २३० । गोपः क्षीरभृतो यस्तु सदुह्याद्दशतोवराम् । गोस्वाम्यनुमते भृत्यः सास्यात्पालेऽभृते भृतिः ।
२३१ । नष्टं विनष्टं कृमिभिः श्वहतं विषमे मृतम् । हीनम्पुरुषकारेण प्रदद्यात्पाल एव तु । २३२ । विघुष्य तु हृतञ्चौरैर्न
पालो दातुमर्हति । यदि देशे च काले च स्वामिनः स्वस्य शंसति । २३३ । कर्णौ चर्म्म च वालांश्च वस्तिं स्नायुञ्च रोचनाम् ।
पशुषु स्वामिनान्दद्यान्मृतेष्वङ्कानि दर्शयेत् । २३४ । अजाविके तु संरुद्धे वृकैः पालेत्वनायति । याम्प्रसह्य वृको हन्यात्पाले
तत्किल्बिषम्भवेत् । २३५ । तासाञ्चेदवरुद्धानां चरन्तीनां मिथो वने । यामुत्प्लुत्य वृको हन्यान्न पालस्तत्र किल्बिषी । २३६ ।
धनुःशतं परीहारो ग्रामस्य स्यात्समन्ततः । शम्यापातास्त्रयो वापि त्रिगुणो नगरस्य तु । २३७ । तत्रापरिवृतन्धान्यम्विहिंस्युः
पशवो यदि । न तत्र प्रणयेद्दण्डन्नृपतिः पशुरक्षिणाम् । २३८ । वृतिन्तत्र प्रकुर्वीत यामुष्ट्रो नावलोकयेत् । छिद्रञ्च वारयेत्सर्वं
श्वशूकरमुखानुगम् । २३९ । पथि क्षेत्रे परिवृते ग्रामान्तीयेऽथवा पुनः । स पालः शतदण्डार्हो विपालान् वारयेत्पशून् ।
२४० । क्षेत्रेष्वन्येषु तु पशुः सपादम्पणमर्हति । सर्वत्र तु सदोदेयः क्षेत्रिकस्येति धारणा । २४१ । अनिर्दशाहाङ्गां सूतां वृ-

हाथ से लाठी फेंकना जहां जाके लाठी गिरे उतनी भूमि की तिगुनी भूमि तक खेती न करना और नगर के चारों ओर तो जो कहा है उस का तिगुना छोड़ना। २३७। गवेंड़ ( अर्थात् घेरा ) से रहित छूटी भूमि के समीप में जो धान्य है उस को पशु नाश करें तो पाल को दण्ड राजा न देवे। २३८। घेरा ऐसा बनावे कि जिस को ऊंट न देख सकें छिद्र को बारण करें जिस में कुत्ता सूअर का मुख धान्य में न जासके। २३९। मार्ग के समीप का अथवा ग्राम के समीप का खेत घेरा से रहित हो और उस में की धान्य को पशु ने नाश किया हो तो पाल सौ पण दंड देवे और पाल से रहित पशु होवें तो उस को अपने खेत से निकाल देवे। २४०। मार्ग और ग्राम इन्हों का समीप छोड़ के दूसरे खेत में सस्य का नाश पशु करें तो सौ पण दंड पशु पाल देवे और अपराध के अनुसार से पशु स्वामी अथवा पशु पाल खेत का फल खेत स्वामी को देवे यह निश्चय है। २४१। पाल सहित हो अथवा पाल रहित हो बिआई गौ बिआने से दश दिन

के भीतर सस्य का नाश करै और सांड़ सस्य का नाश करै तो दंड योग्य नहीं है यह मनु जी ने कहा।२४२। अधिश्रा के खेत की सस्य को खेती करने वाले के पशु ने भक्षण किया अथवा सस्य बोने के समय में न बोया हो तो जितनो राज भाग की हानि भई हो उस का दश गुना दंड देवै और खेती करने वाले को अज्ञान से उस के भृत्यों ने पूर्व कथित नाश किये हो तो पांच गुना भृत्य देवै।२४३। स्वामी पाल पशु इन्हों के बिवाद में इस प्रकार की विधि को धार्मिक राजा करै।२४४। दो ग्राम के सीमा बिवाद का निर्णय को ज्येष्ठ मास में प्रकटित सीमा चिन्ह भये संते करै।२४५। बट पीपर पलाश सेमर शाल ताल दूध वाले वृक्ष इन सभ में से कोई एक को सीमा के मध्य में लगाना चाहिये।२४६। गुल्म ( अर्थात् प्रकाण्ड रहित ) बहुत कांटा वाला और थोड़ा कांटा वाला जो बांस

पान्देवपशूंस्तथा। सपालान्वा विपालान्वा न दंड्यान्मनुरब्रवीत। २४२। क्षेत्रिकस्यात्यये दण्डो भागाद्दशगुणो भवेत्। ततोर्द्ध-दण्डो भृत्यानामज्ञानात्क्षैत्रियस्य तु । २४३। एतद्विधानमातिष्ठेद्धार्मिकः पृथिवीपतिः। स्वामिनाञ्च पशूनाञ्च पालानाञ्च व्यतिक्रमे। २४४। सीमाम्प्रति समुत्पन्ने विवादे ग्रामयोर्द्वयोः। ज्यैष्ठे मासि नयेत्सीमां सुप्रकाशेषु सेतुषु । २४५। सीमावृक्षांस्तु कुर्वीत न्यग्रोधाश्वत्थकिंशुकान्। शाल्मली सालतालांश्च क्षीरिणश्चैव पादपान् । २४६। गुल्मान्वेणूंश्च विविधान् शमी वल्ली स्थलानि च । शरान्कुब्जकगुल्मांश्च तथा सीमा न नश्यति । २४७ । तडागान्युदपानानि वाप्यः प्रस्रवणानि च। सीमा सन्धिषु कार्य्याणि देवतायतनानि च। २४८। उपच्छन्नानि चान्यानि सीमालिङ्गानि कारयेत्। सीमाज्ञाने नृणां वीक्ष्य नित्यं लोके विपर्ययम्। २४९। अश्मनोस्थीनि गोवालांस्तुषान्भस्मकपालिकाः। करीषमिष्टकाङ्गारांच्छर्करा वालुकास्तथा। २५०। यानि चैवम्प्रकाराणि कालाद्भूमिर्न भक्षयेत्। तानि संधिषु सीमायामप्रकाशानि कारयेत्। २५१। एतैर्लिङ्गैर्नयेत्सीमां राजा विवदमानयोः। पूर्वभुक्त्या च सततमुदकस्यागमेन च। २५२ । यदि संशय एव स्याल्लिङ्गानामपि दर्शने। साक्षिप्रत्यय एव स्यात्सीमावादविनिर्णयः। २५३ । ग्रामीयककुलानाञ्च समक्षं सीम्नि साक्षिणः। प्रष्टव्याः सीमलिङ्गानि तयोश्चैव विवा-

और शमी लता ऊंची भूमि सरहरी कुब्जक गुल्म ( अर्थात् प्रकाण्ड रहित टेढ़ा वृक्ष ) इन सभों में से कोई एक को सीमा के मध्य में लगाना इस से सीमा नष्ट नहीं होता।२४७। तड़ाग कुआं बाउली झरना देव स्थान इन सभों में से कोई एक को सीमा की संधि में करना।२४८। सीमा के ज्ञान में मनुष्यों को उलट पलट देख के और भी ढंपे हुए चिन्ह को करना।२४९। पत्थल हाड़ गौ का बाल भूसा राखी ठिकरा करसी ईंट कोइला खपरा बालू।२५०। जिस को बहुत दिन में भूमि भक्षण न करै ऐसी जो वस्तु है उन सभ को सीमा के भीतर रखना यह अप्रकाश चिन्ह है।२५१। ये सभ चिन्ह और पूर्व का भोग जल का आगम इन्हों करके सीमा का निर्णय राजा करै।२५२। चिन्ह के देखने में जब संदेह हो तो साक्षियों के बचन से सीमा बिवाद का निर्णय करै।२५३।

ग्राम के मनुष्य और वादी प्रतिवादी इन्हों के समीप में साक्षियों से सीमा का चिन्ह पूछना । २५४ । वे सब एक मत होके सीमा का निश्चय जैसा कहैं तैसा सीमा
को बांधे और उन सब साक्षियों का नाम भी पत्र में लिखे । २५५ । वे सब साक्षी पुष्प की माला और लाल वस्त्र पहिरे हुए माथे पर माटी का ढेला रख कर
अपने अपने सुकृत से शाप को पाए हुए ( अर्थात् झूठ चिन्ह देखाओगे तो तुम्हारा सुकृत नष्ट होगा ऐसी वचन निर्णय करने वाले की सुने हुए ) ज्यों का त्यों सी-
मा का निर्णय करे । २५६ । ज्यों का त्यों निर्णय करें तो सत्य से पवित्र होते हैं और विपरीत ( अर्थात् उलट पलट ) सीमा निर्णय करें तो एक एक को दो सौ
पण दंड देवै । २५७ । साक्षी भी न मिलै तो सामंत (अर्थात् चारो ओर ग्राम के वासी ) चार यत्न पूर्वक राजा के समीप में सीमा का निर्णय करें । २५८ ।
सामंत भी न मिलै तो मौल ( अर्थात् ग्राम के निर्माण काल से लेके पुरुष क्रम करके उसी ग्राम के वासी जन ) उन से निर्णय करना ये भी न मिलें ( अर्थात्
निर्णय न कर सकें ) तो वन वासियों को आज्ञा देना निर्णय के लिये । २५९ । गर्भ हत्या करने वाला व्यभिचारिणी ( अर्थात् छिनाल ) स्त्री शिष्य और यज्ञ

द्विनोः । २५४ । ते पृष्टास्तु यथा ब्रूयुः समस्ताः सीम्नि निश्चयम् । निबध्नीयात्तथा सीमां समस्तांश्चैव नामतः । २५५ । शिरोभिस्ते
गृहीत्वोर्वीं स्रग्विणो रक्तवाससः । सुकृतैः शापिताः स्वैः स्वैर्नयेयुस्ते समञ्जसम् । २५६ । यथोक्तेन नयन्तस्ते पूयन्ते सत्यसाक्षिणः ।
विपरीतन्नयन्तस्तु दाप्याः स्युर्द्विशतं दमम् । २५७ । साक्ष्यभावे तु चत्वारो ग्रामाः सामन्तवासिनः । सीमाविनिर्णयं कुर्युः
प्रयता राजसन्निधौ । २५८ । सामन्तानामभावे तु मौलानां सीम्नि साक्षिणाम् । इमानप्यनयुञ्जीत पुरुषान्वनगोचरान् । २५९ ।
व्याधाञ्छाकुनिकान् गोपान् कैवर्तान्मूलखानकान् । व्यालग्राहानुञ्छवृत्तीनन्यांश्च वनचारिणः । २६० । ते पृष्टास्तु यथा ब्रूयुः
सीमासंधिषु लक्षणम् । तत्तथा स्थापयेद्राजा धर्मेण ग्रामयोर्द्वयोः । २६१ । क्षेत्रकूपतडागानामारामस्य गृहस्य च । सामन्तप्र-
त्ययो ज्ञेयः सीमा सेतुविनिर्णयः । २६२ । सामंता श्चेन्मृषा ब्रूयुः सेतौ विवदतां नृणाम् । सर्वे पृथक् पृथक् दंड्या राज्ञा मध्य-
मसाहसम् । २६३ । गृहन्तडागमारामं क्षेत्रं वा भीषया हरन् । शतानि पञ्च दंड्यः स्यादज्ञानाद्द्विशतो दमः । २६४ । सीमा-
यामविषह्यायां स्वयं राजैव धर्मवित् । प्रदिशेद्भूमिमेकेषामुपकारादितिस्थितिः । २६५ । एषोऽखिलेनाभिहितो धर्मः सीमा-

करने वाला ये दोनों और चोर ये सब अपने पाप को क्रम से भोजन देने वाला पकड़ने वाला व्याधा पक्षी पकड़ने वाले गौ चराने वाले मछली से जीने वाले
मूल खनने वाले ( अर्थात् कंद मूल खन के बेंचने वाले ) सर्प के पकड़ने वाले उंछ से जीने वाले बन वासी ये सब अपने प्रयोजन के लिये उस ग्राम से सर्व काल
में वन को जाते हुए उस ग्राम के सीमा को जानने वाले होते हैं । २६० । ये सब पूछने से जैसा चिन्ह को कहैं तैसी दोनों ग्राम की धर्म से सीमा राजा स्थापन
करै । २६१ । खेत कूप तड़ाग बगीचा गृह इन सभों का सीमा निर्णय सामंत के बचन से जानना । २६२ । सामंत झूट बोलें तो एक एक को मध्यम साहस दंड
राजा देवै । २६३ । गृह तड़ाग बगीचा खेत इन सब को डेरवा के हरण करते संते पांच सौ पण दंड देवै । २६४ । चिन्ह और साक्षी आदि पूर्व कथित के
अभाव में धर्म जानने वाला राजा उपकार से एक को देवै ( अर्थात् उस भूमि के पाने से जिस का बहुत उपकार होता हो उसी को देवै ) यह शास्त्र की मर्यादा

है। २६५। यह संपूर्ण सीमा निर्णय कहा इस के अनंतर वाकपारुष्य का निर्णय कहेंगे। २६६। ब्राह्मण को चोर ऐसी कठोर वचन कहके क्षत्रिय सौ पण दंड देने के योग्य होता है वैश्य डेढ़ सौ पण अथवा दो सौ पण दंड देवै और शूद्र ऐसा कर्म करै तो वध के योग्य होता है। २६७। क्षत्रिय को पूर्व कथित वचन ब्राह्मण कहै तो पचास पण दंड देवै वैश्य को कहै तो पचीस पण दंड देवै शूद्र को कहै तो बारह पण दंड देवै। २६८। समान वर्ण में पूर्व कथित आक्रोश (अर्थात् ऊंच स्वर से बोलना) करने से बारह पण दंड होता है और कहने के योग्य जो वचन नहीं है उस के कहने से चौबीस पण दंड होता है। २६९। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य को कठोर वाणी से आक्षेप करता संते शूद्र जिह्वा छेदन पाता है क्योंकि निकृष्ट अंग जो पाद है उस से उत्पन्न है। २७०। ब्राह्मण आदि को रे तू फलाने ब्राह्मण से नीच ऐसा ऊंच स्वर कर के नाम और जाति का ग्रहण करै शूद्र तो उस के मुख में बारह अंगुल प्रमाण जलता हुआ लोहे का शंकु डालना। २७१। ब्राह्मणों को

विनिर्णये। अत ऊर्द्धम्प्रवक्ष्यामि वाक्पारुष्यविनिर्णयम। २६६। शतम्ब्राह्मणमाक्रुश्य क्षत्रियो दण्डमर्हति। वैश्योप्यर्द्धशतं द्वे वा शूद्रस्तु वधमर्हति। २६७। पञ्चाशद्ब्राह्मणो दंड्यः क्षत्रियस्याभिशंसने। वैश्ये स्यादर्द्धपञ्चाशच्छूद्रे द्वादशको दमः। २६८। समवर्णे द्विजातीनां द्वादशैव व्यतिक्रमे। वादेष्ववचनीयेषु तदेव द्विगुणंभवेत्। २६९। एकजातिर्द्विजातींस्तु वाचा दारुणया क्षिपन्। जिह्वायाः प्राप्नुयाच्छेदञ्जघन्यप्रभवो हि सः। २७०। नामजातिग्रहन्त्वेषामभिद्रोहेण कुर्वतः। निःक्षेप्योऽयोमयः शङ्कुर्ज्वलन्नास्ये दशाङ्गुलः। २७१। धर्मोपदेशन्दर्प्पेण विप्राणामस्य कुर्वतः। तप्तमासेचयेत्तैलं वक्त्रे श्रोत्रे च पार्थिवः। २७२। श्रुतन्देशञ्च जातिञ्च कर्मशारीरमेव च। वितथेन ब्रुवन्दर्पाद्दाप्यः स्याद्द्विशतन्दमम्। २७३। काणम्वाप्यथवा खञ्जमन्यं वापि तथाविधम्। तथ्येनापि ब्रुवन्दाप्यो दण्डं कार्षापणाऽवरम्। २७४। मातरम्पितरञ्जायाम्भ्रातरन्तनयङ्गुरुम्। आक्षारयञ्छतन्दाप्यः पन्थानञ्चाददद्गुरोः। २७५। ब्राह्मणक्षत्रियाभ्यान्तु दण्डः कार्य्यो विजानता। ब्राह्मणे साहसः पूर्वः क्षत्रिये त्वेव मध्यमः। २७६। विट्शूद्रयोरेवमेव स्वजातिम्प्रति तत्वतः। छेदवर्जम्प्रणयनन्दण्डस्येति विनिश्चयः। २७७। एष दण्डविधिः

गर्व से धर्म का उपदेश करने वाला जो शूद्र उस के मुख में और कान में तपा हुआ तेल को राजा डाले। २७२। समान जाति में दंड कहते हैं तुम्हारा यह सुना नहीं है तुम इस देश में उत्पन्न नहीं हो तुम्हारी यह जाति नहीं है तुम्हारा शरीर संस्कार (अर्थात् यज्ञोपवीत आदि) नहीं हुआ है ऐसा अहंकार से कहता संते दो सौ पण दंड देवै। २७३। काणा और पंगु इन्हों को सत्य से भी काणा पंगु न कहना कदाचित् कहै तो एक कार्षापण दंड देवै। २७४। माता पिता स्त्री भाई पुत्र गुरु इन को पातक आदि से शाप देवै (अर्थात् पातकी हो ऐसा कहै और गुरु को राह न देवै) तो सौ पण दंड देवै। २७५। ब्राह्मण को क्षत्रिय अथवा क्षत्रिय को ब्राह्मण पतन योग्य वाणी ऊंच स्वर से कहै तो ब्राह्मण पूर्व साहस दंड को देवै क्षत्रिय मध्यम साहस दंड देवै। २७६। इसी रीति से वैश्य शूद्र में भी अपनी जाति में जिह्वा छेद रहित दंड जानना यह शास्त्र का निश्चय है। २७७। वाकपारुष्य की दंड विधि यह कहा इस के अनंतर

दंड पारुष्य की विधि कहेंगे। २७८। अंत्यज (अर्थात् चाण्डाल) जिस किसी अंग से बड़े लोगों के अंग पर प्रहार करै उस अंग को काट डालना यही मनु जी की आज्ञा है। २७९। हस्त के उद्यम से मारे तो हस्त काटना पाद के उद्यम से मारे तो पाद काटना। २८०। छोटा मनुष्य बड़े मनुष्य के साथ एक आसन पर बैठे तो उस के कटि में चिन्ह करके निकाल देवे अथवा जिस में मरै न ऐसी रीति से चूतर उस का काट देवे। २८१ दर्प से देह पर थूकै मूते बिष्टा करै तो क्रम से दोनों ओंठ लिंग मार्ग इन्हों का छेदन करै। २८२। ब्राह्मण का केश पाद दाढ़ी ग्रीवा वृषण (अर्थात् अण्ड) इन को अहंकार से ग्रहण करने वाला जो शूद्र है उस का हाथ काटना यह बिचार न करना कि इस को पीड़ा होगी। २८३। त्वचा भेद करने वाला रक्त निकालने वाला ये दोनों सौ पण दंड को पावैं मांस भेद करने वाला हाड़ भेद करने वाला क्रम से छ निष्क देश निर्वासन इस दंड को पावै यह दंड समान जाति में जानना। २८४। संपूर्ण वृक्षों का जैसा जैसा उपभोग

प्रोक्तो वाक्पारुष्यस्य तत्वतः। अत ऊर्द्धम्प्रवक्ष्यामि दण्डपारुष्यनिर्णयम्। २७८। येन केनचिदङ्गेन हिंस्याच्चेच्छ्रेष्ठमन्त्यजः। छेत्तव्यन्तत्तदेवास्य तन्मनोरनुशासनम्। २७९। पाणिमुद्यम्य दण्डम्वा पाणिच्छेदनमर्हति। पादेन प्रहरन्कोपात्पादच्छेदनमर्हति। २८०। सहासनमभिप्रेप्सुरुत्कृष्टस्यापकृष्टजः। कट्यां कृताङ्को निर्वास्यः स्फिचं चास्यावकर्त्तयेत। २८१। अवनिष्ठीवतो दर्प्याद्द्वावोष्ठौ छेदयेन्नृपः। अवमूत्रयतो मेढ्रमवशर्द्धयतो गुदम्। २८२। केशेषु गृह्णतो हस्तौ छेदयेदविचारयन्। पादयोर्दाढ़िकायाञ्च ग्रीवायां वृषणेषु च। २८३। त्वग्भेदकः शतन्दंड्यो लोहितस्य च दर्शकः। मांसभेत्ता तु षण्निष्कान्प्रवास्यस्त्वस्थिभेदकः। २८४। वनस्पतीनां सर्वेषामुपभोगो यथा यथा। तथा तथा दमः कार्य्यो हिंसायामिति धारणा। २८५। मनुष्याणाम्पशूनाञ्च दुःखाय प्रहृते सति। यथा यथा महद्दुःखन्दण्डं कुर्यात्तथा तथा। २८६। अङ्गावपीड़नायाञ्च व्रणशोणितयोस्तथा। समुत्थानव्ययन्दाप्यः सर्वदण्डमथापि वा। २८७। द्रव्याणि हिंस्याद्यो यस्य ज्ञानतोऽज्ञानतोपि वा। स तस्योत्पादयेत्तुष्टिं राज्ञो दद्याच्च तत्समम्। २८८। चर्म चार्मिकभाण्डेषु काष्ठलोष्ठमयेषु च। मूल्यात्पञ्च गुणो दंडः पुष्पमूलफलेषु च। २८९। यानस्य चैव यातुश्च यानस्वामिन एव च। दशातिवर्त्तनान्याहुः शेषे दंडो विधीयते। २९०। छिन्ननास्ये भग्नयुगे तिर्यक प्रतिमुखागते।

करै तैसा तैसा दंड पावै मारने में तैसा ही जानना यह शास्त्र का निश्चय है। २८५। मनुष्य और पशु इन्हों को जैसा जैसा दुःख देवै तैसा तैसा दंड पावै। २८६। हाथ पांव आदि में व्रण (अर्थात् छिद्र) रक्त से पीड़ा भये संते पीड़ा करने वाला जितने दिन में अच्छा न हो उतने दिन का औषध और पथ्य में व्यय (अर्थात् खर्च) भया है उस को देवै कदाचित् देने की इच्छा न करै तो व्यय और दंड दोनों देवै। २८७। जान के अथवा बिना जाने जो मनुष्य जिस की द्रव्य को नाश करै सो उस को संतुष्ट करै और उस द्रव्य के समान राजा को दंड देवै। २८८। चर्म चर्म का पात्र काष्ठ लोष्ठ (अर्थात् माटी) का पात्र पुष्प मूल फल इन्हों का नाश करने वाला मूल से पांच गुना दंड देवै। २८९। सवारी सवार सवारी का स्वामी इन सभ को दश स्थान में दंड न देना और स्थान में दंड देना। २९०। बैल के

नाथ की रस्सी १ और जुआ २ टूट गया हो भूमि की विषमता से रथ आदि टेढ़ी ३ और सनुख आई हो ४ अक्ष ५ (अर्थात् चक्र के भीतर का काष्ठ) और चक्र ६ टूट गया हो ।२९१। चर्म बंधन ७ पशु के ग्रीवा की रस्सी ८ कोड़ा ९ ये सब टूट गए हों और ऊंच स्वर करके हट जाओ ऐसा सारथी ने पुकारा हो १० तो रथी सारथी रथ स्वामी इन में किसी को दंड न देना ।२९२। जहां सारथी के दोष से रथ को जैसा चलना चाहिए तैसा नहीं चलता है और उस चाल से कोई मर गया हो तहां अशिक्षित सारथी के रथ पर राखने से रथ स्वामी दो सौ पण दंड देवै ।२९३। सारथी रथ हांकने में निपुण हो और रथ से कोई मर गया हो तो दो सौ पण दंड सारथी देवै सारथी निपुण न हो और रथ से कोई मर गया हो तो अशिक्षित सारथी के रथ पर राखने से रथ स्वामी सारथी और चढ़े ऊए मनुष्य ये सब सौ सौ पण दंड देवैं।२९४। सारथी के सम्मुख दूसरी रथ आई अथवा बऊत गौ आदि पशु सम्मुख आए और इन्हों से रथ रोकी गई और चित्त के अनवधानता से अपनी रथ को पीछे ले जाने में समर्थ नहीं है और घोड़े को कोड़ा मार के आगे ले जाता है इस में कोई मर गया तो बिचार न करना सारथी को दंड देना।

**अक्षभङ्गे च यानस्य चक्रभङ्गे तथैव च । २९१ । छेदने चैव यन्त्राणां योक्त्ररश्म्योस्तथैव च । आक्रंदे चाप्यपैहीति न दंडं मनुरब्रवीत् । २९२ । यत्रापवर्तते चक्रं वैगुण्यात्प्राजकस्य तु । तत्र स्वामी भवेद्दंड्यो हिंसायां द्विशतन्दमम । २९३ । प्राजकश्चेद्भवेदाप्तः प्राजको दण्डमर्हति । युग्यस्थाः प्राजकेनाप्ते सर्वे दंड्याः शतं शतम । २९४ । स चेत्तु पथिसंरुद्धः पशुभिर्वा रथेन वा । प्रमापयेत्प्राणभृतस्तत्र दण्डोऽविचारितः । २९५ । मनुष्यमारणे क्षिप्रं चौरवत्किल्बिषं भवेत् । प्राणभृत्सु महत्स्वर्द्धं गोगजोष्ट्रहयादिषु । २९६ । क्षुद्रकाणाम्पशूनान्तु हिंसायां द्विशतो दमः । पञ्चाशत्तु भवेद्दण्डः शुभेषु मृगपक्षिषु । २९७ । गर्दभाजाविकानान्तु दण्डः स्यात्पञ्चमाषिकः । माषकस्तु भवेद्दण्डः श्वशूकरनिपातने ।२९८। भार्या पुत्रश्च दासश्च शिष्यो भ्राता च सोदरः । प्राप्तापराधास्ताड्याः स्यू रज्ज्वा वेणुदलेन वा । २९९ । पृष्ठतस्तु शरीरस्य नोत्तमाङ्गे कथञ्चन । अतोन्यथा तु प्रहरन् प्राप्तः स्याच्चौरकिल्बिषम । ३०० । एषोऽखिलेनाभिहितो दण्डपारुष्यनिर्णयः । स्तेनस्यातः प्रवक्ष्यामि विधिन्दंडविनिर्णये । ३०१ । परमं यत्नमातिष्ठेत्स्तेनानां निग्रहे नृपः । स्तेनानां निग्रहादस्य यशोराष्ट्रञ्च वर्द्धते । ३०२ । अभयस्य हि यो**

२९५। मनुष्य के मारण में शीघ्र चोर की नाईं पापी होता है ( अर्थात् उत्तम साहस दंड के योग्य होता है ) गौ हाथी ऊंट घोड़ा आदि जो बड़े जीव हैं इन्हों के मारने में मध्यम साहस दंड देवै ।२९६। छोटे पशु के मारने में दो सौ पण दंड देवै शुभ जो मृग पक्षी हैं उन्हों के मारने में पचास पण दंड देवै ।२९७। गदहा बकरी भेड़ इन के मारने में एक मासा रूपा देवै ।२९८। भार्या पुत्र दास शिष्य सहोदर भाई इन्हों से अपराध भया हो तो रस्सी से और बांस के फलठा से इन्हों का ताड़न करना ।२९९ मस्तक छोड़ के पीठ में मारना इस से बिपरीत ताड़न करै तो चोर के पाप को पावै ( अर्थात् बाग दंड धन दंड को पावै ) ।३००। यह संपूर्ण दण्ड पारुष्य का निर्णय कहा इस के अनंतर चोर के दंड बिधि का निर्णय कहेंगे ।३०१। चोरों के निग्रह में ( अर्थात् दंड देने में ) परम यत्न को करै इस से इस राजा का यश और राज्य बढ़ता है।३०२। अभय का देने वाला राजा सर्व काल में पूजित होता है और सर्व काल में उस राजा की अभय दक्षिणा वाली यज्ञ बढ़ती

है । ३०३ । चारों ओर से प्रजों की रक्षा करने से धर्म का छठां भाग को राजा पाता है और रक्षा न करने से उन्हीं के अधर्म का छठां भाग को पाता है ।
३०४ । प्रजों के रक्षण से प्रजों का किया जो पाठ याग दान पूजा उस का छठां भाग को पाता है । ३०५ । सब जीवों की धर्म से रक्षा करत संते और बध के योग्य को
बध करत संते लक्ष दक्षिणा वाले याग को प्रतिदिन वह राजा करता है । ३०६ । प्रजों की रक्षा बिना किए हुए प्रजों से भेंट कर शुल्क ( अर्थात् महसूल ) जो लेता है
सो राजा झट पट नरक में जाता है । ३०७ । जो राजा प्रजों की रक्षा नहीं करता और प्रजों से अपने भाग को ग्रहण करता है सो संपूर्ण मल को हरण करता
है । ३०८ । मर्यादा को छोड़ने वाला नास्तिक ( अर्थात् परलोक को न मानने वाला ) लूटने वाला रक्षा को न करने वाला अपना भाग लेने वाला जो राजा
है वह नरक में जाता है । ३०९ । रोकना बांधना नाना प्रकार का बध करना इन तीनों कर्म से यत्न पूर्बक अधार्मिक पुरुषों का निग्रह करे । ३१० । पापियों के

दाता स पूज्यः सततन्नृपः । सत्त्वं हि वर्द्धते तस्य सदैवाभयदक्षिणम् । ३०३ । सर्वतो धर्मषड्भागो राज्ञो भवति रक्षतः । अधर्मा
दपिषड्भागो भवत्यस्य ह्यरक्षतः । ३०४ । यदधीते यद्यजते यद्ददाति यदर्चति । तस्य षड्भागभाग्राजा सम्यग्भवति रक्षणात् ।
३०५ । रक्षन्धर्मेण भूतानि राजा वध्यांश्च घातयन् । यजतेऽहरहर्यज्ञैः सहस्रशतदक्षिणैः । ३०६ । योऽरक्षन्बलिमादत्ते करं
शुल्कं च पार्थिवः । प्रतिभागं च दण्डञ्च स सद्यो नरकं व्रजेत् । ३०७ । अरक्षितारं राजानं बलिषड्भागहारिणम् । तमाहुः
सर्वलोकस्य समग्रमलहारकम् । ३०८ । अनपेक्षितमर्यादं नास्तिकं विप्रलुंपकम् । अरक्षितारमत्तारं नृपं विद्यादधोगतिम् ।
३०९ । अधार्मिकं त्रिभिर्न्यायैर्निगृह्णीयात्प्रयत्नतः । निरोधनेन बंधेन विविधेन वधेन च । ३१० । निग्रहेण हि पापानां
साधूनां संग्रहेण च । द्विजातय इवेज्याभिः पूयंते सततं नृपाः । ३११ । क्षन्तव्यं प्रभुणा नित्यं क्षिपतां कार्यिणां नृणाम् ।
बालवृद्धातुराणां च कुर्वता हितमात्मनः । ३१२ । यः क्षिप्तो मर्षयत्यार्तैस्तेन स्वर्गे महीयते । यस्त्वैश्वर्यान्न क्षमते नरकं तेन
गच्छति । ३१३ । राजा स्तेनेन गंतव्यो मुक्तकेशेन धावता । आचक्षाणेन तत्स्तेयमेवं कर्मास्मि शाधि माम् । ३१४ । स्कंधे-
नादाय मुसलं लगुडं वापि खादिरम् । शक्तिञ्चोभयतस्तीक्ष्णामायसं दण्डमेव वा । ३१५ । शासनाद्वा विमोक्षाद्वा स्तेनः स्ते-

निग्रह से साधुओं के संरक्षण से यज्ञ करने से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य की नाईं निरंतर पवित्र राजा होता है । ३११ । अपना हित करने वाला राजा दुःख करके
निषिद्ध भाषण करते अर्थी प्रत्यर्थी बाल वृद्ध आतुर इन्हों के वाक्य को सहन करे । ३१२ । दुःखित मनुष्य से निषिद्ध भाषण को पाके जो क्षमा करता है सो
स्वर्ग में पूजित होता है और जो ऐश्वर्य से क्षमा नहीं करता सो नरक में जाता है । ३१३ । ब्राह्मण का द्रव्य सोना आदि सोना चोराने वाला आप से शिखा को
खोले हुए दौड़ करके राजा के समीप जाकर मूसल खैर की लाठी दोनों ओर की तीखी बरछी लोह दंड इन्हों में से कोई एक को कांधे पर रख के कहे कि
ऐसा काम करने वाला मैं हूं मेरा दंड करिए । ३१४ । ३१५ । राजा उस को दंड देवे अथवा छोड़ देवे तो चोरी के पाप से वह छूट जावे कदाचित स्नेह से

उस को दंड न देवै तो चोर के पाप को पावै। ३१६। गर्भ हत्या करने वाला व्यभिचारिणी (अर्थात् छिनाल) स्त्री शिष्य और यज्ञ करने वाला ये दोनों और चोर ये सब अपने पाप को क्रम से भोजन देने वाला पति गुरू राजा इन्हों में धोते हैं। ३१७। जैसे पुण्य करने वाले स्वर्ग में जाते हैं तैसे पाप करने वाले राजा से दंड पाके निर्मल हुए स्वर्ग में जाते हैं। ३१८। कूआं पर से रस्सी और घड़ा को चोराने वाला पउसरा को भेद करने वाला एक मासा सोना दंड देवै और घड़ा रस्सी को उसी कूआं पर रख देवै। ३१९। दो सौ गंडा पैसा भर को द्रोण कहते हैं बीस द्रोण का कुंभ कहाता है दश कुंभ से अधिक धान्य को चोरावै तो उस का बध करना सो चोर और द्रव्य स्वामी इन्हों का गुण विचार के ताड़न अङ्गछेदन मारण इन्हों को करना इस से कम होवै तो चोराई गई बस्तु का ग्यारह गुना दंड देना जैसे एक मन चोरावै तो ग्यारह मन देवै और चोराई गई बस्तु को स्वामी पावै (अर्थात् जिस की चोरी भई है सो पावै)। ३२०। सोना रूपा पट्ट बस्त्र इन सभों के सौ गंडा भर के ऊपर चोराने में बध करना विषय का समीकरण तो देस काल और चोर द्रव्य स्वामी इन दोनों का जाति गुण देख के करना इसी

याद्विमुच्यते। अशासित्वा तु तं राजा स्तेनस्याप्नोति किल्विषम्। ३१६। अन्नादे भ्रूणहा मार्ष्टि पत्यौ भार्यापचारिणी। गुरौ शिष्यश्च याज्यश्च स्तेनो राजनि किल्विषम। ३१७। राजभिर्धृतदण्डास्तु कृत्वा पापानि मानवाः। निर्मलाः स्वर्गमायांति सन्तः सुकृतिनो यथा। ३१८। यस्तु रज्जुं घटं कूपाद्धरेद्भिंद्याच्च यः प्रपाम्। स दण्डम्प्राप्नुयान्माषं तच्च तस्मिन्समाहरेत्। ३१९। धान्यन्दशभ्यः कुम्भेभ्यो हरतोभ्यधिकम्वधः। शेषे प्येकादशगुणं दाप्यस्तस्य च तद्धनम्। ३२०। तथाधरिममेयानां शताद्भ्यधिके वधः। सुवर्णरजतादीनामुत्तमानाञ्च वाससाम। ३२१। पञ्चाशतस्त्वभ्यधिके हस्तच्छेदनमिष्यते। शेषे त्वेकादशगुणम्मूल्याद्दण्डम्प्रकल्पयेत्। ३२२। पुरुषाणाङ्कुलीनानां नारीणाञ्चविशेषतः। मुख्यानाञ्चैव रत्नानां हरणे वधमर्हति। ३२३। महापशूनां हरणे शस्त्राणामौषधस्य च। कालमासाद्य कार्य्यञ्च दण्डं राजा प्रकल्पयेत्। ३२४। गोषु ब्राह्मणसंस्थासु छूरिकायाश्च भेदने। पशूनां हरणे चैव सद्यः कार्य्योऽर्द्धपादिकः। ३२५। सूत्रकार्प्पासकिण्वानां गोमयस्य गुडस्य च। दध्नः क्षीरस्य तक्रस्य पानीयस्य तृणस्य च। ३२६। वेणुवैदलभाण्डानां लवणानान्तथैव च। मृण्मयानाञ्च हरणे मृदोभस्मन एव च। ३२७।

प्रकार से आगे के श्लोक में भी जानना। ३२१। पूर्व कथित बस्तु पचास गंडा से ऊपर सौ गंडा के भीतर हो तो उस के चोराने में हस्त छेदन करना पचास गंडा के नीचे जितना हो उस का ग्यारह गुना दंड देवै। ३२२। कुलीन पुरुष और महाकुल की स्त्री श्रेष्ठ रत्न इन्हों में से कोई एक के हरण में बध करना। ३२३। हाथी घोड़ा भैंस गौ हथियार औषध इन सभों में से कोई एक बस्तु के हरण में दुर्भिक्ष आदि काल और प्रयोजन इन्हों को देख कर ताड़न अंग छेदन बध को राजा करै। ३२४। ब्राह्मण की गौ के हरण में और बंझा गौ के बाहन के अर्थ नासिका छेदन में बकरा भेड़ा आदि यज्ञ के योग्य पशु के हरण में शीघ्र आधा पाद काटना। ३२५। ऊर्णा आदि सूत्र कपास का सूच किण्व (अर्थात् सुरा बीज द्रव्य) गोबर गुड़ दही दूध मंठा जल तृण। ३२६। सूक्ष्म बांस के टुकड़े का बनाया हुआ जलाहरण पात्र आदि लवण माटी का पात्र माटी भस्म। ३२७। मछली पक्षी तेल घी मांस मधु पशु संभव (अर्थात् मृग चर्म गैंड़ा का शृंग आदि)

। ३२८ । इस प्रकार के और जो हैं (अर्थात् जिस में सार नहीं है मैनशिल आदि) भोजन के योग्य पक्वान्न दाल लड्डू आदि भात इन सभों में कोई एक वस्तु के हरण में उस के मोल से दूना दंड देवे । ३२९ । पुष्प क्षेत्र में स्थित हरित धान्य लता सहित गुल्म लता वृक्ष एक पुरुष के खेजाने योग्य धान्य इन सभों में से कोई एक वस्तु के चोराने में देश काल बिचार के एक मासा सोना अथवा एक मासा रूपा दंड होता है ।३३० । पुआरा रहित धान्य शाक मूल फल इन्हों में से कोई एक वस्तु के चोराने में चोराने वाला उस वस्तु स्वामी का संबंधी हो (अर्थात् एक ग्राम वास आदि संबंध सहित हो) तो पचास पण दंड देवे और संबंध रहित हो तो सौ पण दंड देवे । ३३१ । द्रव्य स्वामी के देखत संते बल से द्रव्य का हरण करै फेर पूछत संते कहै कि हम ने नहीं हरण किया सो भी चोर कहाता है । ३३२ । जो मनुष्य और की द्रव्य को चोरावै अथवा अग्नि होत्र के शाला से अग्नि होत्र की अग्नि को और गृह्याग्नि (अर्थात् बलि वैश्व देव कर्म के

मत्स्यानाम्पक्षिणाञ्चैव तैलस्य च घृतस्य च । मांसस्य मधुनश्चैव यच्चान्यत्पशुसम्भवम् । ३२८ । अन्येषाञ्चैवमादीनामद्यानामो-
दनस्य च । पक्वान्नानाञ्च सर्वेषान्तन्मूल्याद्द्विगुणो दमः । ३२९ । पुष्पेषु हरिते धान्ये गुल्मवल्लीनगेषु च । अन्येष्वपरिपूतेषु
दण्डः स्यात्पञ्च कृष्णलः । ३३० । परिपूतेषु धान्येषु शाकमूलफलेषु च । निरन्वये शतन्दण्डः सान्वयेऽर्द्धशतन्दमः । ३३१ ।
स्यात्साहसं त्वन्वयवत् प्रसभं कर्म यत्कृतम् । निरन्वयं भवेत्स्तेयं हृत्वापव्ययते च यत् । ३३२ । यस्त्वेतान्युपकॢप्तानि द्रव्याणि
स्तेनयेन्नरः । तमाद्यन्दण्डयेद्राजा यश्चाग्निञ्चोरयेद्गृहात् । ३३३ । येन येन यथाङ्गेन स्तेनो नृषु विचेष्टते । तत्तदेव हरेत्तस्य
प्रत्यादेशाय पार्थिवः । ३३४ । पिता चार्यस्सुहृन्माता भार्य्या पुत्रः पुरोहितः । नादण्ड्यो नाम राज्ञोऽस्ति यः स्वधर्म्मे न तिष्ठति ।
३३५ । कार्षापणं भवेद्दण्ड्यो यत्रान्यः प्राकृतोजनः । तत्र राजा भवेद्दण्ड्यः सहस्रमिति धारणा । ३३६ । अष्टापाद्यन्तु शूद्रस्य
स्तेये भवति किल्बिषम् । षोडशैव तु वैश्यस्य द्वात्रिंशत्क्षत्रियस्य च । ३३७। ब्राह्मणस्य चतुः षष्टिः पूर्णं वापि शतं भवेत् । द्विगुणा
वा चतुः षष्टिस्तद्दोषगुणविद्धि सः । ३३८। वानस्पत्यं मूलफलं दार्वग्न्यर्थन्तथैव च । तृणञ्च गोभ्यो ग्रासार्थमस्तेयं मनुरब्रवीत् ।

लिये अन्न पक्व जिस अग्नि में होता है) को चोरावै सो प्रथम साहस दंड पावै और फेर अग्नि स्थापन के लिये जो व्यय (अर्थात् खर्च) हो सो अग्नि स्वामी को देवे । ३३३ । जिस जिस अंग से पर द्रव्य को हरण करै उस उस अङ्ग को छेदन करना कि जिस में फेर ऐसा कर्म न करै । ३३४ । राजा को अदंड्य (अर्थात् दण्ड देने योग्य नहीं) कोई नहीं है पिता आचार्य मित्र माता भार्या पुत्र पुरोहित ये सब अपने धर्म में स्थित न हों तो दंड के योग्य होते हैं । ३३५ । जिस अपराध में राजा को छोड़ कर और मनुष्य कार्षापण परिमित दंड के योग्य होता है उस अपराध में राजा सहस्र पण परिमित दंड के योग्य होता है । ३३६ । वस्तु के गुण दोष को नहीं जानने वाला जो शूद्र वैश्य क्षत्रिय ब्राह्मण इन्हों का जिस चोरी में जो दंड कहा है उस का आठ गुना सोलह गुना बत्तिस गुना चौंसठ गुना अथवा सौ गुना वा एक सौ अट्ठाईस गुना दंड को क्रम से शूद्र वैश्य क्षत्रिय ब्राह्मण पावें परंतु वस्तु का गुण और दोष को जानने वाले हों तो । ३३७ । । ३३८ । गवैई से

घेरा नहीं जो वृक्ष आदि उस का मूल फल पुष्प और होम के लिये लकड़ी गी ग्रास के लिये तृण इन सभ को हरण करें तो उस को दंड न देना और वह अधर्म नहीं कहाता है यह मनु जी ने कहा । ३३९ । चोर को पढ़ाके और यज्ञ कराके उस के हाथ से धन लेने की इच्छा करते जो ब्राह्मण है सो जैसा चोर है वैसा ही वह है । ३४० । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये सभ मार्ग में चले जाते हों और भोजन को कुच्छ पास न हो तो पराये के खेत से दो ऊख और दो मूलिका को लेवें तो दंड देने के योग्य नहीं होते । ३४१ । दर्प करके पराये घोड़ा आदि जो बंधे नहीं हैं उन को बांधने वाला और घोड़शाला में बंधे हुए घोड़ा आदि को छोड़ देने वाला दास घोड़ा रथ इन्हों का हरण करने वाला चोर के पाप को पाता है । ३४२ । इस विधि से चोरों का निग्रह करने वाला राजा इस लोक में यश को और परलोक में उत्तम सुख को पाता है । ३४३ । इंद्र के पद पर चढ़ने की इच्छा करने वाला विनाश रहित यश का इच्छा करने वाला राजा क्षण भर भी साहसिक

३३९ । यो दस्युदायिनो हस्तालिप्सेत ब्राह्मणो धनम् । याजनाध्यापनेनापि यथा स्तेनस्तथैव सः । ३४० । द्विजोऽध्वगः क्षीणवृत्तिर्द्वाविक्षू द्वे च मूलिके । आददानः परक्षेत्रान्न दण्डन्दातुमर्हति । ३४१ । असन्धितानां सन्धाता सन्धितानाञ्च मोक्षकः । दासाश्वरथहर्ता च प्राप्तः स्याच्चौरकिल्बिषम् । ३४२ । अनेन विधिना राजा कुर्वाणः स्तेननिग्रहम् । यशोऽस्मिन्प्राप्नुयाल्लोके प्रेत्य चानुत्तमं सुखम् । ३४३ । ऐन्द्रं स्थानमभिप्रेप्सुर्यशश्चाक्षयमव्ययम् । नोपेक्षेत क्षणमपि राजा साहसिकन्नरम् । ३४४ । वाग्दुष्टात्तस्कराच्चैव दण्डेनैव च हिंसतः । साहसस्य नरः कर्ता विज्ञेयः पापकृत्तमः । ३४५ । साहसे वर्तमानन्तु यो मर्षयति पार्थिवः । स विनाशं व्रजत्याशु विद्वेषञ्चाधिगच्छति । ३४६ । न मित्रकारणाद्राजा विपुलाद्वा धनागमात् । समुत्सृजेत्साहसिकान्सर्वभूतभयावहान् । ३४७ । शस्त्रं द्विजातिभिर्ग्राह्यं धर्मो यत्रोपरुध्यते । द्विजातीनाञ्च धर्माणां विप्लवे कालकारिते । ३४८ । आत्मनश्च परित्राणे दक्षिणानाञ्च सङ्गरे । स्त्रीविप्राभ्युपपत्तौ च घ्नन्धर्मेण न दुष्यति । ३४९ । गुरुम्वा बालवृद्धौ वा ब्राह्मणम्वा बहुश्रुतम् । आततायिनमायान्तं हन्यादेवाविचारयन् । ३५० । नाततायि वधे दोषो हन्तुर्भवति

(अर्थात् बल से कर्म को करने वाला) नरकी उपेक्षा (अर्थात् बहटियाना) न करै । ३४४ । गाली देने वाला और चोर दंड से मारने वाला इन सभों से साहस करने वाला पापी है । ३४५ । साहसिक मनुष्य के अपराध को जो राजा सहन करता है सो झट पट नाश को और शत्रुता को पाता है । ३४६ । संपूर्ण जीव को भय देने वाला साहसिक नर को मित्रता से अथवा बहुत धन पाने से राजा न छोड़ै । ३४७ । काल करके धर्म के नाश समय में ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण शस्त्र को धारण करैं । ३४८ । आत्मा यज्ञ की सामग्री स्त्री ब्राह्मण इन्हों की रक्षा में और संग्राम में धर्म से ( अर्थात् विष आदि से जो शस्त्र लिप्त नहीं उस से ) नाश करत संते दोष को नहीं पाता । ३४९ । गुरु बाल वृद्ध बहुत पढ़ा हुआ ब्राह्मण ये सभ आततायी ( अर्थात् आग लगाने वाला विष देने वाला धन लेने वाला खेत और स्त्री इन्हों का हरण करने वाला ) होके आवै तो विचार न करना इन्हों को मारना । ३५० । आततायी के बध में मारने वाले को दोष नहीं होता प्रकाश

अथवा अप्रकाश जो मारने वाले की क्रोध से मारे गए उसको प्रकाश अप्रकाश क्रोध को क्रम से पाता है। ३५१। पर स्त्री के व्यभिचार में प्रवृत्त मनुष्यों को उद्वेग करने हार दण्ड से चिन्ह करके देस से निकाल देवै। ३५२। ले कर्म इसी करके वर्णसंकर होता है जिस से जगत का नाश होता है (अर्थात शुद्ध स्त्री से उत्पन्न पुरुष याग करें तो उस याग में अग्नि में जो आहुति पड़ती है सो सूर्य के पास जाती है और वह आहुति पाके सूर्य वृष्टि करते हैं उस से जगत का भला होता है जब वर्णसंकर भया तब मूल का हरण करने वाला अधर्म उस से शुद्ध स्त्री से उत्पन्न कोई पुरुष मिलैगा नहीं तब जगत का नाश हो जायगा। ३५३ एकांत में पर स्त्री से जो संभाषण करता है और पहिले से उस का दोष जाना गया है उस को पूर्व साहस दंड देना। ३५४। जिस का दोष पहिले से जाना नहीं गया है और कोई कारण से एकांत में पर स्त्री से संभाषण करता है उस को दंड न देना। ३५५। जल में पैठने की मार्ग ग्राम के बाहर तृण लता से युक्त जन रहित स्थल बन नदी संगम इन स्थान में पर स्त्री से संभाषण करें तो संग्रहण को पाता है। ३५६। माला गंध अनुलेपन भूषण बस्त्र इन्हों का भेजना हंसी आलिङ्गन आदि एक खट्वा पर बैठना यह सभ संग्र-

कश्चन । प्रकाशम्वाऽप्रकाशम्वा मन्युस्तम्मन्युमृच्छति । ३५१ । परदाराभिमर्षेषु प्रवृत्तान्नॄन्महीपतिः । उद्वेजनकरैर्दण्डैश्चि-न्हयित्वा प्रवासयेत् । ३५२ । तत्समुत्थो हि लोकस्य जायते वर्णसङ्करः । येन मूलहरोऽधर्म्मस्सर्व्वनाशाय कल्पते । ३५३ । पर-स्य पत्न्या पुरुषः संभाषां योजयन् रहः । पूर्वमाक्षारितो दोषैः प्राप्नुयात्पूर्वसाहसम । ३५४ । यस्त्वनाक्षारितः पूर्वमभिभाषेत कारणात् । न दोषम्प्राप्नुयात्किञ्चिन्न हि तस्य व्यतिक्रमः । ३५५ । परस्त्रियं योऽभिवदेत्तीर्थे रण्ये वनेपि वा । नदीनाम्वापि सम्भेदे स सङ्ग्रहणमाप्नुयात् । ३५६ । उपचारक्रियाकेलिः स्पर्शो भूषणवाससाम । सह खट्वासनञ्चैव सर्वं संग्रहणं स्मृतम । ३५७ । स्त्रियं स्पृशेददेशे यः स्पृष्टो वा मर्षयेत्तया । परस्परस्यानुमते सर्वं सङ्ग्रहणं स्मृतम् । ३५८ । अब्राह्मणः सङ्ग्रहणे प्राणान्तन्दण्डमर्हति । चतुर्णामपि वर्णानान्दारा रक्ष्यतमाः सदा । ३५९ । भिक्षुका वन्दिनश्चैव दीक्षिताः कारवस्तथा । स-म्भाषणं सह स्त्रीभिः कुर्य्युरप्रतिवारिताः । ३६० । न सम्भाषां परस्त्रीभिः प्रतिषिद्धः समाचरेत् । निषिद्धो भाषमाणस्तु सु-वर्णन्दण्डमर्हति । ३६१ । नैष चारणदारेषु विधिर्नात्मोपजीविषु । सज्जयंति हि ते नारीर्न्निगूढाश्चारयन्ति च । ३६२ । कि-

हण कहाता है इस बात को मनु आदि ऋषि ने कहा। ३५७। जो स्त्री का जघन आदि को छूता है अथवा पुरुष का वृषण आदि को स्त्री ने छूआ और पुरुष ने क्रोध न किया तो परस्परानुराग से सभ संग्रहण कहाता है यह मनु आदि ने कहा। ३५८। ब्राह्मण को छोड़ कर और वर्ण को संग्रहण में प्राणांतिक दंड देना क्योंकि चारो वर्ण की स्त्री अति रक्षा के योग्य हैं। ३५९। भिक्षुक भाट दीक्षित (अर्थात् यज्ञ के लिये लिया है दीक्षा जिस ने) रसोई करने वाला आदि ये सभ भिक्षा आदि अपने कार्य के लिये स्त्रियों के साथ सम्भाषण करें इन को निवारण न करना। ३६०। एक बेर मना किया गया कि तुम उस स्त्री से न बोलना और फेर वह पुरुष उस स्त्री से सम्भाषण करें तो एक सुवर्ण (अर्थात् शास्त्रोक्त सोरह मासा सोना) दंड देवै। ३६१। नट गवैया आदि की स्त्री और स्त्री के व्यभिचार ही से जो जीविका करते हैं उन की स्त्रियों में पूर्व कथित बिधि नहीं है क्योंकि वह सभ आप छिपे हुए अपनी स्त्रियों को सर्वत्र भेजते हैं। ३६२। परंतु ये भी सभ

परस्त्री हैं इस लिये इन्हों के साथ सम्भाषण से थोड़ा दंड सम्भाषण करने वाला पावै दासी और एक गृह में जिस स्त्री को रोक के रक्खा है वह और संन्यासिनी इन्हों के साथ सम्भाषण करने वाला थोड़ा दंड को पावै । ३६३ । इच्छा को नहीं करती जो अपने समान जाति वाली कन्या उस को जो गमन करता है उस को उसी क्षण में लिङ्गच्छेदन आदि बध दंड देना परंतु ब्राह्मण को नहीं क्योंकि उस को शरीर दंड का निषेध है और इच्छा करने वाली कन्या अपने समान जाति वाली उस को गमन करै तो बध को नहीं पाता है । ३६४ । अपनी जाति से ऊंच जाति को भजन करने वाली कन्या थोड़ा भी दंड को नहीं पाती और अपने जाति से नीच जाति को भजन करने वाली कन्या को बांधि के गृह में स्थापन करना । ३६५ । इच्छा करने वाली अथवा न इच्छा करने वाली जो उत्तम जाति की स्त्री उस को सेवन करने वाला नीच जाति जो पुरुष सो जाति की अपेक्षा करके अङ्गच्छेदन बध रूप दंड के योग्य होता है इच्छा करने वाली समान जाति की स्त्री को इच्छा देके सेवा करै तो दण्ड के योग्य नहीं होता परंतु पिता जब मांगै तो उस को शुल्क ( अर्थात् मोल के योग्य द्रव्य ) को देकर विवाह करै

ञ्चिदेव तु दाप्यः स्यात्सम्भाषान्ताभिराचरन् । प्रैष्यासु चैकभक्तासु रहः प्रव्रजितासु च । ३६३ । योऽकामान्दूषयेत्कन्यां स सद्यो वधमर्हति । स कामान्दूषयंस्तुल्यां न वधम्प्राप्नुयान्नरः । ३६४ । कन्याम्भजन्तीमुत्कृष्टन्न किञ्चिदपि दापयेत् । जघन्यं सेवमानान्तु संयताम्वासयेद्गृहे । ३६५ । उत्तमां सेवमानस्तु जघन्यो वधमर्हति । शुल्कं दद्यात्सेवमानः समामिच्छेत्पिता यदि । ३६६ । अभिषह्य तु यः कन्यां कुर्याद्दर्पेण मानवः । तस्याशु कर्त्ये अङ्गुल्यौ दण्डञ्चार्हति षट् शतम् । ३६७ । स कामां दूषयंस्तुल्यो नाङ्गुलिच्छेदमाप्नुयात् । द्विशतं तु दमं दाप्यः प्रसङ्गविनिवृत्तये । ३६८ । कन्यैव कन्यां या कुर्यात्तस्याः स्याद्विशतो दमः । शुल्कञ्च द्विगुणन्दद्याच्छिफाश्चैवाप्नुयाद्दश । ३६९ । या तु कन्याम्प्रकुर्यात्स्त्री सा सद्यो मौण्ड्यमर्हति । अङ्गुल्योरेव वा छेदं खरेणोद्वहनन्तथा । ३७० । भर्तारं लंघयेद्या तु स्त्री ज्ञातिगुणदर्पिता । तां श्वभिः खादयेद्राजा संस्थाने बहुसंस्थिते । ३७१ । पुमांसं दाहयेत्पापं शयने तप्त आयसे । अभ्यादध्युश्च काष्ठानि तत्र दह्येत पापकृत् । ३७२ । सम्वत्सराभिशस्तस्य दुष्टस्य द्वि-

। ३६६ । जो मनुष्य बलात्कार करके समान जाति वाली स्त्री को अहंकार करके गमन वर्जित योनि में अङ्गुली प्रक्षेप मात्र करके दूषित करता है उस पुरुष को दो अङ्गुली का छेदन करना और छः सौ पण दण्ड देना । ३६७ । इच्छा करने वाली समान जाति की स्त्री को पूर्व कथित रीति से दूषित करै तो अङ्गुली-च्छेद को नहीं पाता परंतु प्रसङ्ग निवृत्ति के लिये दो सौ पण दण्ड करना । ३६८ । जो कन्या कन्या की योनि में अङ्गुली प्रक्षेप करके नाश करै उस को दो सौ पण दंड देना और अङ्गुली प्रक्षेप करने वाली कन्या का पिता दूना शुल्क देवै । ३६९ । जो स्त्री कन्या की योनि में अङ्गुली प्रक्षेप करके दूषित करै उस का मूड़ मुड़ा देना और दो अङ्गुली का छेद करना गदहा पर चढ़ा के राज मार्ग ( अर्थात् सड़क ) में गमन कराना अपराधानुसार से दंड विकल्प को जानना । ३७० । जाति और गुण इन के गर्व से भर्त्ता के लंघन करने वाली स्त्री को राजा बहुत मनुष्यों के समीप में कुत्ता से भोजन करावै । ३७१ । पूर्व कथित पर स्त्री गमन करने वाले पुरुष को तप्त लोह शय्या में स्थापन करके चारो ओर काठ रख के आग लगा देवै जिस में वह पापी दग्ध होवै । ३७२ । पर स्त्री आदि (अर्थात् आक्षेप

काल में जिस का यज्ञोपवीत नहीं हुआ) की स्त्री चाण्डाल की स्त्री इन्हों का गमन करके हुए पुरुष बिना दंड के पाए हुए एक वर्ष के उपरांत फेर उसी स्त्री का गमन करै तो एक बेर गमन करने में जो दण्ड कहा है उस का दूना दंड देवै। ३७३। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य की स्त्री पति आदि से अरक्षित हो अथवा रक्षित हो उस का गमन करने वाला शूद्र का लिङ्गच्छेद सर्व द्रव्य हरण बध दंड करना तिस में अरक्षिता में लिङ्गच्छेद सर्वस्वहरण करना रक्षिता में लिङ्गच्छेद सर्वस्वहरण बध करना। ३७४। वैश्य को रक्षित ब्राह्मणी गमन में एक वर्ष निरोध (अर्थात् जेहलखाना में रखना) के अनन्तर सर्वस्वहरण दंड देना और इसी अपराध में क्षत्रिय को सहस्र पण दंड देना गदहा के मूत्र से मूड़ मुड़ा देना। ३७५। पति आदि से अरक्षित ब्राह्मणी का गमन करने वाला वैश्य और क्षत्रिय क्रम से पञ्च शत पण सहस्र पण दंड देवैं। ३७६। पति आदि से रक्षित ब्राह्मणी का गमन करने वाला क्षत्रिय वैश्य शूद्र की नाईं दंड के योग्य है (अर्थात् सर्वाङ्ग से हीन करने) अथवा लाल कुश से बेष्ठन करके वैश्य को दहन करना और शरपत्र (अर्थात् सरहरी) से वेष्ठन करके क्षत्रिय को दहन करना यह दंड गुणवती

गुणो दमः । व्रात्यया सह संवासे चाण्डाल्यातावदेव तु । ३७३ । शूद्रो गुप्तमगुप्तं वा द्वैजातं वर्णमावसन् । अगुप्तमङ्गसर्वस्वैर्गुप्तं सर्वेण हीयते । ३७४ । वैश्यः सर्वस्वदण्डः स्यात्संवत्सरनिरोधतः । सहस्रं क्षत्रियो दण्ड्यो मौण्ड्यम्मूत्रेण चार्हति । ३७५ । ब्राह्मणीं यद्यगुप्तान्तु गच्छेतां वैश्यपार्थिवौ । वैश्यम्पञ्च शतङ्कुर्य्यात्क्षत्रियं तु सहस्रिणम् । ३७६ । उभावपि तु तावेव ब्राह्मण्या गुप्तया सह । विप्लुतौ शूद्रवद्दण्ड्यौ दग्धव्यौ वा कटाग्निना । ३७७ । सहस्रम्ब्राह्मणो दण्ड्यो गुप्तांविप्रांबलाद्व्रजन् । शतानि पञ्च दण्ड्यः स्यादिच्छन्त्या सह सङ्गतः । ३७८ । मौण्ड्यम्प्राणान्तिको दण्डो ब्राह्मणस्य विधीयते । इतरेषान्तु वर्णानान्दण्डः प्राणान्तिको भवेत् । ३७९ । न जातु ब्राह्मणं हन्यात्सर्वपापेष्वपि स्थितम् । राष्ट्रादेनं बहिः कुर्य्यात्समग्रधनमक्षतम् । ३८० । न ब्राह्मणवधाद्भूयानधर्मो विद्यते भुवि । तस्मादस्य वधं राजा मनसापि न चिन्तयेत् । ३८१ । वैश्यश्चेत्क्षत्रियां गुप्तां वैश्यां वा क्षत्रियो व्रजेत् । यो ब्राह्मण्यामगुप्तायां तावुभौ दण्डमर्हतः । ३८२ । सहस्रम्ब्राह्मणो दण्डन्दाप्यो गुप्ते तु ते व्रजन् । शूद्रायां क्षत्रियविशोः साहस्रो वै भवेद्दमः । ३८३ । क्षत्रियायामगुप्तायां वैश्ये पञ्चशतन्दमः । मूत्रेण मौण्ड्यमिच्छेत्तु क्षत्रियो दण्डमेव वा । ३८४ । अगुप्ते

ब्राह्मणी के गमन में जानना। ३७७। पति आदि से रक्षित ब्राह्मणी में बल से गमन करने वाला ब्राह्मण को सहस्र पण दंड देना और उस ब्राह्मणी के इच्छा से गमन करने वाला ब्राह्मण को पांच सौ पण दंड देना। ३७८। प्राणांतिक दंड के स्थान में ब्राह्मण को मूड़ मुड़ाना यही दंड है और वर्णों को प्राणांतिक दंड है। ३७९। सर्व पाप में स्थित भी ब्राह्मण हो परंतु उस का बध कभी न करना धन सहित और शरीर दण्ड रहित राज्य से निकाल देना। ३८०। संसार में ब्राह्मण के बध से दूसरा बड़ा अधर्म कोई नहीं है इस लिये ब्राह्मण वध को मन से भी राजा चिंतन न करैं। ३८१। पति आदि से रक्षित वैश्या का गमन क्षत्रिय करै अथवा वैसो ही क्षत्रिया का गमन वैश्य करै तो पति आदि से अरक्षिता ब्राह्मणी के गमन में जो दंड कहा है सोई दंड दोनों को देना। ३८२। पति आदि से रक्षित क्षत्रिया और वैश्या का गमन करने वाला ब्राह्मण को सहस्र पण दंड देना और पति आदि से रक्षित शूद्रा के गमन में क्षत्रिय वैश्य को सहस्र पण दंड

देना। ३८३। पति आदि से अरक्षित क्षत्रिया में गमन करने वाला वैश्य को पांच सौ पण दंड देना और उसी में गमन करने वाला क्षत्रिय को गदहा के मूत्र से शिर मुड़ाय देना यही दंड है। ३८४। पति आदि से अरक्षित क्षत्रिया वैश्या शूद्रा का गमन करने वाले ब्राह्मण को पांच सौ पण दंड देना और चांडाल आदि की स्त्री में गमन करने वाला ब्राह्मण को सहस्र पण दंड देना। ३८५। चोर और परस्त्री में गमन करने वाला दुष्ट वचन बोलने वाला बलात्कार करके कर्म करने वाला दंड आदि से मारने वाला ये सब जिस राजा के राज्य में नहीं हैं सो राजा इंद्रलोक को पाने वाला है। ३८६। अपने राज्य में इन पांचों का निग्रह करने वाला राजा राजों में साम्राज्य (अर्थात मंडलेश्वर का कर्म) करने वाला है और इस लोक में यश करने वाला है। ३८७। अपने कर्म में समर्थ और दुष्टता से रहित ऋत्विक् और यजमान इन दोनों में एक को एक त्याग करै तो त्याग करने वाले को सौ पण दंड देना। ३८८। पातित्य दोष से रहित माता पिता स्त्री पुत्र इन्हों में से कोई एक का त्याग करै तो छ सौ पण दंड देवै। ३८९। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों का गार्हस्थ्य आदि आश्रम में शास्त्रार्थ का विवाद होवे तो राजा

क्षत्रियां वैश्यां शूद्रां वा ब्राह्मणो व्रजन्। शतानि पञ्च दंड्यः स्यात्सहस्रं त्वन्त्यजस्त्रियम। ३८५। यस्य स्तेनः पुरे नास्ति नान्यस्त्रीगो न दुष्टवाक्। न साहसिकदण्डघ्नौ स राजा शक्रलोकभाक। ३८६। एतेषां निग्रहो राज्ञः पञ्चानाम्विषये स्वके। साम्राज्यकृत्सजात्येषु लोके चैव यशस्करः। ३८७। ऋत्विजं यस्त्यजेद्याज्यो याज्यञ्चर्त्विक त्यजेद्यदि। शक्तङ्कर्मण्यदुष्टञ्च तयोर्दण्डः शतं शतम्। ३८८। न माता न पिता न स्त्री न पुत्रस्त्यागमर्हति। त्यजन्नपतितानेतान्राज्ञा दंड्यः शतानि षट्। ३८९। आश्रमेषु द्विजातीनां कार्य्ये विवदतां मिथः। न विब्रूयान्नृपो धर्म्मञ्चिकीर्षन हितमात्मनः। ३९०। यथार्हमेतानभ्यर्च्य ब्राह्मणैस्सह पार्थिवः। सांत्वेन प्रशमय्यादौ स्वधर्म्मम्प्रति पादयेत्। ३९१। प्रातिवेश्यानुवेश्यौ च कल्याणे विंशति द्विजे। अर्हावभोजयन्विप्रो दण्डमर्हति माषकम। ३९२। श्रोत्रियः श्रोत्रियं साधुम्भूतिकृत्येष्वभोजयन्। तदन्नं द्विगुणन्दाप्यो हिरण्यञ्चैव माषकम्। ३९३। अंधो जडः पीठसर्पी सप्तत्यास्थविरश्च यः। श्रोत्रियेषूपकुर्वंश्च न दाप्याः केनचित्करम। ३९४। श्रोत्रियं व्याधितार्तौ च बालवृद्धावकिञ्चनम्। महाकुलीनमार्य्यञ्च राजा संपूजयेत्सदा। ३९५। शाल्मलीफलके श्लक्ष्णे नेनिज्यान्नेजकः

अपने हित की इच्छा करत संते यह शास्त्रार्थ है ऐसा साहस करके न बोले। ३९०। ब्राह्मणों के सहित राजा विवाद करने वालों को यथा योग्य पूजा करके पहिले शांति कर्म से उन्हों के क्रोध को दूर करके अपने धर्म को कथन करै। ३९१। मंगल शांति कर्म में बीस ब्राह्मण के भोजन कराते हुए प्रातिवेश्य (अर्थात् अपने गृह के समीप गृह में रहने वाला योग्य ब्राह्मण) और अनुवेश्य (अर्थात् अपने गृह से एक गृह छोड़ के दूसरे गृह में रहने वाला योग्य ब्राह्मण) इन दोनों को भोजन न करावे ब्राह्मण तो एक मासा रूपा दंड देवै। ३९२। विभव कर्म (अर्थात् विवाह आदि उत्सव कर्म) में वेद पाठी और प्रातिवेश्य अनुवेश्य वेद पाठी इन्हों को भोजन न करावे तो एक मासा सोना और भोजन का दूना अन्न दंड देवै। ३९३। अंधा बहिरा पंगुल और पूर्ण सत्तर वर्ष वाला धन धान्य से वेद पाठियों का उपकार करने वाला इन सभों से क्षीण कोश वाला भी राजा अपने ग्रहण योग्य कर को न लेवै। ३९४। वेद पाठी व्याधित दुःखित बाल वृद्ध अकिंचन (अर्थात जिस को

तुच्छ नहीं है) सदा कुलीन उदार चरित वाला इन सभों का सर्व काल में राजा पूजन करे। ३९५। सेमर की चिक्कन पीढ़ा पर धीरे से वस्त्र को धोबी धोवे और दूसरे का वस्त्र दूसरे को न देवे और बहुत दिन तक अपने गृह में न रक्खे। ३९६। जोलहा वस्त्र बनाने के लिये दस गंडा भर सूत लेवे तो ग्यारह गंडा भर वस्त्र देवे इस से कम देवे तो बारह पण दंड राजा को देके और स्वामी का संतोष करे। ३९७। शुल्क (अर्थात् राजा के ग्रहण योग्य भाग) में कुशल और संपूर्ण वस्तु के बेचने में पंडित ऐसा पुरुष जिस वस्तु का जो मोल स्थापन करे उस में जो लाभ हो उस के बीसवां भाग को राजा ग्रहण करे। ३९८। राजा के योग्य जो वस्तु है और जिस वस्तु को और के पास बेचने को राजा ने मना किया है उन्हों को लोभ से और स्थान में बेचे तो उस के सर्व धन को राजा हरण करे। ३९९। शुल्क स्थान (अर्थात् राज भाग ग्रहण स्थान) को परित्याग करते संते अकाल में क्रय विक्रय करते संते तोल में झूठ बोलते संते राज भाग का आठ गुना दंड देवे। ४००। सब वस्तुओं का आना जाना स्थिति क्षय वृद्धि इन सब को विचार के क्रय विक्रय करना। ४०१। पांच पांच दिन बीते संते अथवा पक्ष पक्ष बीते

शनैः। न च वासांसि वासोभिर्निर्हरेन्न च वासयेत्। ३९६। तन्तुवायो दशपलन्दद्यादेकपलाधिकम्। अतोऽन्यथा वर्त्तमानो दाप्यो द्वादशकन्दमम्। ३९७। शुल्कस्थानेषु कुशलाः सर्वपण्यविचक्षणाः। कुर्य्युरर्घं यथा पण्यन्ततो विंशं नृपो हरेत्। ३९८। राज्ञः प्रख्यातभाण्डानि प्रतिषिद्धानि यानि च। तानि निर्हरतो लोभात्सर्वहारं हरेन्नृपः। ३९९। शुल्कस्थानं परिहरन्नकाले क्रयविक्रयी। मिथ्यावादी च संख्याने दाप्योऽष्टगुणमत्ययम्। ४००। आगमन्निर्गमं स्थानन्तथा वृद्धिक्षयावुभौ। विचार्य्य सर्वपण्यानां कारयेत् क्रयविक्रयौ। ४०१। पंचरात्रे पञ्चरात्रे पक्षे पक्षेऽथवा गते। कुर्वीत चैषां प्रत्यक्षमर्घसंस्थापनन्नृपः। ४०२। तुलामानं प्रतीमानं सर्वं च स्यात्सुलक्षितम्। षट्सु षट्सु च मासेषु पुनरेव परीक्षयेत्। ४०३। पणं यानन्तरे दाप्यम्पौरुषोऽर्द्धपणन्तरे। पादम्पशुश्च योषिच्च पादार्द्धं रिक्तकः पुमान्। ४०४। भाण्डपूर्णानि यानानि तार्य्यन्दाप्यानि सारतः। रिक्तभाण्डानि यत्किञ्चित्पुमांसश्चापरिच्छदाः। ४०५। दीर्घाध्वनि यथा देशं यथा कालन्तरो भवेत्। नदीतीरेषु तद्विद्यात्समुद्रे नास्ति लक्षणम्। ४०६। गर्भिणी तु द्विमासादिस्तथा प्रव्रजितो मुनिः। ब्राह्मणा लिङ्गिनश्चैव न दाप्यास्तारिकन्तरे। ४०७।

संते सब वस्तुओं के मोल को स्थापन करे। ४०२। ससीका तोला सेर पसेरी आदि का और प्रस्थ द्रोण आदि पात्र का न्यूनाधिक को राजा देखे पुनः परीक्षा छठएं छठएं महीना में करे और राज मुद्रा से चिन्हित सब वस्तु को करे। ४०३। नौका पर चढ़के उतरने में यान (अर्थात सवारी) के पीछे एक पण लेना भार सहित पुरुष पीछे आधा पण पशु और स्त्री इन्हों के पीछे पण का चतुर्थांश बोझ रहित पुरुष पीछे पण का अष्टमांश लेना। ४०४। पूर्ण भाण्ड सहित गाड़ी आदि से भरी हुई वस्तु की अपेक्षा करके सारासार बिचार करके तरण का कल्पना करना पूर्ण भाण्ड जो नहीं है और सामग्री रहित जो पुरुष हैं उन्हों से यत्किञ्चित (अर्थात् थोड़ा) लेना। ४०५। नदीमार्ग में दूर जाने में नदी का प्रबल वेग स्थिर जल ग्रीष्म वर्षा काल आदि का बिचार करके नाव का भाड़ा कल्पना करना और समुद्र में तो वायु के आधीन गमन है इस लिये पूर्व कथित बातों का बिचार नहीं है किंतु जो उचित हो सो लेना। ४०६। दो मास के ऊपर के गर्भ वाली

स्त्री संन्यासी वानप्रस्थ ब्राह्मण ब्रह्मचारी इन सब से तरण का मोल न लेना । ४०७। नाव में केवटों के अपराध से कोई वस्तु का नाश हो तो उस को सब केवट मिलके अपने अपने अंश से देवें । ४०८। केवटों के अपराध से जल में नष्ट हुई वस्तु का व्यवहार निर्णय को कहा दैविक नाश में केवटों का निग्रह नहीं है । ४०९। बनियां का कर्म ब्याज खेती पशु रक्षा इन सब कर्मों को बनियां से करावे ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों की सेवा शूद्रों से करावे। ४१०। जीविका से कष्ट को पाए हुए क्षत्रिय वैश्य को दया करके ब्राह्मण अपने कार्य को कराते हुए पोषण करे । ४११ । कर्म करने की इच्छा नहीं करने वाले जो यज्ञोपवीत आदि संस्कार को पाए हुए ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन्हों से अपने प्रभाव करके लोभ से कर्म कराने वाला ब्राह्मण उस से छ सौ पण दंड राजा लेवे । ४१२। मोल लिया हो अथवा मोल न लिया हो जो शूद्र उस से दास्य कर्म कराना क्योंकि ब्राह्मण के दास्य कर्म के लिये ब्रह्मा ने शूद्र को उत्पन्न किया है । ४१३। दास्य कर्म से दास को स्वामी त्याग न करे तो दास दास्य कर्म से छूटता नहीं क्योंकि दास्य कर्म शूद्र के स्वभाव से उत्पन्न है उस कर्म को कौन छुड़ाय सकता है

यन्नाविकिञ्चिद्दाशानां विशीर्येतापराधतः । तद्दाशैरेव दातव्यं समागम्य स्वतोंशतः । ४०८ । एष नैायायिनामुक्तो व्यवहारस्य निर्णयः । दाशापराधतस्तोये दैविके नास्ति निग्रहः । ४०९ । वाणिज्यं कारयेद्वैश्यं कुशीदं कृषिमेव च । पशूनां रक्षणञ्चैव दास्यं शूद्रं द्विजन्मनाम । ४१० । क्षत्रियञ्चैव वैश्यञ्च ब्राह्मणो वृत्तिकर्षितौ । विभृयादानृशंस्येन स्वानि कर्म्माणि कारयन । ४११ । दास्यं तु कारयेल्लोभाद्ब्राह्मणः संस्कृतान द्विजान् । अनिच्छतः प्राभवत्याद्राज्ञा दंडः शतानि षट् । ४१२ । शूद्रं तु कारयेद्दास्यं क्रीतमक्रीतमेव वा । दास्यायैव हि सृष्टोसौ ब्राह्मणस्य स्वयम्भुवा । ४१३ । न स्वामिना निसृष्टोपि शूद्रो दास्याद्विमुच्यते । निसर्गजं हि तत्तस्य कस्तस्मात्तदपोहति । ४१४ । ध्वजाहृतो भक्तदासो गृहजः क्रीतदत्रिमौ । पैत्रिको दण्डदासश्च सप्तैते दासयोनयः । ४१५ । भार्यापुत्रश्च दासश्च त्रय एवाधनाः स्मृताः । यत्ते समधिगच्छंति यस्यैते तस्य तद्धनम् । ४१६ । विश्रब्धं ब्राह्मणः शूद्राद्द्रव्योपादानमाचरेत् । न हि तस्यास्ति किंचित्स्वं भर्तृहार्यधनो हि सः । ४१७ । वैश्यशूद्रौ प्रयत्नेन स्वानि कर्माणि कारयेत् । तौ हि च्युतौ स्वकर्मभ्यः क्षोभयेतामिदञ्जगत् । ४१८ । अहन्यहन्यवेक्षेत कर्मान्ताम् वा-

। ४१४ । ध्वजाहृत ( अर्थात् संग्राम से जीत के लाए ) भक्त दास ( अर्थात् भोजन के अर्थ दास्य) कर्म का स्वीकार करने वाला गृहज ( अर्थात् गृह में दासी से उत्पन्न ) क्रीत ( अर्थात् मोल लिया ) दात्रिम ( अर्थात् दान से मिला ) पैत्रिक ( अर्थात् पिता पितामह क्रम से प्राप्त भया ) दंड दास ( अर्थात् दंड आदि को शोधन के अर्थ दास्य भाव का स्वीकार करने वाला ) ये सात दास की योनि हैं । ४१५ । भार्या पुत्र दास ये तीनों धन से रहित हैं ये सब धन को अर्जन करें तो जिस के ये तीनों हैं उसी का धन है । ४१६ । दास शूद्र से धन ग्रहण ब्राह्मण करे इस में कुच्छ बिचार न करे क्योंकि उस का कुच्छ स्वत्व नहीं है वह अधन है वह जो धन अर्जन करे उस धन का स्वामी उस का भर्त्ता है । ४१७ । वैश्य और शूद्र ये दोनों अपने कर्म से रहित न होने पावें कदाचित् ये दोनों अपने धर्म से च्युत होवें तो इस जगत् को क्षोभित ( अर्थात् आकुलित ) करें । ४१८ । कर्म की सिद्धि और वाहन आय ( अर्थात् प्राप्ति ) व्यय ( अर्थात् खर्च ) कोष ( अर्थात् खज़ाना ) आकर ( अर्थात् खानि ) इन

सभों को नित्य ही देखे । ४१९ । इस रीति से संपूर्ण व्यवहारों को समापन करता हुआ राजा संपूर्ण पाप को छोड़कर परम गति को पाता है ॥ ४२० ॥ ॥ ० ॥ इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लुक भट्ट व्याख्याऽनुसारिण्यां श्री बाबू देवीदयाल सिंह कारितायां श्री कम्पनी संस्कृत पाठ शालीय धर्म शास्त्र गुलज़ार शर्म्म पंडित कृतायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ ० ॥ धर्म मार्ग में स्थित जो स्त्री और पुरुष इन दोनों के संयोग और वियोग में नित्य जो धर्म है उस को कहेंगे । १ । रात्रि दिन अपने पुरुषों से स्त्रियों को अस्वतंत्र (अर्थात् पराधीन) करना विषयों में जो लगी हैं उन को अपने वश में स्थापन करना । २ । बाल्यावस्था में पिता युवावस्था में पति वृद्धावस्था में पुत्र स्त्रियों की रक्षा करते हैं स्त्री स्वतंत्र (अर्थात् अपने अपने अधीन) होने के योग्य नहीं होती हैं । ३ । दान समय में कन्या को न देवै तो पिता दोषी होता है और ऋतु काल में स्त्री का गमन पति न करै तो दोषी होता है भर्त्ता के मरे संते माता की रक्षा पुत्र न करै तो दोषी

हनानि च । आयव्ययौ च नियतावाकरान्कोषमेव च । ४१९ । एवं सर्वानिमान्राजा व्यवहारान्समापयन् । व्यपोह्य किल्बिषं सर्वम्प्राप्नोति परमाङ्गतिम् । ४२० ॥ * ॥ इति मानवे धर्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ * ॥ पुरुषस्य स्त्रियाश्चैव धर्म्ये वर्त्मनि तिष्ठतोः । संयोगे विप्रयोगे च धर्मान्वक्ष्यामि शाश्वतान् । १ । अस्वतंत्राः स्त्रियः कार्य्याः पुरुषैः स्वैर्दिवा निशम् । विषयेषु च सज्जन्त्यः संस्थाप्या आत्मनो वशे । २ । पिता रक्षति कौमारे भर्ता रक्षति यौवने । रक्षन्ति स्थाविरे पुत्रा न स्त्री स्वातंत्र्यमर्हति । ३ । कालेऽदाता पिता वाच्यो वाच्यश्चानुपयन पतिः । मृते भर्तरि पुत्रस्तु वाच्यो मातुररक्षिता । ४ । सूक्ष्मेभ्योपि प्रसङ्गेभ्यः स्त्रियो रक्ष्या विशेषतः । द्वयोर्हि कुलयोः शोकमावहेयुररक्षिताः । ५ । इमं हि सर्ववर्णानाम्पश्यन्तो धर्ममुत्तमम् । यतंते रक्षितुं भार्य्यां भर्तारो दुर्बला अपि । ६ । स्वाम्प्रसूतिञ्चरित्रञ्च कुलमात्मानमेव च । स्वञ्च धर्मम्प्रयत्नेन भार्यां रक्षन्हि रक्षति । ७ । पतिर्भार्यां सम्प्रविश्य गर्भो भूत्वेह जायते । जायायास्तद्धि जायात्वं यदस्यां जायते पुनः । ८ । यादृशं भजते हि स्त्री सुतं सूते तथा विधम् । तस्मात्प्रजाविशुद्ध्यर्थं स्त्रियं रक्षेत्प्रयत्नतः । ९ । न कश्चिद्योषितः शक्तः प्रसह्य परिरक्षितुम् । एतैरुपाययोगैस्तु शक्यास्ताः परिरक्षितुम् । १० । अर्थस्य संग्रहे चैनां व्यये चैव नियोज-

होता है । ४ । थोड़े प्रसंग से भी विशेष करके स्त्रियों की रक्षा करना और स्त्री अरक्षित नहीं तो दोनों कुल को (अर्थात् पितृ कुल भर्तृ कुल को) शोक देती हैं । ५ । सब वर्णों के इस उत्तम धर्म को देखते हुए दुर्बल भर्त्ता भी भार्या की रक्षार्थ यत्न करते हैं । ६ । अपनी संतति और चरित्र कुल आत्मा अपना धर्म इन सब को भार्या रक्षण करत संते रक्षा करता है । ७ । पति भार्या में प्रवेश करके गर्भ होके संसार में उत्पन्न होता है जाया में जायात्व धर्म यही है कि जाया में आप उत्पन्न होवै । ८ । जैसे मनुष्य का सेवन स्त्री करती है तैसा ही पुत्र उत्पन्न करती है इस लिये संतति के विशुद्ध्यर्थ यत्न पूर्वक स्त्री की रक्षा करना चाहिए । ९ । हठ से कोई पुरुष स्त्री का रक्षा करने में समर्थ नहीं होता है आगे कहेंगे जो उपाय उस से रक्षा करने के समर्थ पुरुष होता है । १० । अर्थ का संग्रह व्यय कर्म (अर्थात् खर्च) पवित्रता

धर्म अन्न बनाना गृह की सामग्री को देखना इन सब कर्मों में अधिकार देना ।११। आज्ञा करने वाले अच्छे पुरुष से गृह में रोकी हो स्त्री तिसपर भी रक्षित नहीं होती अपने को आप जो रक्षा करती हैं वही सुरक्षित होती हैं। १२। मद्यपान दुर्जन संग पति का बिरह इधर उधर घूमना अकाल में सोना और के गृह में बास ये छः नारी के दूषण हैं। १३। स्त्री रूप और वय इसको नहीं देखती सुरूप हो अथवा कुरूप हो परंतु पुरुष हो उसी का भोग करती हैं ।१४। यत्न पूर्वक रक्षित भी स्त्री हो परंतु पुंश्चलीपना चलचित्तता प्रेम का अभाव स्वभाव इन करके भर्त्ता का बिकार करत ही है ।१५। ब्रह्मा के सृष्टि समय मे स्त्रियों का यह स्वभाव जानके रक्षा के लिये पुरुष यत्न को करैं ।१६। शय्या आसन अलंकार इन्हों को बनाने का स्वभाव काम क्रोध कठोरता द्रोह भाव कुचाल इन सब को स्त्रियों के लिये मनु जी ने सृष्टि के आदि में कल्पना किया ( अर्थात् दिया ) इस लिये यत्न से रक्षा करना चाहिए ।१७। मंत्रों करके क्रिया स्त्रियों को नहीं है यह धर्म व्यवस्था के प्राप्त है इंद्रिय और मंत्र इन दोनों मे स्त्री रहित हैं असत्य की नाईं अशुभ हैं यह शास्त्र की मर्य्यादा है।१८। स्त्रियों का

येत्। शौचे धर्मेऽन्नपक्त्यां च पारिणाह्यस्य चेक्षणे । ११ । अरक्षिता गृहे रुद्धाः पुरुषैराप्तकारिभिः। आत्मानमात्मनायास्तु रक्षेयुस्ताः सुरक्षिताः । १२ । पानं दुर्जनसंसर्गः पत्या च विरहोऽटनम्। स्वप्नोऽन्यगेहवासश्च नारी संदूषणानि षट्। १३ । नैता रूपं प्रतीक्षंते नासां वयसि संस्थितिः । सुरूपम्वा विरूपम्वा पुमानित्येव भुञ्जते । १४ । पौंश्चल्याच्चलचित्ताच्च नैस्नेह्याच्च स्वभावतः। रक्षिता यत्नतोपीह भर्तृष्वेता विकुर्वते । १५ । एवं स्वभावं ज्ञात्वासां प्रजापति निसर्गजम्। परमं यत्नमातिष्ठेत्पुरुषो रक्षणम्प्रति । १६ । शय्यासनमलङ्कारं कामं क्रोधमनार्जवम् । द्रोहभावं कुचर्यां च स्त्रीभ्यो मनुरकल्पयत् । १७ । नास्ति स्त्रीणां क्रिया मंत्रैरिति धर्मोव्यवस्थितः । निरिंद्रिया ह्यमंत्राश्च स्त्रियोऽनृतमितिस्थितिः । १८ । तथा च श्रुतयो बह्व्यो निगीता निगमेष्वपि। स्वालक्षण्यपरीक्षार्थं तासां शृणुत निष्कृतीः । १९ । यन्मे माता प्रलुलुभे विचरन्त्यपतिव्रता। तन्मे रेतः पिता वृङ्क्तामित्यस्यैतन्निदर्शनम । २० । ध्यायत्यनिष्टं यत्किञ्चित्पाणिग्राहस्य चेतसा। तस्यैष व्यभिचारस्य निन्हवः सम्यगुच्यते । २१ । यादृग्गुणेन भर्त्रा स्त्री संयुज्येत यथाविधि। तादृग्गुणा सा भवति समुद्रेणेव निम्नगा । २२ । अक्षमाला

व्यभिचार शीलता स्वभाव है यह कहा तिस में श्रुति प्रमाण देते हैं बहुत श्रुति वाक्य में लिखा है कि हम नहीं जानते ब्राह्मण हैं कि अब्राह्मण हैं यह आदि वेद में लिखा है उस में प्रायश्चित्त रूप जो श्रुति है उस को सुनो ।१९। कोई पुरुष माता का मानसव्यभिचार देख के कहता है कि मन वाणी काय कर्म करके पति को छोड़कर दूसरे पुरुष की इच्छा न करै सो पतिव्रता कहाती है उस से भिन्न अपतिव्रता कहाती है मेरी माता अपतिव्रता होकर पर पुरुष में लोभ किया वह पर पुरुष संकल्प दुष्ट माता का रजरूप बीर्य को मेरा पिता शुद्ध करै इस श्लोक रूप मंत्र का प्रथम से तीन पाद स्त्रियों के व्यभिचार शीलता का बोधक है यह मंत्र चातुर्मास्य याग में काम आता है। २०। चित्त करके पति का अनिष्ट जो कुछ ध्यान करती है उस व्यभिचार का पूर्व कथित मंत्र सुन्दर शोधन है यह मनु आदि ऋषियों ने कहा ।२१। जिस बिधि करके जैसे पुरुष से संयोग स्त्री करती है तैसा ही आप होती है जैसे समुद्र करके नदी ।२२।

अधम योनि से उत्पन्न अक्षमाला नाम की स्त्री ने वशिष्ठ ऋषि का संयोग किया और सारंगी ने मंदपालका संयोग किया दोनों पूजित हुई । २३ । इन्हें आदि और भी स्त्री नीच योनि से उत्पन्न हुई इस लोक में अपने अपने भर्त्ता के गुणों से बड़ाई के प्राप्त हुईं । २४ । स्त्री पुरुषों की नित्य शुभ यात्रा को मैं ने कहा अब इस लोक में परलोक में उत्तर काल में सुख हेतु जो प्रजा धर्म है उस को जानो । २५ । गृह में उत्पत्ति के लिये बड़ी भाग्य वाली पूजा के योग्य गृह की दीप्ति स्त्री और लक्ष्मी हैं इन्हों में विशेष कुछ नहीं है दोनों समान हैं । २६ । पुत्र और कन्या इन्हों की उत्पत्ति उत्पन्न भये का रक्षण नित्य ही लोक यात्रा इन सभों का प्रत्यक्ष आदि कारण स्त्री है । २७ । संतति धर्म कार्य उत्तम सेवा अपना और पितर इन दोनों का स्वर्ग ये सब स्त्री के अधीन हैं । २८ । मन वाणी देह से संयत ( अर्थात् दोष रहित ) होकर अपने पति को छोड़कर दूसरे पुरुष का संयोग जो स्त्री नहीं करती सो भर्तृ लोक को पाती है और लोक में भले लोग

वशिष्ठेन संयुक्ताधमयोनिजा । शारङ्गी मन्दपालेन जगामाभ्यर्हणीयताम् । २३ । एताश्चान्याश्च लोकेऽस्मिन्नपकृष्टप्रसूतयः । उत्कर्षं योषितः प्राप्ताः स्वैः स्वैर्भर्तृगुणैः शुभैः । २४ । एषोदिता लोकयात्रा नित्यं स्त्रीपुंसयोः शुभा । प्रेत्येह च सुखोदर्कान्प्रजाधर्मान्निबोधत । २५ । प्रजनार्थं महाभागाः पूजार्हा गृहदीप्तयः । स्त्रियः श्रियश्च गेहेषु न विशेषोऽस्ति कश्चन । २६ । उत्पादनमपत्यस्य जातस्य परिपालनम् । प्रत्यहं लोकयात्रायाः प्रत्यक्षं स्त्रीनिबन्धनम् । २७ । अपत्यं धर्मकार्य्याणि शुश्रूषा रतिरुत्तमा । दाराधीनस्तथा स्वर्गः पितॄणामात्मनश्च ह । २८ । पतिं यानाभिचरति मनोवाग्देहसंयता । सा भर्तृलोकानाप्नोति सद्भिः साध्वीति चोच्यते । २९ । व्यभिचारात्तु भर्तुः स्त्री लोके प्राप्नोति निन्द्यताम् । शृगालयोनिञ्चाप्नोति पापरोगैश्च पीड्यते । ३० । पुत्रं प्रत्युदितं सद्भिः पूर्वजैश्च महर्षिभिः । विश्वजन्यमिमं पुण्यमुपन्यासन्निबोधत । ३१ । भर्तुः पुत्रम्विजानंति श्रुतिद्वैधं तु भर्तरि । आहुरुत्पादकङ्केचिदपरे क्षेत्रिणम्विदुः । ३२ । क्षेत्रभूतास्मृता नारी वीजभूतः स्मृतः पुमान् । क्षेत्रवीजसमायोगात्संभवः सर्वदेहिनाम् । ३३ । विशिष्टं कुत्रचिद्वीजं स्त्रीयोनिस्त्वेव कुत्रचित् । उभयन्तु समं यत्र सा प्रसूतिः प्रशस्यते । ३४ । वीजस्यैव च योन्याश्च वीजमुत्कृष्टमुच्यते । सर्वभूतप्रसूतिर्हि वीजलक्षणलक्षिता । ३५ । यादृशन्तूप्यते वीजं क्षेत्रे कालोपपादिते । तादृग्रोहति तत्तस्मिन्वीजं स्वैर्व्यञ्जितं गुणैः । ३६ । इयं भूमिर्हि भूतानां शाश्वती योनिरुच्यते । न च यो-

उस को साध्वी कहते हैं । २९ । लोक में भर्त्ता के व्यभिचार से स्त्री निंदित होती है और सिआर की योनि को पाती है पाप रोगों करके पीड़ित होती है । ३० । पुराने अच्छे बड़े ऋषियों ने पुत्र की प्रति संसार के हित पुण्य रूप जो धर्म कहा उस को जानो । ३१ । भर्त्ता का पुत्र है ऐसा सब जानते हैं और भर्त्ता में दो प्रकार की श्रुति है बीज वाले का पुत्र है ऐसा कोई कहते हैं क्षेत्र वाले का पुत्र है ऐसा कोई कहते हैं । ३२ । क्षेत्र भूत नारी है बीज रूप पुरुष है क्षेत्र बीज के संयोग से सब देह वालों की उत्पत्ति है । ३३ । कहीं वीर्य बड़ा है कहीं योनि बड़ी है जहां दोनों सम हैं सो संतति बहुत अच्छी है । ३४ । बीज और योनि इन दोनों में बीज बड़ा है सब जीवों की उत्पत्ति बीज के लक्षण करके लक्षित है । ३५ । बीज बोने के समय में क्षेत्र में जैसा बीज बोते हैं तैसा अपने गुणों करके युक्त

उत्पन्न होता है। ३६। पंच महा भूतों से आरंभ के प्राप्त जितने जीव हैं उन्हों की नित्य योनि (अर्थात् कारण) खेत है और कोई भी योनि के गुण की पुष्टि में बीज अपेक्षा नहीं करता इस लिये बीज ही प्रधान है। ३७। एक ही खेत में बोने को समय में खेती करने वाले ने यव गोहूं चना आदि बीज को बोया और वह बीज अपने स्वभाव से नाना प्रकार होता है भूमि तो एक रूप है परंतु बीज एक रूप नहीं होता इस लिये बीज ही प्रधान है। ३८। व्रीहि (अर्थात् साठी आदि) शालि (अर्थत् धान आदि) मूंग तिल उड़द यव लहसुन ऊख ये सब बोए संते नाना रूप से उगते हैं। ३९। बोया और उगा और यह नहीं होता किंतु जो बोते हैं वही उगता है। ४०। अब खेत का प्राधान्य देखाते हैं इस कारण से नम्र अच्छे जानने वाले ज्ञान (अर्थात् वेद) विज्ञान (अर्थात् व्याकरण शास्त्र आदि वेद का अंग) इन्हों के जानने वाले आयुष की इच्छा करने वाले जो मनुष्य हैं सो परस्त्री में बीज को कभी न डालें। ४१। जिस प्रकार से परस्त्री में बीज को न बोना इस अर्थ में पूर्व काल के जानने वाले ऋषियों ने वायु का कहा हुआ जो गाथा (अर्थात् छंद विशेष युक्त वाक्य) उस का कीर्त्तन किए हैं। ४२। आकाश

निगुणान्कांश्चिद्बीजं पुष्यंति पुष्टिषु । ३७ । भूमावप्येककेदारे कालोप्तानि कृषीवलैः । नानारूपाणि जायंते वीजानीह स्वभावतः । ३८ । व्रीहयः शालयो मुद्गास्तिला माषास्तथा यवाः । यथा वीजम्प्ररोहन्ति लशुनानीक्षवस्तथा । ३९ । अन्यदुप्तं जातमन्यदित्येतन्नोपपद्यते । उप्यते यद्धि यद्बीजन्तत्तदेव प्ररोहति । ४० । तत्प्राज्ञेन विनीतेन ज्ञानविज्ञानवेदिना । आयुष्कामेन वप्तव्यन्न जातु परयोषिति । ४१ । अत्र गाथा वायुगीताः कीर्त्तयंति पुराविदः । यथा वीजन्न वप्तव्यं पुंसापरपरिग्रहे । ४२ । नश्यतीषुर्यथा विद्धः खेविद्धमनुविध्यतः । तथा नश्यति वै क्षिप्रं वीजम्परपरिग्रहे । ४३ । पृथोरपीमां पृथिवीं भार्य्यां पूर्वविदोविदुः । स्थाणुच्छेदस्य केदारमाहुः शल्यवतो मृगम । ४४ । एतावानेव पुरुषो यज्जायात्माप्रजेतिह । विप्राः प्राहुस्तथा चैतद्यो भर्त्ता सा स्मृताङ्गना । ४५ । न निष्क्रयविसर्गाभ्यां भर्तुर्भार्य्या विमुच्यते । एवं धर्मम्विजानीमः प्राक् प्रजापतिनिर्म्मितम । ४६ । सकृदंशो निपतति सकृत्कन्या प्रदीयते । सकृदाह ददानीति त्रीण्येतानि सतां सकृत् । ४७ । यथा गोऽश्वोष्ट्रदासीषु महिष्यजाविकासु च । नोत्पादकः प्रजाभागी तथैवान्यङ्गनास्वपि । ४८ । येऽक्षेत्रिणो वीजवन्तः

में बाण से विद्ध हुए पक्षी को फेर बाण से बेध करने वाले का बाण जिस प्रकार से नाश को प्राप्त होता है (अर्थात् प्रथम जिस ने बेध किया उसी को मृग लाभ होता है) तिसी प्रकार से परस्त्री में बीज नाश को प्राप्त होता है (अर्थात् जिस की स्त्री है उसी को अपत्य लाभ होता है)। ४३। इस पृथिवी को पृथु राजा ने प्रथम ग्रहण किया पीछे अनेक राजों के संबंध भए संते भी पृथु की भार्या है यह अतीत काल के जानने वालों ने जाना है और जिस ने ऊंच नीच भूमि को सम किया है उसी का खेत है जिस ने प्रथम बाण से बध किया है उसी का वह मरा हुआ पक्षी है यह पूर्व काल के जानने वालों ने कहा। ४४। एक ही पुरुष नहीं होता किंतु भार्या और अपनी देह अपत्य (अर्थात् पुत्र कन्या) यह सब मिल के पुरुष कहाता है यह ब्राह्मणों ने कहा कि जो भर्त्ता है सोई भार्या है यह ऋषियों ने कहा। ४५। बेचने से और त्याग से भी भार्या की भर्त्ताल (अर्थात् भार्या का धर्म) से नहीं छूटती पूर्व ही ब्रह्मा ने यह धर्म का निर्णय किया यह हम सब जानते हैं ऐसा मनु जी ने कहा। ४६। विभाग कन्यादान देंगे यह तीनों बात भले लोगों को एकही बेर होती हैं। ४७। जिस प्रकार से गौ घोड़ा ऊंट

दासी भैंसि बकरी भेड़ि इन्हों में संतति उत्पन्न करने वाले का स्वामी उत्पन्न हुई संतति को नहीं पाता तिसी प्रकार से दूसरे की स्त्री में बीज डालने वाला अपत्य ( अर्थात् संतति ) को नहीं पाता । ४८ । दूसरे के खेत में बीज बोने वाला उस बीज के फल को कभी नहीं पाता । ४९ । दूसरे की गौ में दूसरे का वृषभ सौ बछड़े को उत्पन्न करै तो गौ का स्वामी उस बछड़े को पाता है और वृषभ का वीर्य व्यर्थ हुआ । ५० । तिसी प्रकार से दूसरे के खेत में बीज बोने वाला खेत वाले का अर्थ करता है आप फल को नहीं पाता । ५१ । इस स्त्री में जो उत्पन्न हो सो हमारा और तुम्हारा दोनों का होवे ऐसा फल को मन में न रख के जो उत्पन्न किया सो क्षेत्र वाले का होता है बीज से योनि बहुत बड़ी है । ५२ । इस स्त्री में जो उत्पन्न हो सो हमारा और तुम्हारा दोनों का होवे ऐसा मन में रख के जो उत्पन्न किया उस का भागी क्षेत्र वाला और बीज वाला दोनों होते हैं । ५३ । वायु से उड़ि के बीज जिस के खेत में पड़ा उस का फल खेत वाला पाता है बीज वाला नहीं पाता । ५४ । गौ घोड़ा दासी ऊंट बकरी भेड़ि पक्षी भैंसि इन्हों की उत्पत्ति में यही धर्म जानना । ५५ । भृगु जी कहते हैं कि आप लोगों

परक्षेत्रप्रवापिणः । ते वै सस्य जातस्य न लभंते फलं क्वचित् । ४९ । यदन्यगोषु वृषभो वत्सानां जनयेच्छतम । गोमिनामेव ते वत्सा मोघं स्कंदितमार्षभम । ५० । तथैवाक्षेत्रिणो वीजं परक्षेत्रप्रवापिणः । कुर्वन्ति क्षेत्रिणामर्थं न वीजी लभते फलम । ५१ । फलन्त्वनभिसंधाय क्षेत्रिणां वीजिनान्तथा । प्रत्यक्षं क्षेत्रिणामर्थो वीजाद्योनिर्गरीयसी । ५२ । क्रियाभ्युपगमात्त्वेतद्वीजार्थं यत्प्रदीयते । तस्येह भागिनौ दृष्टौ वीजी क्षेत्रिक एव च । ५३ । ओघवाता हृतं वीजं यस्य क्षेत्रे प्ररोहति । क्षेत्रिकस्यैव तद्वीजन्न वप्ता लभते फलम् । ५४ । एष धर्मो गवाश्वस्य दास्युष्ट्राजाविकस्य च । विहङ्गमहिषीणाञ्च विज्ञेयः प्रसवं प्रति । ५५ । एतद्वः सारफल्गुत्वं वीजयोन्योः प्रकीर्त्तितम् । अतः परम्प्रवक्ष्यामि योषितान्धर्ममापदि । ५६ । भ्रातुर्ज्येष्ठस्य भार्याया गुरुपत्न्यनुजस्य सा । यवीयसस्तु या भार्या स्नुषा ज्येष्ठस्य सा स्मृता । ५७ । ज्येष्ठो यवीयसो भार्यां यवीयान्वाग्रजस्त्रियम् । पतितौ भवतो गत्वा नियुक्तावप्यनापदि । ५८ । देवराद्वा सपिण्डाद्वा स्त्रिया सम्यङ्नियुक्तया । प्रजेप्सिताधिगंतव्या संतानस्य परिक्षये । ५९ । विधवायान्नियुक्तस्तु घृताक्तो वाग्यतो निशि । एकमुत्पादयेत्पुत्रं न द्वितीयङ्कथञ्चन । ६० । द्वितीयमेके प्रजनं मन्यंते

से बीज और योनि का प्राधान्य अप्राधान्य को कहा इस के अनंतर स्त्रियों के आपत्काल में जो धर्म है उस को कहेंगे । ५६ । जेठा भाई की जो स्त्री है सो छोटे भाई की गुरु पत्नी कहाती है और छोटे भाई की जो स्त्री है सो जेठे भाई की पतोहू कहाती है । ५७ । आपत्काल न हो और पिता आदि की आज्ञा भी भई हो परंतु जेठे भाई की स्त्री में कनिष्ठ और कनिष्ठ भाई की स्त्री में ज्येष्ठ गमन करैं तो दोनों पतित होते हैं । ५८ । सन्तान के अभाव में ससुर आदि की आज्ञा को पाए हुए स्त्री सपिंड से अथवा देवर से इच्छित प्रजा को प्राप्त करै । ५९ । विधवा स्त्री में पिता आदि की आज्ञा को पाए हुए पुरुष रात को मौन होके देह में घी लगा के एक पुत्र को उत्पन्न करै दूसरे पुत्र को कभी न उत्पन्न करै । ६० । एक पुत्र और अपुत्र ये दोनों सम हैं ऐसा बड़े लोगों के प्रवाद से पिता आदि की आज्ञा से उत्पन्न जो पुत्र है उस का प्रयोजन सिद्ध न भया ऐसा मानने वाले और पिता आदि की आज्ञा से पुत्रो

त्पादन विधि के जानने वाले जो दूसरे आचार्य हैं सो स्त्रियों में दूसरे पुत्र की उत्पत्ति को भी धर्म से मानते हैं । ६१ । जब गर्भ उत्पन्न हो चुका तब जेठा भाई गुरु की नाईं छोटे भाई की स्त्री पतोहू की नाईं आपुस में दोनों रहैं यह जब जेठा भाई को कनिष्ठ भाई की स्त्री में पुत्र उत्पन्न करने की पिता आदि की आज्ञा भई हो तब जानना । ६२ । पिता आदि की आज्ञा पाके और विधि छोड़ के इच्छा से जेठा भाई कनिष्ठ भाई की स्त्री में गमन करै अथवा कनिष्ठ भाई जेठा भाई की स्त्री में गमन करै तो दोनों पतित होते हैं जेठा भाई पतोहू में गमन करने वाला कहाता है छोटा भाई गुरु पत्नी में गमन करने वाला कहाता है । ६३ । अब नियोग ( अर्थात् पुत्रोत्पत्ति के लिये पिता आदि की आज्ञा ) का निषेध करते हैं ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन तीनों वर्ण विधवा स्त्री में पुत्रोत्पत्ति के लिये आज्ञा न देवैं और आज्ञा देने से नित्य धर्म को नाश करते हैं । ६४ । विवाह के मंत्र में नियोग नहीं लिखा है और विधवा स्त्री के साथ रमण नहीं लिखा है । ६५ । राजा वेण के राज्य में यह पशु धर्म को मनुष्यों के लिये वेण राजा ने कहा उस को पंडित द्विजों ने निंदा किया है । ६६ ।

स्त्रीषु तद्विदः । अनिर्वृत्तं नियोगार्थम्पश्यन्तो धर्मतस्तयोः । ६१ । विधवायान्नियोगार्थे निर्वृत्ते तु यथाविधि । गुरुवच्च स्नुषावच्च वर्त्तेयातां परस्परम् । ६२ । नियुक्तौ यौ विधिं हित्वा वर्त्तेयातान्तु कामतः । तावुभौ पतितौ स्यातां स्नुषागगुरुतल्पगौ । ६३ । नान्यस्मिन्विधवा नारी नियोक्तव्या द्विजातिभिः । अन्यस्मिन् हि नियुंजाना धर्मं हन्युः सनातनम् । ६४ । नोद्वाहिकेषु मंत्रेषु नियोगः कीर्त्यते क्वचित् । न विवाहविधावुक्तं विधवा वेदनं पुनः । ६५ । अयं द्विजैर्हि विद्वद्भिः पशुधर्मो विगर्हितः । मनुष्याणामपि प्रोक्तो वेणेराज्यं प्रशासति । ६६ । स महीमखिलां भुंजन् राजर्षिप्रवरः पुरा । वर्णानां संकरञ्चक्रे कामोपहतचेतनः । ६७ । ततः प्रभृति यो मोहात्प्रमीतपतिकां स्त्रियम् । नियोजयत्यपत्यार्थं तं विगर्हंति साधवः । ६८ । यस्या म्रियेत कन्याया वाचा सत्ये कृते पतिः । तामनेन विधानेन निजोविंदेत देवरः । ६९ । यथा विध्यधिगम्यैनां शुक्लवस्त्रां शुचिव्रताम् । मिथो भजेताप्रसवात्सकृत्सकृहतावृतौ । ७० । न दत्वा कस्यचित्कन्यां पुनर्दद्याद्विचक्षणः । दत्वा पुनः प्रयच्छन् हि प्राप्नोति

पूर्व काल में काम से नष्ट बुद्धि वाला राजर्षियों में श्रेष्ठ वेण राजा संपूर्ण पृथिवी का भोग करत संते वर्णों का संकर ( अर्थात् मिलावट ) किया । ६७ । उस दिन से मोह करके संतान के लिये विधवा स्त्री को जो आज्ञा देता है उस की निंदा साधु लोग करते हैं । ६८ । नियोग की विधि और निषेध को कहा उस का व्यवस्था कहते हैं जिस कन्या को वाणी से किसी को दिया और विवाह भया नहीं जिस को दिया रहा वह मर गया उसका सहोदर भाई उस कन्या का विवाह को आगे जो विधि कहैंगे उस करके करै । ६९ । पवित्रता सहित व्रत करने वाली श्वेत वस्त्र पहिरे हुई कन्या का विधि पूर्वक विवाह करके सम ऋतु काल की रात्रि में एक एक बार गर्भ ग्रहण तक उस का गमन करै उस में जो संतति होगी सो जिस को वाणी से प्रथम दिया है उसी का कहावेगा । ७० । बुद्धिमान मनुष्य एक को कन्या देके फेर उस कन्या को दूसरे को न देवै कदाचित् देवै तो सहस्त्र पुरुष के बध को पाता है सप्त पदी के पूर्व भार्या के धर्म की उत्पत्ति नहीं होती तब

दूसरे के देने की शंका भई इस लिये इस बचन को कहा। ७१। निंदित व्याधि युक्त बहुत दुष्ट कपट से प्राप्त जो कन्या उस को विधि पूर्वक ग्रहण करके भी त्याग करना। ७२। दोष युक्त कन्या के दोष को बिना कहे उस को देने वाला दुरात्मा का कन्या दान ब्यर्थ है। ७३। भार्या की जीविका करके कार्य वाला पुरुष बिदेश जावे क्योंकि भूखों से मरती हुई शीलवती भी स्त्री पर पुरुष को भजन करेगी इस लिये जीविका करके तब बिदेश में जावे। ७४। जीविका बिधान करके बिदेश में पुरुष के गए संते नियम में स्थित होके स्त्री जीवे और जीविका बिधान बिना किए हुए बिदेश में पुरुष के गए संते सूत कातना और अनिंदित कारीगरी इन्हें आदि जो कर्म है उस्से जीवे। ७५। गुरू की आज्ञा संपादन आदि धर्म कार्य के लिये बिद्या के अर्थ यश के अर्थ काम के लिये बिदेश गए पुरुष की आशा को क्रम से आठ छ तीन बर्ष तक करे इस के अनंतर पति के समीप में स्त्री जावे। ७६। बिरोध करने वाली स्त्री का प्रतीक्षा ( अर्थात आशा ) एक बर्ष तक पुरुष करे इस के अनंतर भी बिरोध करती रहै तो भूषण आदि जो धन दिया है उस को लेकर उस के साथ संभोग न करे भोजन और बस्त्र को तो

पुरुषान्ततम् । ७१ । विधिवत्प्रतिगृह्यापि त्यजेत्कन्यां विगर्हिताम। व्याधितां विप्रदुष्टां वा छद्मना चोपपादिताम् । ७२ । यस्तु दोषवतीं कन्यामनाख्यायोपपादयेत्। तस्य तद्वितथं कुर्यात्कन्यादातुर्दुरात्मनः । ७३। विधाय वृत्तिम्भार्यायाः प्रवसेत्कार्यवान्नरः। अवृत्तिकर्षिता हि स्त्री प्रदुष्येत्स्थितिमत्यपि। ७४। विधाय प्रोषिते वृत्तिं जीवेन्नियममास्थिता। प्रोषिते त्वविधायैव जीवेच्छिल्पैरगर्हितैः । ७५ । प्रोषितो धर्मकार्यार्थम्प्रतीक्ष्योष्टौ नरः समाः। विद्यार्थं षट यशोर्थं वा कामार्थं त्रींस्तु वत्सरान । ७६ । संवत्सरम्प्रतीक्षेत द्विषंतीं योषितम्पतिः । ऊर्द्ध्वं संवत्सरात्त्वेनां दायं हृत्वा न संवसेत् । ७७ । अतिक्रामेत्प्रमत्तं वा मत्तं रोगार्त्तमेव वा। सा त्रीन्मासान्परित्याज्या विभूषणपरिच्छदा । ७८ । उन्मत्तं पतितं क्लीवमवीजं पापरोगिणम। न त्यागोस्ति द्विषन्त्याश्च न च दायापवर्तनम । ७९ । मद्यपाऽसाधुवृत्ता च प्रतिकूला च या भवेत्। व्याधिता वाधिवेत्तव्या हिंस्रार्थघ्नी च सर्वदा । ८० । वंध्याष्टमेधिवेद्याब्दे दशमे तु मृतप्रजा । एकादशे स्त्री जननी सद्यस्त्वप्रियवादिनी । ८१ । या रोगिणी स्यात्तु हिता संपन्ना चैव शीलतः। सानुज्ञाप्याधिवेत्तव्या नावमान्या च कर्हिचित् ।८२। अधिविन्ना तु या नारी निर्गच्छेद्रुपिता

देवे। ७७। जूआ खेलना आदि से प्रमत्त मद करने वाली बस्तु सहित रोग से दुःखित ऐसे पति का अपमान जो स्त्री करती है उस को तीन महीना तक भूषण बस्त्र न देना। ७८। वायु आदि से उन्मत्त पतित नपुंसक व्याधि से बीज रहित पाप रोगी ऐसे पति से बिरोध करने वाली स्त्री का त्याग करना और उस का धन न लेना। ७९। मद्य पीने वाली साधुओं के आचरण से रहित शत्रुता करने वाली व्याधि से युक्त घात करने वाली निरंतर अर्थ का नाश करने वाली ऐसी स्त्री हो तो दूसरा बिवाह करना। ८०। बंध्या ( अर्थात जिस को संतान न हो ) मृत प्रजा ( अर्थात् जिस की संतति हो हो के मर जाय ) केवल कन्या ही को उत्पन्न करने वाली ऐसी स्त्री के ऊपर क्रम से आठएं दसएं ग्यारहें बर्ष में दूसरा बिवाह करना और अप्रिय बोलने वाली स्त्री के ऊपर तो तुरंत दूसरा बिवाह करना। ८१। जो स्त्री रोगिणी हो परंतु हित करने वाली हो शील से युक्त हो उस की आज्ञा ले के दूसरा बिवाह करना और उस का अपमान कभी न करना। ८२। जिस स्त्री

के ऊपर दूसरा विवाह पति ने किया और वह स्त्री रुष्ट होके गृह से निकलती हो तो उस को रोक के गृह में रखना अथवा कुल के समीप त्याग करना। ८३। क्षत्रिय आदि की स्त्री भर्त्ता आदि से निवारित है और विवाह आदि उत्सव में भी निषिद्ध मद्य को पीवै अथवा नृत्य आदि स्थान जन समुदाय में गमन करै सो छ रत्ती सुवर्ण दंड देवे। ८४। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये सब अपने वर्ण की और दूसरे वर्ण की स्त्रियों का विवाह करैं तो उन स्त्रियों की ज्येष्ठता पूजा गृह ये सब वर्ण क्रम से प्रधान होता है। ८५। भर्त्ता के शरीर की सेवा नित्य धर्म कार्य इन को सब वर्णों में अपने वर्ण की जो स्त्री है सोई करै दूसरे वर्ण की स्त्री न करै। ८६। उन दोनों कर्म को अपने वर्ण की स्त्री रहत संते मोह से दूसरे वर्ण की स्त्री से करावै तो जैसा ब्राह्मणी में शूद्र से उत्पन्न ब्राह्मण चाण्डाल है तैसा वह है यह ऋषियों ने कहा। ८७। कुलाचार आदि से उत्कृष्ट सुरूप अपने जाति वाला ऐसा वर जब मिलै तब छोटी भी कन्या होवै (अर्थात् विवाह के योग्य न होवै) तो उस का विधि पूर्वक विवाह कर देना। ८८। ऋतुमती भी कन्या होकर गृह में मरण तक रहै परंतु उस कन्या को गुण हीन पुरुष को कभी न देवै। ८९। तीन वर्ष

गृहात्। सा सद्यः सन्निरोद्धव्या त्याज्या वा कुलसन्निधौ। ८३। प्रतिषिद्धापि चेद्यातु मद्यमभ्युदयेष्वपि। प्रेक्षा समाजं गच्छेद्वा सा दंड्या कृष्णलानि षट्। ८४। यदि स्वाश्च पराश्चापि विंदेरन योषितो द्विजाः। तासां वर्णक्रमेण स्याज्ज्येष्ठ्यम्पूजा च वेश्म च। ८५। भर्तुः शरीरशुश्रूषां धर्मकार्यञ्च नैत्यकिम्। स्वा चैव कुर्यात्सर्वेषां नास्वजातिः कथंचन। ८६। यस्तु तत्कारयेन्मोहात्सजात्यास्थितयान्यया। यथा ब्राह्मणचाण्डालः पूर्वदृष्टस्तथैव सः। ८७। उत्कृष्टायाभिरूपाय वराय सदृशाय च। अप्राप्तामपि तान्तस्मै कन्यां दद्याद्यथाविधि। ८८। काममामरणात्तिष्ठेद्गृहे कन्यर्तुमत्यपि। न चैवैनां प्रयच्छेत्तु गुणहीनाय कर्हिचित्। ८९। त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत कुमार्यृतुमती सती। ऊर्द्ध्वं तु कालादेतस्माद्विंदेत सदृशम्पतिम्। ९०। अदीयमाना भर्त्तारमधिगच्छेद्यदि स्वयम्। नैनः किंचिदवाप्नोति न च यं साधिगच्छति। ९१। अलंकारन्नाददीत पित्र्यं कन्या स्वयम्वरा। मातृकं भ्रातृदत्तम्वा स्तेनास्याद्यदि तं हरेत्। ९२। पित्र्येन दद्याच्छुल्कन्तु कन्यामृतुमतीं हरन्। स हि स्वाम्यादतिक्रामेदृतूनां प्रतिरोधनात्। ९३। त्रिंशद्वर्षो वहेत्कन्यां हृद्यां द्वादशवार्षिकीम्। त्र्यष्टवर्षोष्टवर्षां वा धर्मे सीदति सत्वरः। ९४।

तक ऋतुमती कन्या अच्छे वर की आशा करै इस के अनंतर सदृश पति को प्राप्त होवै। ९०। पिता आदि नहीं देते और कन्या आप से भर्त्ता का स्वीकार करै तो उस कन्या वर को दोष नहीं। ९१। स्वयंवरा (अर्थात् आप से पति का स्वीकार करने वाली कन्या) माता पिता भाई का दिया हुआ भूषण को न लेवै और लेवै तो चोर कहाती है। ९२। ऋतु मतीकन्या का विवाह करने वाला वर कन्या के पिता को शुल्क (अर्थात् जिस वस्तु को देकर कन्या ग्रहण करै) न देवै क्योंकि ऋतु के प्रतिरोध से (अर्थात् पहिले ही विवाह होता तो ऋतु काल में गर्भ धारण होता उस के रुकावट से) पिता अपने स्वामी भाव से छूट जाता है। ९३। तीस वर्ष का वर हृदय के प्रिय बारह वर्ष की कन्या का विवाह करै अथवा चौवीस वर्ष का वर आठ वर्ष की कन्या का विवाह करै यह योग्य काल देखाया है नियम नहीं है इतने दिन में वेद ग्रहण कर चुकता है तब गृहस्थाश्रम में आने को विलंब न करै। ९४। देवतों की दिई हुई कन्या को पति पाता है अपनी इच्छा से नहीं इस लिए

देवतों का हित करते संते उस साध्वी स्त्री का पोषण नित्य ही करै। ९५। गर्भ धारण के लिये स्त्री को और गर्भ स्थापन के लिये पुरुष को उत्पन्न किया इस
लिये वेद में स्त्री पुरुष का साधारण धर्म है (अर्थात् स्त्री के साथ ही अग्नि होत्र आदि धर्म को पति करै)। ९६। कन्या का शुल्क देके शुल्क देने वाला मर
जाय तो उस के भाई के साथ उस कन्या का विवाह करना परंतु वह कन्या जब मानै। ९७। शूद्र भी कन्या को देते संते शुल्क न लेवे उस के लेने से ढंपा हुआ
कन्या विक्रय कहाता है। ९८। एक को कहके दूसरे को देना इस बात को कोई छोटे बड़े ने कभी नहीं किया। ९९। शुल्क नाम जो मोल है उस करके ढंपा
हुआ कन्या विक्रय इस को पूर्व जन्म में भी कभी न सुना। १००। मरण तक दोनों का बियोग न होवे यह संक्षेप से स्त्री पुरुष का परम धर्म जानना।
१०१। जिस में परस्पर बियोग न होवे ऐसा यत्न क्रिया करके स्त्री पुरुष करैं। १०२। स्त्री पुरुष का आपस का प्रेम (अर्थात् परस्परानुराग) युक्त जो यह धर्म है

देवदत्ताम्पतिर्भार्याम्विंदते नेच्छयात्मनः। तां साध्वीं विभृयान्नित्यं देवानाम्प्रियमाचरन्। ९५। प्रजनार्थं स्त्रियः सृष्टाः
संतानार्थञ्च मानवाः। तस्मात्साधारणो धर्मः श्रुतौ पत्न्या सहोदितः। ९६। कन्यायान्दत्तशुल्कायां म्रियते यदि शुल्कदः।
देवराय प्रदातव्या यदि कन्यानुमन्यते। ९७। आददीत न शूद्रोपि शुल्कं दुहितरन्ददन्। शुल्कं हि गृह्णन्कुरुते छन्नं दुहितृ
विक्रयम्। ९८। एतत्तु न परे चक्रुर्नापरे जातु साधवः। यदन्यस्य प्रतिज्ञाय पुनरन्यस्य दीयते। ९९। नानुशुश्रुम जात्वेत-
त्पूर्वेष्वपि हि जन्मसु। शुल्कसंज्ञेन मूल्येन छन्नं दुहितृविक्रयम्। १००। अन्योन्यस्याव्यभिचारो भवेदामरणांतिकः। एष धर्मः
समासेन ज्ञेयः स्त्रीपुंसयोः परः। १०१। तथा नित्यं यतेयातां स्त्रीपुंसौ तु कृतक्रियौ। यथा नाभिचरेतां तौ वियुक्तावितरे
तरम्। १०२। एष स्त्रीपुंसयोरुक्तो धर्मो वो रतिसंहितः। आपद्यपत्यप्राप्तिश्च दायधर्मन्निबोधत। १०३। ऊर्द्ध्वं पितुश्च
मातुश्च समेत्य भ्रातरः समम्। भजेरन् पैत्रिकं रिक्थमनीशास्ते हि जीवतोः। १०४। ज्येष्ठ एव तु गृह्णीयात्पित्र्यन्धनमशेषतः।
शेषास्तमुपजीवेयुर्यथैव पितरन्तथा। १०५। ज्येष्ठेन जातमात्रेण पुत्री भवति मानवः। पितॄणामनृणश्चैव स तस्मात्सर्वमर्हति।
१०६। यस्मिन्नृणं सन्नयति येन चानंत्यमश्नुते। स एव धर्मजः पुत्रः कामजानितरान्विदुः। १०७। पितेव पालयेत्पुत्रान्

और आपत्काल में संतान की प्राप्ति इन दोनों को कहा इस के अनंतर दाय भाग (अर्थात् हिस्सा) को जानो। १०३। माता पिता के मरणानन्तर सब
मिल के माता पिता के द्रव्य को सम बिभाग करैं माता पिता के जीते हुए सब लड़के असमर्थ हैं। १०४। पिता के संपूर्ण धन को जेठा ही लेवे और
मध्यम भाई छोटे भाई ये सब जेठे से जीवन को पावैं जैसे पिता से पाते रहे। १०५। जेठ पुत्र उत्पन्न होने से मनुष्य पुत्रवान् कहाता है और पितरों
के ऋण से छूट जाता है इस लिये जेठ पुत्र सब धन लेने के योग्य होता है। १०६। जिस के भये संते ऋण को पिता शोधन करता है और मोक्ष को
पाता है सोई धर्म से जायमान पुत्र है और सब काम से जायमान हैं यह ऋषियों ने कहा। १०७। पिता की नाईं जेठ पुत्र सब भाइयों की रक्षा करै और

जेठे भाई में पुत्र की नाईं छोटे भाई रहैं। १०८। जेठ ही कुल को बढ़ाता है और बिनाश करता है और लोक में बहुत पूज्य जेठ ही है उत्तम लोगों ने उस की निंदा नहीं की है। १०९। जो ज्येष्ठता का आचरण करता है सो माता पिता की नाईं है और जो ज्येष्ठता का आचरण नहीं करता है सो बंधु की नाईं पूज्य है। ११०। इस रीति से सब एक में रहैं अथवा धर्म करने की इच्छा करके पृथक् रहैं पृथक् रहने से धर्म बढ़ता है इस लिये पृथक् रहना धर्म से युक्त है। १११। संपूर्ण द्रव्य में श्रेष्ठ द्रव्य और बीसवां अंश ज्येष्ठ को और मध्यम को चालीसवां भाग कनिष्ठ को अस्सीवां भाग देके जो बचै उस का सम भाग करके सब कोई लेवैं। ११२। ज्येष्ठ और कनिष्ठ को जैसा कहा है तैसा ही देना मध्यम को मध्यम धन भी देना। ११३। सर्व धन में जो श्रेष्ठ धन है और सजातीय धन में जो श्रेष्ठ धन है और गौ आदि जो पशु हैं उन में दश में से एक श्रेष्ठ पशु इन तीनों वस्तु को ज्येष्ठ लेवैं परंतु यह बिभाग ज्येष्ठ गुणी हो और कनिष्ठ

ज्येष्ठो भ्रातॄन् यवीयसः। पुत्रवच्चापि वर्तेरन् ज्येष्ठे भ्रातरि धर्मतः। १०८। ज्येष्ठः कुलं वर्द्धयति विनाशयति वा पुनः। ज्येष्ठः पूज्यतमो लोके ज्येष्ठः सद्भिरगर्हितः। १०९। यो ज्येष्ठो ज्येष्ठवृत्तिः स्यान्मातेव स पितेव सः। अज्येष्ठवृतिर्यस्तु स्यात्स संपूज्यस्तु बंधुवत्। ११०। एवं सह वसेयुर्वा पृथग्वा धर्मकाम्यया। पृथग्विवर्द्धते धर्मस्तस्माद्धर्म्या पृथक् क्रिया। १११। ज्येष्ठस्य विंश उद्धारः सर्वद्रव्याच्च यद्वरम्। ततोऽर्द्धं मध्यमस्य स्यात्तुरीयन्तु यवीयसः। ११२। ज्येष्ठश्चैव कनिष्ठश्च संहरेतां यथोदितम्। येन्ये ज्येष्ठकनिष्ठाभ्यां तेषां स्यान्मध्यमन्धनम्। ११३। सर्वेषां धनजातानामाददीताग्र्यमग्रजः। यच्च सातिशयं किंचिद्दशतश्चाप्नुयाद्वरम्। ११४। उद्धारो न दशस्वस्ति सम्पन्नानां स्वकर्मसु। यत्किंचिदेव देयं तु ज्यायसे मानवर्द्धनम्। ११५। एवं समुद्धृतोद्धारे समानंशान्प्रकल्पयेत्। उद्धारेऽनुद्धृते त्वेषामियं स्यादंशकल्पना। ११६। एकाधिकं हरेत् ज्येष्ठः पुत्रोध्यर्द्धन्ततोऽनुजः। अंशमंशं यवीयांस इति धर्मो व्यवस्थितः। ११७। स्वेभ्योंऽशेभ्यस्तु कन्याभ्यः प्रदद्युर्भ्रातरः पृथक्। स्वात्स्वादंशाच्चतुर्भागम्पतितास्युरदित्सवः। ११८। अजाविकं सैकशफन्न जातु विषमं भजेत्। अजाविकं तु विषमं ज्येष्ठस्यैव विधीयते। ११९। यवीयान् ज्येष्ठभार्यायां पुत्रमुत्पादयेद्यदि। समस्तत्र विभागः स्यादितिधर्मो व्यवस्थितः। १२०। उपसर्जनं प्रधानस्य धर्मतो नोपपद्यते।

मध्यम निर्गुणी हो तब जानना। ११४। सब भाई अपने कर्म में सम्पन्न होवैं तो जो उद्धार पीछे कह आए हैं सो करना किंतु जेठे का मान रखने के लिये कुच्छ एक छोटी वस्तु देना। ११५। इस प्रकार से ज्येष्ठ को उद्धार देके अवशिष्ट धन का सम बिभाग करना और उद्धार न देवें तो आगे जो अंश कल्पना करेंगे सो करें। ११६। दो अंश ज्येष्ठ लेवें उससे कनिष्ठ डेढ़ अंश लेवें सब से छोटा एक अंश लेवै यह धर्म व्यवस्थित है ( अर्थात् व्यवस्था के प्राप्त है । ११७। पृथक् पृथक् अपने अंश से चतुर्थांश सब भाई भगिनी को देवें न देवें तो पतित होते हैं। ११८। बकरी भेड़ एक खुर वाले ( अर्थात् घोड़ा आदि ) ये सब बिषम हो ( अर्थात चार भाई हैं और पांच घोड़ा हो ) तो बिषम बिभाग न करना ( अर्थात बचै सो जेठा लेवैं )। ११९। छोटा भाई जेठ भाई की स्त्री में पुत्र उत्पन्न करै तो उस पुत्र के साथ चाचा लोग सम बिभाग करें उस पुत्र को जेठाई का भाग न देवैं यह धर्म व्यवस्थित है। १२०। प्रधान को गौण करना यह बात धर्म नहीं है

उत्पत्ति में पिता प्रधान है इस लिये धर्म करके पिता का सेवन करे ।१२१। एक को दो स्त्री हो और छोटी स्त्री में पहिले लड़का भया और जेठी स्त्री में पीछे लड़का भया इस स्थान में कैसा भाग करना ऐसी संशय में समाधान आगे के श्लोक में करेंगे ।१२२। प्रथम बिवाहिता स्त्री में पीछे से जो भया है सो एक श्रेष्ठ वृषभ उद्धार लेवै और भाई उस श्रेष्ठ वृषभ से कनिष्ठ वृषभ उद्धार लेवें माता के बिवाह क्रम से ज्येष्ठता जानना ।१२३। ज्येष्ठ स्त्री में पहिले लड़का भया हो तो पंद्रह गौ और एक वृषभ लेवै तिस के अनंतर लहुरी स्त्री में जो लड़के भये हैं सो अपनी माता के बिवाह क्रम से जेठाई को पाए हुए बची गौ का बिभाग करें यह निश्चय है।१२४। सम जाति की स्त्री में उत्पन्न जितने लड़के हैं उन्हों में माता के बिवाह क्रम से जेठाई नहीं है किंतु जन्म से जेठाई है ।१२५। केवल बिभाग ही में जन्म से जेठाई है यह नहीं किंतु ज्योतिष्टोम यज्ञ में इंद्र के बुलाने के लिये स्वब्रह्मण्य नाम का मंत्र है उस में पहिले जो लड़का भया है उस के नाम से कहा जाता है कि फलाने लड़के का बाप यज्ञ करता है ऐसा ऋषियों ने कहा और जो साथ ही दो लड़के उत्पन्न

पिता प्रधानं प्रजने तस्माद्धर्मेण तं भजेत् ।१२१। पुत्रः कनिष्ठो ज्येष्ठायां कनिष्ठायां च पूर्वजः । कथन्तत्र विभागः स्यादिति-चेत्संशयोभवेत् ।१२२। एकं वृषभमुद्धारं संहरेत स पूर्वजः । ततोपरे ज्येष्ठवृषास्तदूनानां स्वमातृतः ।१२३। ज्येष्ठस्तु जातो ज्येष्ठायां हरेद्वृषभषोडशः । ततः स्वमातृतः शेषा भजेरन्निति धारणा ।१२४। सदृशस्त्रीषु जातानाम्पुत्राणामविशेषतः । न मातृतो ज्यैष्ठ्यमस्ति जन्मतो ज्यैष्ठ्यमुच्यते ।१२५। जन्मज्येष्ठेन चाह्वानं स्वब्राह्मण्यास्वपि स्मृतम् । यमयोश्चैव गर्भेषु जन्मतो ज्येष्ठता स्मृता ।१२६। अपुत्रोऽनेन विधिना सुतां कुर्वीत पुत्रिकाम् । यदपत्यं भवेदस्यां तन्मम स्यात्स्वधाकरम् ।१२७। अनेन तु विधानेन पुरा चक्रेऽथ पुत्रिकाः । विवृद्ध्यर्थं स्ववंशस्य स्वयं दक्षः प्रजापतिः ।१२८। ददौ सदशधर्माय कश्यपाय त्रयोदश । सोमाय राज्ञे सत्कृत्य प्रीतात्मा सप्तविंशतिम् ।१२९। यथैवात्मा तथा पुत्रः पुत्रेण दुहिता समा । तस्यामात्मनि तिष्ठन्त्यां कथमन्यो धनं हरेत् ।१३०। मातुस्तु यौतकं यत्स्यात्कुमारी भाग एव सः । दौहित्र एव च हरेदपुत्रस्याखिलन्धनम् ।१३१।

होते हैं वहां यद्यपि गर्भ स्थापन में प्रथम बीज से उत्पन्न पीछे होगा और पिछिले बीज से उत्पन्न आगे होगा तथापि पहिले उत्पन्न होगा सोई जेठ कहावैगा ।१२६। कन्या दान समय में दामाद के साथ ऐसी सलाह करे कि हमारे पुत्र नहीं हैं इस कन्या में जो पुत्र होगा सो हमारा श्राद्ध आदि कर्म करने वाला होगा इस प्रकार से कन्या को पुत्रिका करे ।१२७। पूर्व काल में अपने बंश बढ़ने के लिये इस बिधान से दक्ष प्रजापति ने पुत्रिका किया ।१२८। प्रसन्नता से सत्कार पूर्वक दक्ष प्रजापति ने धर्म को दश कश्यप को तेरह चंद्रमा को सत्ताईस कन्या दिया ।१२९। जैसी अपनी आत्मा है तैसा ही पुत्र है और पुत्र के समान कन्या है इस लिये आत्मा के समान कन्या रहते संते किस प्रकार से दूसरा कोई धन को हरण करे ।१३०। माता के मरे संते उस का यौतक धन जिस का लक्षण आगे कहेंगे सो धन कुमारी कन्या पाती है और पुत्र रहित पुरुष का सब धन दौहित्र ( अर्थात लड़की का लड़का ) पाता है ।१३१। पुत्र

रहित पुरुष का संपूर्ण धन दौहित्र लेवै और दो पिण्ड देवै एक अपने पिता को और एक अपने नाना को । १३२ । लोक में पोता और नाती इन दोनों में बिशेष नहीं है ( अर्थात् सम हैं क्योंकि दोनों में एक का पिता और एक की माता इन दोनों की उत्पत्ति एक ही से है ।१३३। पुत्र रहित पुरुष को पुत्रिका किए संते जब पुत्र उत्पन्न हो तो उस स्थान में पुत्रिका के साथ औरस पुत्र का सम बिभाग होता है स्त्री को जेठाई नहीं है इस लिये जेठाई का अंश न पावेगी । १३४ । पुत्र रहित पुत्रिका के मरे संते उस के धन को उस का पति लेवै इस में बिचार कुछ न करे । १३५ । कन्या को पुत्र भाव करके माना हो अथवा पुत्र भाव करके न माना हो परंतु वह कन्या अपने जात वाले वर से पुत्र उत्पन्न करे तो वह पुत्र पुत्र रहित नाना का धन लेवै नाना को पिंड देवै उस करके नाना पोता वाला कहाता है । १३६ । पुत्र करके इंद्र आदि लोक को जीतता है और पोता करके अनंत फल को पाता है और पोता को पुत्र करके सूर्य लोक को पाता है । १३७ । जिस कारण से पुत् कहिए नरक उससे त्र कहिए पिता का रक्षण करै इसी कारण से पुत्र कहाता है इस बात को

दौहित्रो ह्यखिलं रिक्थमपुत्रस्य पितुर्हरेत् । स एव दद्याद्द्वौ पिण्डौ पित्रे मातामहाय च । १३२ । पौत्रदौहित्रयोर्लोके न विशेषोऽस्ति धर्मतः । तयोर्हि मातापितरौ संभूतौ तस्य देहतः । १३३ । पुत्रिकायां कृतायां तु यदि पुत्रोऽनुजायते । समस्तत्र विभागः स्यात् ज्येष्ठता नास्ति हि स्त्रियाः । १३४ । अपुत्रायां मृतायां तु पुत्रिकायां कथंचन । धनं तत्पुत्रिकाभर्त्ता हरेतैवाविचारयन् । १३५ । अकृता वा कृता वापि यं विंदेत्सदृशात्सुतम् । पौत्री मातामहस्तेन दद्यात्पिण्डं हरेद्धनम् । १३६ । पुत्रेण लोकाम जयति पौत्रेणानंत्यमश्नुते । अथ पुत्रस्य पौत्रेण ब्रध्नस्याप्नोति विष्टपम् । १३७ । पुन्नाम्नो नरकाद्यस्मात्पितरं त्रायते सुतः । तस्मात्पुत्र इतिप्रोक्तः स्वयमेव स्वयंभुवा । १३८ । पौत्रदौहित्रयोर्लोके विशेषो नोपपद्यते । दौहित्रोपि ह्यमुत्रैनं संतारयति पौत्रवत् । १३९ । मातुः प्रथमतः पिण्डन्निर्वपेत्पुत्रिकासुतः । द्वितीयन्तु पितुस्तस्यास्तृतीयं तत्पितुः पितुः । १४० । उपपन्नो गुणैः सर्वैः पुत्रो यस्य तु दत्त्रिमः । स हरेतैव तद्रिक्थं संप्राप्तोऽप्यन्यगोत्रतः । १४१ । गोत्ररिक्थे जनयितुर्न हरेद्दत्त्रिमः सुतः । गोत्ररिक्थानुगः पिण्डो व्यपैति ददतः स्वधा । १४२ । अनियुक्तासुतश्चैव पुत्रिण्याप्तश्च देवरात् । उभौ तौ नार्हतो भागं जारजातककामजौ । १४३ । नियुक्तायामपि पुमान्नार्यां जातोऽविधानतः । नैवार्हः पैत्रिकं रिक्थम्पतितोत्पादितो हि

ब्रह्मा जी ने कहा । १३८ । संसार में पोता नाती दोनों सम हैं नाती भी नाना को परलोक में पोता की नाईं तारता है । १३९ । पुत्रि का पुत्र प्रथम पिण्ड माता को देवै दूसरा पिण्ड नाना को देवै तीसरा पिण्ड नाना के बाप को देवै । १४० । दूसरे गोत्र से भी लड़का आया हो परंतु सब गुण से युक्त हो और वह जिस का दत्तक पुत्र भया है उस के सब धन को पाता है । १४१ । उत्पन्न करने वाले का गोत्र और द्रव्य को दत्तक पुत्र नहीं पाता किंतु जिस का दत्तक होता है उसी का गोत्र और द्रव्य को पाता है और उसी को पिण्ड देता है जिससे उत्पन्न भया है उस को पिण्ड नहीं देता । १४२ । पिता आदि की आज्ञा बिना देवर आदि से बिधवा स्त्री ने उत्पन्न किया जो पुत्र सो और पुत्र रहत संते श्वशुर आदि की आज्ञा करके देवर से स्त्री ने उत्पन्न किया जो पुत्र सो ये दोनों भाग को नहीं पाते क्योंकि एक जार ( अर्थात् दूसरा पति ) से उत्पन्न है और दूसरा काम से उत्पन्न है । १४३ । श्वशुर आदि की

आज्ञा को पाए हुए स्त्री अविधान से पुत्र उत्पन्न करै तो वह पुत्र पिता के धन को नहीं पाता क्योंकि वह पुत्र पतित से उत्पन्न है। १४४। जिस प्रकार से और पुत्र धन को हरण करता है उसी प्रकार से श्वशुर आदि की आज्ञा से स्त्री ने उत्पन्न किया जो पुत्र सो धन को ग्रहण करै खेतवाले का वह बीज है और वह उत्पत्ति धर्म से है। १४५। मरे भाई का धन और स्त्री इन दोनों को जो ग्रहण करै सो उस स्त्री में पुत्र उत्पन्न करके उसी पुत्र को धन देवै। १४६। श्वशुर आदि की आज्ञा को पाए हुए स्त्री देवर से अथवा दूसरे सपिण्ड से पुत्र को उत्पन्न करै और वह पुत्र काम से उत्पन्न भया है ऐसा जाना जाय तो धन को नहीं पाता और वह व्यर्थ उत्पन्न है ऐसा ऋषि लोग कहते हैं और नारद ऋषि ने काम से उत्पन्न पुत्र का लक्षण कहा है कि संभोग समय में स्त्री के मुख से अपने मुख को न लगावै और अंग से अंग को न लगावै केवल योनि में लिंग प्रवेश करके जो उत्पन्न हो सो संतान के अर्थ है वह काम से उत्पन्न नहीं है इससे भिन्न रीति से उत्पन्न हो सो काम से उत्पन्न कहाता है। १४७। एक योनि में (अर्थात् समान जाति की बहुत स्त्री में पूर्व कथित विभाग को जानो और बहुत जाति की बहुत स्त्री में एक से उत्पन्न बहुत पुत्रों का विभाग आगे कहेंगे सो जानो। १४८। क्रम से ब्राह्मण को जब चारों वर्ण की स्त्री होवैं तो उन

सः। १४४। हरेत्तत्र नियुक्तायां जातः पुत्रो यथौरसः। क्षेत्रिकस्य तु तद्बीजं धर्मतः प्रसवश्च सः। १४५। धनं यो बिभृया-
द्भ्रातुर्मृतस्य स्त्रियमेव च। सोऽपत्यं भ्रातुरुत्पाद्य दद्यात्तस्यैव तद्धनम्। १४६। या नियुक्तान्यतः पुत्रं देवराद्वाप्यवाप्नुयात्। तं काम-
जमरिक्थीयं वृथोत्पन्नं प्रचक्षते। १४७। एतद्विधानं विज्ञेयं विभागस्यैकयोनिषु। बह्वीषु चैकजातानां नाना स्त्रीषु निबो-
धत। १४८। ब्राह्मणस्यानुपूर्व्येण चतस्रस्तु यदि स्त्रियः। तासां पुत्रेषु जातेषु विभागेऽयम्विधिः स्मृतः। १४९। कीनाशो
गोवृषो यानमलंकारश्च वेश्म च। विप्रस्योद्धारिकं देयमेकांशश्च प्रधानतः। १५०। त्र्यंशं दायाद्धरेद्विप्रो द्वावंशौ क्षत्रिया सुतः।
वैश्याजः सार्द्धमेवांशमंशं शूद्रा सुतो हरेत्। १५१। सर्वं वा रिक्थजातं तद्दशधा परिकल्प्य च। धर्म्यं विभागं कुर्वीत विधिना-
ऽनेन धर्मवित्। १५२। चतुरोंऽशान्हरेद्विप्रस्त्रीनंशान्क्षत्रिया सुतः। वैश्यापुत्रो हरेद्द्व्यंशमंशं शूद्रा सुतो हरेत्। १५३। यद्यपि
स्यात्तु सत्पुत्रो यद्यपुत्रोऽपि वा भवेत्। नाधिकन्दशमाद्दद्याच्छूद्रापुत्राय धर्म्मतः। १५४। ब्राह्मणक्षत्रियविशां शूद्रा पुत्रो न

स्त्रियों में उत्पन्न जो पुत्र हैं उन्हों के विभाग में आगे कहेंगे जो विधि उस को जानो। १४९। खेती करने वाला मनुष्य गौ को बहने वाला वृषभ और यान (अर्थात् घोड़ा आदि) अलंकार गृह और जितने अंश हैं उन में एक प्रधान अंश इन सब को ब्राह्मणी के पुत्र को उद्धार देके शेष का विभाग आगे जो रीति कहेंगे उस रीति से करै। १५०। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन चारों वर्ण की स्त्री में ब्राह्मण से उत्पन्न जो पुत्र हैं सो क्रम से तीन दुइ डेढ़ एक अंश को लेवै। १५१। अथवा सब धन का दश भाग करके आगे जो रीति कहेंगे उस से धर्म करके युक्त विभाग को धर्म के जानने वाले करैं। १५२। चारो वर्ण की स्त्री के पुत्र वर्ण क्रम करके चार तीन दो एक अंश को ग्रहण करैं। १५३। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन तीन वर्ण की स्त्री में ब्राह्मण से पुत्र उत्पन्न भया हो अथवा न भया हो परंतु शूद्र वर्ण की स्त्री के पुत्र को धर्म करके दशवां अंश से अधिक न देवै। १५४।

ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन तीनों वर्ण के धन का ग्रहण शूद्र वर्ण की स्त्री का पुत्र नहीं करता है उस का पिता जो देवै सोई उस का धन है। १५५। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य के समान वर्ण में उत्पन्न जो पुत्र है सो जेठ को उद्धार देके और धन का सम भाग करें। १५६। शूद्र को अपने वर्ण ही की स्त्री है दूसरे वर्ण की नहीं है इस लिये सौ लड़के हों तौ भी सम भागी पाते हैं। १५७। ब्रह्मा के पुत्र मनु जी ने मनुष्यों को जो बारह प्रकार के पुत्र कहा तिस में पहिले से छ बंधु दायाद (अर्थात् बांधव कहाते हैं और गोत्र का धन हरने वाले) कहाते हैं और उत्तर के छ अबांधव अदायाद (अर्थात् बांधव भी नहीं कहाते और गोत्र का धन लेने वाले भी नहीं) कहाते हैं। १५८। औरस क्षेत्रज दत्तक कृत्रिम गूढोत्पन्न अपविद्ध ये छ दायाद बांधव कहाते हैं। १५९। कानीन सहोढ़ क्रीत पौनर्भव स्वयंदत्त शौद्र ये छ अदायाद बांधव कहाते हैं। १६०। निकाम नाव करके जल को तरत संते जैसे फल को पाता है तैसे फल को निकाम पुत्र से नरक को तरत संते पाता है। १६१। व्याधि आदि से नष्ट बीज वाला पुरुष की स्त्री में पिता आदि की आज्ञा को पाए हुए पुत्र रहित देवर आदि ने पुत्र

कृक्थभाक्। यदेवास्य पिता दद्यात्तदेवास्य धनम्भवेत्। १५५। समवर्णासु ये जाताः सर्वे पुत्रा द्विजन्मनाम्। उद्धारं ज्यायसे दत्वा भजेरन्नितरे समम्। १५६। शूद्रस्य तु सवर्णैव नाऽन्या भार्या विधीयते। तस्यां जाताः समांशाः स्युर्य्यदि पुत्रशतम्भवेत्। १५७। पुत्रान्द्वादश यानाह नृणां स्वायंभुवो मनुः। तेषां षड्बंधुदायादाः षडदायादबांधवाः। १५८। औरसः क्षेत्रजश्चैव दत्तः कृत्रिम एव च। गूढोत्पन्नोऽपविद्धश्च दायादा बांधवाश्च षट्। १५९। कानीनश्च सहोढश्च क्रीतः पौनर्भवस्तथा। स्वयन्दत्तश्च शौद्रश्च षड़दायादबांधवाः। १६०। यादृशं फलमाप्नोति कुप्लवैः संतरन् जलम्। तादृशं फलमाप्नोति कुपुत्रैः संतरंस्तमः। १६१। यद्येकरिक्थिनौ स्यातामौरसक्षेत्रजौ सुतौ। यस्य यत्पैतृकं रिक्थं स तद्गृह्णीत नेतरः। १६२। एक एवौरसः पुत्रः पित्र्यस्य वसुनः प्रभुः। शेषाणामानृशंस्यार्थं प्रदद्यात्तु प्रजीवनम्। १६३। षष्ठं तु क्षेत्रजस्यांशं प्रदद्यात्पैतृकाद्धनात्। औरसो विभजन्दायं पित्र्यं पंचममेव वा। १६४। औरसक्षेत्रजौ पुत्रौ पितृरिक्थस्य भागिनौ। दशापरे तु क्रमशो गोत्ररिक्थांशभागिनः। १६५। स्वे क्षेत्रे संस्कृतायां तु स्वयमुत्पादयेद्धि यम्। तमौरसं विजानीयात्पुत्रं प्रथमकल्पितम्। १६६। यस्तल्पजः

उत्पन्न किया पीछे औषध आदि से पुष्ट बीज हुए संते उस पुरुष ने अपनी स्त्री में पुत्र उत्पन्न किया तब उस पुरुष के धन का स्वामी क्षेत्रज औरस दो पुत्र हुए तिस पर यह बात मनु जी ने कहा कि जिस के बीज से जो उत्पन्न हो सो उस का धन पावै। १६२। एक ही औरस पुत्र पिता के संपूर्ण धन का स्वामी है वह और भाईयों को दया करके भोजन और वस्त्र को देवै। १६३। पिता आदि की आज्ञा से पुत्र उत्पन्न करने वाला पुत्रवान हो तो क्षेत्रज औरस दोनों पुत्र अपने पिता के धन का छ भाग करैं अथवा पांच भाग करैं एक भाग को क्षेत्रज लेवै और सब धन को औरस लेवै अंश का विकल्प जो है सो जब क्षेत्रज गुणवान हो तो पांच भाग करना और गुण से रहित हो तो छ भाग करना। १६४। क्षेत्रज औरस यह दोनों पुत्र पिता के धन को ग्रहण करने वाले हैं और जो दश पुत्र हैं सो गोत्र और धन इन दोनों को क्रम से ग्रहण करते हैं। १६५। संस्कार से युक्त जो अपनी स्त्री है उस में आप पुत्र उत्पन्न करै वह औरस पुत्र कहाता है सब पुत्रों से श्रेष्ठ है। १६६। नपुंसक और व्याधि से युक्त और मरा हुआ इन पुरुषों की स्त्री में धर्म करके पिता आदि की आज्ञा से देवर आदि ने जो पुत्र उत्पन्न किया सो

क्षेत्रज कहाता है।१६७। आपत्काल में माता पिता जल से प्रीति सहित समान जाति पुत्र को देवें सो दत्तक कहाता है।१६८। समान जाति वाला गुण दोष का जानने वाला पुत्रों के गुण से युक्त ऐसे को पुत्र करै सो कृत्रिम कहाता है।१६९। गृह में उत्पन्न भया और किस के बीज से भया यह जाना नहीं जाता सो जिस की स्त्री है उस का गूढ़ोत्पन्न पुत्र कहाता है।१७०। माता पिता दोनों ने अथवा एक ने जिस पुत्र का त्याग किया उस पुत्र को दूसरे ने ग्रहण किया सो ग्रहण करने वाले का अपविद्ध पुत्र कहाता है।१७१। पिता के गृह में बिवाह रहित कन्या ने एकांत में जिस पुत्र को उत्पन्न किया सो पुत्र उस कन्या से बिवाह करने वाले का कानीन पुत्र कहाता है।१७२। गर्भिणी कन्या है सब कोई जानता है अथवा गर्भ है कोई जानता नहीं और उस कन्या का बिवाह हो तो बिवाह करने वाले का सहोढ़ पुत्र कहाता है जो बिवाह के अनंतर होता है।१७३। माता पिता से जिस पुत्र को पुत्र के अर्थ मोल लेवै वह पुत्र गुण से सदृश हो अथवा

प्रमीतस्य क्लीबस्य व्याधितस्य वा। स्वधर्मेण नियुक्तायां स पुत्रः क्षेत्रजः स्मृतः। १६७। माता पिता वा दद्यातां यमद्भिः पुत्रमापदि। सदृशं प्रीति संयुक्तं स ज्ञेयो दत्रिमः सुतः। १६८। सदृशं तु प्रकुर्य्याद्यं गुणदोषविचक्षणम। पुत्रं पुत्रगुणैर्युक्तं स विज्ञेयश्च कृत्रिमः। १६९। उत्पद्यते गृहे यस्य न च ज्ञायेत कस्य सः। स गृहे गूढ उत्पन्नस्तस्य स्याद्यस्य तल्पजः। १७०। मातापितृभ्यामुत्सृष्टं तयोरन्यतरेण वा। यं पुत्रं परिगृह्णीयादपविद्धः स उच्यते। १७१। पितृवेश्मनि कन्या तु यं पुत्रं जनयेद्रहः। तं कानीनं वदेन्नाम्ना वोढुः कन्यासमुद्भवम। १७२। या गर्भिणी संस्क्रियते ज्ञाताऽज्ञाताऽपि वा सती। वोढुः स गर्भो भवति सहोढ़ इति चोच्यते। १७३। क्रीणीयाद्यस्त्वपत्यार्थं मातापित्रोर्यमंतिकात्। स क्रीतकः सुतस्तस्य सदृशोऽसदृशोपि वा। १७४। या पत्या वा परित्यक्ता विधवा वा स्वयेच्छया। उत्पादयेत्पुनर्भूत्वा स पौनर्भव उच्यते। १७५। सा चेदक्षतयोनिः स्याद्गतप्रत्यागतापि वा। पौनर्भवेन भर्त्रा सा पुनः संस्कारमर्हति। १७६। मातापितृविहीनो यस्त्यक्तो वा स्यादकारणात्। आत्मानं स्पर्शयेद्यस्मै स्वयंदत्तस्तु स स्मृतः। १७७। यं ब्राह्मणस्तु शूद्रायां कामादुत्पादयेत्सुतम। स पारयन्नेव शवस्तस्मात्पारशवः स्मृतः।

असदृश हो परंतु जाति से सदृश हो सो मोल लेने वाले का क्रीत पुत्र कहाता है।१७४। जिस स्त्री को पति ने त्याग किया अथवा बिधवा अपनी इच्छा से दूसरे पुरुष की भार्या होके उस पुरुष से पुत्र को उत्पन्न करै सो पुत्र उत्पन्न करने वाले का पौनर्भव पुत्र कहाता है।१७५। बिवाहिता स्त्री है और पुरुष संभोग से दूषित नहीं है और दूसरे पुरुष का आश्रय करै तो उस पुरुष के साथ फेर बिवाह के योग्य होती है अथवा कुमार पति को छोड़कर दूसरे पुरुष की आश्रय करके पुरुष संभोग से दूषित न होके फेर उसी कुमार पति के आश्रित हो तो फेर उस के साथ बिवाह के योग्य होती है।१७६। माता पिता जिस का मर गया हो अथवा कारण बिना माता पिता ने जिस का त्याग किया है वह अपनी आत्मा को जिस को देवै वह उस का स्वयंदत्त पुत्र कहाता है।१७७। काम करके ब्राह्मण से बिवाहित शूद्र वर्ण की स्त्री में जो उत्पन्न भया पुत्र सो जीवतही शव (अर्थात् मुरदा) है इस लिये वह उस ब्राह्मण का पारशव

पुत्र कहाता है।१७८। दासी में अथवा दासी की दासी में शूद्र से उत्पन्न जो पुत्र सो पिता की आज्ञा से अंश को पाता है यह धर्म व्यवस्था को प्राप्त है।१७९। क्षेत्रज आदि एकादश पुत्र जो हैं उन को पण्डितों ने पिण्ड दान आदि क्रिया का लोप न हो इस के लिये पुत्र प्रति निधि (अर्थात् पुत्र के स्थानापन्न) कहा है।१८०। प्रसङ्ग से और के बीज से उत्पन्न जो लड़के कहे हैं सो सब औरस पुत्र के रहत संते जिस के बीज से जो उत्पन्न हैं सो उसी के पुत्र कहाते हैं दूसरे के नहीं।१८१। एक से उत्पन्न चार पांच पुत्र में एक भी पुत्रवान् हो तो उसी पुत्र करके सब पुत्रवान् कहाते हैं यह मनु जी ने कहा।१८२। एक पुरुष को चार पांच स्त्री हैं उन में एक पुत्रवती हो तो उस पुत्र से सब स्त्री पुत्रवती कहाती हैं यह मनु जी ने कहा।१८३। द्वादश प्रकार के पुत्र में पूर्व पूर्व के अभाव में पर पर धन को पाते हैं बहुत पुत्र सम हों तो धन को सब पावैं।१८४। भाई और पिता ये धन को नहीं पाते किंतु पुत्र ही धन को पाता है पुत्र न हो तो पिता भाई धन को पाते हैं।१८५।

१७८। दास्यां वा दासदास्यां वा यः शूद्रस्य सुतो भवेत्। सोनुज्ञातो हरेदंशमिति धर्मो व्यवस्थितः।१७९। क्षेत्रजादीन्सुताने-
तानेकादश यथोदितान्। पुत्रप्रतिनिधीनाहुः क्रियालोपान्मनीषिणः।१८०। य एतेभिहिताः पुत्राः प्रसङ्गादन्यबीजजाः।
यस्य ते बीजतो जातास्तस्य ते नेतरस्य तु।१८१। भ्रातॄणामेकजातानामेकश्चेत्पुत्रवान्भवेत्। सर्वांस्तांस्तेन पुत्रेण पुत्रिणो मनु-
रब्रवीत्।१८२। सर्वासामेकपत्नीनामेका चेत्पुत्रिणी भवेत्। सर्वास्तास्तेन पुत्रेण प्राह पुत्रवतीर्मनुः।१८३। श्रेयसः श्रेयसो
लाभे पापीयान्रिक्थमर्हति। बहवश्चेत्तु सदृशाः सर्वे रिक्थस्य भागिनः।१८४। न भ्रातरो न पितरः पुत्रा रिक्थहराः पितुः।
पिता हरेदपुत्रस्य रिक्थं भ्रातर एव च।१८५। त्रयाणामुदकं कार्यं त्रिषु पिण्डः प्रवर्त्तते। चतुर्थः संप्रदातैषां पंचमो नोपप-
द्यते।१८६। अनन्तरस्सपिण्डाद्यस्तस्य तस्य धनं भवेत्। अत ऊर्द्ध्वं सकुल्यः स्यादाचार्यः शिष्य एव वा।१८७। सर्वेषामप्यभावे
तु ब्राह्मणा रिक्थभागिनः। त्रैविद्याः शुचयो दांतास्तथा धर्मो न हीयते।१८८। अहार्य्यं ब्राह्मणद्रव्यं राज्ञा नित्यमिति-
स्थितिः। इतरेषान्तु वर्णानां सर्वाभावे हरेन्नृपः।१८९। संस्थितस्यानपत्यस्य सगोत्रात्पुत्रमाहरेत्। तत्र यद्रिक्थजातं स्यात्तत्तस्मि-
न्प्रतिपादयेत्।१९०। द्वौ तु यौ विवदेयातां द्वाभ्यां जातौ स्त्रिया धने। तयोर्यद्यस्य पित्र्यं स्यात्स तद्गृह्णीत नेतरः।१९१।

पिता पितामह प्रपितामह इन तीनों को पिण्ड जल देना चौथा देने वाला व पांचवां कोई नहीं है।१८६। सपिण्ड में (अर्थात् सात पुरुष में) मरे हुए का जो समीपी हो सो धन को पाता है सपिण्ड न हो तो सकुल्य (अर्थात् सात पुरुष के ऊपर वाला) धन को पाता है उस के न होने में आचार्य उसके अभाव में शिष्य ये सब क्रम से धन को पाते हैं।१८७। ये सब न हों तो तीनों वेद के पढ़ने वाले और इंद्रियों के दमन करने वाले पवित्र से सहित ब्राह्मण लोग धन को पाते हैं इस रीति से धर्म हानि को नहीं पाता।१८८। ब्राह्मण के धन को राजा कभी न लेवै दूसरे के धन को सब के अभाव में राजा लेवै।१८९। पुत्र रहित मरे हुए पुरुष की स्त्री सगोत्र पुरुष से श्वशुर आदि की आज्ञा से पुत्र को उत्पन्न करै तो उस पुत्र को सब धन देवै।१९०। एक स्त्री को दो पुरुष से दो पुत्र हो और माता के धन के लिये विवाद करते हों तो जिस के पिता ने जो धन उस स्त्री को दिया हो सो धन वह पावै दूसरा न पावै।१९१। माता के मरे पीछे सब सहोदर भाई और बहना

रो भगिनी ये सब सम भाग करके माता के धन को लेवें। १९२ माता के धन को कन्या पावे और कन्या की कन्या को भी नानी के धन से कुछ प्रीति सहित
देवे। १९३। अध्यग्नि अध्यावाहनिक प्रीति कर्म में प्राप्त धन भाई पिता माता ने जो दिया ये छ प्रकार के स्त्री धन हैं यह ऋषियों ने कहा। १९४। प्रसन्न
होके पति ने जो दिया और अन्वाधेय इन दोनों धन को उस स्त्री के मरे पीछे उस का प्रजा (अर्थात संतति) लेवें भर्त्ता न पावे। १९५। ब्राह्म दैव आर्ष गांधर्व
प्राजापत्य इन पांचो बिवाह में स्त्री को मिला जो धन है उस को संतति रहित स्त्री के मरे पीछे उस का भर्त्ता पाता है। १९६। आसुर पैशाच राक्षस इन तीन
बिवाह में स्त्री को प्राप्त जो धन है उस को प्रजा रहित स्त्री के मरे पीछे उस स्त्री के माता पिता पाते हैं भर्त्ता नहीं पाता। १९७। ब्राह्मण के चारो वर्ण की स्त्री
विवाहित हों उन में ब्राह्मणी को कन्या हो और क्षत्रिय आदि तीन वर्ण की स्त्री संतति और पति से रहित हों और उस स्त्री को किसी प्रकार से पिता ने

जनन्यां संस्थितायां तु समं सर्वे सहोदराः। भजेरन्मातृकं रिक्थं भगिन्यश्च सनाभयः। १९२। यास्तासां स्युर्दुहितरस्तासामपि
यथार्हतः। मातामह्याधनात्किंचित्प्रदेयं प्रीतिपूर्वकम। १९३। अध्यग्न्यध्यावाहनिकं दत्तं च प्रीतिकर्मणि। भ्रातृमातृपितृ-
प्राप्तं षड्विधं स्त्रीधनं स्मृतम्। १९४। अन्वाधेयं च यद्दत्तं पत्या प्रीतेन चैव यत्। पत्यौ जीवति वृत्तायाः प्रजायास्तद्धनं भवेत।
१९५। ब्राह्मदैवार्षगांधर्वप्राजापत्येषु यद्वसु। अप्रजायामतीतायां भर्त्तुरेव तदिष्यते। १९६। यत्त्वस्याः स्याद्धनं दत्तं विवाहेष्वा-
सुरादिषु। अप्रजायामतीतायां मातापित्रोस्तदिष्यते। १९७। स्त्रियां तु यद्भवेद्वित्तं पित्रा दत्तं कथंचन। ब्राह्मणी तद्धरेत्कन्या
तदपत्यस्य वा भवेत्। १९८। न निर्हारं स्त्रियः कुर्य्युः कुटुम्बाद्बहुमध्यगात्। स्वकादपि च वित्ताद्धि स्वस्य भर्त्तुरनाज्ञया। १९९।
पत्यौ जीवति यः स्त्रीभिरलंकारो धृतो भवेत्। न तम्भजेरन्दायादा भजमानाः पतंति ते। २००। अनंशौ क्लीवपतितौ जा-
त्यंधवधिरौ तथा। उन्मत्तजड़मूकाश्च ये च केचिन्निरिंद्रियाः। २०१। सर्वेषामपि तु न्याय्यं दातुं शक्त्या मनीषिणा। ग्रासा-
च्छादनमत्यंतं पतितो ह्यददद्भवेत्। २०२। यद्यर्थिता तु दारैः स्यात्क्लीवादीनां कथंचन। तेषामुत्पन्नतंतूनामपत्यं दायमर्ह-

धन दिया हो उस धन को उस स्त्री के मरे पीछे ब्राह्मण वर्ण स्त्री की कन्या पावे और कन्या न हो तो पुत्र पावे। १९८। भाई आदि बहुत लोगों का जो साधारण
(अर्थात् सब का) धन है उस को भार्या आदि गहना के लिये न लेवें और भर्त्ता की आज्ञा बिना भर्त्ता का दिया धन भी न लेवें इस से यह बात जानी गई
कि यह स्त्री धन नहीं है। १९९। पति के जीते हुए जो अलंकार स्त्री ने धारण किया है उस को दाय (अर्थात् हिस्सा) लेने वाले बिभाग न करें कदाचित्
करें तो पतित होते हैं। २००। नपुंसक पतित जन्म से अंधा और बहिरा व्याधि आदि से उत्पन्न जड़ (अर्थात् बिकलांतःकरण) मूक (अर्थात् गूंगा) और
कोई इंद्रियों से रहित जो हैं ये सब अंश को नहीं पाते। २०१। इन सब (अर्थात् पीछे जो कह आए हैं नपुंसक आदि) को यथा शक्ति ग्रासाच्छादन जीने
तक देना शास्त्र जानने वाला जो बिभाग लेने वाला मनुष्य है उस को उचित है न दे तो पतित होता है। २०२। नपुंसक आदि को विवाह करने की इच्छा हो

तो बिवाह करके यथा योग्य उस के स्त्री में पुत्र उत्पन्न कराके उस पुत्र को अंश देवे। २०३। पिता के मरे पीछे जेठ पुत्र बिभाग के पहिले जो कुछ धन अर्जन करे उस में सब छोटे भाई पावें परंतु बिद्यावान होवें तो । २०४ । बिद्या रहित सब भाईयों की मेहनत से धन होवे तो उस में सम भाग करना वह धन पिता का नहीं है यह शास्त्र का निश्चय है । २०५। बिद्या मैत्री बिवाह मधुपर्क इन्हों करके जो धन मिले उस में किसी का भाग नहीं है जो अर्जन करे सोई लेवे । २०६ । भाईयों के मध्य में जो अपने कर्म से समर्थ है और पिता के धन को लेने की इच्छा नहीं करता है उस को अपने अंश से कुछ देके भाग रहित करना क्योंकि उस के लड़के पीछे से बिवाद न करें कि हमारे पिता ने अंश नहीं लिया है हम को दो । २०७ । पिता के धन का नाश न हो और अपने श्रम से जो अर्जन करे उस धन को इच्छा न हो तो भाईयों को न देवे।

ति । २०३ । यत्किंचित्पितरि प्रेते धनं ज्येष्ठोधिगच्छति। भागोयवीयसां तत्र यदि विद्यानुपालिनः । २०४ । अविद्यानां तु सर्वेषामीहातश्चेद्धनं भवेत । समस्तत्र विभागः स्यादपित्र्य इति धारणा । २०५ । विद्याधनन्तु यद्यस्य तत्तस्यैव धनम्भवेत । मैत्रमौद्वाहिकञ्चैव माधुपर्किकमेव च । २०६ । भ्रातॄणां यस्तु नेहेत धनं शक्तः स्वकर्मणा । स निर्भाज्यस्स्वकादंशात्किञ्चिद्दत्त्वोपजीवनम । २०७ । अनुपघ्नन्पितृद्रव्यं श्रमेण यदुपार्ज्जितम्। स्वयमीहितलब्धन्तन्नाकामो दातुमर्हति । २०८ । पैतृकं तु पिता द्रव्यमनवाप्तं यदाप्नुयात। न तत्पुत्रैर्भजेत्सार्द्धमकामः स्वयमर्ज्जितम । २०९ । विभक्ताः सह जीवन्तो विभजेरन् पुनर्यदि । समस्तत्र विभागः स्याज्ज्यैष्ठ्यन्तत्र न विद्यते । २१० । येषां ज्येष्ठः कनिष्ठो वा हीयेतांशप्रदानतः। म्रियेतान्यतरो वापि तस्य भागो न लुप्यते । २११ । सोदर्य्या विभजेरंस्तं समेत्य सहितास्समम। भ्रातरो ये च संसृष्टा भगिन्यश्च सनाभयः । २१२ । यो ज्येष्ठो विनिकुर्वीत लोभाद्भ्रातॄन् यवीयसः। सोऽज्येष्ठः स्यादभागश्च नियन्तव्यश्च राजभिः । २१३ । सर्व एव विकर्म्मस्था नार्हन्ति भ्रातरो धनम। न चादत्त्वा कनिष्ठेभ्यो ज्येष्ठः कुर्वीत यौतकम । २१४ । भ्रातॄणामविभक्तानां यद्युत्थानं भवेत्सह ।

२०८ । पिता के द्रव्य को किसी ने छीन लिया हो और पिता ने उस से फेर न पाया हो और पुत्र उस द्रव्य को अपने परिश्रम से पावे तो उस द्रव्य का बिभाग अपने पुत्रों के साथ न करे और इच्छा हो तो करे क्योंकि वह द्रव्य अपने पुरुषार्थ से आई है पितामह की नहीं है । २०९ । एक बेर बिभाग हो गया हो फेर अपनी इच्छा से मिलके रहें और पुनः बिभाग करें तो जेठे भाई को जेठांश न देवे । २१० । भाईयों के मध्य में जेठा भाई अथवा छोटा भाई बिभाग काल में संन्यास आदि करके अपने अंश से भ्रष्ट हो अथवा मर गया हो तो उस के भाग का लोप न करना किंतु उस का भी भाग लगाना । २११ । उस भाग को सब भाई और भगिनी मिलके सम भाग करें । २१२ । जो जेठा भाई लोभ से छोटे भाईयों को भाग न देवे सो जेठा भाई नहीं कहाता है और राजा से दंड को पाता है । २१३ । निकाम कर्म में स्थित हों सब भाई तो धन को नहीं पाते छोटे भाई के बिना दिए जेठा भाई सब के धन को केवल अपना ही न करे । २१४ । सब

भाई मिल के धन को अर्जन करैं तो बिभाग काल में बिषम बिभाग पिता न करै । २१५ । पुत्रों से बिभक्त होके पिता ने फेर पुत्र उत्पन्न किया तो वह पुत्र केवल पिता ही का धन पाता है और उस के साथ पूर्व बिभक्त भाई मिले हों तो उन्हीं के साथ बिभाग भए पीछे जो पुत्र उत्पन्न भया है सो बिभाग करै । २१६ । संतति रहित पुत्र के धन को माता ग्रहण करै माता न हो तो पितामही (अर्थात आजी) ग्रहण करै । २१७ । शास्त्र की बिधि से ऋण और धन का बिभाग भए पीछे जो कुछ धन देखने में आवै उस का सम भाग सभ करैं । २१८ । बस्त्र बाहन भूषण लड्डुआ सतुआ कूआं आदि जलाधार दासी मंत्री पुरोहित आदि गौ आदि का निकसने की मार्ग इन सभों का बिभाग न करना अपने कार्य के योग्य सभ कोई लेवैं । २१९ । क्षेत्रज आदि पुत्रों के बिभाग को क्रम से आप लोगों से कहा इस के अनंतर जूआ के धर्म्म को जानो । २२० । द्यूत और समाह्वय इन को राज्य में न होने दे ये दोनों राज्य का नाश करने वाले हैं । २२१ ।

न पुत्रभागं विषमं पिता दद्यात्कथञ्चन । २१५ । ऊर्द्ध्वं विभागाज्जातस्तु पित्र्यमेव हरेद्धनम । संसृष्टास्तेन वा येस्युर्विभजेत स तैस्सह । २१६ । अनपत्यस्य पुत्रस्य माता दायमवाप्नुयात । मातर्यपि च वृत्तायाम्पितुर्म्माता हरेद्धनम् । २१७ । ऋणे धने च सर्वस्मिन्प्रविभक्ते यथाविधि । पश्चाद् दृश्येत यत्किञ्चित्तत्सर्वं समतां नयेत । २१८ । वस्त्रम्पत्रमलङ्कारं कृतान्नमुदकं स्त्रियः । योगक्षेमप्रचारञ्च न विभाज्यम्प्रचक्षते । २१९ । अयमुक्तो विभागो वः पुत्राणाञ्च क्रियाविधिः । क्रमशः क्षेत्रजादीनां द्यूतधर्म्मन्निबोधत । २२० । द्यूतं समाह्वयञ्चैव राजा राष्ट्रान्निवारयेत् । राजान्तकरणावेतौ द्वौ दोषौ पृथिवीक्षिताम । २२१ । प्रकाशमेतत्तास्कर्य्यं यद्देवनसमाह्वयौ । तयोर्न्नित्यं प्रतीघाते नृपतिर्यत्नवान्भवेत । २२२ । अप्राणिभिर्यत्क्रियते तल्लोके द्यूतमुच्यते । प्राणिभिः क्रियमाणस्तु स विज्ञेयः समाह्वयः । २२३ । द्यूतं समाह्वयं चैव यः कुर्य्यात्कारयेत वा । तान्सर्वान् घातयेद्राजा शूद्रांश्च द्विजलिङ्गिनः । २२४ । कितवान कुशीलवान् क्रूरान् पाषंडस्थांश्च मानवान् । विकर्मस्थान शौंडिकांश्च क्षिप्रन्निर्वासयेत्पुरात । २२५ । एते राष्ट्रे वर्तमाना राज्ञः प्रच्छन्नतस्कराः । विकर्म्मक्रियया नित्यं बाधन्ते भद्रिकाः प्रजाः । २२६ । द्यूतमेतत्पुरा कल्पे दृष्टं वैरकरं महत । तस्मात् द्यूतं न सेवेत हास्यार्थमपि बुद्धिमान । २२७ । प्रच्छन्नम्वा प्रकाशम्वा तन्निषेवेत

ये दोनों प्रकाश चोरी हैं इस लिये इन दोनों के नाश में राजा यत्न सहित रहै । २२२ । प्राण रहित पासा आदि से दाव लगाके क्रीड़ा करना द्यूत कहाता है और प्राण सहित माल भेड़ा भैंसा घोड़ा से दाव लगाके क्रीड़ा करना समाह्वय कहाता है । २२३ । द्यूत और समाह्वय इन दोनों को जो करै और करावै तिन को और ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य के चिन्ह को धारण करने वाले शूद्र को राजा नाश करै । २२४ । द्यूत आदि का करने वाला नचनियां गवैया क्रूर पाषंडी निकाम कर्म करने वाला सुरा बनाने वाला इन सभ को पुर से राजा जलदी निकाल देवै । २२५ । ये सभ ढंपे हुए चोर हैं दुष्ट कर्म करके अच्छे प्रजा को बाधा करते हैं । २२६ । बड़ा बैर करने वाला द्यूत है यह पूर्व काल में देखा गया इस लिये बुद्धिमान पुरुष हंसी के अर्थ भी इस का सेवन न करै । २२७ । चोरी से अथवा

प्रकाश से द्यूत के सेवन करने वाले मनुष्यों को जो दंड देने की इच्छा राजा करै सो दंड देवै ।२२८। क्षत्रिय वैश्य शूद्र ये सब दंड देने के समर्थ न होवैं तो कर्म करके ऋण से छूटैं और ब्राह्मण तो धीरे धीरे देवै कर्म न करै।२२९। स्त्री बाल वृद्ध दरिद्र रोगी इन्हों को चटकना और बांस का फलटा इन्हों से मारना और रस्सी से बांधना यह दंड देवै ।२३०। कार्य कराने के लिये आज्ञा के पाए हुए मनुष्य कार्य वाले के कार्य को नाश करैं उन्हों का सब धन राजा लेवै। २३१ । राजा की आज्ञा से विरुद्ध करने वाले और राज्यांग के दूषण करने वाले स्त्री बालक ब्राह्मण इन्हों के मारने वाले शत्रु का सेवन करने वाले इन सभों का नाश करै ।२३२। धर्म करके जो कार्य दंड पर्यंत हो गया सो फेर निवृत्त नहीं होता।२३३। मंत्री और प्राड्विवाक ये सब जिस कार्य को अन्यथा ( अर्थात् झूठ ) करैं उस कार्य को राजा आप देखै और राजा के देखने में उन्हों का देखना असत्य जाना जाय तो उन्हों से सहस्र पण दण्ड राजा लेवै ।२३४। ब्राह्मण को मारने वाला सुरा पान करने वाला ब्राह्मण का सोरह मासा सोना चोराने वाला माता के साथ रति करने वाला ये चारो भिन्न भिन्न महा पातकी कहाते

यो नरः। तस्य दण्डविकल्पः स्याद्यथेष्टं नृपतेस्तथा । २२८ । क्षत्रविट्शूद्रयोनिस्तु दण्डन्दातुमशक्नुवन । आनृण्यं कर्म्मणा गच्छेद्विप्रो दद्याच्छनैश्शनैः । २२९ । स्त्रीबालोन्मत्तवृद्धानां दरिद्राणां च रोगिणाम्। शिफाविदलरज्ज्वाद्यैर्विदध्यान्नृपतिर्दमम । २३० । ये नियुक्तास्तु कार्य्येषु हन्युः कार्य्याणि कार्य्यिणाम् । धनोष्मणा पच्यमानास्तान्निस्वान्कारयेन्नृपः । २३१ । कूटशासनकर्तृंश्च प्रकृतीनाञ्च दूषकान। स्त्रीबालब्राह्मणघ्नांश्च हन्याद्द्विट्सेविनस्तथा । २३२। तीरितञ्चानुशिष्टं च यत्र क्वचनयद्भवेत्। कृतं तद्धर्मतो विद्यान्न तद्भूयो निवर्त्तयेत् । २३३ । अमात्याः प्राड्विवाको वा यत्कुर्य्युः कार्य्यमन्यथा । तत्स्वयन्नृपतिः कुर्य्यात्तान्सहस्रञ्च दण्डयेत् । २३४ । ब्रह्महा च सुरापी च स्तेयी च गुरुतल्पगः। एते सर्वे पृथग ज्ञेया महापातकिनो नराः। २३५ । चतुर्णामपि चैतेषाम्प्रायश्चित्तमकुर्वताम्। शारीरन्धनसंयुक्तन्दण्डन्धर्म्यम्प्रकल्पयेत् । २३६ । गुरुतल्पे भगः कार्यः सुरापाने सुराध्वजः। स्तेये च श्वपदं कार्य्यम्ब्रह्महण्यशिराः पुमान । २३७ । असंभोज्या ह्यसंयाज्या असंपाठ्याविवाहिनः । चरेयुः पृथिवीन्दीनाः सर्वधर्म्मवहिष्कृताः । २३८ । ज्ञातिसंबंधिभिस्त्वेते त्यक्तव्याः कृतलक्षणाः। निर्दया निर्नमस्कारास्तन्मनोरनुशासनम । २३९ । प्रायश्चित्तं तु कुर्वाणाः सर्वे वर्णा यथोदितम । नांक्या राज्ञा ललाटे स्युर्दाप्यास्तूत्तमसाहसम् । २४० ।

हैं । २३५ । ये चारो प्रायश्चित्त न करैं तो धन सहित शरीर का दंड जो आगे कहेंगे सो इन्हों को देना । २३६ । मातृ गमन करने वाला सुरा पान करने वाला ब्राह्मण का सोरह मासा सोना चोराने वाला ब्राह्मण को मारने वाला इन चारो के मस्तक में क्रम से भगाकार सुरा का ध्वजाकार ( अर्थात् जेग भभका इस का आकार ) कुत्ता के पांव का आकार शरीर रहित पुरुष का आकार चिन्ह करना। २३७। चिन्ह सहित जो यह सब हैं इन्हों के भोजन यज्ञ पाठ विवाह आदि कर्म न कराना ये सब संपूर्ण धर्म से बाहर होकर दीन हीन होके पृथिवी में घूमैं ।२३८। जाति और संबंधी लोग इन्हों का त्याग करैं इन्हों के ऊपर दया न करैं और इन्हों को नमस्कार न करैं यही मनु जी की आज्ञा है ।२३९। शास्त्रोक्त प्रायश्चित्त के करने वाले जो चारो वर्ण उन्हों के मस्तक में चिन्ह राजा न करै किंतु सहस्र पण दंड देवै।२४०। अपराध करने वाला ब्राह्मण को मध्यम साहस दंड देवै अथवा गृह को सामग्री और द्रव्य इन दोनों सहित

अपराध करने वाले ब्राह्मण को राज्य से निकाल देवै। २४१। क्षत्रिय आदि तीनों वर्ण इच्छा रहित इन पापों को करें तो उन्हों का संपूर्ण द्रव्य हरण करै
और इच्छा से किए हों तो बध दंड देना। २४२। साधु राजा महा पातकियों का धन न लेवै कदाचित लोभ से लेवै तो उस के दोष से संयुक्त होता है।
२४३। दंड के धन को जल में डाल कर बरुण देवता के आधीन करै अथवा बेद और शास्त्र इन दोनों से युक्त जो ब्राह्मण है उस को देवै। २४४। क्योंकि
महा पातकी के दंड से जो धन मिला है उस का स्वामी बरुण है वेद के पार जाने वाला ब्राह्मण संपूर्ण जगत का स्वामी है। २४५। जहां पापियों से धन के
आगम को राजा वर्जन करता है तहां मनुष्य बहुत दिन तक जीते हैं। २४६। और वैश्य लोग जिस प्रकार से अन्न को बोते हैं सो अन्न उसी प्रकार से
भिन्न भिन्न उत्पन्न होता है और लड़के भी नहीं मरते हैं अंग से हीन कोई नहीं उत्पन्न होता है। २४८। इच्छा से ब्राह्मणों का बध करने वाले छोटे वर्ण

आगस्सु ब्राह्मणस्यैव कार्य्यो मध्यमसाहसः। विवास्यो वा भवेद्राष्ट्रात्सद्रव्यः सपरिच्छदः। २४१। इतरे कृतवंतस्तु पापान्येता-
न्यकामतः। सर्वस्वहारमर्हन्ति कामतस्तु प्रवासनम्। २४२। नाददीत नृपः साधुर्महापातकिनो धनम्। आददानस्तु
तल्लोभात्तेन दोषेण लिप्यते। २४३। अप्सु प्रवेश्य तं दण्डम्वरुणायोपपादयेत्। श्रुतवृत्तोपपन्ने वा ब्राह्मणे प्रतिपादयेत्।
२४४। ईशो दण्डस्य वरुणो राज्ञां दंडधरो हि सः। ईशः सर्वस्य जगतो ब्राह्मणो वेदपारगः। २४५। यत्र वर्जयते राजा
पापकृद्भ्यो धनागमम्। तत्र कालेन जायन्ते मानवा दीर्घजीविनः। २४६। निष्पद्यन्ते च सस्यानि यथोप्तानि विशां पृथक्।
बालाश्च न प्रमीयंते विकृतन्न च जायते। २४७। ब्राह्मणान्बाधमानं तु कामादवरवर्णजम्। हन्याच्चित्रैर्वधोपायैरुद्वेजनकरै-
र्नृपः। २४८। यावानवध्यस्य वधे तावान्वध्यस्य मोक्षणे। अधर्मो नृपतेर्दृष्टो धर्मस्तु विनियच्छतः। २४९। उदितोयम्विस्तरशो
मिथो विवदमानयोः। अष्टादशसु मार्गेषु व्यवहारस्य निर्णयः। २५०। एवं धर्म्याणि कार्य्याणि सम्यक्कुर्व्वन्महीपतिः। देशान-
लब्धांल्लिप्सेत लब्धांश्च परिपालयेत्। २५१। सम्यङ्निविष्टदेशस्तु कृतदुर्गश्च शास्त्रतः। कण्टकोद्धरणे यत्नमातिष्ठेदुत्तमम्।
२५२। रक्षणादार्य्यवृत्तानां कण्टकानां च शोधनात्। नरेन्द्रास्त्रिदिवं यांति प्रजापालनतत्पराः। २५३। अशासंस्तस्करा-

को उद्वेग करने वाला नाना प्रकार का जो बध की उपाय हैं उस से बध करै। २४८। बध के योग्य जो नहीं है उस के बध में जितना पाप होता है उतना ही
पाप बध के योग्य को छोड़ने में होता है। २४९। अठारह प्रकार के व्यवहार मार्ग में परस्पर बिवाद करने वालों का बिस्तार पूर्वक व्यवहार निर्णय को मैं ने
कहा। २५०। इस रीति से धर्म युक्त कार्यों को अच्छी रीति से करते संते राजा नहीं मिले जो देश हैं उन्हों के लेने की इच्छा करै और मिले हुए देशों
के पालने की इच्छा करै। २५१। शास्त्रोक्त देश में शास्त्रोक्त किला बनाके उस में रहके कांटा निकालने में उत्तम यत्न को करै। २५२। प्रजों के पालन में
तत्पर होके राजा भले लोगों के रक्षण से और कांटा के निकालने से स्वर्ग में जाते हैं। २५३। चोरों का दण्ड नहीं करता और प्रजों से अपना भाग लेता

है ऐसे राजा के राज्य में प्रजा कोप करते हैं और उसी पाप से पुण्य नष्ट हुआ तिस्से स्वर्ग प्राप्ति भी नहीं होती । २५४ । जिस राजा के बाहु बल पाके प्रजा लोग निर्भय रहते हैं उस का राज्य नित्य बढ़ता है जिस रीति से सींचा हुआ वृक्ष । २५५ । दूतों की आंख से देख कर राजा पर द्रव्य को हरण करने वाले चोर को प्रकाश अप्रकाश भेद करके दो प्रकार का जाने । २५६ । नाना प्रकार की वस्तुओं को बेंचने वाले प्रकाश चोर हैं निर्जन देश में और सोए हुए मनुष्य संते जो पर द्रव्य को चोरावे सो अप्रकाश चोर है । २५७ । उत्कोचक ( अर्थात् कार्य वाले मनुष्य से धन लेके अयुक्त कार्य करने वाला ) औपधिक ( अर्थात् भय देखाके धन लेने वाला ) वंचक ( अर्थात् सुवर्ण आदि वस्तु में निकाम वस्तु डालके ठगहारी करके पर धन लेने वाला ) कितव ( अर्थात् द्यूत और समाह्वय का करने वाला ) मंगलादेश वृत्त ( अर्थात् धन पुत्र लाभ आदि मंगल समाचार कहके जीने वाला ) भद्र ( अर्थात् पाप को ढांपकर सुंदर आचार को प्रकाश कर पर धन को लेने वाला ) ईचणिक ( अर्थात् हस्त रेखा आदि देख कर शुभ अशुभ फल को कहकर पर धन को ग्रहण करने वाला) । २५८ ।

न्यस्तु वलिं गृह्णाति पार्थिवः । तस्य प्रक्षुभ्यते राष्ट्रं स्वर्गाच्च परिहीयते । २५४ । निर्भयन्तु भवेद्यस्य राष्ट्रं वाहुवलाश्रितम् । तस्य तद्वर्द्धते नित्यं सिच्यमान इव द्रुमः । २५५ । द्विविधांस्तस्करान्विद्यात्परद्रव्यापहारकान् । प्रकाशांश्चाप्रकाशांश्च चारचक्षुर्महीपतिः । २५६ । प्रकाशवंचकास्तेषां नानापण्योपजीविनः । प्रच्छन्नवञ्चकास्त्वेते ये स्तेनाटविकादयः । २५७ । उत्कोचकाश्चोपधिका वंचकाः कितवास्तथा । मङ्गला देशवृत्ताश्च भद्राश्चेक्षणिकैस्सह । २५८ । असम्यक्कारिणश्चैव महामात्राश्चिकित्सकाः । शिल्पोपचारयुक्ताश्च निपुणाः पण्ययोषितः । २५९ । एवमादीन्विजानीयात्प्रकाशांल्लोककण्टकान् । निगूढचारिणश्चान्याननार्य्यानार्य्यलिङ्गिनः । २६० । तान्विदित्वा सुचरितैर्गूढैस्तत्कर्म्मकारिभिः । चारैश्चानेकसंस्थानैः प्रोत्साद्य वशमानयेत् । २६१ । तेषान्दोषानभिख्याप्य स्वे स्वे कर्म्मणि तत्वतः । कुर्वीत शासनं राजा सम्यक्सारापराधतः । २६२ । न हि दण्डादृते शक्यः कर्तुम्पापविनिग्रहः । स्तेनानाम्पापवुद्धीनां निभृतं चरतां क्षितौ । २६३ । सभा प्रपा पूपशाला वेशमद्यान्नविक्रयाः । चतुष्य-

महा मात्र ( अर्थात् हाथी के सिखाने से जीने वाले ) चिकित्सक ( अर्थात् बैदई से जीने वाले ) ये दोनों जब अच्छा कर्म्म न करैं और धन को ग्रहण करैं तब शिल्पोपचार युक्त (अर्थात् चित्र लिखन आदि उपाय से जीने वाले) बिना कहे शिल्पोपाय का प्रोत्साहन करके पर धन ग्रहण करने वाले ) पराई स्त्री ( अर्थात् वेश्या ये सब पर के वशी करण में प्रवीण हैं । २५९ । इन्हें आदि को प्रकाश लोक का कण्टक जानना) ढंपे हुए और हैं जो भले नहीं हैं और भले लोगों की नाईं रहते हैं । २६० । पूर्व कथित बंचकों को ढंप करके बचन कर्म कराने वाले जो सभ्य और अनेक स्थान में स्थित जो चार ( अर्थात् सातएं अध्याय में कहे हुए जो कापटिक आदि ) इन्हों से जानकर उन को उत्साह करके ( अर्थात् दुःख देकर ) अपने बश में लावै । २६१ । अपने अपने कर्म में तत्व पूर्वक उन्हों के दोष को कह करके अच्छे प्रकार से अपराध के अनुसार उन्हों को दंड देवै । २६२ । चोर और पापी जो नमवेष धारण करके पृथिवी में चलते हैं इन्हों के पाप का निग्रह दंड बिना करने के शक्य नहीं है इस लिये दंड करना । २६३ । सभा (अर्थात् ग्राम नगर आदि में मिश्रित जन समूह स्थान) पवसरा पक्वान बनाने का स्थान मद्य

बेचने का स्थान अन्न विक्रय स्थान चौरहा वेश्या का गृह प्रसिद्ध वृक्ष मूल जन समूह स्थान । २६४ । पुरानी बाग बन कारीगरों का स्थान शून्य गृह आम्र आदि सम स्थान नया बनाया बन । २६५ । ऐसे देशों के मेला आदि से तस्कर आदि का निवारण राजा करै क्योंकि बहुधा ऐसे देश में अन्न पान स्त्री संभोग आदि को खोजने के लिये तस्कर आदि रहते हैं । २६६ । इन्हीं के सहाय करने वाले संधिच्छेद आदि कर्म के जानने वाले चोरों की माया में निपुण पूर्व तस्कर जो चोर का रूप धारण किए हैं इन्हीं से चोरों को जानना और चोरों का नाश भी करना । २६७ । पूर्व चोर जो चोर का रूप धारण किए हैं सो उन सब को ऐसा कहै कि आइए हमारे गृह चलिए लड्डू आदि भोजन करिए हमारे देश में एक ब्राह्मण ऐसा है कि मनोरथ वस्तु की सिद्धि को जानता है उस को देखिए कोई एक ही है और बहुत से लड़ाई करेगा उस को देखिए एवं प्रकार का बहाना से राजा का दंड धारण करने वाले पुरुष उन चोरों का समागम करैं और उन चोरों को पकड़ैं । २६८ । जो चोर भोजन पास स्थान में निग्रह की शंका करके न जावैं और जो चोर का रूप धारण किए हुए पूर्व चोरों से समागम न करैं

याश्चैत्यवृक्षाः समाजाः प्रेक्षणानि च । २६४ । जीर्णोद्यानान्यरण्यानि कारुकावेशनानि च । शून्यानि चाप्यगाराणि वनान्युपवनानि च । २६५ । एवं विधान्नृपो देशान् गुल्मैः स्थावरजङ्गमैः । तस्करप्रतिषेधार्थं चारैश्चाप्यनुचारयेत् । २६६ । तत्सहायैरनुगतैर्नानाकर्म्मप्रवेदिभिः । विद्यादुत्सादयेच्चैव निपुणैः पूर्वतस्करैः । २६७ । भक्ष्यभोज्योपदेशैश्च ब्राह्मणानाञ्च दर्शनैः । शौर्य्यकर्म्मापदेशैश्च कुर्य्युस्तेषां समागमम् । २६८ । ये तत्र नोपसर्प्पेयुर्मूलप्रणिहिताश्च ये । तान्प्रसह्य नृपो हन्यात्समित्रज्ञातिबांधवान् । २६९ । न होढ़ेन विना चौरं घातयेद्धार्म्मिको नृपः । सहोढं सोपकरणं घातयेदविचारयन् । २७० । ग्रामेष्वपि च ये केचिच्चौराणाम्भक्तदायकाः । भाण्डावकाशदाश्चैव सर्वांस्तानपि घातयेत् । २७१ । राष्ट्रेषु रक्षाधिकृतान्सामंतांश्चैव चोदितान् । अभ्याघातेषु मध्यस्थाञ्छिष्याच्चौरानिव द्रुतम् । २७२ । यश्चापि धर्म्मसमयात्प्रच्युतो धर्म्मजीवनः । दण्डेनैव तमप्योषेत्स्वकाद्धर्म्माद्धि विच्युतम् । २७३ । ग्रामघाते हिताभङ्गे पथिमोषाभिदर्शने । शक्तितो नाभिधावन्तो निर्वास्याः सपरिच्छदाः ।

उन्हीं को उसी से जानकर हठ से बुलाकर जाति स्वजन सहित उन्हीं का नाश राजा करै । २६९ । धार्मिक राजा चोरों का चिन्ह बिना उन्हों का घात न करै चोरी का चिन्ह सहित चोर हो तो सामग्री सहित चोर का नाश करै बिचार न करै कि इस को दुःख होगा । २७० । ग्राम में जो कोई चोरों को अन्न पात्र स्थान को देवैं उस का भी नाश राजा करै । २७१ । राज्य में जो रक्षाधिकारी मनुष्य हैं और ग्राम के चोरों और रहने वाले मनुष्य थे सब चोरों के उपदेश में मध्यस्थ होवैं तो उस को भी चोर की नाईं राजा दंड करै । २७२ । पर को याजन प्रतिग्रहादि करके यागदानादि धर्म का उत्पादन करके जीवन करै ऐसा जो ब्राह्मण है और अपने धर्म से च्युत है उस को भी दंड करके दुःख राजा देवै । २७३ । तस्कर आदि से ग्राम के लूटने में पुल के भंग में मार्ग में चोर के दर्शन में शक्ति रहते संते जो दौड़ता नहीं सो सामग्री सहित निकालने के योग्य है । २७४ । राजा का कोष ( अर्थात् खजाना ) को चोराने वाला और राजा के विरुद्ध कर्म में रहने वाला और राजा के शत्रुओं से बैर कराने वाला इन को नाना प्रकार के दंड से ( अर्थात् अपराधानुसार कर चरण जिह्वाच्छेदनादि से ) घात

करना । २७५ । रात्रि में संधिच्छेदन करके जो चोरी करता है उस का दोनों हाथ काटके तीखे शूल पर बैठावे । २७६ । गांठि काटने वाले का अंगूठा और उस
के समीप की अंगुली इन दोनों का छेदन करना पहिली बेर में और दूसरी बेर में हाथ पांव काटना तीसरी बेर में बध करना । २७७ । चोर को अग्नि
भात शस्त्र अवकाश इन्हों का देने वाला और चोरी की वस्तु रखने वाला इन्हों को चोर की नाईं राजा नाश करे । २७८ । जो स्नान दान आदि से परोपकार
करने वाला तड़ाग है उस को सेतु भेद आदि से विनाश करता है उस को जल में डुबाके अथवा दूसरे प्रकार से हनन करे जब उस तड़ाग को फेर संस्कृत करे
( अर्थात् पहिले की नाईं बना देवे ) तो उस का बध न करना किंतु उत्तम साहस दंड देना । २७९ । राजा का धान्य आदि धन का गृह हथियार का गृह देवता
का गृह इन्हों का भेद करने वाला और हाथी घोड़ा रथ को चोराने वाला इन को हनन करना इस में कुछ विचार न करना । २८० । किसी ने प्रजा के अर्थ
तड़ाग किया और दूसरा उस का जल ग्रहण करे और जल के आने को मार्ग को सेतुबंध करके नाश करे सो प्रथम साहस दण्ड के योग्य होता है । २८१ ।

२७४ । राज्ञः कोषापहर्तृंश्च प्रतिकूलेषु च स्थितान् । घातयेद्विविधैर्दण्डैररीणां चोपजापकान् । २७५ । संधिं छित्वा तु ये
चौर्य्यं रात्रौ कुर्वन्ति तस्कराः । तेषां छित्वा नृपो हस्तौ तीक्ष्णशूले निवेशयेत् । २७६ । अङ्गुलीर्ग्रंथिभेदस्य छेदयेत्प्रथमे ग्रहे ।
द्वितीये हस्तचरणौ तृतीये वधमर्हति । २७७ । अग्निदान्भक्तदांश्चैव तथा शस्त्रावकाशदान् । सन्निधातॄंश्च मोषस्य हन्याच्चौर-
मिवेश्वरः । २७८ । तडागभेदकं हन्यादप्सुशुद्धवधेन वा । तद्वापि प्रतिसंस्कुर्य्याद्दाप्यस्तूत्तमसाहसम् । २७९ । कोष्ठागारा-
युधागारदेवतागारभेदकान् । हस्त्यश्वरथहर्तॄंश्च हन्यादेवाविचारयन् । २८० । यस्तु पूर्वनिविष्टस्य तडागस्योदकं हरेत् । आ-
गमं वाप्यपांभिन्द्यात्स दाप्यः पूर्वसाहसम । २८१ । समुत्सृजेद्राजमार्गे यस्त्वमेध्यमनापदि । स द्वौ कार्षापणौ दद्यादमेध्यञ्चाशु
शोधयेत् । २८२ । आपद्गतोऽथवा वृद्धो गर्भिणी बाल एव वा । परिभाषणमर्हन्ति तच्च शोध्यमिति स्थितिः । २८३ । चिकि-
त्सकानां सर्वेषां मिथ्याप्रचरतान्दमः । अमानुषेषु प्रथमो मानुषेषु तु मध्यमः । २८४ । संक्रमध्वजयष्टीनां प्रतिमानाञ्च भे-
दकः । प्रतिकुर्य्याच्च तत्सर्वं पंच दद्याच्छतानि च । २८५ । अदूषितानां द्रव्याणां दूषणे भेदने तथा । मणीनामपवेधे च दण्डः

में अपवित्र वस्तु को डाले सो दो कार्षापण दंड देवे और अपवित्र वस्तु जो डाला है उस को शीघ्र राज मार्ग से
बिना आपत्काल के राज मार्ग ( अर्थात सड़क ) में अपवित्र वस्तु को डाले सो दो कार्षापण दंड देवे और अपवित्र वस्तु जो डाला है उस को शीघ्र राज मार्ग से
बाहर ले जावे । २८२ । आपत्काल में प्राप्त कोई और वृद्ध गर्भिणी बालक ये सब पूर्व कथित कर्म को करें तो परिभाषण ( अर्थात् क्या किया ) के योग्य होते
हैं दंड के योग्य नहीं होते परंतु मार्ग को तो शुद्ध करें ( अर्थात् उस अपवित्र वस्तु को मार्ग से बाहर ले जावें ) । २८३ । शास्त्र को बिना जाने पशु आदि में झूठी
वैदई करने वाले को पूर्व साहस दंड देना और मनुष्य में झूठी वैदई करने वाले को मध्यम साहस दंड देना । २८४ । संक्रम ( अर्थात् जल के ऊपर गमन करने
के लिये स्थापित जो काष्ठ और शिला आदि ) और राज द्वार में जो ध्वज ( अर्थात् चिन्ह ) पुष्करिणी आदि में जो यष्टि ( अर्थात् लाठी ) प्रतिमा ( अर्थात् माटी
आदि से बनी हुई देवता की छोटी मूर्ति ) इन में से कोई एक का भेद करने वाला पांच सौ पण दंड देवे और जो विनाश किया है उस को नया बना देवे । २८५ ॥

अदूषित द्रव्य के दूषण में और भेदन में मणियों के निकाम बेध करने में प्रथम साहस दंड देवै ।२८६। सम मूल्य के देने वालों को अच्छी वस्तु देता
है और एक को निकाम वस्तु देता है इस रीति से विषम व्यवहार करने वाला अथवा किसी को बहुत मोल वाली वस्तु देता है किसी को थोड़े मोल वाली वस्तु
देता है इस प्रकार से विषम व्यवहार करने वाला पूर्व साहस अथवा मध्यम साहस दंड को पाता है अपराधानुसार से दंड विकल्प जानना ।२८७। बंधन गृह
(अर्थात् जिस में अपराधी रहते हैं) को सड़क में बनावै जिस के देखने से पाप करने वाले को दुःख होवै (अर्थात् बेड़ी में पांव क्षुधा तृषा से पीड़ित बड़ा नख
केश दाढ़ी दुर्बल शरीर ऐसे मनुष्यों को देखने से नहीं करने योग्य वस्तु से डरेंगे कि ऐसी दशा को पावेंगे जब निकाम कर्म करेंगे) ।२८८। प्राकार (अर्थात्
किला) का भेदन करने वाला और उस के खंधक को पाटने वाला और उस के द्वार को भेदन करने वाला इन को शीघ्र देश से निकाल देवै।२८९। अभिचार
(अर्थात् शास्त्र कथित मारण प्रयोग) मूल कर्म (अर्थात् पांव की धूली लेके मारण प्रयोग) इन कर्मों के करने वाले को दो सौ पण दंड देना और मरण हो जाय

प्रथमसाहसः ।२८६। समैर्हि विषमं यस्तु चरेद्वै मूल्यतोपि वा। स प्राप्नुयाद्दमम्पूर्वन्नरो मध्यममेव वा ।२८७। बंधनानि
च सर्वाणि राजमार्गे निवेशयेत्। दुःखिता यत्र दृश्येरन विकृताः पापकारिणः ।२८८। प्राकारस्य च भेत्तारम्परिखाणाञ्च
पूरकम। द्वाराणाञ्चैव भंक्तारं क्षिप्रमेव प्रवासयेत् ।२८९। अभिचारेषु सर्वेषु कर्तव्यो द्विशतो दमः। मूलकर्म्मणि चानाप्तेः
कृत्यासु विविधासु च ।२९०। अबीजविक्रयी चैव बीजोत्कृष्टन्तथैव च। मर्य्यादा भेदकश्चैव विकृतं प्राप्नुयाद्वधम ।२९१।
सर्वकण्टकपापिष्टं हेमकारन्तु पार्थिवः। प्रवर्तमानमन्याये छेदयेल्लवशः क्षुरैः ।२९२। सीताद्रव्यापहरणे शस्त्राणामौषधस्य
च। कालमासाद्य कार्य्यञ्च राजा दण्डम्प्रकल्पयेत ।२९३। स्वाम्यमात्यौ पुरं राष्ट्रं कोषदण्डौ सुहृत्तथा। सप्तप्रकृतयो ह्येताः
सप्ताङ्गं राज्यमुच्यते ।२९४। सप्तानां प्रकृतीनां तु राज्यस्यासां यथा क्रमम। पूर्वं पूर्वं गुरुतरञ्जानीयाद्व्यसनं महत ।२९५।

तो मनुष्य मारने का दंड देना इसी रीति से माता पिता भार्या आदि को छोड़कर मंत्री आदि को मोह करके धन लेने के निमित्त वशीकरण प्रयोग
और उच्चाटन आदि नाना प्रकार का प्रयोग इस के करने में भी दो सौ पण दंड देना।२९०। प्ररोह (अर्थात् अंकुर) के समर्थ बीज नहीं हैं उस को
प्ररोह समर्थ है ऐसा कह के उस बीज का बेंचने वाला अथवा निकम्मे बीज में थोड़ा अच्छा बीज डालके बेंचने वाला मर्यादा का भेद करने वाला ये सब नाना
प्रकार का विकार रूप (अर्थात् नाक हाथ पांव इन को काटकर) बध दंड को पावै ।२९१। सब दुष्टों में अति दुष्ट सोनार है सो जब अन्याय में प्रवृत्त हो
तो उस को अपराधानुसार करके छुरा से थोड़ा थोड़ा अंग का छेदन करै।२९२। खेती करने की जो वस्तु हैं हर कुदारि आदि और शस्त्र औषध इन्हों के
हरण में काल और कार्य्य इन्हों को देख के राजा दंड की कल्पना करै।२९३। स्वामी (अर्थात राजा) अमात्य (अर्थात् मंत्री) पुर राज्य कोष दंड सुहृत्
इन सातों को प्रकृति कहते हैं और ये सात राज्य के अङ्ग हैं इस लिये राज्य सप्ताङ्ग कहाता है।२९४। इन सातों में क्रम से पहिला पहिला बड़ा व्यसन (अर्थात्
दुःख) जानना।२९५। लोक में त्रिदण्ड की नाईं परस्पर मिला हुआ सप्ताङ्ग राज्य में परस्पर विलक्षण उपकार से कोई अङ्ग अधिक नहीं है यद्यपि पूर्व पूर्व अङ्ग को

आधिक्य कहा है तथापि इन सातों अङ्गों के मध्य में अन्य अङ्ग के उपकार को अन्य अङ्ग नहीं करने सकता इससे उत्तर उत्तर अङ्ग की भी अपेक्षा करना पड़ता है
इसी से आधिक्य का निषेध कहा है इस में दृष्टान्त यती का त्रिदण्ड है जैसे तीनों दण्ड मिलाके ऊपर चार अङ्गुल गौ के बाल से वेष्टन करने से परस्पर संबंध
होता है और त्रिदण्ड धारण शास्त्रार्थ में कोई दण्ड अधिक नहीं है तैसे पूर्व कथित सप्ताङ्ग राज्य को जानना। २९६। जिस अङ्ग से जो काम होवे उस में वही
अङ्ग श्रेष्ठ है। २९७। चार उत्साह कर्म्म इन्हों करके अपनी शक्ति और पर की शक्ति को नित्य ही राजा जाने। २९८। सब पीड़ा और दुःख इन्हों की चिंता करके
छोटे बड़े कार्य को आरंभ करै। २९९। कर्मों के करते करते थक जावे तो फेर फेर कर्म्मों का आरंभ करता ही रहै क्योंकि कर्म करने वालों की सेवा लक्ष्मी करती
है। ३००। कृत त्रेता द्वापर कलि ये चारो युग हैं सो नहीं किंतु जैसा आचरण राजा करै तैसा युग होता है (अर्थात् राजा ही युग है)। ३०१। अज्ञान आलस्य
आदि से जब राजा उद्यम न करै तब कलि होता है और जानके कर्म नहीं करता तब द्वापर होता है कर्म करता है तब त्रेता होता है यथा शास्त्र

सप्ताङ्गस्येह राज्यस्य विष्टब्धस्य त्रिदण्डवत्। अन्योन्यगुणवैशेष्यान्न किञ्चिदतिरिच्यते। २९६। तेषु तेषु तु कृत्येषु तत्तदङ्गं विशिष्यते। येन यत्साध्यते कार्य्यन्तत्तस्मिन् श्रेष्ठमुच्यते। २९७। चारेणोत्साहयोगेन क्रिययैव च कर्म्मणाम्। स्वशक्तिम्परशक्तिञ्च नित्यं विद्यान्महीपतिः। २९८। पीड़नानि च सर्वाणि व्यसनानि तथैव च। आरभेत ततः कार्य्यं संचिन्त्य गुरुलाघवम्। २९९। आरभेतैव कर्म्माणि श्रान्तः श्रान्तः पुनः पुनः। कर्म्माण्यारभमाणं हि पुरुषं श्रीर्निषेवते। ३००। कृतं त्रेतायुगञ्चैव द्वापरङ्कलिरेव च। राज्ञो वृत्तानि सर्वाणि राजा हि युगमुच्यते। ३०१। कलिः प्रसुप्तो भवति स जाग्रद्द्वापरं युगम्। कर्म्मस्वभ्युद्यतस्त्रेता विचरंस्तु कृतं युगम्। ३०२। इंद्रस्यार्कस्य वायोश्च यमस्य वरुणस्य च। चन्द्रस्याग्नेः पृथिव्याश्च तेजोवृत्तन्नृपश्चरेत्। ३०३। वार्षिकांश्चतुरो मासान् यथेंद्रोऽभिप्रवर्षति। तथाभिवर्षेत्स्वं राष्ट्रं कामैरिंद्रव्रतं चरन्। ३०४। अष्टौ मासान् यथादित्यस्तोयं हरति रश्मिभिः। तथा हरेत्करं राष्ट्रान्नित्यमर्कव्रतं हितत्। ३०५। प्रविश्य सर्वभूतनि यथा चरति मारुतः। तथा चारैः प्रवेष्टव्यं व्रतमेतद्धि मारुतम्। ३०६। यथा यमः प्रियद्वेष्यौ प्राप्ते काले नियच्छति। तथा राज्ञा नियन्तव्याः प्रजास्तद्धि यमव्रतम्। ३०७।

कर्म करता विचरता है तब कृत युग होता है इस लिये राजा सर्व काल में कर्म करता रहै इस पर तात्पर्य है और चारो युग नहीं है इस पर तात्पर्य
नहीं है। ३०२। इंद्र सूर्य वायु यम वरुण चंद्र अग्नि पृथिवी इन्हों के पराक्रम को राजा करै और दुष्टों का नाश करके प्रताप और प्रेम से युक्त होवै। ३०३।
जिस प्रकार से बरसात के चार मास में इंद्र वर्षा करते हैं तिसी प्रकार से इंद्र का कर्म करते संते राजा संपूर्ण राज्य में प्रजों के ऊपर काम (अर्थात इच्छित) की
वृद्धि करै प्रजा लोग जिस काम की इच्छा करैं उस को राजा पूरै। ३०४। जिस प्रकार से आठ मास अपने किरण से जल को पृथिवी से सूर्य हरण करते हैं
तिसी प्रकार से सूर्य का कर्म करते संते राजा राज्य से कर ग्रहण करै। ३०५। जिस प्रकार से सब जीवों में पैठकर वायु घूमता है तिसी प्रकार से वायु का
कर्म करते संते चारों से संपूर्ण राज्य में प्रवेश करके घूमै। ३०६। जिस प्रकार से यम प्रिय और शत्रु इन दोनों के काल प्राप्त भये संते मारता है तिसी रीति से

सब प्रजा को अपराध के अनुसार यम का कर्म करत संते राजा दंड देवे। ३०७। जिस प्रकार से वरुण अपने पाश से दुष्टों को बांधते हैं तिसी प्रकार से पापियों को वरुण का कर्म करत संते बांधे। ३०८। जिस प्रकार से परिपूर्ण चंद्र को देखकर मनुष्यों को आनंद होता है तिसी रीति से सब जीव राजा को देखकर आनंदित रहें ऐसा चंद्र का व्रत धारण करत संते राजा रहे। ३०९। पाप कर्म में नित्य ही प्रतापयुक्त और तेज सहित रहे अग्नि का व्रत करत संते दुष्ट मंत्रियों का नाश करने वाला होवे। ३१०। जिस प्रकार से पृथिवी सब जीवों को सम धारण करती है तिसी रीति से सब जीवों को पृथिवी का व्रत धारण करत संते राजा धारण करे। ३११। इन उपायों से और दूसरे उपायों से युक्त होकर आलस्य रहित नित्य हो अपने राज्य में और पर के राज्य में चोरों का नाश करे। ३१२। बड़े आपत्काल को प्राप्त भये संते भी राजा ब्राह्मणों को कोपित न करे ब्राह्मणों के कोप भये संते बल वाहन सहित राजा नाश को शीघ्र पाता है। ३१३। जिन ब्राह्मणों ने अग्नि समुद्र चंद्र इन्हों को क्रम से सब वस्तु का भोजन करने वाला अपेय क्षय रोगी किया तिन ब्राह्मणों को कुपित कराके कौन नाश को न पावेगा। ३१४। जो

वरुणेन यथा पाशैर्बद्ध एवाभिदृश्यते। तथा पापान्निगृह्णीयाद्व्रतमेतद्धि वारुणम्। ३०८। परिपूर्णं यथा चंद्रं दृष्ट्वा हृष्यन्ति मानवाः। तथा प्रकृतयो यस्मिन्स चांद्रव्रतिको नृपः। ३०९। प्रतापयुक्तस्तेजस्वी नित्यं स्यात्पापकर्मसु। दुष्टसामन्तहिंस्रश्च तदाग्नेयं व्रतं स्मृतम्। ३१०। यथा सर्वाणि भूतानि धरा धारयते समम्। तथा सर्वाणि भूतानि बिभ्रतः पार्थिवम्व्रतम्। ३११। एतैरुपायैरन्यैश्च युक्तो नित्यमतन्द्रितः। स्तेनान्राजा निगृह्णीयात्स्वराष्ट्रे पर एव च। ३१२। परामप्यापदं प्राप्तो ब्राह्मणान्न प्रकोपयेत्। ते ह्येनं कुपिता हन्युः सद्यः सबलवाहनम्। ३१३। यैः कृतः सर्वभक्ष्योऽग्निरपेयश्च महोदधिः। क्षयी चाप्यायितः सोमः को न नश्येत्प्रकोप्य तान्। ३१४। लोकानन्यान्सृजेयुर्ये लोकपालांश्च कोपिताः। देवान्कुर्युरदेवांश्च कः क्षिण्वंस्तान्समृध्नुयात्। ३१५। यानुपाश्रित्य तिष्ठंति लोका देवाश्च सर्वदा। ब्रह्म चैव धनं येषां को हिंस्यात्तान् जिजीविषुः। ३१६। अविद्वांश्चैव विद्वांश्च ब्राह्मणो दैवतम्महत्। प्रणीतश्चाप्रणीतश्च यथाग्निर्दैवतम्महत्। ३१७। श्मशानेष्वपि तेजस्वी पावको नैव दुष्यति। हूयमानश्च यज्ञेषु भूय एवाभिवर्द्धते। ३१८। एवं यद्यप्यनिष्टेषु वर्तन्ते सर्वकर्मसु। सर्वथा ब्राह्मणाः पूज्याः परमं दैवतं हि तत्। ३१९। क्षत्रस्यातिप्रवृद्धस्य ब्राह्मणान्प्रति सर्वशः। ब्रह्मैव सन्नियंतृस्यात् क्षत्रं हि ब्रह्मसम्भवम्। ३२०। अद्भ्योऽग्नि-

ब्राह्मण कुपित भये संते दूसरे लोक और लोकपाल को बनावे देव को अदेव करे उस ब्राह्मण को पीड़ित संते कौन समृद्धि को पावेगा (अर्थात् कोई न पावेगा)। ३१५। जिन ब्राह्मणों का वेद ही धन है उन्हीं के आश्रित होकर लोक और देव रहते हैं उन ब्राह्मणों को जीने की इच्छा करत संते कौन मारेगा। ३१६। जिस प्रकार से संस्कार को प्राप्त हो अथवा न प्राप्त हो अग्नि परंतु बड़ा देवता है तिसी प्रकार से ब्राह्मण पंडित हो अथवा मूर्ख हो परंतु बड़ा देवता है। ३१७। श्मशान में भी तेज वाली अग्नि दोष को नहीं पाती फेर भी यज्ञ में हूयमान भई (अर्थात् होम को पाई) तो बढ़त ही है। ३१८। इसी रीति से यद्यपि संपूर्ण अनिष्ट कर्म करते रहें ब्राह्मण तथापि पूजा के योग्य हैं और बड़े देवता हैं। ३१९। क्षत्रिय संपूर्ण वस्तु करके बड़ा हो परंतु ब्राह्मण को अपने अधीन करने नहीं सकता क्योंकि ब्राह्मण से भया है इस लिये क्षत्रियों को अपने अधीन ब्राह्मण करने सकता है। ३२०। जल ब्राह्मण पत्थर इन्हों से क्रम

करके अग्नि क्षत्रिय लोह उत्पन्न है और इन्हों का तेज क्रम से सर्वत्र दहन पराजय छेदन कार्य को करता है परंतु अपनी योनि (अर्थात् उत्पत्ति स्थान) में शांत
होता है। ३२१। ब्राह्मण से रहित क्षत्रिय और क्षत्रिय से रहित ब्राह्मण ये नहीं बढ़ते हैं दोनों मिले रहैं तो इस लोक में और परलोक में बढ़ते हैं। ३२२। दंड
प्राप्त संपूर्ण द्रव्य ब्राह्मण को देकर और राज्य पुत्र को देकर संग्राम में प्राण त्याग करै। ३२३। इस रीति से सर्व काल में राज धर्म को करता संते राजा लोक के
हित में सब भृत्यों का योग करै। ३२४। संपूर्ण यह नित्य कर्म विधि राजा का कहा आगे क्रम से वैश्य और शूद्र के धर्म को जानो। ३२५। संस्कार को पाके
विवाह करके वैश्य पशु के रक्षण में और वार्ता (अर्थात् खेती आदि) में नित्यही युक्त होवै। ३२६। ब्रह्मा ने वैश्य को उत्पन्न करके उस को पशु दिया और ब्राह्मण
क्षत्रिय को संपूर्ण प्रजा दिया। ३२७। पशु रक्षा न करैंगे ऐसी इच्छा वैश्य न करै खेती आदि करत संते भी पशु रक्षण अवश्य करै और जब तक वैश्य पशु रक्षण

ब्रह्मतः क्षत्रमश्मनो लोहमुत्थितम् । तेषां सर्वत्र गन्तेजः स्वासु योनिषु शाम्यति । ३२१ । नाब्रह्म क्षत्रमृध्नोति नाक्षत्रं ब्रह्म व-
र्द्धते । ब्रह्म क्षत्रं च संपृक्तमिह चामुत्र वर्द्धते । ३२२ । दत्वा धनन्तु विप्रेभ्यः सर्वदण्डसमुत्थितम् । पुत्रे राज्यं समासृज्य कु-
र्वीत प्रायणं रणे । ३२३ । एवं चरन्सदा युक्तो राजधर्मेषु पार्थिवः । हितेषु चैव लोकस्य सर्वान्भृत्यान्नियोजयेत् । ३२४ ।
एषोऽखिलः कर्मविधिरुक्तो राज्ञः सनातनः । इमं कर्मविधिं विद्यात्क्रमशो वैश्यशूद्रयोः । ३२५ । वैश्यस्तु कृतसंस्कारः कृत्वा
दारपरिग्रहम् । वार्त्तायां नित्ययुक्तः स्यात्पशूनां चैव रक्षणे । ३२६ । प्रजापतिर्हि वैश्याय सृष्ट्वा परिददे पशून् । ब्राह्मणाय
च राज्ञे च सर्वाः परिददे प्रजाः । ३२७ । न च वैश्यस्य कामः स्यान्न रक्षेयम्पशूनिति । वैश्ये चेच्छति नान्येन रक्षितव्याः कथञ्च-
न । ३२८ । मणिमुक्ताप्रवालानां लोहानान्तान्तवस्य च । गंधानाञ्च रसानाञ्च विद्यादर्घबलाबलम् । ३२९ । बीजानामुप्ति-
विच्च स्यात्क्षेत्रदोषगुणस्य च । मानयोगञ्च जानीयात्तुलायोगांश्च सर्वशः । ३३० । सारासारञ्च भाण्डानान्देशानाञ्च गुणागुणा-
न । लाभालाभञ्च पण्यानाम्पशूनाम्परिवर्द्धनम् । ३३१ । भृत्यानाञ्च भृतिम्विद्याद्भाषांश्च विविधा नृणाम । द्रव्याणां स्थानयोगांश्च
क्रयविक्रयमेव च । ३३२ । धर्मेण च द्रव्यवृद्धावातिष्ठेद्यत्नमुत्तमम । दद्याच्च सर्वभूतानामन्नमेव प्रयत्नतः । ३३३ । विप्राणां
वेदविदुषां गृहस्थानां यशस्विनाम् । शुश्रूषैव तु शूद्रस्य धर्मो नैःश्रेयसः परः । ३३४ । शुचिरुत्कृष्टशुश्रूषुर्मृदुवागनहंकृतः ।

करै तब तक दूसरा वर्ण पशु रक्षा न करै। ३२८। मणि मोती मूंगा लोह सूत गंध रस इन सभों का देश काल समुझ के न्यून अधिक मोल को जानै। ३२९। खेत
का दोष और गुण बीज बोना प्रस्थद्रोण आदि मानयोग मासा तोला आदि तुलायोग इन सभों का जानने वाला होवै। ३३०। भाण्ड (अर्थात् पात्र) का सार
असार देशों का गुण अगुण बेंचने योग्य वस्तुओं का लाभ अलाभ पशुओं का बढ़ना इन सब को जानै। ३३१। मजूरों की मजूरी मनुष्यों के नाना प्रकार की भाषा
द्रव्यों की स्थिति का उपाय और बेंचना मोल लेना इन सभ को जानै। ३३२। धर्म से द्रव्य की वृद्धि में उत्तम यत्न करै सभ जीवों को यत्न पूर्वक अन्न देवै। ३३३।
वेद पढ़न वाले यश वाले गृहस्थ ब्राह्मण जो हैं उन्हों की सेवा शूद्रो को मोक्ष देने वाला उत्तम कर्म है। ३३४। पवित्रता बड़ों की सेवा कोमल बोलना अहंकार

न करना ब्राह्मणों की नित्य आश्रय करना ये सब कर्म शूद्रों को उत्तम जाति देनहार हैं। ३३५। आपत्काल के अभाव में चारो वर्ण का शुभ कर्म विधि यह कहा आपत्काल में उन्हों के कर्म विधि को क्रम से जानो। ३३६ ॥ • ॥ इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लूक भट्ट व्याख्यानुसारिण्यां श्री बाबू देवीदयाल सिंह कारितायां श्री कम्पनी संस्कृत पाठशालीय गुलज़ार शर्म्म पण्डित कृतायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ • ॥ अपने कर्म में स्थित होकर ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण पढ़ने से जाना गया जो अपना कर्म उस को करत संते वेद को पढ़ें और ब्राह्मण तो पढ़ावें भी क्षत्रिय वैश्य न पढ़ावें कदाचित् पढ़ावें तो वे प्रायश्चित्त करें। १॥ यथाविधि सब को जीविका के उपाय को ब्राह्मण जानें दूसरे को कहे और आप भी तैसा करें। २॥ बड़ी जाति बड़ा कारण ( अर्थात् उत्पत्ति स्थान ) नियम का धारण बड़ा संस्कार इन सभों से वर्णों का प्रभु ब्राह्मण है। ३॥ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण द्विजाति कहाते हैं और चौथा वर्ण शूद्र एक जाति कहाता है पांचवां वर्ण है नहीं। ४। सब वर्णों में पुरुष संभोग से जो दूषण उससे रहित समान वर्ण की यथा शास्त्र विवाह के प्राप्त जो स्त्री उस में क्रम करके ( अर्थात् ब्राह्मण में

ब्राह्मणायाश्रयो नित्यमुत्कृष्टां जातिमश्नुते। ३३५। एषोऽनापदि वर्णानामुक्तः कर्मविधिः शुभः। आपद्यपि हि यस्तेषां क्रमशस्तन्निबोधत। ३३६ ॥ • ॥ इति मानवे धर्म्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ • ॥ अधीयीरंस्त्रयोवर्णा स्वकर्मस्था द्विजातयः। प्रब्रयाद्ब्राह्मणस्त्वेषां नेतराविति निश्चयः। १। सर्वेषाम्ब्राह्मणो विद्याद्वृत्त्युपायान यथाविधि। प्रब्रूयादितरेभ्यश्च स्वयं चैव तथा भवेत्। २। वैशेष्यात्प्रकृतिश्रैष्ठ्यात् नियमस्य च धारणात्। संस्कारस्य विशेषाच्च वर्णानाम्ब्राह्मणः प्रभुः। ३। ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यस्त्रयो वर्णा द्विजातयः। चतुर्थ एक जातिस्तु शूद्रो नास्ति तु पञ्चमः। ४। समवर्णेषु तुल्यासु पत्नीष्वक्षतयोनिषु। आनुलोम्येन संभूता जात्याज्ञेयः स्त एव ते। ५। स्त्रीष्वनन्तरजातासु द्विजैरुत्पादितान्सुतान। सदृशानेव तानाहुर्म्मातृदोषविगर्हितान। ६। अनंतरासु जातानां विधिरेष सनातनः। द्व्येकांतरासु जातानां धर्म्यं विद्यादिमम्विधिम्। ७। ब्राह्मणाद्वैश्यकन्यायामम्बष्ठो नाम जायते। निषादः शूद्रकन्यायां यः पारशव उच्यते। ८। क्षत्रियाच्छूद्रकन्यायां क्रूराचारविहारवान्। क्षत्रशूद्रवपुर्जन्तुरुग्रोनाम प्रजायते। ९। विप्रस्य त्रिषु वर्णेषु नृपतेर्वर्णयोर्द्वयोः। वैश्यस्य वर्णे चैकस्मिन षडेते

ब्राह्मणी में क्षत्रिय से क्षत्रिया में ) जो उत्पन्न हैं सो माता पिता की जाति वाले कहाते हैं। ५। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य से अनंतर जाति में ( अर्थात् ब्राह्मण से विवाहिता क्षत्रिया में क्षत्रिय से विवाहिता वैश्या में वैश्य से विवाहिता शूद्रा में ) उत्पन्न जो हैं सो सदृश हैं माता के दोष से निंदित हैं। ६। अनंतर जाति में उत्पन्नों की यह नित्य विधि कहा अब दो एक जाति अंतर देके उत्पन्नों की विधि आगे कहैंगे उस को जानो। ७। ब्राह्मण से विवाहिता वैश्या में अम्बष्ठ जाति वाला होता है और ब्राह्मण से विवाहिता शूद्र की कन्या में निषाद जाति वाला होता है उस को पारशव भी कहते हैं। ८। क्षत्रिय से विवाहिता शूद्रा कन्या में क्रूर आचार विहार वाला क्षत्रिय शूद्र की शरीर वाला उग्रनाम की जाति वाला होता है। ९। ब्राह्मण से क्षत्रिया आदि तीन वर्ण की स्त्री में क्षत्रिय से वैश्य आदि दो वर्ण की स्त्री में वैश्य से शूद्र वर्ण की स्त्री में जो उत्पन्न होते हैं ये छ अपसद ( अर्थात् निकृष्ट ) कहाते हैं। १०। अनुलोम कहके अब प्रतिलोम कहते हैं

क्षत्रिय से ब्राह्मणी कन्या में सूत जाति वाला होता है वैश्य से क्षत्रिया कन्या में मागध और ब्राह्मणी कन्या में वैदेह जाति वाला होता है। ११। शूद्र से वैश्य क्षत्रिय ब्राह्मण की कन्या में क्रम से आयोगव क्षत्ता मनुष्यों में अधम चाण्डाल जाति वाले होते हैं। १२। जैसा एक जाति अंतर वाले अनुलोम में अम्बष्ठ और उग्र हैं तैसा प्रतिलोम में क्षत्ता और वैदेहक हैं। १३। द्विजाति से अनंतर वर्ण की स्त्री में क्रम से उत्पन्न जो लड़के कहे हैं वे सब माता के दोष से अनंतर नाम वाले कहाते हैं। १४। ब्राह्मण से उग्र अम्बष्ठ आयोगव इन तीनों की कन्या में क्रम से आवृत आभीर धिग्वण जाति वाले होते हैं। १५। आयोगव क्षत्ता चाण्डाल ये तीनों पुत्र कार्य में समर्थ नहीं हैं। १६। मागध वैदेह सूत ये भी तीनों पुत्र कार्य में समर्थ नहीं हैं। १७। निषाद से शूद्रा में पुक्कस जाति वाले होते हैं निषादी में शूद्र से कुक्कुट जाति वाले होते हैं। १८। क्षत्ता से उग्र की कन्या में श्वपाक जाति वाले होते हैं वैदेहक से अम्बष्ठ जाति की कन्या में वेण जाति वाले

ऽपसदाः स्मृताः। १०। क्षत्रियाद्विप्रकन्यायां सूतो भवति जातितः। वैश्यान्मागधवैदेहौ राजविप्राङ्गना सुतौ। ११। शूद्रादायोगवः क्षत्ता चाण्डालश्चाधमो नृणाम। वैश्यराजन्यविप्रासु जायंते वर्णसंकराः। १२। एकांतरे त्वानुलोम्यादम्बष्ठोग्रौ यथा स्मृतौ। क्षत्तृवैदेहकौ तद्वत्प्रातिलोम्येपि जन्मनि। १३। पुत्रा येनंतरस्त्रीजाः क्रमेणोक्ताद्विजन्मनाम। ताननंतरनाम्नस्तु मातृदोषात्प्रचक्षते। १४। ब्राह्मणादुग्रकन्यायामावृतो नाम जायते। आभीरोम्बष्ठकन्यायामायोगव्यां तु धिग्वणः। १५। आयोगवश्च क्षत्ता च चाण्डालश्चाधमो नृणाम। प्रातिलोम्येन जायंते शूद्रादपसदास्त्रयः। १६। वैश्यान्मागधवैदेहौ क्षत्रियात्सूत एव तु। प्रतीपमेते जायंते शूद्रादपसदास्त्रयः। १७। जातो निषादाच्छूद्रायां जात्या भवति पुक्कसः। शूद्राज्जातो निषाद्यांतु स वै कुक्कुटकः स्मृतः। १८। क्षत्तुर्जातस्तथोग्रायां श्वपाक इति कीर्त्यते। वैदेहकेन त्वम्बष्ठ्यामुत्पन्नो वेण उच्यते। १९। द्विजातयः सवर्णासु जनयंत्यव्रतांस्तु यान। तान्सावित्री परिभ्रष्टान्व्रात्यानिति विनिर्दिशेत। २०। व्रात्यात्तु जायते विप्रात्पापात्मा भूर्जकण्टकः। आवंत्यवाटधानौ च पुष्पधः शैख एव च। २१। झल्लोमल्लश्च राजन्याद्व्रात्यान्निच्छिविरेव च। नटश्च करणश्चैव खसो द्रविड़ एव च। २२। वैश्यात्तु जायते व्रात्यात्सुधन्वाचार्य्य एव च। कारुषश्च विजन्मा च मैत्रः सात्वत एव च। २३। व्यभिचारेण वर्णानामवेद्या वेदनेन च। स्वकर्मणाञ्च त्यागेन जायंते वर्णसङ्कराः। २४। संकीर्णयोनयो ये तु प्रति-

होते हैं। १९। द्विजाति से समान वर्ण वाली स्त्री में उत्पन्न जो भये और वह यज्ञोपवीत संस्कार से हीन हुए तो व्रात्य कहाते हैं। २०। व्रात्य ब्राह्मण से ब्राह्मणी में जो उत्पन्न भया सो पापात्मा भूर्जकण्टक जाति वाला कहाता है उसी का देश भेद करके आवंत्य वाटधान पुष्पध शैख कहाते हैं। २१। व्रात्य क्षत्रिय से क्षत्रिय वर्ण की स्त्री में झल्लजाति वाले होते हैं उसका नाम झल्ल मल्ल निच्छिवि नट करण खस द्रविड़ हैं। २२। व्रात्य वैश्य से वैश्य वर्ण की स्त्री में सुधन्वाचार्य जाति वाले होते हैं उस के कारुष विजन्मा मैत्र सात्वत जाति कहते हैं। २३। दूसरे वर्ण के पुरुष से दूसरे वर्ण की स्त्री में संभोग विवाह करने के योग्य जो नहीं उस के साथ विवाह अपने कर्मों का त्याग इन सभों करके वर्ण संकर उत्पन्न होते हैं। २४॥ अनुलोम प्रतिलोम करके परस्पर संबंध से जो संकीर्ण योनि ( अर्थात्

वर्ण संकर योनि उस को मैं कहूंगा । २५ । सूत वैदेहक चाण्डाल मागध क्षत्ता आयोगव । २६ । ये सब अपने जाति की स्त्री में अपने वर्ण को उत्पन्न करते हैं यहां सादृश्य मात्र जाति की अपेक्षा करके जानना क्योंकि चारो वर्ण की स्त्री में पिता से अधिक निंदित पुत्र होते हैं यह बात आगे कहेंगे पिता अधिक निंदित अपने जाति की स्त्री में भी उत्पन्न करते हैं इतना अप्राप्त रहा उसी का विधान इस श्लोक से किया गया जैसे शूद्र से वैश्य की स्त्री में उत्पन्न आयोगव कहाता है उससे शुद्ध आयोगवी वैश्या ब्राह्मणी क्षत्रिया शूद्रा इन्हों में जो उत्पन्न होगा सो आयोगव कहाता है परंतु शुद्ध आयोगव से ये सब आयोगव दुष्ट हैं इस में दृष्टांत देते हैं कि जैसे स्त्री पुरुष में एक ने ब्रह्म हत्या किया उससे पुत्र उत्पन्न भया उस की अपेक्षा करके ब्रह्म हत्यारे स्त्री पुरुष दोनों हैं उन से जो उत्पन्न होगा सो अधिक दुष्ट होगा । २७ । जिस प्रकार से ब्राह्मण से क्षत्रिया वैश्या में द्विज उत्पन्न होता है और ब्राह्मणी में भी द्विज उत्पन्न होता है परंतु यह द्विज उन द्विजों से अच्छा कहाता है तिसी प्रकार से शूद्र से ब्राह्मणी क्षत्रिया वैश्या में उत्पन्न पुत्र की अपेक्षा करके वैश्य से क्षत्रिया में क्षत्रिय से ब्राह्मणी में उत्पन्न पुत्र अच्छे कहाते हैं ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य से उत्पन्न प्रतिलोम प्रशस्त हैं यह जनाने के लिये यह श्लोक है । २८ । आयोगव आदिक परस्पर जाति वाली स्त्री में अनुलोम करके भी अधिक दुष्ट पुत्र को उत्पन्न करते हैं जैसे आयोगव क्षत्ता की स्त्री में अपने से हीन पुत्र को उत्पन्न करता है और क्षत्ता भी आयोगव की स्त्री में अपने से हीन

लोमाऽनुलोमजाः । अन्योन्यव्यतिषक्ताश्च तान्प्रवक्ष्याम्यशेषतः । २५ । सूतो वैदेहकश्चैव चाण्डालश्च नराधमः । मागधः क्षत्र-जातिश्च तथाऽयोगव एव च । २६ । एते षट् सदृशान्वर्णान् जनयंति स्वयोनिषु । मातृजात्याम्प्रसूयंते प्रवरासु च योनिषु । २७ । यथा चयाणां वर्णानां द्वयोरात्माऽस्य जायते । आनंतर्य्यात्स्वयोन्यां तु तथा वाह्येष्वपि क्रमात । २८ । ते चापि वाह्यान्सुवहूंस्ततोप्यधिकदूषितान् । परस्परस्य दारेषु जनयंति विगर्हितान । २९ । यथैव शूद्रो ब्राह्मण्यां वाह्यं जंतुं प्रसूयते । तथा वाह्यतरं वाह्यश्चातुर्वर्ण्ये प्रसूयते । ३० । प्रतिकूलं वर्त्तमाना वाह्यावाह्यतरान पुनः । हीनाहीना-न्प्रसूयंते वर्णाऽन्यं च दशैव तु । ३१ । प्रसाधनोपचारज्ञमदासन्दासजीवनम् । सैरिंध्रम्वा गुरावृत्तिं सूते दस्युरयोगवे

पुत्र को उत्पन्न करता है इसी रीति से और भी प्रतिलोमों में जानना । २९ । जिस प्रकार से शूद्र ब्राह्मणी में चाण्डाल को उत्पन्न करता है तिसी प्रकार से चाण्डाल चारो वर्ण की स्त्री में अपने से भी हीन को उत्पन्न करता है । ३० । शूद्र से उत्पन्न ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य की भार्या में तीन प्रतिलोमज ( अर्थात आयोगव क्षत्ता चाण्डाल ) ये चारो वर्ण की स्त्री में और अपनी जाति की स्त्री में अपने से हीन तीन पचे पंद्रह पुत्र को उत्पन्न करते हैं और अनुलोमज से हीन वैश्य क्षत्रिय से उत्पन्न मागध वैदेहक सूत ये तीनों चारो वर्ण की स्त्री में और अपनी जाति की स्त्री में अपने से निंदित तीन पचे पंद्रह पुत्र को उत्पन्न करते हैं इस रीति से तीस पुत्र भये अथवा चाण्डाल क्षत्ता आयोगव वैदेहक मागध सूत ये छ पूर्व पूर्व से उत्तर उत्तर अच्छे हैं यही क्रम प्रतिलोम करके पुत्र को उत्पन्न करैं तो पंद्रह पुत्र होते हैं जैसे चाण्डाल से पांचो की स्त्री में पांच उत्पन्न भए क्षत्ता से चारो वर्ण की स्त्री में चार उत्पन्न भए आयोगव से तीनों की स्त्री में तीन उत्पन्न भए वैदेहक से दो की स्त्री में दो उत्पन्न भए मागध से एक की स्त्री में एक उत्पन्न भया सूत से आगे कोई है नहीं इस लिये सूत से प्रतिलोमज कोई उत्पन्न होता नहीं इस रीति से पंद्रह पुत्र भए श्लोक में पुनः यह पद का उच्चारण भृगु जी ने किया उस का तात्पर्य यह है की सूत मागध वैदेहक आयोगव क्षत्ता चाण्डाल ये छ उत्तर उत्तर से पूर्व पूर्व अच्छे हैं य

छवों प्रतिलोम की नाईं पुत्र उत्पन्न करें तो पंद्रह पुत्र होते हैं जैसे सूत से पांचो की स्त्री में पांच भए मागध से चारो की स्त्री में चार हुए वैदेहक से तीनों की स्त्री में तीन हुए आयोगव से दो को स्त्री में दो भए क्षत्ता से एक की स्त्री में एक हुआ चाण्डाल से हीन नहीं हैं इस लिये उससे अनुलोम होता हीन इस रीति से पंद्रह हुए दोनों मिलके तीस भए । ३१ । केश रचना आदि प्रसाधन कर्म के उपचार को जानने वाला दास कर्म जो उच्छिष्टादि भक्षण है उससे रहित अङ्ग सम्वाहन आदि दास कर्म से जीने वाला और पाश बंधन करके मृग आदि के बध से जीने वाला सैरिंध्र नाम पुत्र को आयोगव की स्त्री में दस्यु जिसका लक्षण आगे पैंतालीसवें श्लोक में कहेंगे सो उत्पन्न करता है । ३२ । आयोगव की स्त्री में वैदेहक से मधुर भाषण करने वाला मैत्रेय नाम पुत्र होता है जो प्रातः काल में घण्ट बजाके जीविका के लिये राजा आदि की स्तुति करता है । ३३ । आयोगव की स्त्री में निषाद से नौका कर्म से जीने वाला दाश नाम पुत्र और मार्गव नाम पुत्र होता है जिस को आर्यावर्त के रहने वाले कैवर्त कहते हैं । ३४ । सैरिंध्र मैत्रेय मार्गव ये तीनों मुरदा के वस्त्र को पहिरने वाले कृत्स्न भाव वाले उच्छिष्ट भोजन करने वाले जो आयोगव की स्त्री है उस में पिता के भेद से भिन्न भिन्न होते हैं । ३५ । वैदेहक की स्त्री में निषाद से चर्मच्छेद करने वाला कारावर नाम पुत्र उत्पन्न होता

। ३२ । मैत्रेयकं तु वैदेहो मागधं संप्रसूयते । नॄन्प्रशंसत्यजस्रं यो घण्टाताडोऽरुणोदये । ३३ । निषादो मार्गवं सूते दाशं नौकर्मजीविनम् । कैवर्त्तमिति यं प्राहुरार्य्यावर्त्तनिवासिनः । ३४ । मृतवस्त्रभृत्स्वनारीषु गर्हितान्नाशनासु च । भवंत्यायोगवीष्वेते जातिहीनाः पृथक् त्रयः । ३५ । कारावरो निषादात्तु चर्मकारः प्रसूयते । वैदेहकादंध्रमेदौ वहिर्ग्रामप्रतिश्रयौ । ३६ । चाण्डालात्पाण्डुसोपाकस्त्वक्सारव्यवहारवान् । आहिण्डिको निषादेन वैदेह्यामेव जायते । ३७ । चाण्डालेन तु सोपाको मूलव्यसनवृत्तिमान् । पुक्कस्यां जायते पापः सदा सज्जनगर्हितः । ३८ । निषादस्त्री तु चाण्डालात्पुत्त्रमंत्यावसायिनम् । श्मशानगोचरं सूते वाह्यानामपि गर्हितम् । ३९ । संकरे जातयस्त्वेताः पितृमातृप्रदर्शिताः । प्रच्छन्ना वा प्रकाशा वा वेदितव्याः स्वकर्मभिः । ४० । सजातिजानन्तरजाः षट् सुता द्विजधर्म्मिणः । शूद्राणां तु सधर्म्माणः सर्वेपध्वंसजाः स्मृताः । ४१ । तपो-

है वैदेहक से कारावर की स्त्री में अंध्र जाति वाला पुत्र और निषाद की स्त्री में मेद जाति वाला पुत्र होता है ये दोनों ग्राम के बाहर रहने वाले होते हैं । ३६ । वैदेहक की स्त्री में चाण्डाल से बांस के व्यवहार से जीने वाला पांडुसोपाक जाति वाला पुत्र होता है और उसी स्त्री में निषाद से आहिण्डिक जाति वाला पुत्र होता है । ३७ । पुक्कस की स्त्री में चाण्डाल से राजा की आज्ञा से वध योग्य मनुष्यों को बध करने वाला और उसी कर्म से जीने वाला पापी सब काल में साधु लोगों से निंदा के प्राप्त सोपाक जाति वाला पुत्र होता है । ३८ । निषाद की स्त्री में चाण्डाल से श्मशान में रहने वाला सब से अति निन्दित अंत्यावसायी जाति वाला पुत्र उत्पन्न होता है । ३९ । वर्णसंकर में माता पिता से इतनी जाति देखाया प्रकट हो अथवा अप्रकट हो परंतु अपने कर्म्मों से जानने योग्य होते हैं । ४० । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यों से अपनी अपनी जाति की स्त्री में उत्पन्न पुत्र और अनुलोम करके उत्पन्न पुत्र ये तीनों द्विज कहाते हैं ( अर्थात् ब्राह्मण से क्षत्रिया वैश्या शूद्रा में वैश्य से शूद्रा में ये छ पुत्र द्विज के धर्म वाले कहाते हैं ) ( अर्थात् उपनयन के योग्य होते हैं ) और जो अपध्वंसज हैं ( अर्थात् द्विजाति से प्रतिलोम करके उत्पन्न हैं ) सो सब शूद्र के धर्म वाले कहाते हैं । ४१ । तप और बीर्य इन्हों के प्रभाव करके सजाति से उत्पन्न और अनन्तर जाति से

उत्पन्न मनुष्य संसार संबंधी युग युग में जन्म से ऊंच नीच होते हैं तप के प्रभाव से विश्वामित्र की नाईं बीज के प्रभाव से ऋष्य शृंग की नाईं। ४२। आगे जो कहेंगे क्षत्रिय जाति सो सब यज्ञोपवीत आदि क्रिया के लोप से यज्ञ कराना पढ़ाना प्रायश्चित्त आदि जो अर्थ उस के बिना देखे से धीरे धीरे लोक में शूद्र भाव के प्राप्त हुए। ४३। पौंड्रक औड्र द्रविड काम्बोज यवन शक पारद पाल्हव चीन किरात दरद खश इन देशों में उत्पन्न क्षत्रिय क्रिया आदि के लोप से शूद्र भाव के प्राप्त हुए। ४४। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन को क्रिया लोप आदि से जितनी जाति भई म्लेच्छ भाषा करके युक्त अथवा श्रेष्ठ भाषा करके युक्त ये सब जाति दस्यु कहाते हैं। ४५। द्विजों से अनुलोम करके उत्पन्न छ अपसद दशईं लोक में जो कह आए हैं और जो अपध्वंसज (अर्थात प्रतिलोम से उत्पन्न) ये सब द्विजों के निंदित कर्म से जीवें। ४६। सूत अम्बष्ठ वैदेहक मागध इन्हों का क्रम से घोड़ा का सारथी पना वैदई स्त्रियों का कार्य (अर्थात अंतःपुर रक्षण)

वीजप्रभावैस्तु ते गच्छंति युगे युगे। उत्कर्षं चापकर्षं च मनुष्येष्विह जन्मतः। ४२। शनकैस्तु क्रियालोपादिमाः क्षत्रियजातयः। वृषलत्वं गता लोके ब्राह्मणादर्शनेन च। ४३। पौंड्रकाश्चौड्रद्रविडाः काम्बोजा यवनाः शकाः। पारदाः पह्लवाश्चीनाः कि-राता दरदाः खशाः। ४४। मुखबाहूरुपज्जानां या लोके जातयो बहिः। म्लेच्छवाचश्चार्यवाचः सर्वे ते दस्यवः स्मृताः। ४५। ये द्विजानामपसदा ये चापध्वंसजाः स्मृताः। ते निन्दितैर्वर्त्तयेयुर्द्विजानामेव कर्म्मभिः। ४६। सूतानामश्वसारथ्यमम्बष्ठानां चिकित्सनम। वैदेहकानां स्त्रीकार्य्यम्मागधानां वणिक्पथः। ४७। मत्स्यघातो निषादानान्त्वष्टिस्त्वायोगवस्य च। मेदान्ध्रचुञ्चु-मद्गूनामारण्यपशुहिंसनम्। ४८। क्षत्तुग्रपुक्कसानान्तु बिलौको वधबन्धनम। धिग्वणानां चर्म्मकार्य्यं वेणानां भाण्डवादनम। ४९। चैत्यद्रुमश्मशानेषु शैलेषूपवनेषु च। वसेयुरेते विज्ञाता वर्त्तयन्तः स्वकर्मभिः। ५०। चाण्डालश्वपचानान्तु बहिर्ग्रामात्प्र-तिश्रयः। अपपात्राश्च कर्त्तव्या धनमेषां श्वगर्द्दभम। ५१। वासांसि मृतचेलानि भिन्नभाण्डेषु भोजनम। कार्ष्णायसमलङ्कारः परिव्रज्या च नित्यशः। ५२। न तैः समयमन्विच्छेत्पुरुषो धर्ममाचरन। व्यवहारो मिथस्तेषां विवाहः सदृशैः सह। ५३।

बनियों का कर्म जीविका है। ४७। निषाद का मछली मारना आयोगव का काठ काटना मेद अंध्र चुञ्चु मद्गु इन्हों का वन के पशु को मारना जीविका है वैदेहक की स्त्री में ब्राह्मण से उत्पन्न चुञ्चु कहाता है और उसी में वंदी की स्त्री में उत्पन्न मद्गु कहाता है। ४८। क्षत्ता उग्र पुक्कस इन्हों का बिल में रहने वाली गोह आदि का वध और बंधन धिग्वण का चर्म कार्य्य वेण का कांस्य मृदंग आदि बाद्य भाण्ड बादन जीविका है। ४९। ग्राम आदि के समीप में चैत्यद्रुम (अर्थात प्रसिद्ध वृक्ष) के मूल में और श्मशान पर्वत बन इन्हों के समीप में ये सब प्रकट अपने कर्मों से जीवन करते रहें। ५०। चाण्डाल श्वपच ये दोनों ग्राम के बाहर निवास करें पात्र से रहित रहें इन्हों का धन कुत्ता गदहा है। ५१। मुरदा के वस्त्र को पहिरें फूटे पात्र में भोजन करें लोहे का गहना पहिरें नित्य ही डोलते रहें। ५२। धर्म का आचरण करते संते इन्हों के साथ दर्शन आदि व्यवहार को न करें इन्हों का बिवाह आपुस में होता है और व्यवहार भी आपुस में

करें। ५३। इन्हों का अन्न पराधीन है फूटे पात्र में अन्न देना रात्रि को ग्राम नगर आदि में फिरने न पावें। ५४। राजा की आज्ञा से चिन्ह युक्त कार्य्य के लिये दिन में डोलें बांधव रहित मुरदा को ले जावें ऐसी शास्त्र की मार्यादा है। ५५। राजा की आज्ञा से यथा शास्त्र बध के योग्य पुरुषों का बध करें बध के योग्य पुरुषों का वस्त्र शय्या आभरण लेवें। ५६। निकाम योनि से उत्पन्न वर्ण से रहित बेजान भले पुरुष का भेष बनाये हो और भला पुरुष न हो तो उस के कर्म से उस को जाति को जाने। ५७। अश्रेष्ठता निष्ठुरता क्रूरता क्रिया राहित्य इन्हों से लोक में निकाम योनि से उत्पन्न पुरुष जाना जाता है। ५८। माता के स्वभाव अथवा पिता के स्वभाव किम्वा दोनों के स्वभाव को पुरुष ग्रहण करता है निकाम योनि वाला किसी प्रकार से अपने स्वभाव को नहीं छोड़ता। ५९। अच्छे कुल में उत्पन्न है और योनि सङ्कर है परंतु थोड़ा अथवा बहुत पिता के स्वभाव को ग्रहण करता है। ६०। जिस राज्य में वर्णों के दूषण करने वाले वर्ण संकर उत्पन्न हैं वह राज्य जन सहित जलदी नाश को पाता है। ६१। ब्राह्मण गौ स्त्री बालक इन्हों के लिये देखने में जो प्रयोजन आवै उस से रहित देह त्याग

अन्नमेषां पराधीनं देयं स्याद्भिन्नभाजने। रात्रौ न विचरेयुस्ते ग्रामेषु नगरेषु च। ५४। दिवा चरेयुः कार्य्यार्थञ्चिह्निता राजशासनैः। अबान्धवं शवं चैव निर्हरेयुरितिस्थितिः। ५५। वध्यांश्च हन्युः सततं यथाशास्त्रं नृपाज्ञया। वध्यवासांसि गृह्णीयुः शय्याश्चाभरणानि च। ५६। वर्णापेतमविज्ञातन्नरङ्कलुषयोनिजम्। आर्य्यरूपमिवानार्य्यङ्कर्मभिः स्वैर्विभावयेत्। ५७। अनार्य्यता निष्ठुरता क्रूरता निष्क्रियात्मता। पुरुषं व्यञ्जयन्तीह लोके कलुषयोनिजम्। ५८। पित्र्यं वा भजते शीलम्मातुर्वोभयमेव वा। न कथञ्चन दुर्य्योनिः प्रकृतिं स्वां नियच्छति। ५९। कुले मुख्येऽपि जातस्य यस्य स्याद्योनिसङ्करः। संश्रयत्येव तच्छीलन्नरोऽल्पमपि वा बहु। ६०। यत्र त्वेते परिध्वंसाज्जायन्ते वर्णदूषकाः। राष्ट्रिकैः सह तद्राष्ट्रं क्षिप्रमेव विनश्यति। ६१। ब्राह्मणार्थे गवार्थे वा देहत्यागोऽनुपस्कृतः। स्त्रीबालाभ्युपपत्तौ च वाह्यानां सिद्धिकारणम्। ६२। अहिंसा सत्यमस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः। एतं सामासिकन्धर्म्मं चातुर्वर्ण्ये ब्रवीन्मनुः। ६३। शूद्रायां ब्राह्मणाज्जातः श्रेयसा चेत्प्रजायते अश्रेयान् श्रेयसीं जातिङ्गच्छत्यासप्तमायुगात्। ६४। शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैव शूद्रताम्। क्षत्रियाज्जातमेवन्तु विद्या-

करे तो बाह्य (अर्थात् बर्ण से रहित) जो ये सब हैं उन्हों को सिद्धि (अर्थात् स्वर्ग) प्राप्ति होती है। ६२। अहिंसा सत्य अचोरी शौच इंद्रियों का रोकना ये सब धर्म संक्षेप करके चारो वर्ण को मनु जी ने कहा। ६३। शूद्रा में ब्राह्मण से उत्पन्न कन्या हो सो पारशवी कहाती है उस का बिवाह ब्राह्मण करे और कन्या उत्पन्न हो उस का बिवाह ब्राह्मण करे और कन्या उत्पन्न हो इस रीति से कन्या उत्पन्न होती आवै और उस कन्या का बिवाह ब्राह्मण करता आवै तो छठई कन्या बीज के प्रधानता से ब्राह्मण जाति को उत्पन्न करती है। ६४। शूद्र ब्राह्मण भाव को प्राप्त होता है और ब्राह्मण शूद्र भाव को प्राप्त होता है इसी रीति से क्षत्रिय से और वैश्य से उत्पन्न को जानना जैसे शूद्रा में ब्राह्मण से उत्पन्न पारशव होता है वह शूद्रा का बिवाह करे उस से पुत्र उत्पन्न हो वह भी शूद्रा का बिवाह करे उस से भी पुत्र उत्पन्न हो इसी रीति से पुत्र उत्पन्न होता आवै और शूद्रा का बिवाह करता आवै तो छठवां पुत्र योनि के सिधाई से शूद्र जाति को उत्पन्न करता है इस रीति से शूद्रा में क्षत्रिय से उत्पन्न कन्या चौथे पुरुष में बीज के प्रधानता से क्षत्रिय को उत्पन्न करती है और पुत्र चौथे पुरुष में योनि की

सिवाई से शूद्र को उत्पन्न करता है वैश्य से शूद्रा में उत्पन्न कन्या दूसरे पुरुष में बीज के प्रधानता से वैश्य को उत्पन्न करती है और पुत्र दूसरे पुरुष में योनि की सिवाई से शूद्र को उत्पन्न करता है इसी रीति से ब्राह्मण से वैश्या में उत्पन्न पंचयें पुरुष में बड़ाई छोटाई को पाता है और ब्राह्मण से क्षत्रिया में उत्पन्न तीसरे पुरुष में बड़ाई छोटाई को पाता है क्षत्रिय से वैश्या में उत्पन्न तीसरे पुरुष में बड़ाई छोटाई को पाता है। ६५। नीच जाति में ( अर्थात् शूद्रा में ब्राह्मण से उत्पन्न भया और ब्राह्मणी में नीच जाति से ( अर्थात् शूद्र से ) उत्पन्न भया इन दोनों में बड़ा कौन है इस का उत्तर आगे के श्लोक में देंगे। ६६। ऊंच बीज से नीच योनि में ( अर्थात् ब्राह्मण से शूद्रा में ) उत्पन्न पाक यज्ञ आदि गुण से युक्त होवे वह बड़ा है और नीच बीज से ऊंच योनि में ( अर्थात् शूद्र से ब्राह्मण में ) उत्पन्न बड़ा नहीं है यह निश्चय है। ६७। दोनों संस्कार के योग्य नहीं हैं यह सिद्धांत है क्योंकि पहिला नीच जाति में उत्पन्न है और दूसरा प्रतिलोम है। ६८। जिस रीति से अच्छा बीज अच्छे खेत में पड़े तो अच्छा सस्य उत्पन्न होता है इसी रीति से श्रेष्ठ से श्रेष्ठ स्त्री में उत्पन्न सर्व संस्कार के योग्य होता है। ६९। कोई पंडित बीज को अच्छा कहते हैं कोई पंडित खेत को अच्छा कहते हैं कोई पंडित दोनों की प्रशंसा करते हैं तहां आगे जो व्यवस्था

**वैश्यायांतथैव च। ६५। अनार्यायां समुत्पन्नो ब्राह्मणात्तु यदृच्छया। ब्राह्मण्यामप्यनार्यात्तु श्रेयस्त्वं क्वेति चेद्भवेत्। ६६। जातो नार्यामनार्यायामार्यादार्यो भवेद्गुणैः। जातोप्यनार्यादार्यायामनार्य इति निश्चयः। ६७। तावुभावप्यसंस्कार्याविति धर्मो व्यवस्थितः। वैगुण्याज्जन्मनः पूर्व उत्तरः प्रतिलोमतः। ६८। सुबीजं चैव सुक्षेत्रे जातं संपद्यते यथा। तथार्याज्जात आर्यायां सर्वं संस्कारमर्हति। ६९। बीजमेके प्रशंसंति क्षेत्रमन्ये मनीषिणः। बीजक्षेत्रे तथैवान्ये तत्रेयन्तु व्यवस्थितिः। ७०। अक्षेत्रे बीजमुत्सृष्टमंतरैव विनश्यति। अबीजकमपि क्षेत्रं केवलं स्थण्डिलं भवेत्। ७१। यस्माद्बीजप्रभावेण तिर्य्यग्जा ऋषयो भवन्। पूजिताश्च प्रशस्ताश्च तस्माद्बीजं प्रशस्यते। ७२। अनार्यमार्यकर्माणमार्य्यञ्चानार्यकर्म्मिणम। संप्रधार्य्याब्रवीद्धाता न समौ नासमाविति। ७३। ब्राह्मणा ब्रह्मयोनिस्था ये स्वकर्म्मण्यवस्थिताः। ते सम्यगुपजीवेयुः षट्कर्म्माणि यथा क्रमम। ७४। अध्या-**

कहेंगे सो जानना। ७०। ऊसर में बीज पड़ा सो नष्ट हो जाता है प्ररोह के प्राप्त नहीं होता और अच्छा खेत है बीज से रहित है तो केवल स्थंडिल है उस में अन्न उत्पन्न नहीं होता इस लिये दोनों की निंदा से अच्छा बीज अच्छे खेत में पड़े तो अच्छा अन्न उत्पन्न होवे यह पूर्व कहि आए हैं सोई संमत है कि दोनों की प्रधानता है। ७१। जिस कारण से बीज के प्रभाव करके तिर्यग् योनि में ( अर्थात् हरिणी ) में उत्पन्न ऋष्यशृंग आदि ऋषि होते भये पूजित और प्रशस्त हुए इस लिये बीज प्रशस्त है ( अर्थात् बीज और योनि के मध्य में बीज करके उत्कृष्ट जाति प्रधान है इस बात पर जानना )। ७२। नीच है ऊंच का कर्म करता है और ऊंच है नीच कर्म करता है इन दोनों को विचार करके ब्रह्मा ने कहा कि न सम हैं और न असम हैं क्योंकि द्विजाति का कर्म करने वाला शूद्र द्विजाति सम नहीं होता ( अर्थात् द्विजाति कर्म का अनधिकारी द्विजाति कर्म करने वाला भी हो तो द्विजाति सम नहीं होता इसी रीति से शूद्र का कर्म करने वाला द्विजाति शूद्र सम नहीं है निषिद्ध कर्म करने से जाति की बड़ाई नहीं गई है और असम भी नहीं है निषिद्ध कर्म करने से दोनों की समता है ) इस लिये जिस को जो कर्म निंदित है सो उस कर्म को न करे यह वर्णसंकर पर्यन्त को धर्मोपदेश है। ७३। जो ब्राह्मण ब्रह्म

ध्यान में युक्त हो अपने कर्म में रत हो सो क्रम से छः कर्म करके जीवन करै । ७४ । पढ़ना पढ़ाना यज्ञ करना यज्ञ कराना दान देना प्रतिग्रह करना ये छः कर्म ब्राह्मण को हैं । ७५ । इन छः कर्मों में तीन कर्म ( अर्थात पढ़ाना यज्ञ कराना विशुद्ध पुरुष से प्रतिग्रह करना ) जीविका के लिये है ब्राह्मण की जीविका के लिये जो तीन कर्म हैं सो क्षत्रिय को नहीं है । ७७ । वैश्य को भी क्षत्रिय की नाईं जानना यह प्रजापति मनु ने कहा । ७८ । शस्त्र और अस्त्र ( अर्थात् मंत्र पढ़के जो चलाया जाय ) इन दोनों को धारण करना यह कर्म है सो क्षत्रिय को है और बनियां पना खेती करना पशु पालना यह कर्म वैश्य को है और पढ़ना दान देना यज्ञ करना यह धर्म दोनों का है । ७९ । अपने कर्मों में एक एक श्रेष्ठ कर्म तीनों को है ब्राह्मण को पढ़ना क्षत्रिय को रक्षा करना वैश्य वार्त्ता ( अर्थात् बनियां पना पशु पालन ) । ८० । अपने कर्म से ब्राह्मण जीने न सकै तो क्षत्रिय के कर्म से जीवै क्योंकि क्षत्रिय अनन्तर है ( अर्थात् समीप है ) । ८१ । दोनों के कर्म से जीने न सकै तो वैश्य के कर्म से जीवै । ८२ । वैश्य के कर्म से जीने वाले ब्राह्मण और क्षत्रिय पराधीन ( अर्थात् बैल आदि से पराधीन )

पनमध्ययनं यजनं याजनन्तथा । दानं प्रतिग्रहश्चैव षट्कर्म्माण्यग्रजन्मनः । ७५ । षण्णान्तु कर्म्मणामस्य त्रीणि कर्म्माणि जीविका । याजनाध्यापने चैव विशुद्धाच्च प्रतिग्रहः । ७६ । त्रयो धर्म्मा निवर्तन्ते ब्राह्मणात्क्षत्रियम्प्रति । अध्यापनं याजनं च तृतीयश्च प्रतिग्रहः । ७७ । वैश्यम्प्रति तथैवैते निवर्तेरन्निति स्थितिः । न तौ प्रतिहितान्धर्म्मान्मनुराह प्रजापतिः । ७८ । शस्त्रास्त्रभृत्त्वं क्षत्रस्य वणिक्पशुकृषिर्विशः । आजीवनार्थन्धर्म्मस्तु दानमध्ययनं यजिः । ७९ । वेदाभ्यासो ब्राह्मणस्य क्षत्रियस्य च रक्षणम । वार्त्ता कर्म्मैव वैश्यस्य विशिष्टानि स्वकर्म्मसु । ८० । अजीवंस्तु यथोक्तेन ब्राह्मणः स्वेन कर्म्मणा । जीवेत्क्षत्रियधर्म्मेण सह्यस्य प्रत्यनन्तरः । ८१ । उभाभ्यामप्यजीवंस्तु कथं स्यादिति चेद्भवेत । कृषिगोरक्षमास्थाय जीवेद्वैश्यस्य जीविकाम । ८२ । वैश्यवृत्त्यापि जीवंस्तु ब्राह्मणः क्षत्रियोपि वा । हिंसा प्रायां पराधीनां कृषिं यत्नेन वर्जयेत । ८३ । कृषिं साध्विति मन्यंते सा वृत्तिः सद्विगर्हिता । भूमिं भूमिशयांश्चैव हंति काष्ठमयो मुखम । ८४ । इदं तु वृत्तिवैकल्यात्त्यजतो धर्म्मनैपुणम । विटपण्यमुद्धृतोद्धारं विक्रेयं वित्तवर्द्धनम । ८५ । सर्वान रसानपोहेत कृतान्नञ्च तिलैस्सह । अश्मनो लवणञ्चैव पशवो ये च मानुषाः । ८६ । सर्वञ्च तान्तवं रक्तं शाणक्षौमाविकानि च । अपि चेत्स्युररक्तानि फलमूले तथौषधीः । ८७ । अपः शस्त्रं विषं मांसं सोमं गंधांश्च सर्वशः ।

और भूमि में स्थित बहुत जीवों का नाश जिस में हो ऐसी जो खेती है उस को यत्न पूर्वक वर्जन करै । ८३ । खेती को कोई अच्छी मानते हैं सो ठीक नहीं क्योंकि भूमि को और भूमि में स्थित जीव को लोहमुख वाला काष्ठ ( अर्थात् हल ) नाश करता है इस लिये उस जीविका की साधु लोगों ने निंदा की है । ८४ । ब्राह्मण क्षत्रिय अपने जीविका से जीने न सकै और वैश्य की जीविका से जीवैं तो आगे जो बेंचने को मना करैंगे उस को छोड़कर द्रव्य के बढ़ाने वाली वस्तु बेंचै । ८५ । सब रस सिद्धार्थ ( अर्थात सरसव ) तिल पत्थर लवण पशु मनुष्य इन सब को न बेंचै रस के निषेध से लवण का निषेध सिद्ध रहा फेर लवण का निषेध जो किया सो दोष की बड़ाई जानने के लिये सो भी प्रायश्चित्त बड़ाई के लिये है इसी रीति से अन्य का भी पृथक् निषेध को जानना । ८६ । रक्त वस्त्र सन तीसी भेंड़ि इन्हों से जो वस्त्र है श्वेत अथवा रक्त फल मूल औषधी । ८७ । जल लोह विष मांस सोमलता गंध दूध मधु दही घी तेल मधु.

च्छिष्ट ( अर्थात् मोम ) गुड़ कुशा । ८८। वन के पशु दाढ़ वाले जीव ( अर्थात् सिंह आदि ) पक्षी मद्य नील लाख एक खुर वाला जीव इन सब को न बेंचे। ८९ । खेती करने वाला खेती में तिल उत्पन्न करे और वह तिल शुद्ध हो बहुत काल तक गृह में न रहा हो तो उस को धर्म के अर्थ बेंचे । ९० । भोजन अबटन दान ये तीन कर्म छोड़ के दूसरा कर्म जो तिल से करे सो कीड़ा होके कुत्ता के बिष्ठा में पितरों के साथ डूबे । ९१ । मांस लाख लवण इन के बेंचने से तुरंत पतित होता है और दूध बेंचने से तीन दिन में शूद्रभाव को प्राप्त होता है । ९२। इच्छा पूर्वक दूसरे वस्तुओं के बेंचने से ब्राह्मण सात रात में वैश्य भाव के प्राप्त होता है । ९३ । रस ( अर्थात् गुड़ आदि ) को रस ( अर्थात् घी आदि ) से बदला करना लवण को दूसरे रस से बदला न करना सिद्धान्न को आमान्न करके तिल को धान्य करके सम बदला करना । ९४ । आपत्काल में प्राप्त क्षत्रिय पूर्व कथित जीविका से जीवै परन्तु बड़ों की जीविका से जीने का अभि-

क्षीरं क्षौद्रं दधि घृतं तैलं मधु गुडं कुशान् । ८८ । आरण्यांश्च पशून्सर्वान्दंष्ट्रिणश्च वयांसि च। मद्यं नीलिञ्च लाक्षां च सर्वांश्चैकशफांस्तथा । ८९ । काममुत्पाद्य कृष्यां तु स्वयमेव कृषीवलः। विक्रीणीत तिलान् शुद्धान्धर्मार्थमचिरस्थितान् । ९० । भोजनाभ्यञ्जनाद्दानाद्यदन्यत्कुरुते तिलैः । कृमिभूतः श्वविष्ठायां पितृभिः सह मज्जति । ९१ । सद्यः पतति मांसेन लाक्षया लवणेन च। त्र्यहेण शूद्री भवति ब्राह्मणः क्षीरविक्रयात् । ९२ । इतरेषां तु पण्यानां विक्रयादिह कामतः। ब्राह्मणस्सप्तरात्रेण वैश्यभावन्नियच्छति । ९३ । रसा रसैर्निमातव्या न त्वेव लवणं रसैः। कृतान्नञ्चाकृतान्नेन तिला धान्येन तत्समाः। ९४ । जीवेदेतेन राजन्यस्सर्वेणाप्यनयङ्गतः । न त्वेव ज्यायसीं वृत्तिमभिमन्येत कर्हिचित् । ९५ । यो लोभादधमो जात्या जीवेदुत्कृष्टकर्मभिः। तं राजा निर्धनं कृत्वा क्षिप्रमेव प्रवासयेत् । ९६ । वरं स्वधर्मो विगुणो न पारक्यः स्वनुष्ठितः। परधर्मेण जीवन्हि सद्यः पतति जातितः । ९७। वैश्यो जीवन्स्वधर्मेण शूद्रवृत्त्याऽपि वर्त्तयेत्। अनाचरन्न कार्याणि निवर्तेत च शक्तिमान्। ९८। अशक्नुवंस्तु शुश्रूषां शूद्रः कर्तुं द्विजन्मनाम्। पुत्रदारात्ययं प्राप्तो जीवेत्कारुककर्मभिः। ९९। यैः कर्मभिः प्रचरितैः शुश्रूष्यन्ते द्विजातयः। तानि कारुककर्माणि शिल्पानि विविधानि च । १०० । वैश्यवृत्तिमनातिष्ठन्ब्राह्मणः स्वे पथिस्थितः। अवृत्तिकर्षितः सीदन्निमं धर्मं समाचरेत्। १०१। सर्वतः प्रतिगृह्णीयाद्ब्राह्मणस्त्वनयङ्गतः। पवित्रं दुष्यतीत्येतद्धर्मतो नोपपद्यते

मान कभी न करै । ९५। अधम जाति वाला लोभ से बड़ों के कर्म से जीवै तो राजा उस को निर्धन करके जलदी अपने देश से निकाल देवै । ९६ । गुण से हीन भी अपना धर्म हो तो उस को करना पर का धर्म बहुत अच्छा हो तो उस को न करना पर का धर्म करके जाति से शीघ्र पतित होता है । ९७। वैश्य अपने कर्म से जीने न सकै तो शूद्र के कर्म से जीवे और जो वस्तु करने के योग्य नहीं है उस को न करै । ९८। द्विजाति की सेवा को शूद्र न कर सके और उस का स्त्री पुत्र क्षुधा से दुःखित होवै तो रसोई करने वालों के कर्म से जीवै। ९९। जिन कर्मों से द्विजाति की सेवा होवे वह जो कारुक ( अर्थात् बढ़ई ) का कर्म और शिल्प ( अर्थात् चित्र लिखन आदि ) कर्म नाना प्रकार के हैं उन को करै। १००। वैश्य कर्म को न करै और जीविका से कष्ट को पावै अपने मार्ग में स्थित होवै ऐसा जो ब्राह्मण सो आगे जो धर्म कहेंगे उस को करै । १०१। आपत्काल में प्राप्त ब्राह्मण चारो ओर से प्रतिग्रह करै जिस कारण से पवित्र अर्थात्

गंगा आदि नदी ) दोषी होती हैं यह बात धर्म से उत्पन्न नहीं होता । १०२ । पढ़ाना यज्ञ कराना निंदित से धन लेना इन्हों से ब्राह्मण को दोष नहीं होता क्योंकि अग्नि और जल इन्हों के समान ब्राह्मण है । १०३ । आपत्काल में इधर उधर से जो ब्राह्मण भोजन करता है सो पाप से लिप्त नहीं होता जैसे आकाश कादव में भी है परंतु उस से लिप्त नहीं होता । १०४ । अजीगर्त ऋषि क्षुधा से पीड़ित होकर अपना बेटा शुनःशेफ को बेचा यज्ञ में सो गौ लिया यज्ञ खंभ में बांधिके मारने में प्रवृत्त हुए क्षुधा शांति के लिये परंतु पाप करके लिप्त न हुए यह बात ऋग्वेद के ब्राह्मण में शुनःशेफ के कथा में स्पष्ट है । १०५ । धर्म और अधर्म का जानने वाला क्षुधा से पीड़ित वामदेव ऋषि प्राण रक्षा के लिये कुत्ते की मांस को भोजन करने की इच्छा करत संते पाप से लिप्त न हुए । १०६ । क्षुधा से पीड़ित महा तपस्वी पुत्र सहित भरद्वाज ऋषि जन रहित वन में वृधु नाम बढ़ई से बहुत गौ का दान लिया । १०७ । धर्म और अधर्म का जानने वाला क्षुधा से पीड़ित विश्वामित्र ऋषि चाण्डाल के हाथ से कुत्ते की जंघा की मांस को लेकर भोजन करने के लिये निश्चय किया । १०८ । आपत्काल

। १०२ । नाध्यापनाद्याजनाद्वा गर्हिताद्वा प्रतिग्रहात् । दोषो भवति विप्राणां ज्वलनांबुसमाहिते । १०३ । जीवितात्ययमापन्नो योऽन्नमत्ति यतस्ततः । आकाशमिव पङ्केन न स पापेन लिप्यते । १०४ । अजीगर्तः सुतं हन्तुमुपासर्पद्बुभुक्षितः । न चालिप्यत पापेन क्षुत्प्रतीकारमाचरन् । १०५ । श्वमांसमिच्छन्नार्तोऽत्तुं धर्माधर्मविचक्षणः । प्राणानां परिरक्षार्थं वामदेवो न लिप्तवान् । १०६ । भरद्वाजः क्षुधार्तस्तु स पुत्रो विजने वने । बह्वीर्गाः प्रतिजग्राह वृधोस्तक्ष्णो महातपाः । १०७ । क्षुधार्तश्चात्तुमभ्यागाद्विश्वामित्रः श्वजाघनीम् । चाण्डालहस्तादादाय धर्माधर्मविचक्षणः । १०८ । प्रतिग्रहाद्याजनाद्वा तथैवाध्यापनादपि । प्रतिग्रहः प्रत्यवरः प्रेत्यविप्रस्य गर्हितः । १०९ । याजनाध्यापने नित्यं क्रियेते संस्कृतात्मनाम् । प्रतिग्रहस्तु क्रियते शूद्रादप्यन्त्यजन्मनः । ११० । जपहोमैरपैत्येनो याजनाध्यापनैः कृतम् । प्रतिग्रहनिमित्तं तु त्यागेन तपसैव च । १११ । शिलोञ्छमप्याददीत विप्रोऽजीवन्यतस्ततः । प्रतिग्रहाच्छिलः श्रेयांस्ततोऽप्युञ्छः प्रशस्यते । ११२ । सीदद्भिः कुप्यमिच्छद्भिर्धने वा पृथिवीपतिः । याच्यः स्यात्स्नातकैर्विप्रैरदित्संस्त्यागमर्हति । ११३ । अकृतञ्च कृतात्क्षेत्राद्गौरजाविकमेव च । हिरण्यं धान्यमन्नञ्च

के अभाव में ब्राह्मण को यज्ञ कराना पढ़ाना इन दोनों से प्रतिग्रह करना परलोक में निन्दित है । १०९ । पूर्व कथित बात में कारण कहते हैं आपत्काल में अथवा अनापत्काल में संस्कार सहित जो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य उन्हों को पढ़ाना यज्ञ कराना होता है और प्रतिग्रह करना तो निकृष्ट जाति शूद्र से भी होता है इस लिये उन दोनों से यह निंदित है । ११० । यज्ञ कराने से और पढ़ाने से जो पाप होता है सो जप और होम से जाता है प्रतिग्रह करने से जो पाप होता है सो तप से और प्रतिग्रह की वस्तु के त्याग से जाता है । १११ । अपनी जीविका से जीने न सके ब्राह्मण तो उपपात धी आदि से शिल और उंछ को लेवै प्रतिग्रह से शिल बड़ा उस से भी उंछ बड़ा । ११२ । धर्म और कुटुम्ब इन्हों के अर्थ कष्ट को पाये हुए निर्धन ब्राह्मण सोना रूपा छोड़कर धान्य और वस्त्र को और यज्ञ के अर्थ सोना रूपा को भी शास्त्रोक्त कर्म से रहित क्षत्रिय से भी मांगे और जो कृपणता से धन देने की इच्छा न करै उस को त्याग देवै । ११३ ।

सस्य सहित खेत से बिना सस्य वाला खेत का प्रतिग्रह करना दोष रहित है और गौ बकरा भेड़ा सोना अन्न सिद्धान्न इन्हों में पूर्व पूर्व उत्तर उत्तर से दोष रहित है इस लिये पूर्व पूर्व के अभाव में पर पर को ग्रहण करना । ११४ । विभाग से प्राप्त भूमि में गड़ा हुआ मिला और मोल लिया जीत से मिला व्यवहार करने से मिला काम करके मिला भले लोगों से प्रतिग्रह करके मिला इन सात प्रकार से द्रव्य का आगम धर्म से युक्त है । ११५ । विद्या ( अर्थात् वेद विद्या छोड़कर वैदक न्याय विष का झारना ) शिल्प ( अर्थात लिखना आदि ) भृति ( अर्थात् मजूरी ) सेवा गौ का रक्षा बनियों का कर्म खेती करना संतोष भैक्ष्य ( अर्थात भिक्षा समूह ) ब्याज लेना ये दश जीने का कारण हैं ( अर्थात् अनापत्काल में जो जीविका जिस को निषिद्ध है उस जीविका को आपत्काल में वह पुरुष करै । ११६ । ब्राह्मण और क्षत्रिय ब्याज न लेवैं अथवा निकृष्ट कर्म करने वाले को धर्म के अर्थ थोड़ा ब्याज लेकर धन यथेष्ट देवै । ११७ । शक्ति पूर्वक प्रजों की रक्षा करते संते आपत्काल में प्रजा से चौथा भाग लेते संते क्षत्रिय पाप से छूटता है । ११८ । शस्त्र से जय प्राप्ति और संग्राम में न भागना ये दोनों राजा का धर्म है शस्त्रों से वैश्यों की रक्षा करके धर्म से युक्त बलि ( अर्थात् अपने भाग ) को लेवै । ११९ । धान्य में वैश्यों से बीस रुपैया बढ़ने में अष्टम भाग

पूर्वम्पूर्वमदोषवत । ११४ । सप्त वित्तागमाधर्म्यादायो लाभः क्रयो जयः । प्रयोगः कर्मयोगश्च सत्प्रतिग्रह एव च । ११५ । विद्या शिल्पं भृतिः सेवा गोरक्ष्यं विपणिः कृषिः । धृतिर्भैक्ष्यं कुसीदञ्च दशजीवनहेतवः । ११६ । ब्राह्मणः क्षत्रियो वापि वृद्धिन्नैव प्रयोजयेत् । कामं तु खलु धर्म्मार्थं दद्यात्पापीयसेऽल्पिकाम् । ११७ । चतुर्थमाददानोऽपि क्षत्रियो भागमापदि । प्रजा रक्षन्परं शक्त्या किल्बिषात्प्रतिमुच्यते । ११८ । स्वधर्मो विजयस्तस्य नाहवे स्यात्पराङ्मुखः । शस्त्रेण वैश्यान् रक्षित्वा धर्म्यमाहारयेद्बलिम । ११९ । धान्येऽष्टमं विशां शुल्कं विंशं कार्षापणावरम् । कर्मोपकरणाः शूद्राः कारवः शिल्पिनस्तथा । १२० । शूद्रस्तु वृत्तिमाकांक्षन् क्षत्रमाराधयेद्यदि । धनिनं वाप्युपाराध्य वैश्यं शूद्रो जिजीविषेत् । १२१ । स्वर्गार्थमुभयार्थं वा विप्रानाराधयेत्तु सः । जात ब्राह्मणशब्दस्य सा ह्यस्य कृतकृत्यता । १२२ । विप्रसेवैव शूद्रस्य विशिष्टं कर्म कीर्त्यते । यदतोऽन्यद्धि कुरुते तद्भवत्यस्य निष्फलम् । १२३ । प्रकल्प्या तस्य तैर्वृत्तिः स्वकुटुम्बाद्यथार्हतः । शक्तिञ्चावेक्ष्य दाक्ष्यञ्च भृत्यानाञ्च परिग्रहम । १२४ ।

लेवै आपत्काल में और अत्यंत आपत्काल में तो चौथा भाग कह आये हैं आपत्काल न होवे तो बारहवां भाग लेवै हिरण्य ( अर्थात मोहर आदि ) का और पशु इन्हों का पचासवां भाग लेवै और आपत्काल होवै तो बीसवां भाग लेवै शूद्र और कारु ( अर्थात् रसोई बनाने वाले ) शिल्पी ( अर्थात् बढ़ई आदि ) इन्हों से आपत्काल में भी कर न लेवै किंतु कर्म ही करावै ( अर्थात ये सब कर्म ही करके राजा का उपकार करें । १२० । ब्राह्मण की सेवा से शूद्र जीने न सके और जीविका की इच्छा करै तो क्षत्रिय का आराधन करके जीवै अथवा धनी वैश्य का आराधन करके जीवै । १२१ । स्वर्ग के लिये अथवा जीविका और स्वर्ग दोनों के लिये ब्राह्मणों की आराधन शूद्र करै ब्राह्मण का सेवा करने वाला यह शूद्र है ऐसा संसार में विदित होना उस की कृतकृत्यता ( अर्थात करने योग्य सब बस्तु को करि चुकना ) है । १२२ । ब्राह्मण की सेवा ही शूद्र का बड़ा कर्म है इस को छोड़कर और जो करता है सो निष्फल है । १२३ । शूद्र को सेवा में सामर्थ्य कर्म में उत्साह पुत्र स्त्री आदि का पोषण परिमाण इन सब को देखकर अपने गृह से उस के योग्य जीविका को ब्राह्मण करै । १२४ ।

जूठा अन्न पुराना कपड़ा सार रहित धान्य पुराने अथवा पुराने घर की सामग्री इन सब को जो आश्रित शूद्र है उस को देना। १२५। लहसुन आदि के भक्षण से पातक शूद्र को नहीं होता यज्ञोपवीत आदि संस्कार भी शूद्र को नहीं है अग्निहोत्र आदि धर्म में भी शूद्र को अधिकार नहीं है पाक यज्ञ आदि धर्म का निषेध भी नहीं है ये सब बात तो कह आए हैं यह श्लोक आगे के लिये अनुवाद (अर्थात् सिद्ध वस्तु का कथन) है। १२६। अपने धर्म को जानने वाला धर्म की इच्छा करने वाला द्विजों का निषिद्ध आचार को आश्रय करने वाला जो शूद्र सो नमस्कार मंत्र करके पंच यज्ञ को करै छोड़े न इस से लोक में प्रसिद्धता को पाता है। १२७। पर के गुण की निंदा को न करने वाला शूद्र जैसे जैसे भले लोगों के आचरण को करता है तैसे तैसे इस लोक में बड़ा कहाता है और परलोक में स्वर्ग को पाता है। १२८। समर्थ भी शूद्र हो परंतु धन का संचय न करै क्योंकि शूद्र धन को पाके ब्राह्मण ही को बाधा करता है। १२९। यह चारो वर्ण के आपत्काल के धर्म को कहा जिस धर्म को करते संते परमगति को पाते हैं। १३०। चारो वर्णों का संपूर्ण धर्म विधि यह कहा इस के अनंतर शुभ प्रायश्चित्त विधि को कहेंगे। १३१। इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लुक भट्ट व्याख्याऽनुसारिण्यां श्री बाबू देवीदयाल सिंह कारितायां श्री कम्पनी संस्कृत

उच्छिष्टमन्नन्दातव्यं जीर्णानि वसनानि च। पुलाकांश्चैव धान्यानां जीर्णाश्चैव परिच्छदाः। १२५। न शूद्रे पातकं किंचिन्न च संस्कारमर्हति। नास्याधिकारो धर्मेस्ति न धर्मात्प्रतिषेधनम्। १२६। धर्मेप्सवस्तु धर्मज्ञाः सतां वृत्तमनुष्ठिताः। मंत्रवर्ज्यं न दुष्यंति प्रशंसां प्राप्नुवंति च। १२७। यथा यथा हि सद्वृत्तमातिष्ठत्यनसूयकः। तथा तथेमञ्चामुञ्च लोकं प्राप्नोत्यनिंदितः। १२८। शक्तेनापि हि शूद्रेण न कार्यो धनसञ्चयः। शूद्रो हि धनमासाद्य ब्राह्मणानेव बाधते। १२९। एते चतुर्णाम्वर्णानामापद्धर्माः प्रकीर्तिताः। यान्सम्यगनुतिष्ठन्तो व्रजंति परमां गतिम्। १३०। एष धर्मविधिः कृत्स्नश्चातुर्वर्ण्यस्य कीर्तितः। अतः परम्प्रवक्ष्यामि प्रायश्चित्तविधिं शुभम्। १३१। ॥ * ॥ इति मानवे धर्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायां दशमोऽध्यायः ॥ * ॥ १० ॥ सान्तानिकं यक्ष्यमाणमध्वगं सर्ववेदसम्। गुर्वर्थं पितृमात्रर्थं स्वाध्यायार्थ्युपतापिनः। १। न वैतान्स्नातकान्विद्याद्ब्राह्मणान्धर्मभिक्षुकान्। निःस्वेभ्यो देयमेतेभ्यो दानं विद्या विशेषतः। २। एतेभ्यो हि द्विजाग्र्येभ्यो देयमन्नं सदक्षिणम्।

पाठशालीय गुलजार शर्मा पण्डित कृतायां दशमोऽध्यायः॥ १० ॥ * ॥ * ॥ * ॥ विवाह की इच्छा करने वाला ज्योतिष्टोम आदि याग की इच्छा करने वाला पैंड़हरू सर्व धन दक्षिणा वाली विश्वजित् याग करने वाला विद्या गुरू माता पिता इन तीनों के भोजनाच्छादन देने वाला वेद पठन समय में भोजनाच्छादन की इच्छा करने वाला रोगी। १। ये नव ब्राह्मण स्नातक कहाते हैं (अर्थात् ब्रह्मचारी कहाते हैं) और धर्म भिक्षा स्वभाव वाले हैं ये सब धन रहित हों तो इन्हीं को विद्या के योग्य हिरण्य आदि देना (अब इस स्थान में ऐसी आशंका होती है कि दशवें अध्याय के अंत में यह कहा कि इस के अनंतर प्रायश्चित्त विधि को कहेंगे ऐसी प्रतिज्ञा किया और स्नातक ब्रह्मचारी का वर्णन प्रारंभ किया सो प्रतिज्ञा से विरुद्ध है तिस का समाधान करते हैं कि करने योग्य जो कार्य नहीं है उस के करने वाले दान करके शुद्ध होते हैं यह कह आए और सर्प आदि के वध की शुद्धि दान से न कर सकै तो दूसरा प्रायश्चित करै ऐसा आगे कहेंगे इस लिये दान पात्र का वर्णन बड़ा प्रायश्चित्त है तो उस का प्रारंभ युक्त है और इस अध्याय का प्रयोजन भी यही है कि वर्ण और आश्रम इन दोनों का धर्म

आदि से भिन्न प्रायश्चित्त आदि धर्म का कथन करना और भी नैमित्तिक धर्म का कथन करना इस अध्याय में युक्त है ) । २ । ये नव ब्राह्मण श्रेष्ठ हैं इन को वेदी के भीतर दक्षिणा सहित अन्न देना और इन से जो भिन्न हैं उन को वेदी के बाहर सिद्धान्न देना कहते हैं । ३ । वेद पढ़ने वाले ब्राह्मण को विद्या योग्य सर्व रत्न राजा देवे और यज्ञ के लिये दक्षिणा देवे । ४ । प्रथमा स्त्री के रहते संते भिक्षा से धन बटोर के उस धन से दूसरा विवाह करै तो रति मात्र फल उस को है जिस ने धन दिया उसी की संतति है । ५ । स्त्री पुत्र के सेवन में लगा हो और वेद को पढ़े हो ऐसे ब्राह्मण को राजा यथा शक्ति धन देवे । ६ । भृत्य स्त्री पुत्र आदि आश्रित जन सहित जिस पुरुष को तीन वर्ष तक भोजन के लिये अन्न है सो सोम याग करने के योग्य है । ७ । इस से थोड़ा धन वाला सोम याग करै तो उस का फल नहीं पाता । ८ । परजन को अन्न आदि देने को समर्थ है और अपने जन को नहीं देता अपने जन दुःख से जीते हैं सो पुरुष धर्म का प्रति रूपक है ( अर्थात् धर्म करने वाला नहीं है किंतु प्रथम यश मिलता है पीछे से नरक होता है । ९ । भृत्य पुत्र स्त्री माता पिता आदि को पीड़ा

इतरेभ्यो बहिर्वेदि कृतान्नं देयमुच्यते । ३ । सर्वरत्नानि राजा तु यथार्हम्प्रतिपादयेत् । ब्राह्मणान्वेदविदुषो यज्ञार्थञ्चैव दक्षिणाम् । ४ । कृतदारो परान्दारान् भिक्षित्वा योधिगच्छति । रतिमात्रं फलन्तस्य द्रव्यदातुस्तु संततिः । ५ । धनानि तु यथाशक्ति विप्रेषु प्रतिपादयेत् । वेदवित्सु विविक्तेषु प्रेत्य स्वर्गं समश्नुते । ६ । यस्य त्रैवार्षिकं भक्तम्पर्याप्तम्भृत्यवृत्तये । अधिकं वापि विद्येत स सोमम्पातुमर्हति । ७ । अतः स्वल्पीयसि द्रव्ये यः सोमं पिबति द्विजः । स पीतसोमपूर्वोपि न तस्याप्नोति तत्फलम् । ८ । शक्तः परजने दाता स्वजने दुःखजीविनि । मध्वापातो विषास्वादः स धर्मप्रतिरूपकः । ९ । भृत्यानामुपरोधेन यत्करोत्यौर्ध्वदेहिकम् । तद्भवत्यसुखोदर्कञ्जीवितस्य मृतस्य च । १० । यज्ञश्चेत्प्रतिरुद्धः स्यादेकेनाङ्गेन यज्वनः । ब्राह्मणस्य विशेषेण धार्मिके सति राजनि । ११ । यो वैश्यः स्याद्बहुपशुर्हीनक्रतुरसोमपः । कुटुम्बात्तस्य तद्द्रव्यमाहरेद्यज्ञसिद्धये । १२ । आहरेत्त्रीणि वा द्वे वा कामं शूद्रस्य वेश्मनः । न हि शूद्रस्य यज्ञेषु कश्चिदस्ति परिग्रहः । १३ । यो नाहिताग्निः शतगुरयज्वा च सहस्रगुः । तयोरपि कुटुम्बाभ्यामाहरेदविचारयन् । १४ । आदाननित्याच्चादातुराहरेदप्रयच्छतः । तथा यशोस्य प्रथते

देकर परलोक के लिये दान आदि जो करता है सो दान उस पुरुष के जीते तक है और मरे पीछे दुःख देने वाला है । १० । धार्मिक राजा के रहते संते जिस ब्राह्मण की अथवा क्षत्रिय की यज्ञ द्रव्य बिना एक अंग से हीन हो । ११ । तो पाक यज्ञ आदि से रहित और सोम से रहित बहुत पशु वाला वैश्य के गृह से उस अंग के योग्य द्रव्य को बल से अथवा चोरी से यज्ञ करने वाला लेवै । १२ । यज्ञ का दो अथवा तीन अंग द्रव्य बिना सिद्ध नहीं होता और वैश्य से भी धन नहीं मिलता तो शूद्र के गृह से बल करके अथवा चोरी से धन ग्रहण करै क्योंकि शूद्र को यज्ञ संबंध कोई है नहीं और जो आगे लिखेंगे कि यज्ञ के अर्थ शूद्र से भिक्षा न लेना तिस पर कहते हैं कि बल से अथवा चोरी से धन ग्रहण करना मना नहीं है । १३ । जो अग्नि होत्री नहीं है और सौ गौ वाला है अथवा यज्ञ से रहित है सहस्र गौ वाला है इन दोनों के गृह से यज्ञ के अंग को सिद्ध होने के लिये धन ग्रहण करै इस में कुछ विचार न करै । १४ । जो

। ब्राह्मण नित्य ही प्रतिग्रह करता है और बावली कुआं तड़ाग इन को नहीं खनाता है और यज्ञ नहीं करता दान से रहित है उसे यज्ञांग सिद्धि के लिये धन
ांगा और वह नहीं देता तो बल से अथवा चोरी से उस के गृह से धन को लेवै इसे लेने वाले की प्रसिद्धि होती है और धर्म बढ़ता है। १५। एक दिन में
ो बार भोजन करना ऐसी शास्त्र कीआज्ञा है इस में छः बेर जिस ने भोजन न किया तो तीन दिन उपवास भया चौथे दिन पहिली बेर एक दिन के भोजन भर अन्न
ीन कर्म वाले से चोरी करके लेना। १६। खरिहान से खेत से गृह से अथवा जहां से मिले तहां से अन्न को चोरावै और जब अन्न स्वामी पूछै कि कहां से अन्न
ोराया तुम ने तो कहि देवै। १७। ब्राह्मण के धन को क्षत्रिय कभी न ग्रहण करै और अत्यंत आपत्काल प्राप्त हो तो निषिद्ध कर्म करने वाला और विहित
र्म का त्याग करने वाला जो ब्राह्मण और क्षत्रिय है उस के गृह से चोरी करै। १८। जो मनुष्य असाधु लोगों से द्रव्य लेके साधु लोगों को देता है सो अपने को
ौका बनाके उन दोनों को तारता है। १९। यज्ञ करने वालों का जो धन है सो देवतों का धन कहाता है ऐसा पंडितों ने कहा और जो यज्ञ करने वाले नहीं

धर्मश्चैव प्रवर्द्धते। १५। तथैव सप्तमे भक्ते भक्तानि षडनश्नता। अश्वस्तनविधानेन हर्त्तव्यं हीनकर्मणः। १६। खलात्क्षेत्रादगाराद्वा यतो वाप्युपलभ्यते। आख्यातव्यन्तु तत्तस्मै पृच्छते यदि पृच्छति। १७। ब्राह्मणस्वन्नहर्त्तव्यं क्षत्रियेण कदाचन। दस्युनिष्क्रिययोस्तु स्वमजीवन्हर्तुमर्हति। १८। योऽसाधुभ्योऽर्थमादाय साधुभ्यः संप्रयच्छति। स कृत्वा प्लवमात्मानं संतारयति तावुभौ। १९। यद्धनं यज्ञशीलानां देवस्वं तद्विदुर्बुधाः। अयज्वनान्तु यद्वित्तमासुरस्वन्तदुच्यते। २०। न तस्मिन्धारयेद्दण्डं धार्मिकः पृथिवीपतिः। क्षत्रियस्य हि बालिश्याद्ब्राह्मणः सीदति क्षुधा। २१। तस्य भृत्यजनं ज्ञात्वा स्वकुटुम्बान्महीपतिः। श्रुतशीले च विज्ञाय धर्म्यां वृत्तिम्प्रकल्पयेत्। २२। कल्पयित्वास्य वृत्तिञ्च रक्षेदेनं समन्ततः। राजा हि धर्मषड्भागं तस्मात्प्राप्नोति रक्षितात्। २३। न यज्ञार्थं धनं शूद्राद्विप्रो भिक्षेत कर्हिचित्। यजमानो हि भिक्षित्वा चाण्डालः प्रेत्य जायते। २४। यज्ञार्थमर्थं भिक्षित्वा यो न सर्वम्प्रयच्छति। स याति भासतां विप्रः काकतां वा शतं समाः। २५। देवस्वं ब्राह्मणस्वं वा लोभेनोपहिनस्ति यः। स पापात्मा परे लोके गृध्रोच्छिष्टेन जीवति। २६। इष्टिं वैश्वानरीन्नित्यन्निर्वपेदब्दपर्यये। कॢप्तानाम्पशुसोमानां

हैं उनका जो धन है सो राक्षसों का धन कहाता है। २०। ऐसे कर्म में धार्मिक राजा दंड न देवै क्योंकि राजा के लड़कपन से ब्राह्मण क्षुधा से पीड़ित होता है
। २१। ब्राह्मण का भृत्य जन कुटुंब (अर्थात पोष्यवर्ग) पठन शील (अर्थात स्वभाव) इन सब को जानि के धर्म करके युक्त जीविका को राजा करै। २२।
ब्राह्मण की जीविका कर के और उस की रक्षा चारो ओर से करै उस रक्षा से ब्राह्मण जो धर्म करेगा उस का छठां भाग राजा पाता है। २३। ब्राह्मण
यज्ञ के लिये शूद्र से धन को कभी न मांगै कदाचित् मांग के उस धन से यज्ञ करै तो दूसरे जन्म में चाण्डाल होता है। २४। यज्ञ के लिये भिक्षा मांग के धन
बटोर के और संपूर्ण धन को यज्ञ में न लगावे सो सौ जन्म तक भास पक्षी और कौआ होता है। २५। जो मनुष्य लोभ से देवता के द्रव्य को और ब्राह्मण की
द्रव्य को नाश करता है सो पापी परलोक में गिद्ध पक्षी के जूठे से जीता है। २६। पशु यज्ञ और सोम यज्ञ वर्ष भर में एक बेर करना कदाचित् यह न हो सके तो

इस के प्रायश्चित्त के लिये वर्ष की समाप्ति में अग्नि देवता की यज्ञ करै । २७ । आपत्काल नहीं है और आपत्काल के धर्म को जो ब्राह्मण करता है सो परलोक में उस के फल को नहीं पाता । २८ । मरण से डरे हुए विश्वेदेवा साध्यगण ब्राह्मण बड़े ऋषि लोग इन सभों ने आपत्काल में मुख्य विधि का गौण विधि किया । २९ । मुख्य विधि करने में समर्थ होके और गौण विधि को करता है उस को परलोक में उस गौण विधि का फल नहीं होता । ३० । धर्म को जानने वाला ब्राह्मण राजा से कुछ न कहै किंतु अपने पराक्रम से अपकारी लोगों का शासन करै । ३१ । राजा के पराक्रम से अपना पराक्रम बड़ा है इस लिये ब्राह्मण अपने पराक्रम से शत्रुओं का निग्रह करै । ३२ । अथर्व अङ्गिरा ऋषि ने कहा जो मारण प्रयोग उस को करै इस में विचार कुछ न करै ब्राह्मण को वाणी ही शस्त्र है उस से शत्रुओं को मारै । ३३ । क्षत्रिय अपने बाहु वीर्य से वैश्य और शूद्र ये दोनों धन से जप होम से ब्राह्मण आपत्काल को बितावै । ३४ । विहित कर्म को

निष्कृत्यर्थमसंभवे । २७ । आपत्कल्पेन यो धर्मं कुरुते नापदि द्विजः । स नाप्नोति फलन्तस्य परत्रेति विचारितम् । २८ । विश्वैश्च देवैः साध्यैश्च ब्राह्मणैश्च महर्षिभिः । आपत्सु मरणाद्भीतैर्विधेः प्रतिनिधिः कृतः । २९ । प्रभुः प्रथमकल्पस्य योनुकल्पेन वर्तते । न साम्परायिकन्तस्य दुर्मतेर्विद्यते फलम् । ३० । न ब्राह्मणो वेदयेत किञ्चिद्राजनि धर्मवित् । स्ववीर्य्येणैव तान् शिष्यान्मानवानपकारिणः । ३१ । स्ववीर्य्याद्राजवीर्य्याच्च स्ववीर्य्यम्बलवत्तरम् । तस्मात्स्वेनैव वीर्य्येण निगृह्णीयादरीन् द्विजः । ३२ । श्रुतीरथर्वाङ्गिरसीः प्रकुर्य्यादविचारयन् । वाक् शस्त्रं वै ब्राह्मणस्य तेन हन्यादरीन्द्विजः । ३३ । क्षत्रियो बाहुवीर्य्येण तरेदापदमात्मनः । धनेन वैश्यशूद्रौ तु जपहोमैर्द्विजोत्तमः । ३४ । विधाता शासिता वक्ता मैत्रो ब्राह्मण उच्यते । तस्मै नाकुशलं ब्रूयान्न शुष्कांगिरमीरयेत् । ३५ । न वै कन्या न युवतिर्नाल्पविद्यो न बालिशः । होता स्यादग्निहोत्रस्य नार्तो नासंस्कृतस्तथा । ३६ । नरके हि पतंत्येते जुह्वतः स च यस्य तत् । तस्माद्वैतानकुशलो होता स्याद्वेदपारगः । ३७ । प्राजापत्यमदत्वाश्वमग्न्याधेयस्य दक्षिणाम् । अनाहिताग्निर्भवति ब्राह्मणो विभवे सति । ३८ । पुण्यान्यन्यानि कुर्वीत श्रद्दधानो जितेन्द्रियः । न त्वल्पदक्षिणैर्यज्ञैर्यजेतेह कथञ्चन । ३९ । इंद्रियाणि यशः स्वर्गमायुः कीर्तिम्प्रजाः पशून् । हन्त्यल्पदक्षिणो यज्ञस्तस्मान्ना-

करने वाला पुत्र शिष्य आदि को सिखाने वाला प्रायश्चित्त आदि को कहने वाला सब जीवों से मित्रता रखने वाला ऐसे ब्राह्मण को अनिष्ट ( अर्थात् निग्रह करो ) ऐसा न बोलना और कठोर वाणी न बोलना । ३५ । कन्या युवती थोड़ा विद्यावान मूर्ख व्याधि से पीड़ित यज्ञोपवीत से रहित ये सब सायं प्रातः काल अग्निहोत्र को न करैं । ३६ । कदाचित इन सब को करैं तो नरक में जाते हैं और जिस को अग्नि है ( अर्थात् अग्निहोत्र का स्वामी ) सो भी नरक जाता है इस लिये जो वेद के पार गया हो और अग्निहोत्र कर्म को जानने वाला हो सोई यजमान का होम करै । ३७ । विभव रहत संते अग्निहोत्र का जो दक्षिणा ब्रह्मा के निमित्त घोड़ा है उस को न देवै तो अग्निहोत्र का फल उस ब्राह्मण को नहीं होता । ३८ । इंद्रियों को जीतकर श्रद्धा सहित पुरुष दूसरी पुण्य को करै परंतु थोड़ी दक्षिणा से यज्ञ को न करैं । ३९ । इंद्रिय यश स्वर्ग आयुः कीर्ति प्रजा पशु इन सब को थोड़ी दक्षिणा वाली यज्ञ नाश करती है इस

लिये थोड़ा धन वाला यज्ञ को न करै। ४०। अग्नि होत्री ब्राह्मण इच्छा से सायं प्रातः होम न करै तो पुत्र मारने का दोष होता है उस पाप के छोड़ाने के लिये एक मास चन्द्रायण व्रत करै । ४१। जो ब्राह्मण शूद्र से धन लेके अग्निहोत्र करता है वह शूद्र ही का ऋत्विक् होता है उस को कुछ फल नहीं होता और वेद पढ़ने वाले ब्राह्मणों में निंदित कहाता है। ४२। ऐसे ऋत्विजों के माथे पर पांव धर के वह शूद्र द्रव्य देने से नरक को तरता है और ऋत्विजों को कुछ फल नहीं होता । ४३। विहित कर्म को न करने से और निंदित कर्म का करने से इंद्रियों के अर्थ में प्रसक्त होने से मनुष्य प्रायश्चित्त के योग्य होता है। ४४। विना इच्छा से पाप करने में प्रायश्चित्त पंडितों ने कहा और इच्छा से पाप करने में भी वेद की आज्ञा से प्रायश्चित्त है। ४५। विना इच्छा से किया हुआ पाप वेदाभ्यास से छूटता है और मोह करके किये जो पाप सो नाना प्रकार के प्रायश्चित्त करने से छूटता है । ४६। भाग्य से पूर्व जन्म में किये हुए कर्म से प्रायश्चित्त

ल्पधनो यजेत् । ४० । अग्निहोत्र्यपविध्याग्नीन् ब्राह्मणः कामकारतः । चांद्रायणं चरेन्मासं वीरहत्या समं हि तत् । ४१ । ये शूद्रादधिगम्यार्थमग्निहोत्रमुपासते । ऋत्विजस्ते हि शूद्राणां ब्रह्मवादिषु गर्हिताः । ४२ । तेषां सततमज्ञानां वृषलाग्न्युपसेविनाम। पदामस्तकमाक्रम्य दाता दुर्गाणि सन्तरेत् । ४३। अकुर्वन्विहितङ्कर्म्म निन्दितञ्च स माचरन्। प्रसक्तश्चेन्द्रियार्थेषु प्रायश्चित्तीयते नरः । ४४ । अकामतः कृते पापे प्रायश्चित्तं विदुर्बुधाः । कामकारकृतेप्याहुरेके श्रुतिनिदर्शनात् । ४५ । अकामतः कृतम्पापम्वेदाभ्यासेन शुध्यति । कामतस्तु कृतं मोहात्प्रायश्चित्तैः पृथग्विधैः । ४६ । प्रायश्चित्तीयताम्प्राप्य दैवात्पूर्वकृतेन वा। न संसर्गं व्रजेत्सद्भिः प्रायश्चित्ते कृते द्विजः । ४७ । इह दुश्चरितैः केचित्केचित्पूर्वकृतैस्तथा। प्राप्नुवंति दुरात्मानो नरा रूपविपर्ययम् । ४८। सुवर्णचौरः कौनख्यं सुरापः श्यावदन्तताम् । ब्रह्महा क्षयरोगित्वन्दौश्चर्म्यं गुरुतल्पगः । ४९ । पिशुनः पौतिनासिक्यं सूचकः पूतिवक्त्रताम्। धान्यचौरोऽङ्गहीनत्वमातिरैक्यं तु मिश्रकः । ५० । अन्नहर्ता मयावित्वं मौक्यं वागपहारकः। वस्त्रापहारकः श्वैत्र्यम्पङ्गुतामश्वहारकः । ५१ । एवङ्कर्म्म विशेषेण जायंते सद्विगर्हिताः। जडमूकान्धवधिरा विकृताकृतयस्तथा । ५२ । चरितव्यमतो नित्यम्प्रायश्चित्तम्विशुद्धये। निन्द्यैर्हि लक्षणैर्युक्ता जायन्तेऽनिष्कृतैनसः । ५३ । ब्र-

के योग्य होके और विना प्रायश्चित्त किए सज्जनों के साथ भोजन वास स्पर्श आदि से संसर्ग को न करै । ४७। कोई मनुष्य इस लोक में दुष्ट कर्म से और कोई मनुष्य पूर्व जन्म के दुष्ट कर्म से निकाम रूप को पाता है । ४८। सोना चोराने वाला सुरा पीने वाला ब्राह्मण को मारने वाला गुरुस्त्री गमन करने वाला क्रम से निकाम नख जन्म से काला दांत क्षयी रोग निकाम चाम को पाता है। ४९। चुगुल इशारा से कर्म को जानने वाला धान्य चोराने वाला मिलावट करने वाला क्रम से दुर्गंधि नाक दुर्गंधि मुख अंग हीनता अंग बाहुल्य ( अर्थात् छः अंगुरी आदि ) को पाता है । ५०। अन्न चोराने वाला जानके चुप रहने वाला वस्त्र चोराने वाला घोड़ा चोराने वाला क्रम से आमरोग गूंगपना श्वेत कुष्ट पंगुलता को पाता है। ५१। इस रीति से निकाम कर्म करके भले लोगों से निंदित मनुष्य होते हैं और जड़ मूक अंध बधिर आदि निकाम रूप को पाते हैं। ५२। इस लिये शुद्धि के अर्थ प्रायश्चित्त नित्य करैं जो प्रायश्चित्त नहीं किए हैं सो निंदा युक्त लक्षण सहित होते हैं।

५३ । ब्रह्म हत्या सुरापान ब्राह्मण का दश मासा सोना अथवा इस्से अधिक चोराना माता से संभोग ये चार महा पातक हैं इन्हों के साथ संसर्ग करना से पांचवां महा पातक है । ५४ । नीच जाति होके हम बड़ी जाति हैं ऐसा झूठ बोलना राजा के समीप जिस में उस का मरण हो ऐसा किसी का दोष कहना गुरु से झूठ बोलना ये सब ब्रह्म हत्या के समान हैं । ५५ । पढ़े हुए बेद को भूलना वेद निंदा साखी होके झूठ बोलना मित्र का बध लहसुन आदि का भक्षण बिष्ठा आदि का भक्षण ये सब सुरापान के समान हैं । ५६ । थाती मनुष्य घोड़ा रूपा भूमि हीरा मणि इन्हों का चोराना सोना चोराने के समान है । ५७ । सहोदरा भगिनी कुमारी चाण्डाली मित्र की स्त्री पुत्र की स्त्री इन्हों के साथ रति करना ये सब माता के गमन के समान हैं । ५८ । गौ का बध यज्ञ कराने के योग्य जो नहीं है उस को यज्ञ कराना पराए की स्त्री से रति करना अपनी आत्मा को बेंचना गुरु माता पिता बेद का पढ़ना अग्नि की सेवा पुत्र इन्हों का त्याग करना । ५९ । बिवाह रहित जेठे भाई के रहत संते छोटे भाई का बिवाह होना और उन दोनों भाईयों को कन्या देना और उन को यज्ञ कराना । ६० । कन्या के योनि में अङ्गुली डाल-

ब्रह्महत्या सुरापानं स्तेयं गुर्वङ्गनागमः । महांति पातकान्याहुस्संसर्गश्चापि तैस्सह । ५४ । अनृतञ्च समुत्कर्षे राजगामि च पैशुनम् । गुरोश्चालीकनिर्वन्धः समानि ब्रह्महत्यया । ५५ । ब्रह्मोज्झता वेदनिन्दा कौटसाक्ष्यं सुहृद्वधः । गर्हितान्नाद्ययोर्जग्धिः सुरापानसमानि षट् । ५६ । निक्षेपस्यापहरणं नराश्वरजतस्य च । भूमिवज्रमणीनाञ्च रुक्मस्तेयसमं स्मृतम् । ५७ । रेतस्सेकः स्वयोनीषु कुमारीष्वंत्यजासु च । सख्युः पुत्रस्य च स्त्रीषु गुरुतल्पसमं विदुः । ५८ । गोवधोऽयाज्यसंयाज्यपारदार्य्यात्मविक्रयाः । गुरुमातृपितृत्यागः स्वाध्यायाग्न्योः सुतस्य च । ५९ । परिवित्तितानुजे नाढे परिवेदनमेव च । तयोर्दानञ्च कन्यायास्तयोरेव च याजनम् । ६० । कन्याया दूषणञ्चैव वार्द्धुष्यं व्रतलोपनम् । तड़ागारामदाराणामपत्यस्य च विक्रयः । ६१ । व्रात्यता बांधवत्यागो भृत्याध्यापनमेव च । भृताच्चाध्ययनादानमपण्यानाञ्च विक्रयः । ६२ । सर्वाकरेष्वधीकारो महायंत्रप्रवर्तनम् । हिंसौषधीनां स्त्र्याजीवोभिचारो मूलकर्म च । ६३ । इन्धनार्थमशुष्काणां द्रुमाणामवपातनम् । आत्मार्थञ्च क्रियारम्भो निन्दितान्नादनन्तथा । ६४ । अनाहिताग्निता स्तेयमृणानामनपक्रिया । असच्छास्त्राधिगमनं कौशीलव्यस्य च क्रिया । ६५ । धान्यकु-

के दूषित करना ब्याज लेके जीवन करना ब्रह्मचारी होके मैथुन करना तड़ाग बगीचा भार्या पुत्र इन्हों को बेंचना । ६१ । काल में यज्ञोपवीत न होना बाबा आदि की सेवा न करना द्रव्य लेके पढ़ाना द्रव्य देके पढ़ना बेंचने योग्य नहीं जो तिल आदि उस का बेंचना । ६२ । सोना आदि का जो उत्पत्ति स्थान उस में राजा की आज्ञा से अधिकार होना पुल आदि का बांधना औषधी का मारना अपनी स्त्री आदि को बेश्या बनाके पर पुरुष संयोग से जो धन मिले उस्से जीना शास्त्र कथित मारण प्रयोग करना मंत्र औषधी आदि के देने से बशीकरन करना । ६३ । इन्धन के अर्थ गीले वृक्ष को गिराना देवता पितरों के बिना केवल अपने ही के अर्थ रसोई बनाना इच्छा बिना एक बेर लहसुन आदि जो भक्षण योग्य नहीं है उस का भक्षण करना । ६४ । अधिकार रहत संते अग्निहोत्र का त्याग करना सोना छोड़ के रूपा आदि का चोराना तीनों ऋण को न छोड़ाना बेद और धर्म शास्त्र इन्हों से बिरुद्ध शास्त्र का सीखना नाचना गाना बजाना । ६५ ।

धान्य तामा लोहा आदि और पशु इन्हों का चोराना मदिरा पान करने वालो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य की जो स्त्री है उस के साथ रति करना स्त्री शूद्र वैश्य क्षत्रिय इन्हों का मारना परलोक नहीं है ऐसी बुद्धि होना ये सब एक एक उपपातक कहाते हैं । ६६ । ब्राह्मण को दंड हस्त पाद आदि से पीड़ा करना लहसुन पुरीष मद्य इन्हों का सूंघना कुटिलपना मुख आदि में मैथुन करना ये सब जाति भ्रंश करने वाले हैं । ६७ । गदहा घोड़ा ऊंट हाथी बकरा भेड़ा मछली सर्प भैंसा इन्हों का बध संकरीकरण कहाता है । ६८ । निंदित पुरुष से धन लेना बनियों का कर्म करना शूद्र का सेवन करना असत्य बोलना ये सब अपात्रीकरण कहाता है । ६९ । कृमी (अर्थात् छोटे कीड़े) कीट (अर्थात् बड़े कीड़े) पक्षी इन्हों का मारना भोजन के योग्य वस्तु पेटारी में रक्खी हुई मद्य के साथ आई उस वस्तु का भोजन फल लकड़ी फूल इन्हों का चोराना अधीर होना ये सब मलावह कहाता है । ७० । ये सब पाप भिन्न भिन्न करके कहा ये सब जिस जिस व्रत करके दूर होते हैं उन व्रतों को जानो । ७१ । ब्राह्मण को मारने वाला अपने शुद्धि के लिये बन में

प्युपपातकम् । स्त्रीशूद्रविट्क्षत्रवधो नास्तिक्यञ्चोपपातकम् । ६६ । ब्राह्मणस्य रुजः कृत्वा घ्रातिरघ्रेयम- द्ययोः । जैह्म्यञ्च मैथुनं पुंसि जातिभ्रंशकरं स्मृतम् । ६७ । खराश्वोष्ट्रमृगेभानामजाविकवधस्तथा । संकरीकरणं ज्ञेयं मीनाहि- महिषस्य च । ६८ । निन्दितेभ्यो धनादानं वाणिज्यं शूद्रसेवनम् । अपात्रीकरणं ज्ञेयमसत्यस्य च भाषणम् । ६९ । कृमिकीट- वयोहत्यामद्यानुगतभोजनम् । फलैधःकुसुमस्तेयमधैर्य्यञ्च मलावहम् । ७० । एतान्येनांसि सर्वाणि यथोक्तानि पृथक् पृथक् । यैर्यैर्व्रतैरपोह्यन्ते तानि सम्यङ्निबोधत । ७१ । ब्रह्महा द्वादशसमाः कुटीं कृत्वा वने वसेत् । भैक्ष्याश्यात्मविशुद्ध्यर्थं कृत्वा शव- शिरोध्वजम् । ७२ । लक्ष्यं शस्त्रभृतां वा स्याद्विदुषामिच्छयात्मनः । प्रास्येदात्मानमग्नौ वा समिद्धे त्रिरवाक्शिराः । ७३ । यजेत वाश्वमेधेन स्वर्जितागोसवेन वा । अभिजिद्विश्वजिद्भ्यां वा त्रिवृताग्निष्टुतापि वा । ७४ । जपन्वान्यतमं वेदं योजनानां शतं व्रजेत् । ब्रह्महत्यापनोदाय मितभुङ्नियतेन्द्रियः । ७५ । सर्वस्वं वेदविदुषे ब्राह्मणायोपपादयेत् । धनं वा जीवनायालं

कुटी बनाके बारह वर्ष तक उस कुटी में वास करै जिस ब्राह्मण को मारे हो उस का शिर ध्वजा में रखके भिक्षा मांगै यह प्रायश्चित्त निर्गुण ब्राह्मण को गुणवान ब्राह्मण बिना इच्छा से मारे तहां जानना । ७२ । अथवा अपनी इच्छा से शस्त्र विद्या जानने वाले पुरुषों के शस्त्र का लक्ष्य (अर्थात् निशाना) होवे अथवा नीचे शिर करके तीन बेर अपनी आत्मा को अग्नि में डाले यह प्रायश्चित्त और आगे के श्लोक में जो कहेंगे अश्वमेध याग करना सो भी निर्गुण ब्राह्मण को गुणवान क्षत्रिय इच्छा से मारै तहां जानना । ७३ । अथवा अश्वमेध स्वर्जित गोसव अभिजित् विश्वजित त्रिवृत् अग्निष्टुत इन्हों में से कोई एक याग करै यह प्रायश्चित्त अज्ञान से ब्राह्मण मारै तहां ब्राह्मण आदि तीनों वर्ण को जानना । ७४ । ब्रह्म हत्या छोड़ाने के लिये थोड़ा भोजन करत संते इंद्रियों के जीते हुए कोई एक वेद को पढ़त सौ योजन गमन करै यह भी अज्ञान से जाति मात्र ब्राह्मण बध में ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य को जानना । ७५ । अथवा वेद पढ़े हुए ब्राह्मण को संपूर्ण धन देवै अथवा जीवन पर्यंत भोजन के निमित्त ब्राह्मण को धन देवै अथवा सामग्री सहित घर ब्राह्मण को देवै यह भी अज्ञान से जाति मात्र ब्राह्मण बध में

ब्राह्मण को जानना । ७६ । अथवा हविष्य भोजन करत संते पश्चिम वाहिनी सरस्वती में स्नान करै अथवा थोड़ा भोजन करत संते तीन बेर वेद की संहिता को पढ़ै यह स्नान से जाति मात्र ब्राह्मण बध में ब्राह्मण को जानना । ७७ । गौ ब्राह्मण का हित करत संते दाढ़ी मोछ सहित मूड़ मुड़ाये नह कटाये ग्राम के समीप में अथवा गौ के स्थान में अथवा वृक्ष के मूल में वास करै बन में कुटी बनाके रहै इस के विकल्प के लिये यह कहा है । ७८ । अथवा बारह वर्ष के ब्रत का प्रारंभ किए है और मध्य में ब्राह्मण गौ इन्हों की बिपत्ति छोड़ाने के लिये प्राण त्याग करै तो उसी समय में ब्रह्म हत्या से छूटता है । ७९ । ब्राह्मण का सर्व धन चोरा के लिये जाता है उस के लाने के निमित्त यथा शक्ति बहाना रहित यत्न करै और तीन बेर युद्ध करै और ब्राह्मण का चोरी गया सर्व धन को न भी लावै तो ब्रह्म हत्या से छूटता है अथवा धन जाने से शोक सहित ब्राह्मण चोर के साथ युद्ध करने से प्राण त्याग में प्रवृत्त हो तो चोरी गया जो धन उस के समान धन देकर उस के प्राण की रक्षा करै तो भी ब्रह्म हत्या से छूटता है इस स्थान पर ऐसी शंका होती है कि यह बात तो उनासी के श्लोक में लिख आए हैं तो पुनरुक्ति दोष पड़ा तिस का समाधान यह है कि इस प्रकार का मरण छोड़कर दूसरे प्रकार से मरै गौ ब्राह्मण की रक्षा के

गृहं वा सपरिच्छदम् । ७६ । हविष्यभुग्वानुसरेत्प्रतिस्रोतः सरस्वतीम । जपेद्वा नियताहारस्त्रिर्वै वेदस्य संहिताम । ७७ । कृतवापनो वा निवसेद्ग्रामांते गोव्रजेपि वा । आश्रमे वृक्षमूले वा गोब्राह्मणहिते रतः । ७८ । ब्राह्मणार्थे गवार्थे वा सद्यः प्राणान्परित्यजेत् । मुच्यते ब्रह्महत्याया गोप्ता गोर्ब्राह्मणस्य च । ७९ । त्र्यवरं प्रतिरोद्धा वा सर्वस्वमवजित्य वा । विप्रस्य तन्निमित्ते वा प्राणालाभे विमुच्यते । ८० । एवं दृढव्रतो नित्यं ब्रह्मचारी समाहितः । समाप्ते द्वादशे वर्षे ब्रह्महत्यां व्यपोहति । ८१ । शिष्ट्वा वा भूमिदेवानां नरदेवसमागमे । स्वमेनोऽवभृथस्नातो हयमेधे विमुच्यते । ८२ । धर्मस्य ब्राह्मणो मूलमग्रं राजन्य उच्यते । तस्मात्समागमे तेषामेनो विख्याप्य शुद्ध्यति । ८३ । ब्राह्मणः सम्भवेनैव देवानामपि दैवतम । प्रमाणञ्चैव लोकस्य ब्रह्मात्रैव हि कारणम । ८४ । तेषां वेदविदो ब्रूयुस्त्रयोप्येनस्सु निष्कृतिम । सा तेषाम्पावनाय स्यात्पवित्रं विदुषां हि वाक् । ८५ । अतोन्यतममास्थाय विधिं विप्रः समाहितः । ब्रह्महत्या कृतं पापं व्यपोहत्यात्मवत्तया । ८६ । हत्वागर्भमविज्ञातमेतदेव

लिये तहां उनासी के श्लोक का विषय जानना इस लिये पुनरुक्ति दोष न हुआ । ८० । इस रीति से नित्य ही ब्रत का धारण करने वाला निश्चिंत होकर ब्रह्मचर्य करने वाला बारह बर्ष समाप्त भये संते ब्रह्म हत्या से छूटता है । ८१ । अथवा अश्वमेध यज्ञ के अवभृथ स्नान में ( अर्थात् अंतस्नान में ) राजा के समागम में ब्रह्म हत्या करने वाला ब्राह्मण अपनी ब्रह्म हत्या को निवेदन करके उन्हों के साथ स्नान करै तो ब्रह्म हत्या से छूटता है यह प्रायश्चित्त स्वतंत्र है किसी का अंग नहीं है । ८२ । क्योंकि ब्राह्मण धर्म का मूल है और क्षत्रिय धर्म का अग्र भाग है इस लिये दोनों से अपने पाप को जनाके शुद्ध होता है । ८३ । ब्राह्मण उत्पत्ति ही करके देवतों का देवता है और उस का उपदेश सभ को मानने योग्य है इस में वेद ही कारण है और उपदेश का मूल वेद ही है । ८४ । वेद पढ़े हुए तीन ब्राह्मण जो प्रायश्चित्त कहैं सोई पवित्र है क्योंकि वेद पाठी ब्राह्मण की वाणी ही पवित्र है । ८५ । कहे हुए प्रायश्चित्तों में एक भी करै और ब्रह्म को जानै तो ब्रह्म हत्या से छूटता है । ८६ । ब्राह्मणी में ब्राह्मण से उत्पन्न गर्भ के नाश में भी यही ब्रत है यज्ञ करत क्षत्रिय और वैश्य ब्राह्मण की रजस्वला

भी इन्हों में कोई एक के बध में भी पूर्व कथित व्रतों में कोई एक व्रत को करै । ८७ । साक्षी होके झूठ बोलने में गुरु को मिथ्या दोष लगाने में ब्राह्मण का सुवर्ण छोड़के रूपा आदि थाती हरण में और क्षत्रिय आदि का सुवर्ण आदि थाती हरण में अग्निहोत्री ब्राह्मण की स्त्री बध में मित्र के बध में ब्रह्म हत्या का व्रत करना । ८८ । यह जो बारह वर्ष का प्रायश्चित्त कहा है सो बिना इच्छा से ब्राह्मण के बध में जानना और इच्छा से ब्राह्मण के बध में यह प्रायश्चित्त नहीं है किंतु इस का दूना है । ८९ । मोह से ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण पैठी सुराओं के अग्नि वर्ण ( अर्थात् अग्नि में तपाके लाल वर्ण ) सुरा को पीवैं उस करके शरीर नष्ट होने से उस पाप से छूटते हैं । ९० । गो मूत्र अथवा जल गौ का दूध गौ का घी गौ के गोबर का रस इन्हों में से कोई एक को अग्नि वर्ण करके पीवै और उस से मर जावै तो शुद्ध होवै । ९१ । गौ आदि के रोम से वस्त्र बनाके पहिरे हुए जटा धारण किए हुए सुरा पात्र चिन्ह से युक्त चाउर का कणा तिल की खरी इन दोनों में से एक को रात्रि में एक बार एक वर्ष तक भोजन करै तो सुरा पान के दोष से छूटै यह प्रायश्चित्त बिना जानके गौण

व्रतञ्चरेत् । राजन्यवैश्यौ चेजाना वाचेयीमेव च स्त्रियम् । ८७ । उक्त्वा चैवानृतं साक्ष्ये प्रतिरुध्य गुरुन्तथा । अपहृत्य च निःक्षेपं कृत्वा च स्त्रीसुहृद्वधम् । ८८ । इयं विशुद्धिरुदिता प्रमाप्याकामतो द्विजम् । कामतो ब्राह्मणवधे निष्कृतिर्न विधीयते । ८९ । सुराम्पीत्वा द्विजो मोहादग्निवर्णां सुराम्पिवेत् । तया स्वकाये निर्दग्धे मुच्यते किल्विषात्ततः । ९० । गोमूत्रमग्निवर्णम्वा पिबेदुदकमेव वा । पयोघृतम्वा मरणाद्गोशकृद्रसमेव वा । ९१ । कणान्वा भक्षयेदब्दं पिण्याकं वा सकृन्निशि । सुरापानापनुत्यर्थं वालवासा जटी ध्वजी । ९२ । सुरा वै मलमन्नानां पाप्मा च मलमुच्यते । तस्माद्ब्राह्मणराजन्यौ वैश्यश्च न सुराम्पिवेत् । ९३ । गौडी पैष्टी च माध्वी च विज्ञेया त्रिविधा सुरा । यथैवैका तथा सर्वा न पातव्या द्विजोत्तमैः । ९४ । यक्षरक्षः पिशाचान्नं मद्यं मांसं सुरासवम् । तद्ब्राह्मणेन नात्तव्यं देवानामश्नता हविः । ९५ । अमेध्ये वा पतेन्मत्तो वैदिकम्वाप्युदाहरेत् । अकार्यमन्यत्कुर्याद्वा ब्राह्मणो मदमोहितः । ९६ । यस्य कायगतं ब्रह्म मद्येनाप्लाव्यते सकृत् । तस्य व्यपैति ब्राह्मण्यं शूद्रत्वञ्च स गच्छति

सुरा पान में जानना । ९२ । अन्न के मल को सुरा कहते हैं इस लिये ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य सुरा को न पीवैं । ९३ । गौड़ी माध्वी पैष्टी तीन प्रकार की सुरा हैं क्रम से गुड़ से भई मधु से भई पिसान से भई जैसी एक तैसी ही तीनों इस लिये ब्राह्मण तीनों को न पीवै । ९४ । मद्य ( अर्थात् गौड़ी माध्वी पैष्टी तीनों को छोड़कर ग्यारह प्रकार के जो पुलस्त्य ऋषि ने कहा है सो सभ ग्यारहों को गिनाते हैं कटहर दाख महुआ खजूर ताड़ ऊख मधु टंक मद्दी ( अर्थात् दाख का भेद ) मिरा ( अर्थात् द्रव्य विशेष ) नरियर इन्हीं से बनाया हुआ मांस सुरा आसव ( अर्थात् मद्य का अवस्था विशेष ) इन सभ को यक्ष राक्षस पिशाच का अन्न कहते हैं इस लिये देवतों की हविष्य को भोजन करने वाला ब्राह्मण इन सभ को न पीवै । ९५ । मद्य पान से मोहित होके ब्राह्मण अपवित्र में गिरेगा वेद के मंत्रों को कहैगा नहीं करने योग्य वस्तु को करेगा इस लिये मद्य को न पीवै । ९६ । जिस ब्राह्मण के हृदय में स्थित वेद एक बेर भी मद्य पान करने से डूबेगा उस ब्राह्मण का ब्रह्म तेज नष्ट होगा और वह ब्राह्मण शूद्र भाव को प्राप्त होगा । ९७ । यह सुरा पान का विचित्र प्रायश्चित्त कहा इस के अनन्तर

सोना चोराने के प्रायश्चित्त को कहेंगे । ९८ । ब्राह्मण सोना चोराके राजा के पास जाकर कहै कि मैं सोना चोराने वाला हूं मेरा दंड आप करें । ९९ । राजा मूसर को लेकर आप एक वेर उस को मारै वध से शुद्ध होता है और ब्राह्मण तप से शुद्ध होता है । १०० । तप से सोना चोराने के पाप को दूर करने की इच्छा करत संते वस्त्र का खंड पहिर के वन में ब्रह्म हत्या के व्रत को करै । १०१ । इन व्रतों करके चोरी के पाप को ब्राह्मण दूर करै मातृगमन के पाप को आगे जो व्रत कहेंगे उससे दूर करै । १०२ । मातृगमन करने वाला अपने पाप को कहके तप्त लोह के शयन में सोवै अथवा लोह की स्त्री बनाके अग्नि में तपाके उस का आलिंगन करै ( अर्थात् जिस प्रकार से माता के शरीर को अपनी शरीर से मिलाप कीया रहा उसी प्रकार से मिलै ) । १०३ । अथवा लिङ्ग और वृषण ( अर्थात् फोतड़) इन दोनों को काटके अपनी अंजली में रखके निर्ऋति दिशा ( अर्थात् दक्षिण पश्चिम का कोन ) में सीधा चला जावै जब तक न मरै । १०४ । अथवा खट्वाङ्ग ( अर्थात् खटिया का एक अंग ) धारण किए हुए वस्त्र का खंड पहिरे हुए नख लोम केश दाढ़ी मोछ को रक्खे हुए जन रहित वन में निश्चिंत होकर

। ९७ । एषा विचित्राऽभिहिता सुरापानस्य निष्कृतिः । अत ऊर्द्ध्वं प्रवक्ष्यामि सुवर्णस्तेयनिष्कृतिम् । ९८ । सुवर्णस्तेयकृद्विप्रो
राजानमभिगम्यतु । स्वकर्मख्यापयन् ब्रूयान्माभवाननुशास्त्विति । ९९ । गृहीत्वा मुसलं राजा सकृद्धन्यात्तु तं स्वयम् । वधेन
शुध्यति स्तेनो ब्राह्मणस्तपसैवतु । १०० । तपसापनुनुत्सुस्तु सुवर्णस्तेयजं मलम् । चीरवासा द्विजोऽरण्ये चरेद्ब्रह्महणो व्रतम् ।
१०१ । एतैर्व्रतैरपोहेत पापं स्तेयकृतं द्विजः । गुरुस्त्रीगमनीयन्तु व्रतैरेभिरपानुदेत् । १०२ । गुरुतल्प्यभिभाष्यैनस्तप्ते स्व-
प्यादयोमये । सूर्मीञ्ज्वलन्तींस्वा श्लिष्येन्मृत्युना स विशुध्यति । १०३ । स्वयम्वा शिश्नवृषणावुत्कृत्याधायचाञ्जलौ । नैर्ऋतीन्दि-
शमातिष्ठेदानिपातादजिह्मगः । १०४ । खट्वाङ्गी चीरवासा वा श्मश्रुलो विजने वने । प्राजापत्यञ्चरेत्कृच्छ्रमब्दमेकं समाहितः ।
१०५ । चान्द्रायणम्वा त्रीन्मासानभ्यस्येन्नियतेन्द्रियः । हविष्येण यवाग्वा वा गुरुतल्पापनुत्तये । १०६ । एतैर्व्रतैरपोहेयुर्महा-
पातकिनो मलम् । उपपातकिनस्त्वेवमेभिर्नानाविधैर्व्रतैः । १०७ । उपपातकसंयुक्तो गोघ्नो मासं यवान्पिवेत् । कृतवापो व-
सेद्गोष्ठे चर्मणा तेन संवृतः । १०८ । चतुर्थकालमश्नीयादक्षारलवणं मितम् । गोमूत्रेण चरेत्स्नानं द्वौ मासौ नियतेन्द्रियः ।
१०९ । दिवानुगच्छेद्गास्तास्तु तिष्ठन्नूर्द्ध्वं रजः पिबेत् । शुश्रूषित्वा नमस्कृत्य रात्रौ वीरासनं वसेत् । ११० । तिष्ठन्तीष्वनुतिष्ठेत्तु

एक वर्ष तक प्राजापत्य व्रत को करै यह प्रायश्चित्त अज्ञान से अपनी भार्या जानीके मातृगमन में जानना । १०५ । अथवा इन्द्रियों को जीतकर हविष्य अथवा यव की लपसी भोजन करत संते मातृगमन के पाप को दूर करने के लिये तीन मास तक चान्द्रायण व्रत को करै यह प्रायश्चित असाध्वी अथवा दूसरे वर्ण की गुरु भार्या के गमन करने में जानना । १०६ । इन व्रतों से महा पातकी लोग अपने पाप को दूर करैं और उपपातकी लोग आगे जो व्रत कहेंगे उससे अपने पाप को दूर करैं । १०७ । उपपातकी गौ का मारने वाला एक मास तक यव का सतुआ पीवै नख लोम केस आदि को मुड़वावै और छुरा से कटाय के गौ के चर्म से ढंपित होके गौ के स्थान में वास करै । १०८ । एक दिन उपवास करके दूसरे दिन पिछली वेर थोड़ा भोजन करै इन्द्रियों को जीते हुए दो मास तक गौ मूत्र से स्नान करै । १०९ । दिन में गौ के पीछे चलै खड़े होकर गौ के खुर से उड़ती धूली को पीवै सेवा करत संते नमस्कार करके रात्रि में वीरासन से रहै । ११० ।

गौ खड़ी हो तो आप भी मत्सर ( अर्थात् दूसरे के शुभ में द्वेष ) से रहित होके इन्द्रियों को जीते हुए खड़ा रहै गौ चलै तो आप भी उस के पीछे चलै गौ बैठे तो आप भी बैठे । १११ । रोग और चोर बाघ आदि भय के कारण दुःखों से युक्त गौ हो अथवा गिरी हो या कांदव में फंसी हो उस को सब उपाय से यथा शक्ति छोड़ावै । ११२ । गर्मी वर्षा शीत में और अति वायु चलने में यथा शक्ति गौ की रक्षा बिना किए हुए अपनी रक्षा न करे । ११३ । अपने अथवा दूसरे के गृह में अथवा खरिहान में या खेत में भक्षण करती गौ को न कहै और बछवा को पिलाती हो तो भी न कहै । ११४ । गौ का मारने वाला मनुष्य इस विधि से गौ के पीछे चले तो तीन मास में गौ हत्या से छूटै । ११५ । सुंदर प्रकार से व्रत करके एक वृषभ और दस गौ को देवै कदाचित् इतना न हो सकै तो वेद पढ़े हुए ब्राह्मण को सब धन देवै । ११६ । आगे जो अवकीर्ण कहैंगे उस को छोड़कर ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये उपपातक से युक्त होवें तो शुद्धि के लिये यही व्रत करैं

व्रजन्तीष्वप्यनुव्रजेत् । आसीनासु तथासीनो नियतो वीतमत्सरः । १११ । आतुरामभिशस्तां वा चौरव्याघ्रादिभिर्भयैः । पतितां पङ्कलग्नां वा सर्वोपायैर्विमोचयेत् । ११२ । उष्णे वर्षति शीते वा मारुते वाति वा भृशम् । न कुर्वीतात्मनस्त्राणं गोरकृत्वा तु शक्तितः । ११३ । आत्मनो यदि वाऽन्येषां गृहे क्षेत्रेऽथवा खले । भक्षयन्तीं न कथयेत्पिबन्तं चैव वत्सकम् । ११४ । अनेन विधिना यस्तु गोघ्नो गामनुगच्छति । स गोहत्याकृतं पापं त्रिभिर्मासैर्व्यपोहति । ११५ । वृषभैकादशा गाश्च दद्यात्सुचरितव्रतः अविद्यमाने सर्वस्वं वेदविद्भ्यो निवेदयेत् । ११६ । एतदेव व्रतं कुर्य्युरुपपातकिनो द्विजाः । अवकीर्णिवर्ज्जं शुद्ध्यर्थं चान्द्रायणमथापि वा । ११७ । अवकीर्णी तु काणेन गर्द्दभेन चतुष्पथे । पाकयज्ञविधानेन यजेत निर्ऋतिं निशि । ११८ । हुत्वाऽग्नौ विधिवद्धोमानन्ततश्च समेत्यृचा । वातेन्द्रगुरुवह्नीनां जुहुयात्सर्पिषाहुतीः । ११९ । कामतो रेतसः सेकं व्रतस्थस्य द्विजन्मनः । अतिक्रमं व्रतस्याहुर्धर्मज्ञा ब्रह्मवादिनः । १२० । मारुतं पुरुहूतञ्च गुरुं पावकमेव च । चतुरो व्रतिनोऽभ्येति ब्राह्मं तेजोऽवकीर्णिनः । १२१ । एतस्मिन्नेनसि प्राप्ते वसित्वा गर्द्दभाजिनम् । सप्तागारांश्चरेद्भैक्षं स्वकर्म परिकीर्तयन् । १२२ । तेभ्यो लब्धेन भैक्षेण वर्तयन्नेककालिकम् । उपस्पृशंस्त्रिषवणं त्वब्देन स विशुध्यति । १२३ । जातिभ्रंशकरं कर्म कृत्वान्यतममिच्छया । चरेत्सान्तपनं कृ-

अथवा चांद्रायण व्रत को करैं । ११७ । अव कीर्णी चतुष्पथ ( अर्थात् चौरहा ) में पाक यज्ञ विधान करके रात्रि में निर्ऋति देवता के निमित्त काणा गदहा से याग करै । ११८ । अग्नि में विधि पूर्वक स मां सिंचंतु मारुतः इस मंत्र से वायु इंद्र गुरु अग्नि इन्हों को घी से आहुति देवै । ११९ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये तीनों वर्ण व्रत में स्थित हैं और इच्छा से वीर्य पात करै तो व्रत का लंघन भया इस बात को धर्म जानने वाले ब्रह्म वादियों ने कहा । १२० । अव कीर्णी ( अर्थात् ब्रह्म चर्यावस्था में वीर्य गिराने वाला ) का ब्रह्म तेज वायु इंद्र गुरु अग्नि इन चारों के पास जाता है । १२१ । इस पाप को छोड़ाने के लिये गदहा का चाम पहिरके अपने कर्म को कहत संते सात घर से भिक्षा मांगै । १२२ । उस भिक्षा को एक बेर भोजन करत संते सायं प्रातः मध्यान्ह काल में स्नान करत संते तो एक वर्ष में शुद्ध होवे । १२३ । जाति भ्रंश करने वाले कर्मों में कोई एक कर्म को इच्छा से करके सांतपनकृच्छ्र करै और बिना इच्छा से किए हो तो

तो प्राजापत्य व्रत करै व्रतों का लक्षण आगे कहेंगे । १२४ । संकरी करण कर्मों में और अपात्री करण कर्मों में इच्छा से कोई एक कर्म करने में एक मास चांद्रायण व्रत करै और मलिनी करण कर्मों में इच्छा से कोई एक कर्म करने में तीन दिन यव की लपसी भोजन करै । १२५ । अपने कर्म में स्थित क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन्हों के बध में ब्रह्म हत्या व्रत का चतुर्थांश अष्टमांश षोडशांश व्रत क्रम से जानना ये सब व्रत इच्छा से कर्म करने में जानना । १२६ । बिना इच्छा से क्षत्रिय का बध करके ब्राह्मण एक बैल सहित हजार गौ ब्राह्मण को देवै । १२७ । अथवा जटा धारण किए हुए नियम से ग्राम के बाहर वृक्ष के मूल में बास करत संते ब्रह्म हत्या का व्रत तीन वर्ष तक करै इच्छा रहित बध में यह जानना । १२८ । अपने कर्म में स्थित वैश्य का बध करके ब्राह्मण एक वर्ष तक ब्रह्म हत्या व्रत को करै अथवा एक सौ एक गौ दान करै इच्छा रहित बध में यह जानना । १२९ । शूद्र का बध करने वाला ब्राह्मण छः मास ब्रह्म हत्या व्रत को करै एक बैल श्वेत वर्ण दश गौ ब्राह्मण को देवै यह भी बिना इच्छा से बध में जानना इन सब व्रत करने में कपाल ध्वजा को छोड़ देना । १३० । बिलारि नेउर नीलकंठ मेंडुका कुक्कर गोह उल्लू

कृच्छ्रम्प्राजापत्यमनिच्छया । १२४ । सङ्करापात्रकृत्यासु मासं शोधनमैन्दवम् । मलिनी करणीयेषु तप्तः स्याद्यावकैस्त्र्यहम । १२५ ।
तुरीयो ब्रह्महत्यायाः क्षत्रियस्य वधे स्मृतः । वैश्येष्टमांशो वृत्तस्थे शूद्रे ज्ञेयस्तु षोडश । १२६ । अकामतस्तु राजन्यं विनिपात्य-
द्विजोत्तमः । वृषभैकसहस्रागा दद्यात्सुचरितव्रतः । १२७ । त्र्यब्दञ्चरेद्वा नियतो जटीब्रह्महणो व्रतम । वसन्दूरतरे ग्रामाद्वृक्ष-
मूलनिकेतनः । १२८ । एतदेव चरेदब्दं प्रायश्चित्तं द्विजोत्तमः । प्रमाप्य वैश्यं वृत्तस्थं दद्याच्चैकशतङ्गवाम । १२९ । एतदेव
व्रतङ्कृत्स्नं षण्मासाञ्छूद्रहा चरेत् । वृषभैकादशा वापि दद्याद्विप्राय गाः सिताः । १३० । मार्जारनकुलौ हत्वा चाषं मण्डूकमेव
च । श्वगोधोलूककाकांश्च शूद्रहत्याव्रतञ्चरेत् । १३१ । पयः पिबेत्त्रिरात्रम्वा योजनम्वाध्वनो व्रजेत् । उपस्पृशेत्स्रवंत्यां वा
सूक्तम्वाग्दैवतं जपेत् । १३२ । अभ्रिङ्कार्ष्णायसीं दद्यात्सर्पं हत्वा द्विजोत्तमः । पलालभारकं षंढे सैसकञ्चैकमाषकम । १३३ ।
घृतकुम्भं वराहे तु तिलद्रोणन्तु तित्तिरौ । शुके द्विहायनम्वत्सं क्रौञ्चं हत्वा त्रिहायनम । १३४ । हत्वा हंसं बलाकाञ्च बकम्ब-
र्हिणमेव च । वानरं श्येनभासौ च स्पर्शयेद्ब्राह्मणाय गाम । १३५ । वासो दद्याद्धयं हत्वा पञ्च नीलान्वृषान गजम । अजमेषा-

कौआ इन्हों में कोई एक का बध करके शूद्र हत्या व्रतों को करै । १३१ । अथवा त्रिरात्र दूध पीवै इस में अशक्त हो तो तीन रात चार कोश गमन करै इस में भी अशक्त हो तो तीन रात नदी में स्नान करै इस में भी अशक्त हो तो आपोहिष्ठा इस सूक्त का जप करै यह बिना इच्छा से बध में जानना । १३२ । सर्प बध करके चोखा आगे का भाग वाला लोह दंड ब्राह्मण को देवै और नपुंसक को बध करके एक भार पुआरा और एक मासा सीसा इन दोनों को देवै । १३३ । सूअर तित्तिर सुगा क्रौंच ( अर्थात् रक्त मूड़ वाला करांकुल ) के शब्द करत पांती से गमन करने वाला इन्हों का बध करके क्रम से एक घड़ा भर घी एक द्रोण तिल दो वर्ष का बछवा तीन वर्ष का बछवा को ब्राह्मण को देवै । १३४ । हंस बलाका ( अर्थात् बिष कंठिका पक्षि विशेष ) बकुला मोर बानर बाज भास इन सभों में से कोई एक को बध करके ब्राह्मण को गौ देवै । १३५ । घोड़ा हाथी इन्हें का बध करके क्रम से बस्त्र पांच बैल ब्राह्मण को देवै बकरा भेड़ा

इन दोनों में से कोई एक का बध करके एक बैल देवे गदहा का बध करके एक बर्ष का बछवा देवे।१३६। कच्चे मांस का भोजन करने वाले बाघ आदि का बध करके दूध देती गौ को देवे और कच्चे मांस को न भोजन करने वाले मृग आदि को बध करके बछिया देवे ऊंट का बध करके एक रत्ती सोना देवे।१३७। ब्राह्मण आदि चारो बर्ण की व्यभिचारिणी स्त्री का बध करके ब्राह्मण क्षत्रिय बैश्य शूद्र क्रम से चर्मपुट धनुष बकरा भेड़ा को देवे।१३८। दान करके संपूर्ण पाप को छोड़ाने में असमर्थ हो तो एक एक के बध में एक एक कृच्छ्र ब्रत करे।१३९। हाड़ सहित जीव (अर्थात् गिरगिटान आदि) सहस्र के बध में और बिना हाड़ के जीव (अर्थात उंडस आदि) गाड़ी भर के बध में शूद्र हत्या ब्रत को करे।१४०। हाड़ सहित जीव के बध में ब्राह्मण को कुच्छ देवे और हाड़ रहित जीव के बध में प्राणायाम करे।१४१। फल के देने वाले वृक्ष (अर्थात् आम आदि) गुल्म (अर्थात् कुब्जक आदि) बल्ली (अर्थात् गडूचि आदि) लता (अर्थात् वृक्ष पर चढ़ने वाली) फूले जो बीरुध (अर्थात् कोंहड़ा आदि) इन्हों में से एक एक के छेदन में गायत्री आदि ऋचा का

नडुाहं खरं हत्वैकहायनम । १३६ । क्रव्यादांस्तु मृगान् हत्वा धेनुं दद्यात्पयस्विनीम। अक्रव्यादान्वत्सतरीमुष्ट्रं हत्वा तु
कृष्णलम। १३७। जीनकार्मुकवस्तावीन्पृथग्दद्याद्विशुद्धये । चतुर्णामपि वर्णानान्नारीर्हत्वानवस्थिताः। १३८। दानेन वधनि-
र्णेकं सर्पादीनामशक्नुवन् । एकैकशश्चरेत्कृच्छ्रं द्विजः पापापनुत्तये । १३९ । अस्थिमतान्तु सत्वानां सहस्रस्य प्रमापणे। पूर्णे
चानस्य नस्थ्नान्तु शूद्रहत्या व्रतञ्चरेत् । १४० । किञ्चिदेव तु विप्राय दद्यादस्थिमतांवधे। अनस्थ्नाञ्चैव हिंसायाम्प्राणायामेन
शुद्ध्यति । १४१ । फलदानन्तु वृक्षाणां छेदने जप्यमृक् शतम् । गुल्मवल्लीलतानाञ्च पुष्पितानाञ्च वीरुधाम । १४२ । अन्ना-
द्यजानां सत्वानां रसजानाञ्च सर्वशः । फलपुष्पोद्भवानाञ्च घृतप्राशो विशोधनम । १४३ । कृष्टजानामोषधीनाञ्जातानाञ्च
स्वयम्वने । वृथालम्भेनुगच्छेद्गान्दिनमेकम्पयोव्रतः । १४४ । एतैर्व्रतैरपोह्यं स्यादेनो हिंसासमुद्भवम् । ज्ञानाज्ञानकृतं कृत्स्नं
शृणुतानाद्यभक्षणे । १४५ । अज्ञानाद्वारुणीम्पीत्वा संस्कारेणैव शुद्ध्यति । मतिपूर्वमनिर्देश्यम्प्राणान्तिकमितिस्थितिः । १४६ ।
अपः सुरा भाजनस्था मद्यभाण्डस्थितास्तथा। पञ्च रात्रम्पिबेत्पीत्वा शंखपुष्पी शृतम्पयः । १४७ । स्पृष्ट्वा दत्वा च मदिरां वि-

सौ बार जप करना।१४२। अन्न आदि में उत्पन्न जीव और गुड़ आदि रस में उत्पन्न जीव फल पुष्प में उत्पन्न जीव इन्हों के बध में घृत भोजन करना।१४३। जोतने से जो अन्न उत्पन्न होता है साठी आदि और आप से बन में जो उत्पन्न होता है तीनी आदि इन्हों को प्रयोजन रहित छेदन में एक दिन दूध पीके रहै और गौ के पीछे गमन करै।१४४। जानके अथवा बिना जानके किए जो जीव बध उस पाप को इन ब्रतों करके दूर करना योग्य है और भोजन के योग्य जो बस्तु नहीं है उस के भक्षण में प्रायश्चित्त को सुनो।१४५। बिना जानके गौड़ी माध्वी सुरा को पीवे तो पुनः संस्कार से शुद्ध होता है और जान के पीवे तो मरण से शुद्ध होता है यह शास्त्र की मर्यादा है।१४६। पैष्टी सुरा पात्र में और मद्य पात्र में स्थित गंध रहित जल के पीने में शंखपुष्पी औषधी पके दूध को पांच रात पीवे।१४७। सुरा को छूके देके लेके और शूद्र का जूठा जल को पीके कुश से पके जल को तीन दिन पीवे।१४८। सोम याग

को करने वाला ब्राह्मण सुरा पीने वाले का गंध को सूंघके जल में तीन बेर प्राणायाम करके घी को भोजन करने से शुद्ध होता है । १४९ । अज्ञान से विष्ठा मूत्र सुरा से छूई गई वस्तु इन तीनों में से कोई एक को भोजन करके ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य पुनः संस्कार के योग्य होते हैं । १५० । पुनः संस्कार में मुंडन मेखला दंड भिक्षा ये चारो नहीं होते । १५१ । भोजन करने योग्य जिस का अन्न नहीं है उस का अन्न और स्त्री शूद्र इन्हों का जूठा अन्न भक्षण के योग्य नहीं जो मांस इन्हों का भक्षण करके यव के सतुआ को सात दिन पीवै । १५२ । शुक्त ( अर्थात् स्वभाव से मधुर रस काल से जल में बास आदि से आमिल होना ) कषाय ( अर्थात् बहेड़ा आदि ) ये पवित्र भी हो तो इन को पीके तब तक अशुद्ध रहता है जब तक ये सब पचै न । १५३ । ग्राम का सूअर गदहा ऊंट सियार बानर कौआ इन्हों का मूत्र और विष्ठा को भोजन करके ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य चांद्रायण व्रत को करैं । १५४ । सूखी मांस भूमि में उत्पन्न छत्राक ( अर्थात् कुकुरमुत्ता )

धिवत्प्रतिगृह्य च । शूद्रोच्छिष्टाश्च पीत्वापः कुशवारि पिबेत्त्र्यहम । १४८ । ब्राह्मणस्तु सुरापस्य गन्धमाघ्राय सोमपः । प्राणानप्सु त्रिरायम्य घृतम्प्राश्य विशुध्यति । १४९ । अज्ञानात्प्राश्य विण्मूत्रं सुरा संस्पृष्टमेव च । पुनः संस्कारमर्हन्ति त्रयो वर्णा द्विजातयः । १५० । वपनं मेखलादण्डो भैक्ष्यचर्य्याव्रतानि च । निवर्तन्ते द्विजातीनां पुनः संस्कारकर्म्मणि । १५१ । अभोज्यानां तभुक्तान्नं स्त्रीशूद्रोच्छिष्टमेव च । जग्ध्वा मांसमभक्ष्यञ्च सप्तरात्रं यवान्पिबेत् । १५२ । शुक्तानि च कषायांश्च पीत्वा मेध्यान्यपि द्विजः । तावद्भवत्यप्रयतो यावत्तन्न व्रजत्यधः । १५३ । विड्वराहखरोष्ट्राणां गोमायोः कपिकाकयोः । प्राश्य मूत्रपुरीषाणि द्विजश्चांद्रायणञ्चरेत् । १५४ । शुष्काणि भुक्त्वा मांसानि भौमानि कवकानि च । अज्ञातञ्चैव सूनास्थमेतदेव व्रतञ्चरेत् । १५५ । क्रव्यादशूकरोष्ट्राणां कुक्कुटानाञ्च भक्षणे । नरकाकखराणाञ्च तप्तकृच्छ्रं विशोधनम । १५६ । मासिकान्नञ्च यो श्नीयादसमावर्तको द्विजः । सत्रीण्यहान्युपवसेदेकाहञ्चोदके वसेत् । १५७ । ब्रह्मचारी तु यो श्नीयान्मधुमांसङ्कथञ्चन । स कृत्वा प्राकृतं कृच्छ्रं व्रतशेषं समापयेत् । १५८ । विडालकाकाखूच्छिष्टञ्जग्ध्वाश्वनकुलस्य च । केशकीटावपन्नञ्च पिबेद्ब्रह्मसुवर्चलाम । १५९ । अभोज्यम-

और भक्षण के योग्य है अथवा नहीं है इस प्रकार से जो मांस जानी नहीं गई है वह मांस सूना ( अर्थात् बध स्थान ) में रक्खी हो इन्हों में से कोई एक के भक्षण में पूर्व कथित व्रत को करै । १५५ । कच्ची मांस के भोजन करने वाले बाघ आदि ग्राम का सूअर ऊंट ग्राम का मुरगा मनुष्य कौआ गदहा इन्हों में से कोई एक के मांस के भक्षण में तप्त कृच्छ्र व्रत को करै । १५६ । ब्रह्मचारी मासिक श्राद्ध के अन्न को भोजन करके तीन दिन उपवास करै और एक दिन जल में बास करै । १५७ । ब्रह्मचारी अज्ञान से मधु और मांस इन दोनों में से एक को भक्षण करके प्राजापत्य कृच्छ्र को करके व्रत शेष को समाप्ति करै । १५८ । बिलारि कौआ मूसा कुत्ता नेउर इन्हों में से कोई एक का जूठा वस्तु को भोजन करके केश और बड़े कीड़े इन दोनों में से कोई एक से मिली हुई वस्तु को भोजन करके वह सुवर्चला औषधी से पक्व जल को पीवै । १५९ । अपने को शुद्धि का इच्छा करने वाला भोजन के योग्य जो वस्तु नहीं है उस को भोजन न

करें और अज्ञान से भोजन किए हो तो वमन ( अर्थात् उलटी ) करें यह न होसके तो प्रायश्चित्त करके अपनी आत्मा को शुद्ध जलदी करें । १६० । भोजन के योग्य जो वस्तु नहीं है उस के भोजन में यह प्रायश्चित्त कहा चोरी के पाप का प्रायश्चित्त को सुनो । १६१ । ब्राह्मण के गृह से इच्छा करके धान्य को चोरा के कृच्छ्र व्रत को एक वर्ष तक शुद्धि के लिये ब्राह्मण करें परंतु देश काल द्रव्य परिमाण स्वामि गुण आदि की अपेक्षा करके अधिक भी जानना इसी रीति से आगे जो कहेंगे उस में भी जानना । १६२ । मनुष्य स्त्री खेत गृह बाउली कुंआ का जल इन्हों के हरण में चांद्रायण व्रत करना । १६३ । थोड़े मोल वाली और थोड़े प्रयोजन वाली वस्तु के हरण में सान्तपन कृच्छ्र करें और चोराई वस्तु जिस की हो उस को देवै यह बात सब चोरी के प्रायश्चित्त में जानना । १६४ । भक्ष्य ( अर्थात् चबेना आदि ) भोज्य ( अर्थात् भात आदि ) यान ( अर्थात् सवारी ) शय्या आसन पुष्प मूल फल इन्हों में से कोई एक के हरण में पंचगव्य ( अर्थात् गौ का दूध दही घी मूत गोबर ) को पीवै । १६५ । तृण काष्ठ सूखा वृक्ष अन्न गुड़ वस्त्र चाम मांस इन्हों में से कोई एक के चोराने में तीन दिन

वमनात्तव्यमात्मनः शुद्धिमिच्छता । अज्ञानभुक्तं तूत्तार्यं शोध्यं वाप्याशु शोधनैः । १६० । एषोनाद्यादनस्योक्तो व्रतानां विविधो विधिः । स्तेयदोषापहर्तॄणां व्रतानां श्रूयतां विधिः । १६१ । धान्यान्नधनचौर्याणि कृत्वा कामाद्विजोत्तमः । स्वजातीयगृहादेव कृच्छ्राब्देन विशुध्यति । १६२ । मनुष्याणां तु हरणे स्त्रीणां क्षेत्रगृहस्य च । कूपवापीजलानाञ्च शुद्धिश्चान्द्रायणं स्मृतम् । १६३ । द्रव्याणामल्पसाराणां स्तेयं कृत्वान्यवेश्मतः । चरेत्सान्तपनं कृच्छ्रन्तन्निर्यात्यात्मशुद्धये । १६४ । भक्ष्यभोज्यापहरणे यानशय्यासनस्य च । पुष्पमूलफलानाञ्च पञ्चगव्यम्विशोधनम । १६५ । तृणकाष्ठद्रुमाणाञ्च शुष्कान्नस्य गुडस्य च । चेलचर्मामिषाणाञ्च त्रिरात्रं स्यादभोजनम । १६६ । मणिमुक्ताप्रवालानां ताम्रस्य रजतस्य च । अयः कांस्योपलानाञ्च द्वादशाहं कणान्नता । १६७ । कार्पासकीटजोर्णानां द्विशफैकशफस्य च । पक्षिगंधौषधीनाञ्च रज्ज्वाश्चैव त्र्यहम्पयः । १६८ । एतैर्व्रतैरपोहेत पापं स्तेयकृतं द्विजः । अगम्यागमनीयन्तु व्रतैरेभिरपानुदेत् । १६९ । गुरुतल्पव्रतं कुर्याद्रेतः सिक्त्वा स्वयोनिषु । सख्युः पुत्रस्य च स्त्रीषु कुमारीष्वन्त्यजासु च । १७० । पैतृष्वसेयीं भगिनीं स्वस्रीयां मातुरेव च । मातुश्च भ्रातुस्तनयां गत्वा चांद्रायणं चरेत् ।

उपवास करना । १६६ । मणि मोती मूंगा तामा रूपा लोहा कांसा पत्थर इन्हों में से कोई एक के चोराने में बारह दिन तक चाउर का कणा का भोजन करना । १६७ । कपास कीड़ा ऊर्णा इन्हों से भए वस्त्र एक खुर वाले पशु पक्षी गंध औषधी रस्सी इन्हों में से कोई एक के चोराने में तीन दिन तक दूध पीना यहां सब वस्तु के हरण में एक रूप प्रायश्चित्त कहा सो कैसे बनै ऐसी आशंका भई उस का समाधान यह है कि चोराई वस्तु को तो स्वामी को दिया और चोरी तो सब की एक ही है इस लिये एक रूप प्रायश्चित्त कहा इसी रीति से चोरी में जहां एक रूप प्रायश्चित्त है तहां जानना । १६८ । इन व्रतों से चोरी के पाप को दूर करै और गमन के योग्य जो स्त्री नहीं है उस के गमन में जो पाप है उस को आगे जो व्रत कहेंगे उस से दूर करै । १६९ । सगी बहिन मित्र पुत्र इन्हों की स्त्री कुमारी चाण्डाली इन्हों में से कोई एक के साथ अज्ञान से रमण करके मातृगमन का प्रायश्चित्त करै । १७० । मौसी की

बेटी और मौसी फूफू की बेटी सगे भाई की लड़की इन्हों में से कोई एक के साथ रति करै तो चांद्रायण व्रत करैं परंतु ये सब अज्ञान से एक वेर पर पुरुष के साथ रति किए हों तब जानना क्योंकि प्रायश्चित्त थोड़ा है इस लिये यह कहते हैं। १७१ । बुद्धिमान पुरुष पूर्व कथित भाई की लड़की को छोड़कर तीनों के साथ विवाह न करै और करै तो नरक में जाता है। १७२। गौ को छोड़कर घोड़ी आदि पशु और रजस्वला स्त्री और कोई एक संबंध से रहित स्त्री और जल इन्हों में वीर्य पात करके सान्तपन कृच्छ्र करै। १७३। गाड़ी जल दिन इन्हों में पुरुष अथवा स्त्री के साथ रति करके वस्त्र सहित स्नान करै। १७४। अज्ञान से चाण्डाली और म्लेच्छ आदि की स्त्री इन्हों के अन्न को भोजन करके और इन्हों से प्रतिग्रह करके ब्राह्मण पतित होता है और ज्ञान से तो इन्हों के सम होता है। १७५। पर पुरुष में रत स्त्री को भर्ता एक गृह में रोक के रक्खे और जो व्रत पुरुष को पर स्त्री गमन में है सो व्रत उस स्त्री को करावै। १७६। अपने जातिके पुरुष के साथ एक वेर रति करने से स्त्री दोषी भई उस का प्रायश्चित्त करके फेर अपने जाति वाले पुरुष के साथ रति करै

१७१। एतास्तिस्रस्तु भार्यार्थे नोपयच्छेत्तु बुद्धिमान्। ज्ञातित्वेनानुपेयास्ताः पतंति ह्युपयन्नधः। १७२। अमानुषीषु पुरुष उदक्यायामयोनिषु। रेतः सिक्त्वा जले चैव कृच्छ्रं सान्तपनञ्चरेत्। १७३। मैथुनं तु समासेव्य पुंसि योषिति वा द्विजः। गोयानेप्सु दिवा चैव सवासाः स्नानमाचरेत्। १७४। चाण्डालान्त्यस्त्रियो गत्वा भुक्त्वा च प्रतिगृह्य च। पतत्यज्ञानतो विप्रो ज्ञानात्साम्यन्तु गच्छति। १७५। विप्रदुष्टां स्त्रियं भर्त्ता निरुंध्यादेकवेश्मनि। यत्पुंसः परदारेषु तच्चैनाञ्चारयेद्व्रतम्। १७६। सा चेत्पुनः प्रदुष्येत्तु सदृशेनोपयन्त्रिता। कृच्छ्रञ्चान्द्रायणञ्चैव तदस्याः पावनं स्मृतम्। १७७। यत्करोत्येकरात्रेण वृषलीसेवनाद्द्विजः। तद्भैक्षभुग्जपन्नित्यन्त्रिभिर्वर्षैर्व्यपोहति। १७८। एषाप्यापकृतामुक्ता चतुर्णामपि निष्कृतिः। पतितैः संप्रयुक्तानामिमाः शृणुत निष्कृतीः। १७९। सम्वत्सरेण पतति पतितेन सहाचरन्। याजनाध्यापनाद्यौनान्न तु यानासनाशनात्। १८०। यो येन पतितेनैषां संसर्गं याति मानवः। स तस्यैव व्रतं कुर्यात्तत्संसर्गविशुद्धये। १८१। पतितस्योदकं कार्य्यं सपिण्डैर्बान्धवैर्बहिः। निन्दितेऽहनि सायाह्ने ज्ञात्यृत्विग्गुरुसन्निधौ। १८२। दासीघटमपाम्पूर्णम्पर्यस्येत्प्रेतवत्पदा। अहोरात्रमुपासीरन्न

तो वह स्त्री प्राजापत्य व्रत और चांद्रायण व्रत को करै। १७७। शूद्र वर्ण की स्त्री के साथ एक रात रति करके ब्राह्मण क्षत्रिय जो पाप करते हैं उस को दूर करने के लिये तीन वर्ष तक भिक्षा मांग के भोजन करते संते जप करते रहै। १७८। चारो वर्ण के पाप का प्रायश्चित्त यह कहा अब पतितों के साथ संसर्ग करने वाले के प्रायश्चित्त को सुनो। १७९। पतितों के साथ एक वर्ष तक एक सवारी अथवा एक आसन पर बैठे एक पंगति में भोजन करै तो उस के सम होता है और पतितों को यज्ञ करावै अथवा जनेऊ कराके गायत्री सुनावै अथवा विवाह आदि संबंध करै तो तुरंत उस के सम होता है। १८०। जिस पतित के साथ जो संसर्ग करै सो संसर्ग विशुद्धि के लिये उसी का व्रत करै। १८१। सपिण्ड बांधव बाहर जाके जाति ऋत्विक् गुरु के समीप निंदित दिन में सायंकाल में पतित को जल देवै। १८२। दासी जल से पूर्ण घट को प्रेत की नाईं (अर्थात् दक्षिण मुख होके) पांव से ढरकाय देवे और बांधवों के सहित

सपिण्ड लोग एक दिन उपवास करें। १८३। उस पतित के साथ बैठना बोलना उस को भाग देना उस के साथ लोक का व्यवहार आदि इन सब को त्याग करै। १८४। जेठा भाई से गुण करके अधिक हो तो जेठांश को पावै और जेठा भाई की जेठाई और जेठंशी इन दोनों की निवृत्ति होती है। १८५। जब पतित ने प्रायश्चित्त को किया तब उस के साथ सपिण्ड लोग जल से पूर्ण नया घड़ा को पुण्य जलाशय में स्नान करके डरकाय देवें। १८६। वह पतित जल में घड़ा को डालकर अपने गृह में प्रवेश करके जाति के संपूर्ण कार्य को पूर्व की नाईं करै। १८७। पतिता स्त्री में भी यही विधि है और पतिता स्त्री के गृह के समीप में वास देना और भोजन पानी वस्त्र भी देना। १८८। बिना प्रायश्चित्त किए पापियों के साथ कोई अर्थ को न करै और जब प्रायश्चित्त कर चुकै तब निंदा भी कभी न करै। १८९। बालक उपकार शरणागत स्त्री इन्हों में से कोई एक का नाश करने वाला शास्त्रोक्त प्रायश्चित्त किए भी हो तो उस के साथ वास न करना। १९०। जिस ब्राह्मण

शौचम्बान्धवैस्सह। १८३। निवर्तेरंश्च तस्मात्तु सम्भाषणसहासने। दायाद्यस्य प्रदानञ्च याचा चैव हि लौकिकी। १८४। ज्येष्ठता च निवर्तेत ज्येष्ठावाप्यञ्च यद्धनम। ज्येष्ठांशम्प्राप्नुयाच्चास्य यवीयान् गुणतोधिकः। १८५। प्रायश्चित्ते तु चरिते पूर्णकुम्भमपान्नवम। तेनैव सार्द्धम्प्रास्येयुः स्नात्वा पुण्ये जलाशये। १८६। सत्वप्सुतं घटम्प्रास्य प्रविश्य भवनं स्वकम्। सर्वाणि ज्ञातिकार्य्याणि यथा पूर्वं समाचरेत। १८७। एतदेव व्रतं कुर्य्याद्योषित्सु पतितास्वपि। वस्त्रान्नपानन्देयन्तु वसेयुश्च गृहान्तिके। १८८। एनस्विभिरनिर्णिक्तैर्नार्थं किञ्चित्समाचरेत। कृतनिर्णेजनांश्चैव न जुगुप्सेत कर्हिचित। १८९। बालघ्नांश्च कृतघ्नांश्च विशुद्धानपि धर्म्मतः। शरणागतहन्तॄंश्च स्त्रीहन्तॄंश्च न संवसेत्। १९०। येषां द्विजानां सावित्री नानूच्येत यथा-विधि। तांश्चारयित्वा त्रीन्कृच्छ्रान यथाविध्युपनाययेत। १९१। प्रायश्चित्तं चिकीर्षन्ति विकर्मस्थास्तु ये द्विजाः। ब्रह्मणा च परित्यक्तास्तेषामप्येतदादिशेत्। १९२। यद्गर्हितेनार्जयंति कर्म्मणा ब्राह्मणा धनम। तस्योत्सर्गेण शुध्यंति जप्येन तपसैव च। १९३। जपित्वा त्रीणि सावित्र्याः सहस्राणि समाहितः। मासंगोष्ठे पयः पीत्वा मुच्यतेऽसत्प्रतिग्रहात्। १९४। उपवासकृशन्तन्तु गोव्रजात्पुनरागतम। प्रणतम्प्रति पृच्छेयुः साम्यं सौम्येच्छसीति किम। १९५। सत्यमुक्त्वा तु विप्रेषु विकिरेद्यवसङ्गवाम्। गोभिः

क्षत्रिय वैश्य को गायत्री विधि से कही न गई हो उस को तीन कृच्छ्र व्रत कराके यथा विधि फेर जनेऊ करना। १९१। विरुद्ध कर्म करने वाला (अर्थात् निषिद्ध शूद्र सेवा करने वाला) और वेद को नहीं पढ़ने वाला ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य प्रायश्चित्त करने को इच्छा करै तो उस को भी तीन कृच्छ्र व्रत का उपदेश करना। १९२। निंदित कर्म करके जो धन ब्राह्मण अर्जन करते हैं उस धन के त्याग से और जप तप करके शुद्ध होते हैं। १९३। निश्चिंत होके एक मास तक नित्य ही तीन हजार गायत्री का जप करते गौ के स्थान में वास करते दूध का आहार करते असत्प्रतिग्रह से ब्राह्मण छूटता है। १९४। गौ के स्थान से फेर आया हुआ उपवास करके दुर्बल नम्र ब्राह्मण को भले लोग पूछैं कि हे ब्राह्मण हमारे सब के समान होने की इच्छा करते हो क्या। १९५। तब वह ब्राह्मण कहै कि फेर असत्प्रतिग्रह न करेंगे सत्य कहते हैं ऐसा करके गौ के भोजन के लिये घास देवै उस को दिई घास को गौ भोजन करै तब भले लोग उस का ग्रहण

करैं। १९६ । व्रात्यों को यज्ञ कराके पिता गुरू आदि से भिन्न निषिद्ध दाह आदि मरण श्राद्ध करके और मारण प्रयोग करके अहीन नाम वाली याग करके तीन कृच्छ्र करै । १९७ । शरणागत को त्याग करके वेद पढ़ाने के योग्य जो नहीं उस को वेद पढ़ाके एक वर्ष तक यव का आहार करके रहै । १९८ । कुत्ता सियार गदहा मनुष्य घोड़ा सूअर ग्राम वासी जो बिलारि आदि इन्हों में से कोई एक करके काटा गया पुरुष प्राणायाम से शुद्ध होता है । १९९ । कच्ची मांस भोजन करने वाला और अपांक्तय ( अर्थात् पूर्व जो कह आए हैं पंघति में रहने के योग्य नहीं ) सो एक मास तक दो दिन उपवास करके तीसरे दिन सायंकाल में भोजन करै और संहिता का जप करै देवकृतस्यैनसोऽवयजनमसि इस आदि आठ मंत्र करके आठ बेर होम करै नित्य ही तब शुद्ध होता है । २०० । ऊंट से अथवा गदहा से युक्त जो गाड़ी आदि तिस पर इच्छा से चढ़के और नंगा होके स्नान करके प्राणायाम करै । २०१ । दुःखित मनुष्य बिना

प्रवर्तिते तीर्थे कुर्य्युस्तस्य परिग्रहम् । १९६ । व्रात्यानां याजनं कृत्वा परेषामन्त्यकर्म्म च । अभिचारमहीनञ्च त्रिभिः कृच्छ्रैर्व्य-पोहति ।१९७। शरणागतम्परित्यज्य वेदं विप्लाव्य च द्विजः । सम्वत्सरं यवाहारस्तत्पापमपसेधति । १९८ । श्वशृगालखरैर्दष्टो ग्राम्यैः क्रव्याद्भिरेव च । नराश्वोष्ट्रवराहैश्च प्राणायामेन शुध्यति । १९९ । षष्ठान्नकालता मासं संहिताजप एव वा । होमाश्च शाकला नित्यमपांक्त्यानाम्विशोधनम् ।२००। उष्ट्रयानं समारुह्य खरयानन्तु कामतः । स्नात्वा तु विप्रो दिग्वासाः प्राणायामेन शुध्यति ।२०१। विनाद्भिरप्सु वाप्यार्तः शारीरं सन्निवेश्य च । सचेलो वहिराप्लुत्य गामालभ्य विशुध्यति ।२०२। वेदोदितानां नित्यानां कर्म्मणां समतिक्रमे । स्नातकव्रतलोपे च प्रायश्चित्तमभोजनम । २०३ । हुंकारं ब्राह्मणस्योक्त्वा त्वंकारं च गरीयसः । स्नात्वा नश्नन्नहः शेषमभिवाद्य प्रसादयेत् । २०४ । ताडयित्वा तृणेनापि कण्ठे वा बध्वावाससा । विवादे वा विनिर्जित्य प्रणि-पत्य प्रसादयेत् । २०५ । अवगूर्य्य त्वब्दशतं सहस्रमभिहत्य च । जिघांसया ब्राह्मणस्य नरकम्प्रतिपद्यते । २०६ । शोणितं यावतः पांशून्संगृह्णाति महीतले । तावन्त्यब्दसहस्राणि तत्कर्ता नरके वसेत् । २०७ । अवगूर्य्य चरेत्कृच्छ्रमतिकृच्छ्रन्निपातने । कृच्छ्रातिकृच्छ्रौ कुर्वीत विप्रस्योत्पाद्य शोणितम । २०८ । अनुक्तनिष्कृतीनान्तु पापानामपनुत्तये । शक्तिञ्चावेक्ष्य पापञ्च प्राय-

जल के विष्ठा और मूत्र का त्याग करै अथवा जल ही में उस कर्म को करै तो ग्राम से बाहर जाके नदी आदि में वस्त्र सहित स्नान करके गौ को छूके शुद्ध होता है । २०२ । वेद में कथित नित्य कर्म को न करने में और ब्रह्मचर्य्य व्रत के लोप में एक दिन उपवास करना । २०३ । ब्राह्मण को हुं ऐसा कहके और बड़े लोगों को तुम ऐसा कहके स्नान और उन्हों को प्रसन्न करके प्रणाम करके एक दिन उपवास करै । २०४ । ब्राह्मण को तृण से भी ताड़न करके और बिवाद में जीतके वस्त्र से कंठ को बांधि के प्रणाम करके प्रसन्न करै । २०५ । ब्राह्मण के बध के लिये शस्त्र को उठावै और मारै न तो भी सौ वर्ष तक नरक में रहता है और बध करके हजार वर्ष तक नरक में रहता है । २०६ । मारने से ब्राह्मण के शरीर से रुधिर पृथिवी की जितनी धूलि के रज को पकड़ता है तितने हजार वर्ष तक मारने वाला नरक में वास करता है । २०७ । ब्राह्मण के मारने के लिये शस्त्र उठाके कृच्छ्र व्रत करै मारने में अति कृच्छ्र व्रत करै और रुधिर निकारने में कृच्छ्र अति कृच्छ्र दोनों

श्चित्तम्प्रकल्पयेत् । २०९ । यैरभ्युपायैरेनांसि मानवो व्यपकर्षति । तान्वोऽभ्युपायान्वक्ष्यामि देवर्षिपितृसेवितान् । २१० । त्र्यहं प्रातस्त्र्यहं सायं त्र्यहमद्यादयाचितम् । त्र्यहम्परञ्च नाश्नीयात्प्राजापत्यं चरन्द्विजः । २११ । गोमूत्रङ्गोमयं क्षीरन्दधिसर्प्पिः कुशोदकम् । एकरात्रोपवासश्च कृच्छ्रं सान्तपनं स्मृतम् । २१२ । एकैकं ग्रासमश्नीयात् त्र्यहाणि त्रीणि पूर्ववत् । त्र्यहञ्चोपवसेदन्त्यमतिकृच्छ्रं चरन्द्विजः । २१३ । तप्तकृच्छ्रञ्चरन्विप्रो जलक्षीरघृतानिलान् । प्रतित्र्यहम्पिबेदुष्णान्सकृत्स्नायी समाहितः । २१४ । यतात्मनोऽप्रमत्तस्य द्वादशाहमभोजनम् । पराको नाम कृच्छ्रोयं सर्वपापापनोदनः । २१५ । एकैकं ह्रासयेत्पिण्डं कृष्णे शुक्ले च वर्द्धयेत् । उपस्पृशं स्त्रिषवणमेतच्चान्द्रायणं स्मृतम् । २१६ । एवमेव विधिं कृत्स्नमाचरेद्यवमध्यमे । शुक्लपक्षादिनियतश्चरंश्चान्द्रायणव्रतम् । २१७ । अष्टावष्टौ समश्नीयात्पिण्डान्मध्यन्दिने स्थिते । नियतात्मा हविष्याशी यतिचान्द्रायणञ्चरन् ।

करै । २०८ । जिस पाप का प्रायश्चित्त नहीं कहा है उस पाप को दूर करने के लिये उस की शक्ति और पाप दोनों को देखके प्रायश्चित्त का कल्पना करना । २०९ । जिन उपायों से पाप को मनुष्य दूर करते हैं और उन उपायों को देव ऋषि पितरों ने कहा उन उपायों को हम कहैंगे । २१० । प्राजापत्य व्रत करत संते तीन दिन प्रातः काल में तीन दिन सायंकाल में भोजन करै तीन दिन बिना मांगे जो मिलै उस को भोजन करै अंत में तीन दिन उपवास करै ग्रास की संख्या और परिमाण को कहते हैं छब्बीस ग्रास प्रातः काल बत्तीस ग्रास सायंकाल बिना मांगे में चौबीस ग्रास मुरगा के अंडा प्रमाण अथवा जितना मुख में आसके हविष्यान्न भोजन करना और वस्तु को भोजन न करना । २११ । गौ का मूत गोबर दूध दही घी कुश सहित जल इन सभ को एकत्र करके एक दिन पीवै और दूसरे दिन उपवास करै यह सान्तपन कृच्छ्र कहाता है और जब पूर्व कथित छवों वस्तु को एक एक दिन में एक एक वस्तु को भोजन करै और सातएं दिन उपवास करै तब महा सांतपन कृच्छ्र कहाता है । २१२ । अति कृच्छ्र व्रत करत संते एक दिन प्रातः काल में एक ग्रास और एक दिन सायं काल में एक ग्रास और एक दिन बिना मांगे से मिलने में एक ग्रास उस को भोजन करै और तीन दिन उपवास करै । २१३ । तप्त कृच्छ्र व्रत करत संते निश्चिंत होके स्नान करके गरम जल दूध घी वायु इन चारों में से एक एक को एक बेर तीन तीन दिन पीवै संख्या और परिमाण को कहते हैं छः गंडा भर जल तीन गंडा भर दूध एक गंडा भर घी । २१४ । चित्त सावधान करके इंद्रियों को अपने वश करके बारह दिन तक उपवास करै यह व्रत सभ पाप को दूर करने वाला है । २१५ । तीनों काल में ( अर्थात् प्रातः सायं मध्याह्न में ) स्नान करत संते एक एक ग्रास को कृष्णपक्ष में घटावै और शुक्ल पक्ष में बढ़ावै ( अर्थात् शुक्ल पक्ष ) की पूर्ण मासी को पंद्रह ग्रास भोजन करै और कृष्ण पक्ष के परिवा में चौदह ग्रास इसी प्रकार से एक एक ग्रास को घटाते हुए अमावास्या में उपवास होगा फेर शुक्ल पक्ष के परिवा से एक एक ग्रास को बढ़ाते हुए पूर्णमासी को पंद्रह ग्रास होगा यह पिपीलिका मध्य चांद्रायण कहाता है पिपीलिका ( अर्थात् चिंउटी जैसे आगे पीछे मोटी रहती है मध्य में पतली रहती है तैसे यह व्रत है । २१६ । इसी को शुक्ल पक्ष से प्रारंभ करै तो यव मध्य चांद्रायण कहाता है जैसे यव मध्य में मोटा रहता है आदि अंत में पतला रहता है । २१७ । यति चांद्रायण करत संते इंद्रियों को वश किए हुए हविष्य का आठ ग्रास को मध्याह्न समय में एक मास तक भोजन करै जिस पक्ष से चाहै उस पक्ष से प्रारंभ करै । २१८ । शिशु चांद्रायण करत संते निश्चिंत होकर प्रातःकाल में चार ग्रास और रात्रि में चार ग्रास

भोजन करै। २१८। किसी प्रकार से निश्चिंत होकर एक मास में हविष्य का २४० ग्रास को भोजन करै तो चंद्र लोक में जावै। २२०। संपूर्ण पाप को नाश के लिये रुद्र आदित्य बसु वायु बड़े ऋषि लोग इन सभों ने इस ब्रत को किया। २२१। आप प्रति दिन महा व्याहृति से होम करै अहिंसा सत्य अक्रोध कोमलता इन सभ को ग्रहण करै। २२२। रात्रि में और दिन में बस्त्र सहित स्नान करै यह स्नान कथित चांद्रायण को छोड़कर (अर्थात् यव मध्य पिपीलिका मध्य को छोड़कर) दूसरे चांद्रायण में जानना क्योंकि उन दोनों में तो त्रिकाल स्नान लिखा है और स्त्री शूद्र पतित इन्हों से भाषण ब्रत करने वाला न करै। २२३। रात्रि में और दिन में खड़ा रहै अथवा बैठा रहै शयन न करै सामर्थ्य न हो तो भूमि में शयन करै ब्रह्म चारी रहै (अर्थात् स्त्री से संभोग न करै) मूंज की मेखला और पलाश का दंडा इन दोनों से युक्त रहै गुरु देवता ब्राह्मण इन्हों का पूजन करै। २२४। गायत्री और पवित्र मंत्र इन्हों का यथा शक्ति जप करै यह बात सभ ब्रत में जानना। २२५। ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य ये सभ इन ब्रतों करके किए हुए पाप को दूर करै और जो पाप प्रकाशित नहीं

२१८। चतुरः प्रातरश्नीयात्पिण्डान्विप्रः समाहितः। चतुरोऽस्तमिते सूर्य्ये शिशुचांद्रायणं स्मृतम्। २१९। यथा कथञ्चित्पिण्डानान्तिस्रोशीतीः समाहितः। मासेनाश्नन्हविष्यस्य चन्द्रस्यैति सलोकताम्। २२०। एतद्रुद्रास्तथादित्या वसवश्चाचरन्व्रतम्। सर्वाकुशलमोक्षाय मरुतश्च महर्षिभिः। २२१। महाव्याहृतिभिर्होमः कर्तव्यः स्वयमन्वहम्। अहिंसा सत्यमक्रोधमार्जवञ्च समाचरेत्। २२२। त्रिरह्नस्त्रिर्निशायाञ्च सवासा जलमाविशेत्। स्त्रीशूद्रपतितांश्चैव नाभिभाषेत कर्हिचित्। २२३। स्थानासनाभ्याम्विहरेदशक्तोऽधः शयीत वा। ब्रह्मचारी व्रती च स्याद्गुरुदेवद्विजार्चकः। २२४। सावित्रीञ्च जपेन्नित्यम्पवित्राणि च शक्तितः। सर्वेष्वेव व्रतेष्वेवम्प्रायश्चित्तार्थमादृतः। २२५। एतैर्द्विजातयश्शोध्या व्रतैराविष्कृतैनसः। अनाविष्कृतपापांस्तु मंत्रैर्होमैश्च शोधयेत्। २२६। ख्यापनेनानुतापेन तपसाध्ययनेन च। पापकृन्मुच्यते पापात्तथा दानेन चापदि। २२७। यथा यथा नरोऽधर्मं स्वयं कृत्वानुभाषते। तथा तथा त्वचेवाहिस्तेनाधर्म्मेण मुच्यते। २२८। यथा यथा मनस्तस्य दुष्कृतङ्कर्म्म गर्हति। तथा तथा शरीरन्तत्तेनाधर्म्मेण मुच्यते। २२९। कृत्वा पापं हि सन्तप्य तस्मात्पापात्प्रमुच्यते। नैवङ्कुर्य्याम्पुनरिति निवृत्त्या

है (अर्थात् गुप्त है) उस को मंत्र और होम करके दूर करैं इस स्थान में ऐसी आशंका होती है कि परिषत् (अर्थात् धर्म शास्त्रियों की सभा) को निवेदन करैंगे तब वह मंत्र और होम का उपदेश करैंगे तब तो प्रकाशित पाप हुआ अप्रकाशित पाप कैसे होगा तो इस का समाधान यह है कि दूसरे के बहाने से पूछै तब अपना पाप अप्रकाशित भया। २२६। कहना पछताना तपस्या करना बेद पढ़ना इन्हों करके पाप करने वाला पाप से छूटता है और आपत्काल में दान करके पाप से छूटता है परंतु जो पाप प्रकाशित हुआ है उस को कहना अप्रकाशित पाप को न कहना एक प्राजापत्य ब्रत स्थान में एक धेनु देना एक मास में अढ़ाई धेनु भई बारह बर्ष में ३६० धेनु होती हैं। २२७। जैसे केंचुरि से सर्प छूटता है तैसे प्रकाशित पाप को जैसे जैसे कहता है तैसे तैसे मनुष्य पाप से छूटता है। २२८। पाप करने वाले मनुष्य का मन जैसे जैसे दुष्ट कर्म की निंदा करता है तैसे तैसे उस अधर्म से उस की शरीर छूटती है। २२९। पाप करके संताप करै तो उस पाप से छूटता है मैं फेर ऐसा न करूंगा ऐसी निवृत्ति करके वह पापी पवित्र होता है। २३०। इस प्रकार करके मन से परलोक में कर्म फलोदय को

मन बाणी शरीर से नित्य ही शुभ कर्म को करै । २३१ । अज्ञान से अथवा ज्ञान से निंदित कर्म को करके उस कर्म से छूटने की इच्छा करते संते दूसर निंदित कर्म को न करै और दूसर निंदित कर्म को करै तो दूना प्रायश्चित्त करै । २३२ । जिस प्रायश्चित्त करने से पापी के मन को संतोष न हो तो उस प्रायश्चित्त को फेर करै जब तक मन को संतोष न हो तब तक करता रहै । २३३ । देवता और मनुष्य इन्हों के सुख का मूल मध्य अंत तप है यह बात वेद के देखने वाले ने कहा । २३४ । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन्हों का क्रम से ज्ञान रक्षा वार्ता (अर्थात् खेती करना आदि) सेवा तप है । २३५ । इंद्रियों को जीते हुए और फल मूल वायु इन्हों में से कोई एक को भोजन करते हुए ऋषि लोग चर अचर तीनों लोक को तप ही से देखते हैं । २३६ । औषध अरोग विद्या (अर्थात् ब्रह्म कर्म रूप वेदार्थ ज्ञान और वेद पठन) नाना प्रकार की स्वर्ग में स्थिति ये सब तप करके सिद्ध होते हैं । २३७ । जो वस्तु दुःख से तरने योग्य

पूयते तु सः । २३० । एवं सञ्चिन्त्य मनसा प्रेत्य कर्म्मफलोदयम् । मनोवाङ्मूर्तिभिर्न्नित्यं शुभकर्म्म समाचरेत् । २३१ । अज्ञाना-
द्यदि वा ज्ञानात्कृत्वा कर्म्मविगर्हितम् । तस्माद्विमुक्तिमन्विच्छन् द्वितीयन्न समाचरेत् । २३२ । यस्मिन्कर्म्मण्यस्य कृते मनसः
स्यादलाघवम् । तस्मिंस्तावत्तपः कुर्य्याद्यावत्तुष्टिकरम्भवेत् । २३३ । तपोमूलमिदं सर्वं दैवमानुषकं सुखम् । तपोमध्यं बुधैः
प्रोक्तं तपोन्तं वेददर्शिभिः । २३४ । ब्राह्मणस्य तपोज्ञानं तपः क्षत्रस्य रक्षणम् । वैश्यस्य तु तपो वार्ता तपः शूद्रस्य सेवनम् ।
२३५ । ऋषयः संयतात्मानः फलमूलानिलाशनाः । तपसैव प्रपश्यन्ति त्रैलोक्यं सचराचरम् । २३६ । औषधान्यगदो विद्या-
दैवी च विविधा स्थितिः । तपसैव प्रसिध्यंति तपस्तेषां हि साधनम् । २३७ । यद्दुस्तरं यद्दुरापं यद्दुर्गं यच्च दुष्करम् । सर्वं तु
तपसा साध्यन्तपो हि दुरतिक्रमम् । २३८ । महापातकिनश्चैव शेषाश्चाकार्य्यकारिणः । तपसैव सुतप्तेन मुच्यन्ते किल्बिषात्ततः ।
२३९ । कीटाश्चाहिपतङ्गाश्च पशवश्च वयांसि च । स्थावराणि च भूतानि दिवं यांति तपोबलात् । २४० । यत्किञ्चिदेनः कुर्वन्ति
मनोवाङ्मूर्तिभिर्जनाः । तत्सर्वं निर्दहंत्याशु तपसैव तपोधनाः । २४१ । तपसैव विशुद्धस्य ब्राह्मणस्य दिवौकसः । इज्याश्च
प्रतिगृह्णन्ति कामान्सम्वर्द्धयन्ति च । २४२ । प्रजापतिरिदं शास्त्रं तपसैवासृजत्प्रभुः । तथैव वेदानृषयस्तपसा प्रतिपेदिरे ।
२४३ । इत्येतत्तपसो देवा महाभाग्यम्प्रचक्षते । सर्वस्यास्य प्रपश्यन्तस्तपसः पुण्यमुत्तमम् । २४४ । वेदाभ्यासोन्वहं शक्त्या महा-

मिलने योग्य करने योग्य जानने योग्य है सो तप से होने सकता है जो न होसके उस के होने में तप ही समर्थ है तप का उल्लंघन बड़ा कठिन है । २३८ । महा पातकी आदि लेके जितने पाप करने वाले हैं ये सब तप से शुद्ध होते हैं । २३९ । बड़े बड़े सर्प पतंग (अर्थात सलभ) पशु पक्षी अचर (अर्थात जो चल न सकै) जीव ये सब तप के बल से स्वर्ग में जाते हैं । २४० । मन वाणी शरीर से जो कुछ पाप करते हैं सो सब तप ही से नष्ट होता है । २४१ । यज्ञ में तप से शुद्ध ब्राह्मण का दिया हुआ हविष्य को देवता ग्रहण करते हैं और उन्हों के ईप्सित वस्तु को बढ़ाते हैं । २४२ । प्रजा पति (अर्थात हिरण्य गर्भ) ने इस शास्त्र को तप ही से उत्पन्न किया और ऋषियों ने तप ही से इस को पाया । २४३ । तप ही से संपूर्ण जंतु को दुर्लभ जन्म होता है इस बात को देखते हुए देवता लोग सब का मूल तप को जानकर तप की माहात्म्य कहते हैं । २४४ । महा यज्ञ को और यथा शक्ति वेदाभ्यास को करने वाले महा पातक को भी जल्दी

नाश करते हैं। २४५। जिस प्रकार से तेज से बढ़ी हुई अग्नि काठ को झट पट दहन करती है तिसी प्रकार से वेद को जानने वाला ज्ञान रूपी अग्निसे संपूर्ण पाप को दहन करता है। २४६। प्रकाशित पापों का यह प्रायश्चित्त कहा इस के अनंतर अप्रकाशित पाप के प्रायश्चित्त को जानो। २४७। ओंकार और सात व्याहृति इन्हों से युक्त गायत्री उसे सोलह प्राणायाम प्रतिदिन एक मास तक करे तो गर्भ मारने के पाप को दूर करता है यह प्रायश्चित्त ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इन्हीं को है स्त्री और शूद्र इन्हों को मंत्र में अधिकार नहीं है। २४८। कौत्स ऋषि ने देखा जो सूक्त अपनः शोशुचदघं यह और वशिष्ठ ऋषि ने देखा जो सूक्त प्रतिस्तोमेभिरुषसं वशिष्ठाया यह माहित्रसूक्त महित्रीणामवोस्तु यह शुद्धवत्य एतो न्विन्द्रं स्तवाम यह तीन ऋचा इन्हों को प्रतिदिन एक मास तक सोलह बेर जप करे तो सुरापान करने वाला शुद्ध होता है। २४९। एक बेर प्रतिदिन एक मास तक अस्य वामीयमस्य वामस्य पलितस्य इस को और शिव संकल्प (अर्थात् यज्जाग्रतो दूरं यह वाजसनेयी शाखा में पठित मंत्र) को जप करे तो ब्राह्मण का सोना चोराने वाला शुद्ध होता है। २५०। हविष्यंतमजरं स्वर्विदं यह

यज्ञक्रियाक्षमा। नाशयन्त्याशु पापानि महापातकजान्यपि। २४५। यथैधस्तेजसा वन्हिः प्राप्तन्निर्द्दहति क्षणात। तथा ज्ञानाग्निना पापं सर्वन्दहति वेदवित। २४६। इत्येतदेनसा मुक्तम्प्रायश्चित्तं यथाविधि। अत ऊर्द्ध्वं रहस्यानाम्प्रायश्चित्तन्निबोधत। २४७। स व्याहृतिप्रणवकाः प्राणायामास्तु षोडश। अपि भ्रूणहनं मासात्पुनन्त्यहरहः कृताः। २४८। कौत्सं जप्त्वाप इत्येतद्वाशिष्ठञ्च प्रतीत्यृचम। माहित्रं शुद्धवत्यश्च सुरापोपि विशुध्यति। २४९। सकृज्जप्त्वास्य वामीयं शिवसंकल्पमेव च। अपहृत्य सुवर्णन्तु क्षणाद्भवति निर्म्मलः। २५०। हविष्यन्तीयमभ्यस्य न तं मह इतीति च। जपित्वा पौरुषं सूक्तं मुच्यते गुरुतल्पगः। २५१। एनसां स्थूलसूक्ष्माणां चिकीर्षन्नपनोदनम। अवेत्यृचं जपेदब्दं यत्किञ्चिदमितीति वा। २५२। प्रतिगृह्याप्रतिग्राह्यं भुक्त्वा चान्नम्विगर्हितम। जपंस्तरत्समन्दीयम्पूयते मानवस्त्र्यहात। २५३। सोमारौद्रन्तु बह्वेनामासमभ्यस्य शुध्यति। स्रवन्त्यामाचरन्स्नानमर्य्यम्णामिति च त्र्यृचम। २५४। अब्दार्द्धमिन्द्रमित्येतदेनस्वी सप्तकञ्जपेत। अप्रशस्तन्तु कृत्वाप्सु मासमासीत भैक्षभुक। २५५। मंत्रैश्शाकलहोमीयैरब्दं हुत्वा घृतं द्विजः। सुगुर्वप्यपहन्त्येनो जप्त्वा वा नम इत्यचम्। २५६। महापातकसंयुक्तोऽनु-

उत्तोम ऋचा और नतमंहो दुरितं यह आठ ऋचा सहस्रशीर्षा यह सोलह ऋचा इन्हों को सोलह बेर प्रतिदिन एक मास तक जप करे तो मातृगमन के पाप से छूटता है। २५१। अवति हेलोवरुणयो: यह ऋचा यत्किञ्चिदं वरुण देवोजने यह ऋचा इन्हों को एक बेर एक वर्ष तक जप करे तो छोटे बड़े पाप को (अर्थात् महा पातक उपपातक आदि को) नाश करता है। २५२। नहीं ग्रहण करने योग्य वस्तु को ग्रहण करके और निंदित अन्न को भोजन करके तरत्समं दिवं यह चार ऋचा को तीन दिन जप करे। २५३। सोम रुद्रा धारये थाम स्वयम् यह चार ऋचा अर्यम्णं वरुणं मित्रञ्च यह तीन ऋचा इन्हों में से एक एक को एक बेर एक मास तक नदी में स्नान करके जप करे तो बहुत पापों से छूटता है। २५४। इन्द्रमिन्द्र वरुणमग्निंचयः यह सात ऋचा को छः मास तक जप करे तो सब पाप से छूटता है जल में मूत्र विष्ठा आदि को करने वाला एक मास तक भिक्षा मांग के भोजन करे। २५५। देव कृतस्य इन आदि शाकल होममंत्र से एक वर्ष तक घी का होम करे अथवा नमः इंद्राय इस ऋचा करके एक वर्ष तक जप करे तो महापातक को ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य नाश करते हैं। २५६।

ब्रह्म हत्या आदि महा पातक में से कोई एक पाप से युक्त हो तो निश्चिंत होकर गौ के पीछे गमन करै और भिक्षा मांग के भोजन करै इंद्रियों को जीते हुए एक वर्ष तक प्रति दिन पावमानी ऋचा को जप करै तो शुद्ध होता है । २५७ । बन में निश्चिंत होकर बेद संहिता को तीन बेर अभ्यास करै और तीन बेर पराक ब्रत करै तो सब पाप से छूटता है । २५८ । इंद्रियों को जीते हुए प्रति दिन प्रातः सायं मध्यान्ह काल में स्नान करत संते जल में तीन बेर ऋतंच सत्यं चेत्र अघमर्षण सूक्त को जप करके सब पाप से छूटता है । २५९ । जिस प्रकार से सब यज्ञों का राजा अश्वमेध यज्ञ सब पाप को दूर करता है तिसी प्रकार से अघम र्षण सूक्त सब पाप को दूर करता है । २६० । तीनों लोक को हनन करके और जहां तहां भोजन करके ऋग्वेद को धारण करै तो कोई पाप को नहीं पाता है । २६१ । निश्चिंत होकर ऋग्वेद यजुर्वेद साम वेद की संहिता में से कोई एक संहिता को तीन बेर अभ्यास करके सब पाप से छूटता है । २६२ । जिस प्रकार से अगाध

गच्छेन्नाः समाहितः । अभ्यस्याब्दम्पावमानीर्भैक्षाहारो विशुद्ध्यति । २५७ । अरण्ये वा त्रिरभ्यस्य प्रयतो वेदसंहिताम् । मुच्यते पातकैस्सर्वैः पराकैश्शोधितस्त्रिभिः । २५८ । त्र्यहन्त्वुपवसेद्युक्तस्त्रिरन्होऽभ्युपयन्नपः । मुच्यते पातकैः सर्वैस्त्रिर्जपित्वाघमर्षणम् । २५९ । यथाश्वमेधः क्रतुराट सर्वपापापनोदनः । तथाघमर्षणं सूक्तं सर्वपापापनोदनम् । २६० । हत्वा लोकानपीमांस्त्रीनश्नन्नपि यतस्ततः । ऋग्वेदन्धारयन्विप्रो नैनः प्राप्नोति किञ्चन । २६१ । ऋक्संहितान्त्रिरभ्यस्य यजुषां वा समाहितः । साम्नां वा सरहस्यानां सर्वपापैः प्रमुच्यते । २६२ । यथा महाह्रदम्प्राप्य क्षिप्रं लोष्टम्विनश्यति । तथा दुश्चरितं सर्वं वेदे त्रिवृति मज्जति । २६३ । ऋचो यजूंषि चान्यानि सामानि विविधानि च । एष ज्ञेयस्त्रिवृद्वेदो यो वेदैनं स वेदवित् । २६४ । आद्यं यत्त्र्यक्षरम्ब्रह्म त्रयी यस्मिन्प्रतिष्ठिता । स गुह्योन्यस्त्रिवृद्वेदो यस्तम्वेद स वेदवित् । २६५ ॥ * ॥ इति मानवे धर्मशास्त्रे भृगुप्रोक्तायां संहितायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ * ॥ चातुर्वर्ण्यस्य कृत्स्नोयमुक्तो धर्मस्त्वयानघ । कर्मणां फलनिर्वृत्तिं शंस नस्तत्त्वतः पराम् । १ । सतानुवाच धर्मात्मा महर्षीन्मानवो भृगुः । अस्य सर्वस्य शृणुत कर्मयोगस्य निर्णयम् । २ । शुभाशुभफलङ्कर्म मनोवाग्देहसम्भवम् । कर्मजागतयो नृणामुत्तमाधममध्यमाः । ३ । तस्येह त्रिविधस्यापि त्र्यधिष्ठानस्य देहिनः ।

जल में माटी का ढेला डालो तो जल्दी नष्ट होता है तिसी प्रकार से सब पाप तीनों वेद के पाठ में डूबता है । २६३ । इस बात को जो जानै सो बेद जानने वाला कहाता है । २६४ ॥ * ॥ इति श्री मनुस्मृति भाषा टीकायां कुल्लूक भट्ट व्याख्या ऽनुसारिण्यां श्री बाबू देवीदयाल सिंह कारितायां श्री कम्पनी संस्कृत पाठशालीय गुलजार शर्म्म पण्डित कृतायामेकादशोऽध्यायः * ॥ ११ ॥ * ॥ * ॥ सब ऋषि से लोग भृगु ऋषि कहते हैं कि हे पाप रहित भृगु ऋषि आप ने बिधि पूर्बक चारो वर्ण के धर्म को कहा अब हम सभों के शुभाशुभ कर्मफलों को बिधि पूर्बक कहिए । १ । धर्मात्मा मनु के पुत्र भृगु ऋषि उन महर्षियों से बोले कि हे ऋषि लोग संपूर्ण कर्म योग के निर्णय को हम से सुनिए । २ । मन देह बाणी से उत्पन्न शुभाशुभ वाला जो कर्म है उसी से उत्पन्न मनुष्यों की गति उत्तम मध्यम अधम होती है । ३ । आगे जो दश लक्षण कहेंगे उससे युक्त देह धारण करने वाला पुरुष का मन देह बाणी से उत्पन्न उत्तम मध्यम अधम कर्म में प्रवृत्ति

करने वाला मन को जानो । ४ । पर द्रव्य में ध्यान मन से अनिष्ट चिन्तन नास्तिकपना यह तीन प्रकार के मानस ( अर्थात् मन से उत्पन्न ) कर्म हैं । ५ । अप्रिय कथन असत्य भाषण पर दोष कथन प्रयोजन रहित बोलना यह चार प्रकार का वाचिक ( अर्थात् बाणी से उत्पन्न ) कर्म है । ६ । बिना दिई बस्तु का ग्रहण करना बिना विधि के जीव मारना पर स्त्री के साथ रति करना यह तीन प्रकार का शारीर ( अर्थात् शरीर से उत्पन्न ) कर्म है । ७ । शरीर से उत्पन्न शुभाशुभ कर्म के फल को क्रम से मन बाणी शरीर से देही पुरुष भोग करता है । ८ । शरीर बाणी मन से उत्पन्न कर्म करके क्रम से स्थावर ( अर्थात् जो चल न सकें ) पक्षी और पशु अंत्य जाति ( अर्थात् चाण्डाल आदि ) इन्हों के भाव को प्राप्त होता है । ९ । जिसका बाणी मन शरीर ये सब क्रम से निषिद्ध कथन असत्संकल्प निषिद्ध व्यापार इन्हों को त्याग किए हैं वही त्रिदण्डी कहाता है क्योंकि दमन से दंड कहाता है तीन से तीनों बस्तु का दमन किया इस लिये वह त्रिदण्डी

दशलक्षणयुक्तस्य मनोविद्यात्प्रवर्तकम् । ४ । परद्रव्येष्वभिध्यानम्मनसानिष्टचिन्तनम् । वितथाभिनिवेशश्च त्रिविधङ्कर्म मानसम् । ५ । पारुष्यमनृतञ्चैव पैशून्यञ्चापि सर्वशः । असम्बद्धप्रलापश्च वाङ्मयं स्याच्चतुर्विधम् । ६ । अदत्तानामुपादानं हिंसा चैवाविधानतः । परदारोपसेवा च शारीरन्त्रिविधं स्मृतम् ।७। मानसम्मनसैवायमुपभुङ्क्ते शुभाशुभम् । वाचा वाचाकृतङ्कर्म कायेनैव च कायिकम् । ८ । शरीरजैः कर्मदोषैर्याति स्थावरतान्नरः । वाचिकैः पक्षिमृगतां मानसैरन्त्यजातिताम् । ९ । वाग्दण्डोथ मनोदण्डः कायदण्डस्तथैव च । यस्यैते निहिता बुद्धौ त्रिदण्डीति स उच्यते । १० । त्रिदण्डमेतन्निक्षिप्य सर्वभूतेषु मानवः । कामक्रोधौ तु संयम्य ततस्सिद्धिन्नियच्छति । ११ । यो स्यात्मनः कारयिता तं क्षेत्रज्ञम्प्रचक्षते । यः करोति तु कर्माणि स भूतात्मोच्यते बुधैः । १२ । जीवसंज्ञोन्तरात्मान्यः सहजः सर्वदेहिनाम् । येन वेदयते सर्वं सुखं दुःखञ्च जन्मसु । १३ । तावभौ भूतसम्पृक्तौ महान् क्षेत्रज्ञ एव च । उच्चावचेषु भूतेषु स्थितन्तव्याप्य तिष्ठतः । १४ । असंख्या मूर्तयस्तस्य निष्पतंति शरीरतः । उच्चावचानि भूतानि सततञ्चेष्टयन्ति याः । १५ । पञ्चभ्य एव मात्राभ्यः प्रेत्य दुष्कृतिनान्नृणाम् । शरीरं यातनार्थी

है । १० । संपूर्ण जीवों में इन तीनों दंड को ( अर्थात् मनो दंड काय दंड बाणी दंड को ) स्थापन करके काम क्रोध को रोकके सिद्धि को पाता है । ११ । शरीर को कर्म में प्रवृत्ति कराने वाला क्षेत्रज्ञ कहाता है और जो कर्म करता है सो भूतात्मा ( अर्थात् शरीर ) कहाता है यह बात पण्डित लोग कहते हैं । १२ । सर्व देह वालों के साथ उत्पन्न अंतरात्मा जीव नाम वाला जिस को महत कहते हैं सो भिन्न है जिस्से जन्म में संपूर्ण सुख दुःख को क्षेत्रज्ञ अनुभव करता है ( अर्थात् सुख दुख को भोग करता है ) । १३ । महत्तत्व और क्षेत्रज्ञ ये दोनों पृथिवी आदि पंच महाभूतों करके ऊंच नीच योनि में परमात्मा को पकड़ के रहते हैं । १४ । परमात्मा के शरीर से ऊंच नीच योनि में स्थित देह को सदा कर्म में प्रेरण करने वाले असंख्य मूर्ति ( अर्थात् जीव ) निकलते हैं । १५ । परलोक में पापियों के दुःख भोग करने के लिये पृथिवी आदि पांच भूतों के भाग ( अर्थात् अंश ) से एक दूसरी ध्रुव शरीर ( अर्थात् लिङ्ग शरीर ) उत्पन्न होती है

। १६ । उस शरीर से यम की यातना ( अर्थात् तीव्र वेदना ) को अनुभव करके ( अर्थात् दुःख भोग करके ) वह शरीर जिससे उत्पन्न हुई है उसी में लीन हो जाती है ( अर्थात् पृथिवी आदि पांच भूतों से निकले रहे जो अंश सो पांचो भूतों में मिल जाते हैं । १७ । लिङ्ग शरीर में स्थित जीव विषय संग से उत्पन्न पाप को भोग करके निष्पाप होके बड़े पराक्रम वाले महान् और परमात्मा इन दोनों की आश्रय करता है । १८ । आलस्य रहित महान् और परमात्मा ये दोनों साथ होकर जिस धर्म और अधर्म से युक्त जीव इस लोक में और परलोक में सुख और दुःख को पाता है उस धर्म को और भोग से बचे हुए पाप को विचारते हैं । १९ । जब जीव बहुत धर्म को करता है और थोड़ा पाप को करता है तब परलोक में सुख को पाता है । २० । और जब बहुत पाप को करता है और थोड़ा धर्म को करता है तब परलोक में दुःख को पाता है । २१ । यम की यातना को भोगकर पाप से रहित होकर फेर जहां से उत्पन्न हैं लिङ्ग शरीर तिस में

यमन्यदुत्पद्यते ध्रुवम । १६ । तेनानुभूयता यामीः शरीरेणेह यातनाः । तास्वेव भूतमात्रासु प्रलीयंते विभागशः । १७ । सोऽनुभूयासुखोदर्कान्दोषान्विषयसङ्गजान । व्यपेतकल्मषोऽभ्येति तावेवोभौ महौजसौ । १८ । तौ धर्मम्पश्यतस्तस्य पापञ्चातंद्रितौ सह । याभ्याम्प्राप्नोति सम्पृक्तः प्रेत्येह च सुखासुखम । १९ । यद्याचरति धर्मं स प्रायशो धर्ममल्पशः । तैरेवचावृतो भूतैः स्वर्गे सुखमुपाश्नुते । २० । यदि तु प्रायशोऽधर्मं सेवते धर्ममल्पशः । तैर्भूतैस्सपरित्यक्तो यामीः प्राप्नोति यातनाः । २१ । यामीस्ता यातनाः प्राप्य स जीवो वीतकल्मषः । तान्येव पंचभूतानि पुनरभ्येति भागशः । २२ । एता दृष्ट्वास्य जीवस्य गतीः स्वेनैव चेतसा । धर्मतो धर्मतश्चैव धर्मे दध्यात्सदा मनः । २३ । सत्वंरजस्तमश्चैव त्रीन्विद्यादात्मनो गुणान् । यैर्व्याप्येमान्स्थितोभावान्महान्सर्वानशेषतः । २४ । यो यदैषां गुणो देहे साकल्येनातिरिच्यते । स तदा तद्गुणप्रायन्तङ्करोति शरीरिणम् । २५ । सत्वं ज्ञानन्तमोऽज्ञानं रागद्वेषौ रजः स्मृतम । एतद्व्याप्तिमदेतेषां सर्वभूताश्रितम्वपुः । २६ । तत्र यत्प्रीतिसंयुक्तं किञ्चिदात्मनि लक्षयेत । प्रशान्तमिव शुद्धाभं सत्वन्तदुपधारयेत् । २७ । यत्तु दुःखसमायुक्तमप्रीतिकरमात्मनः । तद्रजोऽप्रतिघं विद्यात्सततं हारिदेहिनाम । २८ । यत्तु स्यान्मोहसंयुक्तमव्यक्तं विषयात्मकम् । अप्रतर्क्यमविज्ञेयं तमस्तदुपधारयेत् । २९ ।

फेर विभाग से प्रवेश करता है । २२ । अपने चेत से इस जीव की यह गति देखके सर्व काल धर्म में मन का योग करै । २३ । सत्व रज तम यह तीनों आत्मा जो महत्तत्व उस के गुण हैं जिन गुणों से व्याप्त होके सब वस्तु में महान स्थित है । २४ । तीनों गुणों में से जो गुण अधिक जिस शरीर में है उस शरीर को तद्गुण प्राय ( अर्थात् बहुत उस गुण वाला ) वह गुण करता है । २५ । सत्व ज्ञान है तम अज्ञान है राग ( अर्थात् इष्ट वस्तु में अभिलाषा ) द्वेष ( अर्थात् अनिष्ट वस्तु में रोष ) ये दोनों रज हैं इन तीनों गुणों से संपूर्ण जगत् व्याप्त है । २६ । जब आत्मा को प्रीति संयुक्त प्रशांत शुद्ध स्वरूप देखै तब सत्व गुण को जानै । २७ । जब आत्मा को दुःख संयुक्त अप्रसन्न देखै तब रजो गुण को जानै वह रजो गुण सर्व शरीर वाले को दुर्निवार है । २८ । जब आत्मा को मोह संयुक्त विषय स्वरूप अप्रकट देखै तब तमो गुण को जानै वह तमो गुण तर्क के योग्य नहीं है और जानने के योग्य नहीं है । २९ । इन तीनों गुणों का जो फलोदय श्रेष्ठ मध्य म

